# विषय - सूची

## खण्ड 'अ'

अध्याय



## खण्ड 'ब'

# 1

# साझेदारी खाते
## (Partnership Accounts)

भारतीय साझेदारी अधिनियम, 1932 की धारा 4 के अनुसार "साझेदारी उन व्यक्तियो के बीच का सम्बन्ध है जो एक ऐसे व्यापार के लाभो को बाँटने के लिए सहमत हुये है जिसका सचालन उन सबके द्वारा या उन सबकी ओर से उनमे से किसी के द्वारा किया जाता है।"[1] साझेदारी स्थापित करने वाले व्यक्तिगत रूप से 'साझी' और सामूहिक रूप से 'फर्म' कहलाते है।

### साझेदारी सलेख
### ( Partnership Deed )

साझेदारी की परिभाषा से स्पष्ट है कि इसकी उत्पत्ति व्यक्तियो द्वारा किये गये आपसी समझौते से होती है। यह समझौता 'मौखिक' (Oral) हो सकता है अथवा पक्षो के आचरण से 'मनोनीत' (Implied) हो सकता है अथवा 'लिखित' (Written) हो सकता है। इस लिखित समझौते को 'साझेदारी सलेख' (Partnership Deed) कहते है। समझौता लिखित मे होना सर्वोत्तम है ताकि भविष्य मे साझियो के बीच मतभेद होने पर सुगमता से फैसला किया जा सके। साझेदारी सलेख तैयार करते समय प्रयास यह किया जाना चाहिए कि इसमे साझेदारी के समस्त पहलुओ पर शर्तो का समावेश कर लिया जावे। यहाँ पर हिसाब से सम्बद्ध कुछ शर्तो का उल्लेख किया जाता है जिन्हे साझेदारी सलेख मे शामिल किया जाना चाहिए :—

(1) फर्म का हिसाब किस प्रणाली मे रखा जावेगा तथा अंतिम खाते किस दिन तैयार किये जावेंगे।

(2) हिसाब-किताब का वार्षिक अंकेक्षण होगा या नही।

(3) साझियो द्वारा व्यापार मे पूँजी किस अनुपात मे लगाई जावेगी।

(4) पूँजी पर ब्याज दिया जावेगा अथवा नही और दिया जावेगा तो किस दर पर।

(5) आहरण (Drawings) पर ब्याज वसूल किया जावेगा या नही। यदि लिया जावेगा तो किस दर पर।

(6) साझियो द्वारा फर्म को दिये गये ऋण पर किस दर से ब्याज दिया जावेगा।

(7) साझियो को वेतन और कमीशन (यदि दिया जावे) किस दर से मिलेगा।

---

1 "Partnership is the relation between persons who have agreed to share the profits of a business carried on by all or any of them acting for all."
(Sec 4. Indian Partnership Act, 1932)

(8) साझियो मे लाभ-हानि का बँटवारा किस अनुपात मे होगा ।

(9) किसी साझी के प्रवेश पर अवकाश ग्रहण करने पर, उसकी मृत्यु पर अथवा किसी अन्य परिस्थिति में ख्याति का निर्धारण किस प्रकार किया जावेगा ।

(10) किसी साझी के अवकाश ग्रहण करने पर अथवा उसकी मृत्यु पर उसके हिसाब का निपटारा किस प्रकार किया जावेगा ।

(11) 'गार्नर बनाम मरे' नियम लागू होगा अथवा नही ।

## समझौते की अनुपस्थिति मे लागू होने वाले नियम
## (Rules applicable in the absence of Agreement)

यदि साझियो मे कोई मौखिक, मनोनीत या लिखित समझौता नही हुआ है तो उनके पारस्परिक सम्बन्ध भारतीय साझेदारी अधिनियम, 1932 की धारा 12 से धारा 17 तक में वर्णित नियमो द्वारा शासित होंगे । इनमे से नेता सम्बन्धी नियम निम्नलिखित हैं —

(1) प्रत्येक साझी को फर्म की पुस्तको तक पहुँचने, उनका निरीक्षण करने तथा उनकी प्रतिलिपि लेने का अधिकार होगा ।

(2) व्यापार के सचालन मे भाग लेने के लिए किसी साझी को कोई पारिश्रमिक नही दिया जावेगा ।

(3) फर्म के लाभ–हानि को साझियो मे बराबर-बराबर बाटा जावेगा ।

(4) साझियो को पूजी पर ब्याज नही दिया जावेगा ।

(5) यदि किसी साझी को पूजी पर ब्याज प्राप्त करने का अधिकार दिया गया है तो ऐसा ब्याज केवल लाभ मे से ही दिया जावेगा ।

(6) यदि कोई साझी व्यापार मे अपनी पूजी के अतिरिक्त धन लगाता है तो उस पर 6% वार्षिक ब्याज दिया जावेगा ।

(7) यदि किसी साझी को फर्म का व्यापार उचित रीति से चलाने या फर्म को अचानक किसी सङ्कट से बचाने मे कुछ हानि उठानी पडी हो तो फर्म द्वारा इसकी क्षतिपूर्ति की जावेगी ।

(8) यदि किसी साझी द्वारा जानबूझकर लापरवाही करने से फर्म को हानि होती है तो उस साझी द्वारा इसकी क्षतिपूर्ति की जावेगी ।

(9) ख्याति सहित फर्म की समस्त सम्पत्तिया साझियो द्वारा केवल व्यापार के उद्देश्यो के लिए रखी और प्रयुक्त की जावेंगी ।

(10) यदि कोई साझी फर्म से कुछ गुप्त लाभ कमाता है तो उसे फर्म को उस लाभ का हिसाब देना होगा और उसका भुगतान भी करना होगा ।

(11) यदि कोई साझी फर्म के व्यापार के समान अथवा उससे प्रतिस्पर्धा करता हुआ व्यापार करता है तो उसे ऐसे व्यापार मे कमाये गये लाभ का फर्म को हिसाब देना होगा और उसका भुगतान भी करना होगा ।

(12) यदि फर्म के सगठन मे कुछ परिवर्तन होता है तो पुनर्गठित फर्म मे साझियो के अधिकार व कर्तव्य वही होंगे जैसे पुनर्गठन के पूर्व थे ।

(13) जब एक निश्चित अवधि के लिए बनाया गया फर्म उस अवधि के पश्चात् भी व्यापार करता रहे तो साझियो के पारस्परिक अधिकार और कर्तव्य पूर्व की भाति ही रहेंगे ।

## एकाकी व्यापारी और साझेदारी फर्म के लेखों में भिन्नता
## (Partnership Accounts distinguished from Sole Trader's Accounts)

व्यवसाय सगठन के एकाकी व्यवसाय एव साझेदारी फर्म दो अलग-अलग रूप है। इन दोनो व्यवसाय सगठनो मे लेखे समान सिद्धातो के आधार पर किए जाते है तथा दोनो मे एक ही प्रकार की प्रारम्भिक लेखा पुस्तके एव खाता बहियें रखी जाती है। वर्ष के अत मे साझेदारी फर्म की खाता बहियो से अतिम खाते बनाने मे भी वही सिद्धात अपनाये जाते है जो एकाकी व्यवसाय के अतिम खाते बनाते समय अपनाये जाते है। लेकिन साझेदारी फर्म मे एक से अधिक व्यक्ति व्यवसाय के मालिक या साझेदार होते है, अत प्रत्येक साझेदार की पूजी व आहरण पर ब्याज, उनको दिये जाने वाले वेतन तथा कमीशन इत्यादि को फर्म के लाभ हानि खाते मे अलग से दिखाया जाता है तथा लाभ या हानि को एक निश्चित अनुपात मे उनमे वितरण किया जाता है। फर्म के चिट्ठे मे भी साझेदारो की पूजी सम्बन्धी विवरण दायित्व पक्ष की ओर अलग-अलग दिखाये जाते है।

एकाकी व्यवसाय का मालिक एक व्यक्ति होता है, अत व्यवसाय काल मे किसी नये साझी के प्रवेश अथवा वर्तमान मालिक के निष्कासन का प्रश्न ही नही उठता। यदि एकाकी व्यवसायी की मृत्यु हो जावे तथा उसके उत्तराधिकारी द्वारा उक्त व्यवसाय को चालू न रखा जावे तो वह व्यवसाय समाप्त हो जाता है। ऐसी परिस्थिति मे व्यवसाय की सम्पत्तियो को बेचकर लेनदारो को भुगतान कर दिया जाता है। व्यवसायी के स्वेच्छा से व्यवसाय को बद करने या दिवालिया घोषित होने पर भी यही विधि अपनाई जाती है। किन्तु एकाकी व्यवसायी के विपरीत साझेदारी फर्म के जीवन काल मे इस प्रकार की विशेष परिस्थितिया उत्पन्न होती ही रहती है। नये साझियो के प्रवेश, किसी वर्तमान साझी के निष्कासन तथा मृत्यु सम्बन्धी घटनाये घटित होने पर फर्म के लेखो मे विशेष प्रकार के समायोजन करने पड़ते है। इसी प्रकार साझेदारी फर्म के विघटित या समाप्त होने पर उसके लेखो को बद करने के लिए एक विशेष विधि अपनाई जाती है। प्रस्तुत अध्याय मे साझेदारी फर्म के लेखो सम्बन्धी इन्ही विशेष परिस्थितियो का तथा उनमे किये जाने वाले विशेष प्रकार के लेखो का अध्ययन किया गया है।

## लाभ वितरण एव साझियों के पूंजी खाते
## (Distribution of Profits and Partners' Capital Accounts)

लाभ वितरण ( Distribution of Profits )—साझियो मे फर्म के शुद्ध लाभ को एक निश्चित अनुपात मे बाटने के पूर्व लाभ-हानि खाते मे, साझेदारी सलेख की शर्तों के अनुसार, निम्नलिखित समायोजन किये जाते हैं—

(1) पूंजी पर ब्याज—यदि साझियो ने व्यापार मे असमान मात्रा मे पूजी लगाई है तथा साझेदारी सलेख मे उन्हे एक निश्चित दर पर ब्याज दिये जाने की शर्त का समावेश है तो साझियो की पूजी पर ब्याज लाभ हानि खाते के डेबिट पक्ष मे दिखाया जावेगा।

(2) आहरण पर ब्याज—जब साझी पूँजी पर ब्याज देना तय करते है तो वे प्राय आहरण पर ब्याज वसूल करना भी तय करते हैं। ब्याज की दर साझेदारी सलेख मे लिख दी जाती है और ब्याज आहरण के दिन से वर्ष के अन्त तक का वसूल किया जाता है। आहरण पर ब्याज लाभ हानि खाते के क्रेडिट पक्ष मे दिखाया जाता है।

(3) वेतन (Salary)—जब फर्म में कुछ साझी अन्य साझियों से अधिक कार्य करते हैं तो साझेदारी सलेख के अनुसार उन्हें एक निश्चित राशि, वेतन या कमीशन के रूप में दिये जाने की शर्त तय की जा सकती है और इस प्रकार का वेतन या कमीशन लाभ हानि खाते के डेबिट पक्ष में दिखाया जाता है।

उपरोक्त समायोजन करने के पश्चात् शुद्ध लाभ साझियों के मध्य उस अनुपात में बाँट दिया जाता है जो साझेदारी सलेख में लिखा होता है।

साझियों के पूँजी खाते (Partners' Capital Accounts)—'एकाकी व्यापारी एवं साझेदारी फर्म के लेखों में भिन्नता' शीर्षक के अन्तर्गत यह बतलाया जा चुका है कि फर्म में प्रत्येक मालिक या साझेदार के लिए अलग-अलग पूँजी खाते खोले जाते हैं। ये पूँजी खाते स्तम्भाकार (In Columnar form) बनाये जा सकते हैं। फर्म में ये पूजी खाते दो विधियों में से किसी भी एक विधि द्वारा रखे जा सकते हैं, जो निम्नलिखित हैं —

(1) परिवर्तनशील अथवा चल पूँजी खाते (Fluctuating Capital Accounts)—यदि प्रत्येक साझी के पूँजी खाते में पूँजी की रकम, आहरण, पूँजी और आहरण पर ब्याज, वेतन और लाभ व हानि में उसका हिस्सा आदि सब व्यवहारों का लेखा किया जाता है तो पूजी खाते का शेष प्रतिवर्ष बदलता रहेगा। ऐसा पूँजी खाता परिवर्तनशील पूँजी खाता कहलाता है। इस विधि के अनुसार प्रत्येक साझी के लिए पुस्तकों में केवल एक पूँजी खाता (Capital Account) ही खोला जाता है।

(2) अपरिवर्तनशील अथवा अचल पूँजी खाते (Fixed Capital Accounts)—प्रायः साझियों में यह समझौता हो जाता है कि उनके द्वारा लगाई गयी पूँजी स्थिर रहेगी और उसमें कोई घट-बढ़ नहीं होगी। ऐसी दशा में पूँजी खाते में पूँजी के अलावा अन्य कोई राशि नहीं लिखी जाती। ऐसा पूँजी खाता 'स्थायी पूँजी खाता' (Fixed Capital Account) कहलाता है। जब यह विधि अपनाई जाती है तो प्रत्येक साझी के लिये एक 'चालू खाता' (Current Account) और खोला जाता है जिसमें पूँजी के अतिरिक्त अन्य समस्त व्यवहारों (यथा, पूँजी व आहरण पर ब्याज, वेतन, आहरण, लाभ अथवा हानि, आदि) का लेखा किया जाता है।

**Illustration 1**

Rahim and Karim entered into partnership on 1st January, 1967 with a capital of Rs 10,000 and Rs 2,000 respectively, their profit sharing ratio being 3 2.

Each partner was to be credited with interest on his capital at 5% p a. In addition, Karim was to be credited with Rs 200 p m for management The drawings were to be charged with interest at 5% p a The drawings were as follows —

| Date | Rahim | Karim |
|---|---|---|
| | Rs | Rs |
| 31st March | 600 | 800 |
| 30th June | 400 | 800 |
| 30th Sept | 400 | 600 |

Profits of the business for 1967 after charging all the expenses but before adjusting interest on Capital and Drawings and Karim's salary were Rs. 6,000

Make the necessary calculations of interest, show the distribution of profits and prepare the Partners' Capital Accounts according to (i) Fixed Capital Account System and (ii) Fluctuating Capital Account System

रहीम और करीम क्रमश. 10,000 रु० और 2,000 रु० की पूंजी लगाकर 1 जनवरी, 1967 को साझी बने । उनका लाभ-विभाजन का अनुपात 3 2 है।

प्रत्येक साझी को पूँजी पर 5% वार्षिक दर से ब्याज क्रेडिट किया जाना था । इसके अतिरिक्त करीम को प्रबन्ध के लिए 200 रु० मासिक क्रेडिट किया जाना था । आहरण पर 5% वार्षिक दर से ब्याज वसूल करना था । आहरण निम्नप्रकार थे —

| तारीख | रहीम | करीम |
|---|---|---|
| | रु० | रु० |
| 31 मार्च | 600 | 800 |
| 30 जून | 400 | 800 |
| 30 सितम्बर | 400 | 600 |

समस्त खर्चे डेबिट करने के पश्चात् लेकिन पूँजी और आहरण पर ब्याज तथा करीम के वेतन का समायोजन करने से पूर्व व्यवसाय के 1967 के लाभ 6,000 रु० थे।

ब्याज की गणना करिये, लाभ का वितरण दिखाइये तथा साझियों के खाते (i) अपरिवर्तनशील पूँजी विधि एवं (ii) परिवर्तनशील पूँजी विधि से बनाइये।

**Solution**

**Calculation of Interest on Drawings on 31st Dec, 1967**

| Rahim | Amount Rs. | Period | Rate | Interest |
|---|---|---|---|---|
| | 600 | 9 months | 5%p a | Rs. $600\times\frac{5}{100}\times\frac{3}{4}=$ Rs 22 50 |
| | 400 | 6 months | 5%p a | Rs. $400\times\frac{5}{100}\times\frac{1}{2}=$ Rs 10 |
| | 400 | 3 months | 5%p a | Rs $400\times\frac{5}{100}\times\frac{1}{4}=$ Rs. 5 |
| | | | Total Interest=Rs | $(22{\cdot}50+10+5)=$ Rs. 37 50 |
| Karim | 800 | 9 months | 5%p. a | Rs $800\times\frac{5}{100}\times\frac{3}{4}=$ Rs 30 |
| | 800 | 6 months | 5%p a | Rs $800\times\frac{5}{100}\times\frac{1}{2}=$ Rs 20 |
| | 600 | 3 months | 5%p a | Rs $600\times\frac{5}{100}\times\frac{1}{4}=$ Rs 7 50 |
| | | | Total Interest = Rs | $(30+20+7{\cdot}50)=$ Rs 57 50 |

**Profit and Loss Account**
**for the year ending 31st Dec., 1967**

| | Rs. | P. | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|
| To Interest on capital a/c<br>Rahim Rs. 500<br>(On Rs. 10,000 @ 5%)<br>Karim Rs. 100<br>(On Rs 2,000 @ 5%) | 600 | — | By Balance b/d | 6,000 | — |
| To Karim's Salary a/c | 2,400 | — | ,, Interest on Drawings a/c.<br>Rahim Rs 37·50<br>Karim Rs. 57·50 | 95 | |
| To Partners' Capital a/cs (net profit)<br>Rahim Rs 1,857<br>Karim Rs 1.238 | 3,095 | — | | | |
| | 6,095 | — | | 6,095 | — |

**(1) Fixed Capital Account System**

**Capital Accounts**

| | | Rahim Rs. | Karim Rs | | | Rahim Rs. | Karim Rs. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1967 Dec 31 | To Balance c/d | 10,000 | 2,000 | 1967 Jan 1 | By Cash a/c | 10,000 | 2,000 |

**Current Accounts**

| | | Rahim Rs | Karim Rs | | | Rahim Rs. | Karim Rs |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1967 Dec 31 | To Drawings a/c | 1,400·00 | 2,200 00 | 1967 Dec. 31 | By Interest on Capital a/c | 500 | 100 |
| ,, ,, | ,, Interest on Drawings a/c | 37·50 | 57·50 | ,, ,, | ,, Salary a/c | — | 2,400 |
| ,, ,, | ,, Balance c/d | 919·50 | 1,480 50 | ,, ,, | ,, P & L. a/c | 1,857 | 1,238 |
| | | 2,357 00 | 3,738 00 | | | 2,357 | 3,738 |

**Drawings Accounts**

| | | Rahim Rs. | Karim Rs. | | | Rahim Rs. | Karim Rs. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1967 March 31 | To Cash a/c | 600 | 800 | 1967 Dec. 31 | By Current a/c | 1,400 | 2,200 |
| June 30 | ,, Cash a/c | 400 | 800 | | | | |
| Sept. 30 | ,, Cash a/c | 400 | 600 | | | | |
| | | 1,400 | 2,200 | | | 1,400 | 2,200 |

**(ii) Fluctuating Capital Account System**

**Capital Accounts**

| 1967 | | Rahim Rs. | Karim Rs. | 1967 | | Rahim Rs | Karim Rs |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| Dec 31 | To Drawings a/c | 1,400·00 | 2,200 00 | Jan. 1 | By Cash a/c | 10,000 | 2,000 |
| | | | | Dec. 31 | By Interest on Capital a/c | 500 | 100 |
| ,, ,, | ,, Interest on Drawings a/c | 37.50 | 57·50 | ,, ,, | By Salary a/c | — | 2,400 |
| ,, ,, | ,, Balance c/d | 10,919.50 | 3,480 50 | ,, ,, | By P.&L. a/c | 1,857 | 1,238 |
| | | 12,357.00 | 5,738.00 | | | 12,357 | 5,738 |

**Drawings Accounts**

| 1967 | | Rahim Rs | Karim Rs | 1967 | | Rahim Rs. | Karim Rs |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| March 31 | To Cash a/c | 600 | 800 | Dec 31 | By Capital Accounts | 1,400 | 2,200 |
| June 30 | To Cash a/c | 400 | 800 | | | | |
| Sept. 30 | To Cash a/c | 400 | 600 | | | | |
| | | 1,400 | 2,200 | | | 1,400 | 2,200 |

नोट—साझियो के पूँजी खाते, चालू खाते अथवा आहरण खाते पृथक-पृथक भी बनाये जा सकते है, लेकिन स्तम्भाकार बनाना सुविधानुकूल होगा।

**बन्द हुये साझेदारी खातो में समायोजन (Adjustment of Closed Partnership Accounts)**—कभी-कभी किसी विशेष अवधि के लिये फर्म के खाते बन्द होने के पश्चात् ज्ञात होता है कि पूँजी अथवा आहरण पर व्याज नही लगा अथवा किसी साझी को वेतन नही मिला और इस प्रकार लाभ-हानि का विभाजन गलत होगया, अथवा कभी-कभी साझी, खाते बन्द होने के पश्चात्, किसी साझी को पिछली तारीख से वेतन देना तय कर लेते है या पूँजी पर व्याज देना आदि तय कर लेते है, ऐसी स्थिति मे जर्नल प्रविष्टियो द्वारा भूल को सुधारा जा सकता है अथवा नये समझौते को प्रभावी किया जा सकता है।

**Illustration 2**

Deepak, Ravi and Bhawani are equal partners Their Capital Accounts on Ist January, 1967 were —

Deepak Rs 30,000, Ravi Rs 60,000, Bhawani Rs 60,000

After the accounts for the year 1967 have been prepared, it is discovered that interest at 5% p a, as provided in the partnership agreement, has not been credited to the Partners' Capital Accounts before distributing profits.

It is also agreed that Bhawani be credited with a salary of Rs. 200 p. m. with effect from 1st Jan., 1967.

Instead of altering the signed Balance Sheet, the partners decide to make adjusting journal entry at the beginning of the next year.

Give the necessary journal entry.

दीपक, रवि और भवानी बराबर के साझी हैं। 1 जनवरी 1967 को उनके पूँजी खाते इस प्रकार थे —

दीपक 30,000 रु०; रवि 60,000 रु०, भवानी 60,000 रु०

1967 के खाते तैयार होने के पश्चात् ज्ञात होता है कि साझेदारी सलेख की शर्त के अनुसार लाभ बाँटने से पहले साझियो के पूँजी खातो को 5% वार्षिक ब्याज दर से क्रेडिट नही किया गया।

यह भी तय किया जाता है कि भवानी को 1 जनवरी 1967 से 200 रुपये मासिक वेतन से क्रेडिट किया जाय।

हस्ताक्षरित चिट्ठे मे परिवर्तन करने के बजाय साझी यह तय करते है कि अगले वर्ष के प्रारम्भ मे एक जर्नल प्रविष्टि द्वारा समायोजन कर लिया जाय।

आवश्यक जर्नल प्रविष्टि दीजिए।

**Solution**

ब्याज जो पुस्तको में न लिखा गया :—

| | | |
|---|---|---|
| दीपक — | 30,000 रु० पर 5%से | =1,500 रु० |
| रवि — | 60,000 रु० पर 5%से | =3,000 रु० |
| भवानी— | 60,000 रु० पर 5%से | =3,000 रु० |
| | कुल ब्याज | =7,500 रु० |

भवानी को कुल वेतन क्रेडिट किया जाना है=(200 × 12) रु०=2,400 रु०; अत कुल समायोजन करना है=(7,500 + 2,400) रु० का=9,900 रु० का

यदि पुस्तको मे ब्याज और वेतन पहले ही लिख दिया जाता तो प्रत्येक साझी का लाभ 3,300 रु० से कम हो जाता। अत अब समायोजन करने के लिए प्रत्येक साझी के खाते को 3,300 रु० से डेबिट किया जाय तथा प्रत्येक साझी के ब्याज की रकम से उसके खाते को क्रेडिट किया जाय। भवानी के खाते को उसको मिलने वाले वेतन से भी क्रेडिट किया जाय। इन सब डेबिट और क्रेडिट का जो शुद्ध प्रभाव (Net effect) हो, उसकी अगले वर्ष के प्रारम्भ मे जर्नल प्रविष्टि कर दी जायेगी। अग्रलिखित समायोजन तालिका साझियो को डेबिट व क्रेडिट की जाने वाली रकमे तथा शुद्ध प्रभाव बतलाती है :—

समायोजन तालिका (Adjustment Table)

| साझी (Partner) | समायोजन (Adjustment) | | शुद्ध प्रभाव (Net effect) | |
|---|---|---|---|---|
| | Dr. | Cr. | Dr | Cr |
| | रु० | रु० | रु० | रु० |
| दीपक | 3,300 | 1,500 | 1,800 | — |
| रवि | 3,300 | 3,000 | 300 | — |
| भवानी | 3,300 | 5,400 (3,000+2,400) | — | 2,100 |
| योग | 9,900 | 9,900 | 2,100 | 2,100 |

समायोजन प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी:—

Journal

| | | | Rs | Rs |
|---|---|---|---|---|
| 1968 Jan. 1 | Deepak's Capital a/c | Dr | 1,800 | |
| | Ravi's Capital a/c | Dr | 300 | |
| | To Bhawani's Capital a/c | | | 2,100 |
| | (Adjustment in respect of interest on capital and salary of Bhawani) | | | |
| | | | 2,100 | 2,100 |

नोट—यदि पूँजी खाते अपरिवर्तनशील विधि (Fixed Method) से रखे गये है तो साझियो के चालू खाते (Current Accounts) डेबिट या क्रेडिट किये जावेंगे।

**Illustration 3**

Anup and Bihari had been in partnership for many years as valuers, sharing profits equally. It had been their custom to ignore fees etc earned on uncompleted matters when preparing annual accounts On January 1, 1966 they entered into a new partnership agreement under which the profits (after taking into account the above fees) earned in any year were to be distributed as follows .

| | |
|---|---|
| Upto Rs. 8,000 | equally |
| Excess over Rs 8,000 | one-third to Anup and two-thirds to Bihari |

Although they shared profits in accordance with new agreement, they continued to prepare their accounts upon the old basis, i e ignoring fees earned on uncompleted work At the end of 1968 it was pointed out to them that they were not following the terms of their agreement, and it was agreed that such correcting entries, as might be necessary, should be put through as on December 31, 1968.

The profits already dealt with were as follows —

1966, Rs. 7,500, 1967, Rs 8,210, 1968, Rs. 9,350

The outstanding fees on uncompleted work not brought into accounts were —

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| On 31st December, 1965 | 960 | On 31st December, 1966 | 1,280 |
| On 31st December, 1967 | 1,550 | On 31st December, 1968 | 920 |

Assuming that the books were duly closed at the end of each year, give the journal entry necessary to correct the partners' accounts

अनूप और बिहारी मूल्याकनकर्ता के रूप मे कई वर्षो से साझीदार थे तथा बराबर-बराबर लाभ विभाजन करते थे। यह उनका नियम था कि वार्षिक खाते तैयार करते समय अपूर्ण कार्यो पर कमाया गया शुल्क आदि ध्यान मे न रखे। 1 जनवरी, 1966 को उन्होने नया साझेदारी समझौता किया जिसके अन्तर्गत किसी भी वर्ष मे कमाया गया लाभ (उपरोक्त शुल्क को ध्यान मे रखने के बाद) निम्न प्रकार वितरित किया जाना था —

| | |
|---|---|
| 8,000 रु० तक | बराबर-बराबर |
| 8,000 रु० मे अधिक | अनूप को एक तिहाई और बिहारी को दो तिहाई |

यद्यपि वे लाभो को नये समझौते के अनुसार बाटते थे तथापि उन्होने अपने खातो को पुराने आधार पर ही तैयार करना चालू रखा अर्थात् अपूर्ण कार्यो पर कमाये गये शुल्क को ध्यान मे नही रखा। 1968 के अन्त मे उनका ध्यान इस ओर आकृष्ट किया गया कि वे अपने समझौते की शर्तो का पालन नही कर रहे हैं और यह तय हुआ कि जो भी समायोजन प्रविष्टि आवश्यक हो, वह 31 दिसम्बर, 1968 को कर दी जाय।

वे लाभ, जो पहले बाटे गये, निम्न प्रकार थे.—

1966—7,500 रु०, 1967—8,210 रु०; तथा 1968—9 350 रु०

अपूर्ण कार्यो पर बकाया शुल्क जो खातो मे नही लाया गया इस प्रकार था —

31 दिसम्बर, 1965 को— 960 रु० 31 दिसम्बर, 1966 को—1,280 रु०

31 दिसम्बर, 1967 को—1,550 रु० 31 दिसम्बर, 1968 को— 920 रु०

यह मानते हुए कि प्रत्येक वर्ष के अन्त मे पुस्तके बन्द करदी गई है, साझियो के खातो को सही करने के लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टि दीजिए।

**Solution .**

फर्म का 1965 से 1968 तक का शुद्ध लाभ, जो पुस्तको द्वारा दिखाया गया है,गलत है क्योकि इस शुद्ध लाभ मे वर्ष के अन्तिम दिन पर शुल्क की बकाया राशि सम्मिलित नही की गई है। बकाया शुल्क की राशि को सम्मिलित करने के पश्चात् विभिन्न वर्षो के शुद्ध लाभ की स्थिति इस प्रकार से होगी।

| वर्ष | कुल लाभ जो विभाजित हुआ था | वर्ष के अन्तिम दिन पर शुल्क की बकाया राशि (लाभ में जोड़ी गई) | वर्ष के प्रारम्भिक दिन पर शुल्क की बकाया राशि (लाभ में से घटायी गई) | वास्तविक लाभ |
|---|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० | रु० |
| 1965 | — | 960 | — | 960 |
| 1966 | 7,500 | 1,280 | 960 | 7,820 |
| 1967 | 8,210 | 1,550 | 1,280 | 8,480 |
| 1968 | 9,350 | 920 | 1 550 | 8 720 |

विभिन्न वर्षों में साझेदारों के जो लाभ विभाजित किये गये हैं और जो करने चाहिए थे, उनकी स्थिति निम्न प्रकार से है :—

| | लाभ जो विभाजित कर दिया गया है (समायोजन से पूर्व) | | | लाभ जो विभाजित करना चाहिए था (समायोजन के पश्चात्) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | कुल लाभ | अनूप | बिहारी | कुल लाभ | अनूप | बिहारी |
| | रु० | रु० | रु० | रु० | रु० | रु० |
| 1965 | — | — | — | 960 | 480 | 480 |
| 1966 | 7,500 | 3 750 | 3,750 | 7,820 | 3,910 | 3,910 |
| 1967 | 8,210 | 4,070 | 4,140 | 8,480 | 4,160 | 4,320 |
| 1968 | 9,350 | 4,450 | 4,900 | 8,720 | 4,240 | 4,480 |
| योग | 25,060 | 12,270 | 12,790 | 25,980 | 12,790 | 13 190 |

चार वर्ष के अन्त में कुल लाभ 25,980 रु० क्रेडिट किया जाना था जबकि केवल 25,060 रु० ही क्रेडिट किया गया है अर्थात् साझेदारों के पूँजी खातों में 920 रु० कम क्रेडिट हुए हैं। अनूप का पूंजी खाता 12,790 रु० से क्रेडिट किया जाना था, जबकि केवल 12,270 रु० से ही क्रेडिट किया गया है अर्थात् अनूप के खाते को 520 रु० से और क्रेडिट करना है। बिहारी का खाता 13 190 रु० से क्रेडिट किया जाना था, परन्तु केवल 12,790 रु० से ही क्रेडिट किया गया है, अर्थात 400 रु० से और क्रेडिट किया जाना है।

31 दिसम्बर 1968 को बकाया शुल्क 920 रु० के समायोजन की निम्नलिखित प्रविष्टि होगी :—

**Journal**

| 1968 | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Dec. 31 | Outstanding Fees a/c Dr | | 920 | |
| | To Anup's Capital a/c | | | 520 |
| | To Bihari's Capital a/c | | | 400 |
| | (Adjustment in respect of outstanding fees made) | | | |

## ख्याति (Goodwill)

"ख्याति एक ऐसी वस्तु है जिसका वर्णन करना आसान है लेकिन परिभाषा देना कठिन। यह व्यवसाय के अच्छे नाम, प्रतिष्ठा और सम्बन्धों से मिलने वाला लाभ है। यह वह आकर्षण-शक्ति है जो ग्राहक को लाती है। यह उन वस्तुओ मे से एक है जो एक जमे हुये पुराने व्यवसाय को प्रथम बार प्रारम्भ हुये नये व्यवसाय से पृथक करती है। ........ख्याति विभिन्न प्रकार के तत्वो के सम्मिश्रण से बनती है। विभिन्न व्यवसायो मे और एक ही व्यवसाय के विभिन्न व्यापारो मे इसका मिश्रण पृथक-पृथक होता है।[1]

एक लेखापाल के लिए ख्याति का तब तक कोई महत्व नही है जब तक कि इसका मूल्यांकन न किया जा सके। अत एक लेखापाल के लिए ख्याति व्यवसाय की प्रतिष्ठा (Reputation) से उत्पन्न होने वाला वह तत्व (Element) है जो कि उस व्यवसाय को इस योग्य बनाता है कि इसमे लगी पूंजी से सामान्य आय की अपेक्षा अधिक आय प्राप्त हो सके।

अधि-लाभ (Super Profits) कमाने की क्षमता को भी ख्याति कहा जाता है। अधि-लाभ से आशय उस शुद्ध लाभ से लिया जाता है जो पूजी पर ब्याज एव प्रबन्ध करने और जोखिम उठाने के प्रतिफल के अलावा प्राप्त होता है।

**ख्याति की उत्पत्ति (Origin of Goodwill)**

किसी फर्म मे ख्याति निम्नलिखित कारणो से उत्पन्न हो सकती है —

(1) व्यापार गृह की स्थिति,

(2) फर्म द्वारा निर्मित वस्तुओ का स्वभाव अथवा फर्म द्वारा प्रदान की जाने वाली सेवाओ की प्रतिष्ठा,

(3) एकाधिकार (Monopoly) का होना,

(4) साझियो की व्यक्तिगत प्रतिष्ठा,

(5) व्यवसाय मे सन्तुष्ट कर्मचारियो का होना,

(6) व्यापार चिन्ह (Trade Mark), एकस्व (Patent) अथवा किसी प्रसिद्ध व्यापारिक नाम का होना,

(7) वैधानिक नियन्त्रणो का न होना।

---

1 "Goodwill is a thing very easy to describe, very difficult to define It is the benefit and advantage of the good name, reputation and connection of a business It is the attractive force which brings in customers. It is the one thing which distinguishes an old established business from a new business at its first start · ·· ···Goodwill is composed of a variety of elements It differs in its composition in different trades and in different businesses in the same trade" [Lord Macnaughten in Commissioners of Inland Revenue V. Muller (1901), (A. C. 217). Quoted by Spicer and Pegler.]

## ख्याति के प्रकार (Kinds of Goodwill)

ख्याति को विभिन्न जानवरो के स्वभाव के आधार पर कई प्रकार का बताया गया है जिसका वर्णन नीचे किया जाता है —

(1) बिल्ली के स्वभाव की ख्याति (Cat Goodwill) —बिल्ली घर को बहुत महत्व देती है। चाहे घर का स्वामी बदल जाय लेकिन वह घर को नही छोडेगी। इसी प्रकार कुछ ग्राहको की पुरानी दुकान मे ही माल खरीदने की आदत पड जाती है चाहे इसके स्वामित्व मे परिवर्तन हो जावे। इस प्रकार की ख्याति का मूल्य सबसे अधिक होता है क्योकि प्रत्येक क्रेता ऐसे व्यापार को खरीदना चाहेगा जिसकी ख्याति स्थायी हो और जिस पर मालिक और कर्मचारियो मे परिवर्तन का प्रभाव न पडे।

(2) कुत्ते के स्वभाव की ख्याति (Dog Goodwill) —कुत्ता हमेशा अपने मालिक के साथ रहता है। इसी प्रकार किसी दुकान मे ग्राहक उसके स्वामी के कारण आकर्षित होते है। स्वामित्व मे परिवर्तन के साथ-साथ ग्राहक भी दुकान को छोड देंगे। यदि ख्याति का स्वभाव इस प्रकार का है तो इसका मूल्य भी कम होगा।

(3) चूहे के स्वभाव की ख्याति (Rat Goodwill) —चूहे का लगाव घर अथवा स्वामी, किसी मे नही होता। इसी प्रकार कुछ व्यवसायो की ख्याति स्थिर नही रहती। ऐसी ख्याति का मूल्य प्राय बहुत कम होता है।

## ख्याति का मूल्यांकन (Valuation of Goodwill)

मूल्यांकन की परिस्थितिया—ख्याति एक ऐसी अदृश्य आकर्षण शक्ति है जो ग्राहको को व्यवसाय की ओर आकर्षित करती है। साझेदारी फर्म के व्यवसाय काल मे कुछ परिस्थितिया ऐसी उत्पन्न हो सकती है जिनमे व्यवसाय की ख्याति का मुद्रा मे मूल्याकन करना आवश्यक हो जाता है। ये परिस्थतिया निम्नलिखित हो सकती है —

(1) जब साझियो के लाभ-विभाजन के अनुपात मे परिवर्तन होता है,
(2) जब नया साझी प्रवेश करता है,
(3) जब कोई साझी अवकाश ग्रहण करता है,
(4) जब किसी साझी की मृत्यु हो जाती है,
(5) जब व्यापार बेच दिया जाता है।

मूल्यांकन की विधिया—ख्याति के मूल्याकन की कई विधिया प्रचलित है। किस समय कौन सी विधि काम मे लाई जावे, यह बात परिस्थितियो पर निर्भर करती है। इनमे से प्रमुख विधिया निम्नलिखित है—

(1) औसत लाभ विधि (Average Profit Method) —पिछले कुछ वर्षों (प्राय तीन से पाच) के औसत लाभ का कुछ गुना ख्याति का मूल्य मान लिया जाता है।

उदाहरण —माना कि ख्याति का मूल्याकन पिछले पाच वर्ष के औसत लाभ के तीन गुने मूल्य पर किया जाता है तथा लाभ इस प्रकार है —

2000 रु०, 4000 रु०, 1000 रु० (हानि), 5000 रु० और 6000 रु० क्रमश
ख्याति की राशि ज्ञात कीजिए।

5 वर्ष के लाभो का योग $=(2,000+4,000-1,000+5,000+6,000)$ रु०
$=16,000$ रु०

औसत लाभ $=\frac{16,000}{5}=3,200$ रु०

लाभो का तीन गुना $=3,200\times3=9,600$ रु० ख्याति की राशि होगी।

(2) अधि-लाभ विधि (Super Profit Method) .—इस विधि के अनुसार औसत लाभों मे से साझियो की सेवाओ के लिए पुरस्कार एव फर्म मे लगी हुई वास्तविक पूँजी पर उस प्रकार के व्यापार को लागू होने वाली दर से ब्याज घटाकर 'अधि-लाभ' ज्ञात किये जाते है। इनका कुछ गुना ख्याति का मूल्य समझा जाता है। उदाहरणार्थ, यदि फर्म के औसत लाभ किसी निश्चित समय के लिए 20,000 रु० है और फर्म मे वास्तविक पूँजी 1,00,000 रु० लगी है जिस पर 10% ब्याज अपेक्षित है तथा साझियो का प्रबन्ध के लिए अनुमानित पारिश्रमिक 6,000 रु० वार्षिक है तो फर्म के अधि-लाभ (20,000–10,000 (ब्याज)–6000) रु० = 4000 रु० होंगे। यदि इनका 3 गुना ख्याति का मूल्य रखा गया है तो ख्याति (4000 × 3) रु० = 12,000 रु० होगी।

(3) अधि-लाभ की पूँजीकरण विधि Capitalisation of Super Profit Method) — इस विधि के अनुसार अधिलाभ की रकम का अपेक्षित ब्याज दर पर पूँजीकरण किया जाता है। इस पूँजीकृत मूल्य को ख्याति माना जाता है। जैसे, उपरोक्त (2 मे दिये गये) उदाहरण मे अधिलाभ 4 000 रु० है और अपेक्षित ब्याज दर 10% है, अत अधिलाभ का पूँजीकृत मूल्य 40,000 रु० होगा, यही ख्याति का मूल्य होगा। पूँजीकृत मूल्य से तात्पर्य है कि अपेक्षित ब्याज दर पर अधिलाभ के बराबर ब्याज कितनी धन-राशि पर कमाया जा सकता है।

## नया साझी ( Incoming Partner )

जब किसी व्यवसाय मे अधिक पूँजी की आवश्यकता होती है अथवा उसके सचालन के लिए सहायता की आवश्यकता होती है तो इसकी पूर्ति उस व्यवसाय मे किसी नये साझी को शामिल करके की जा सकती है। जब कोई व्यक्ति नये साझी के रूप मे किसी व्यवसाय मे प्रवेश करता है तो उसे दो अधिकार प्राप्त होते है —

(क) व्यवसाय की सम्पत्ति मे हिस्सा, तथा
(ख) व्यवसाय के लाभ मे हिस्सा।

प्रथम अधिकार को प्राप्त करने के लिए नये साझी को जो रकम देनी पडती है वह उसकी 'पूँजी' कहलाती है और दूसरे अधिकार को प्राप्त करने के लिए वह जो राशि देता है, वह 'ख्याति' अथवा 'प्रीमियम' कहलाती है। नया साझी यदि पहले से स्वय का कोई व्यवसाय नही कर रहा है तो प्राय वह फर्म मे अपनी पूँजी का हिस्सा रोकडी या बैंक द्वारा चुका देता है जिसकी फर्म की पुस्तको मे प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी .—

Cash a/c Dr
    To New Partner's Capital a/c
(Capital brought in by······)

कभी-कभी नया साझी अपने स्वय के व्यवसाय की सम्पत्तियो एव दायित्वो को एक निर्धारित मूल्य पर फर्म को हस्तान्तरित कर देता है तथा सम्पत्तियो का दायित्वो पर आधिक्य ही उसके हिस्से की पूँजी मान ली जाती है। यदि उसके हिस्से की पूँजी अधिक निश्चित की जाये तो शेष रकम रोकड मे या चैक द्वारा चुका दी जाती है। उदाहरण के लिए किसी फर्म मे एक्स नये साझी के रूप मे प्रविष्ट हुआ। उसने अपने स्वय के व्यवसाय की ये सम्पत्तिया एव दायित्व फर्म को हस्तान्तरित किए—भवन 10,000 रु०: देनदार 7,000 रु० जिनमे से 10% सन्देहात्मक है, स्टॉक 8,000 रु०, लेनदार 5,000 रु०, तथा देय बिल 800 रु०। फर्म मे नये साझी की पूँजी 30,000 रु० निर्धारित की गई जिसका अन्तर एक्स ने रोकड मे चुका दिया। इस परिस्थिति मे फर्म की पुस्तको मे प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी —

| | | |
|---|---|---|
| Buildings a/c Dr. | 10,000 | |
| Debtors a/c Dr. | 7,000 | |
| Stock a/c Dr. | 8,000 | |
| Cash a/c Dr. | 11,500 | |
| To Creditors a/c | | 5,000 |
| „ Bills Payable a/c | | 800 |
| „ Provision for Doubtful Debts a/c | | 700 |
| „ X's Capital a/c | | 30,000 |

(Various assets and liabilities brought in by X to contribute his share of capital)

## ख्याति सम्बन्धी लेखा (Treatment of Goodwill in Accounts)

त्याग का अनुपात ज्ञात करना—जब किसी व्यवसाय मे नया साझी प्रवेश करता है तो भविष्य मे उस व्यवसाय का लाभ अधिक साझियो मे बँटेगा, अर्थात् पुराने साझियो को नये साझी के पक्ष मे कुछ त्याग करना पडेगा। इस त्याग के बदले मे वे नये साझी से 'ख्याति' के नाम मे एक राशि प्राप्त करेंगे जिसे वे त्याग के अनुपात मे बाँट लेंगे। निम्न उदाहरण द्वारा त्याग का अनुपात निकालना समझाया गया है जिसमे कि नये साझी से प्राप्त ख्याति की रकम पुराने साझियो मे बाटी जावेगी।

उदाहरण—व्यवसाय की ख्याति 6,000 रु० है, पुराने साझी रवि और देव 3 2 के अनुपात मे लाभ विभाजन करते रहे हैं। नया साझी चन्द्र शामिल किया जाता है। तीनो लाभ विभाजन बराबर अनुपात मे करने लगते है।

चूँकि चन्द्र को लाभ मे से $\frac{1}{3}$ भाग मिलता है, अत उसके हिस्से की ख्याति का मूल्य $(6,000 \times \frac{1}{3})$ रु० = 2.000 रु० होगा जो रवि और देव मे उनके त्याग के अनुपात मे बँटेगा।

रवि और देव के त्याग का अनुपात इस प्रकार निकाला जावेगा —

रवि को पहले लाभ मिलता था $= \frac{3}{5}$

और अब लाभ मिलेगा $= \frac{1}{3}$

$\therefore$ रवि का त्याग $= \frac{3}{5} - \frac{1}{3} = \frac{9-5}{15} = \frac{4}{15}$

∴ देव को पहले लाभ मिलता था $=\frac{2}{5}$
और अब लाभ मिलेगा $=\frac{1}{3}$

$$\therefore \text{ देव का त्याग } = \frac{2}{5} - \frac{1}{3} = \frac{6-5}{15} = \frac{1}{15}$$

∴ रवि और देव मे त्याग का अनुपात $=\frac{4}{15} : \frac{1}{15} = 4 : 1$

∴ 2,000 रु० ख्याति रवि और देव मे 4 : 1 के अनुपात मे वँटेगी अर्थात् रवि को 1,600 रु० और देव को 400 रु० ख्याति के मिलेंगे। इससे यह भी स्पष्ट होता है कि चन्द्र को लाभ में जो $\frac{1}{3}$ हिस्सा दिया गया है वह $\frac{4}{15}$ रवि ने और $\frac{1}{15}$ देव ने दिया है।

**ख्याति का मूल्यांकन करना:**—त्याग का अनुपात ज्ञात कर लेने के पश्चात् नये साझी के प्रवेश के दिन फर्म की ख्याति का मूल्यांकन किया जायेगा। मूल्यांकन की विधियो के बारे मे पूर्व वर्णन किया जा चुका है। उनमे से किसी भी विधि द्वारा फर्म की ख्याति का मूल्यांकन कर लिया जायेगा।

**ख्याति सम्बन्धी प्रविष्टियां**—त्याग का अनुपात ज्ञात कर लेने एव ख्याति का मूल्यांकन करने के पश्चात् प्रश्न यह उठता है कि नये साझी के प्रवेश करने पर ख्याति के सम्बन्ध मे फर्म की पुस्तकों मे क्या प्रविष्टिया की जावें। इस सम्बन्ध मे दो मे से एक परिस्थिति हो सकती है—(क) जबकि फर्म की पुस्तको मे पहले से कोई ख्याति खाता न खुला होवे, अथवा (ख) जबकि फर्म की पुस्तकों मे पहले से ख्याति खाता खुला होवे। इन दोनो परिस्थितियो मे प्रविष्टिया निम्न प्रकार होगी :—

**(क) जबकि फर्म की पुस्तकों में ख्याति खाता न खुला हुआ हो**—यदि फर्म की पुस्तकों मे पहले से ख्याति खाता नही खुला हुआ है तो पुराने साझियो के पूंजी खातो मे ख्याति का लाभ क्रेडिट नही किया हुआ होगा तथा अब नये साझी के प्रवेश पर फर्म की ख्याति का लाभ उनके पूंजी खातो में अवश्य ही क्रेडिट किया जाना चाहिये। इस सम्बन्ध मे ख्याति का निपटारा तीन प्रकार मे से किसी भी एक प्रकार से हो सकता है :—

**(i) नये साझी द्वारा पुराने साझियो को निजी रूप में ख्याति की रकम देकर :**—कभी-कभी नया साझी ख्याति मे अपने हिस्से की रकम पुराने साझियो को निजी रूप मे दे देता है और वह रकम फर्म के व्यवसाय मे नही लाई जाती। ऐसी दशा मे फर्म की पुस्तकों में कोई प्रविष्टि नही की जाती। यह तरीका ठीक नही है क्योंकि भविष्य में यदि प्रश्न उठे कि फर्म मे ख्याति की रकम लाई गई थी या नही तो लेखा पुस्तको मे इस सम्बन्ध मे कोई प्रमाण नही मिलेगा।

**(ii) नये साझी द्वारा फर्म में ख्याति की रकम नकद जमा करा कर :**—यदि नया साझी ख्याति मे अपने हिस्से की रकम फर्म मे नकद जमा कराता है तो निम्न प्रविष्टि होगी :—

Cash a/c Dr.
To Goodwill a/c
(Amount of goodwill brought in by new partner.)

ख्याति की यह रकम पुराने साझियो मे उनके त्याग के अनुपात मे उनके पूंजी खातो मे क्रेडिट कर दी जायेगी जिसकी प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी :—

Goodwill a/c Dr.
To Old Partners' Capital accounts
(Amount of goodwill credited to old partners in sacrifice ratio.)

[illegible]

Old Partners' Capital a/cs Dr.

To Cash a/c

(Amount of goodwill withdrawn)

(iii) नये साझी द्वारा ख्याति की रकम नकद न देने पर — [illegible] प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी —

Goodwill a/c Dr

To Old Partners' Capital Accounts

(Goodwill account raised on admission of new partner and credited to old partners in old profit sharing ratio)

यदि सब साझी (नये साझी को शामिल करके) ख्याति खाते को पुस्तकों मे नही रखना चाहते तो सब साझियो के पूंजी खातो को नये लाभ विभाजन के अनुपात मे डेबिट करके ख्याति खाते को अपलिखित कर दिया जायेगा। प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी —

All Partners' Capital Accounts Dr.

To Goodwill a/c

(Goodwill written off in new profit sharing ratio)

इन दोनो प्रविष्टिया का शुद्ध प्रभाव यह पडेगा कि पुराने साझियो के पूजी खाते उतनी रकम से क्रेडिट हो जायेंगे जितनी रकम फर्म की ख्याति मे नये साझी के हिस्से के बराबर है अर्थात् नये साझी के प्रवेश पर उसके हिस्से की ख्याति का लाभ पुराने साझियो के पूजी खातो को मिल जायेगा।

(ख) जबकि फर्म की पुस्तको में ख्याति खाता पहले से ही खुला हुआ हो —ऐसी परिस्थिति मे साझियो को यह निर्णय लेना पडेगा कि नया साझी ख्याति मे अपने हिस्से की रकम नकद लाये या नही। यदि नया साझी ख्याति मे अपने हिस्से की रकम नकद लाता है तो पुराने साझियो की पुस्तको मे खुला हुआ ख्याति खाता बंद करना होगा। प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी—

Old Partners' Capital Accounts Dr

To Goodwill a/c

(Existing goodwill written off in old profit sharing ratio)

नये साझी द्वारा ख्याति की रकम नकद लाने पर प्रविष्टिया पूर्व बतलाये गये नियमो के आधार पर होगी।

यदि नया साझी अपने हिस्से की ख्याति की रकम नकद लाने मे असमर्थ रहता है तो पुराने साझी यह देखेगे कि उसके प्रवेश पर मूल्याकित ख्याति की रकम का उनके पूजी खातो को लाभ मिला हुआ है अथवा नही। यदि कुछ अन्तर है तो ख्याति खाते मे समायोजन करके अपने पूजी खातो मे उसका प्रभाव दर्ज कर लेंगे। इस सम्बन्ध मे अग्रलिखित तीन परिस्थितियो मे से कोई भी एक परिस्थिति हो सकती है —

(i) पुस्तकों में ख्याति खाता सही मूल्य दिखाता हो अर्थात् पुस्तकों में पहले से खुले हुए ख्याति खाते की रकम तथा नये साझी के प्रवेश पर मूल्यांकित ख्याति की रकम एक समान हो। ऐसी स्थिति में ख्याति के समायोजन के लिए कोई प्रविष्टि नहीं की जायेगी क्योंकि पुराने साझियों ने अपने पूंजी खातों में ख्याति का सही लाभ पहले से ही क्रेडिट कर रखा है।

(ii) पुस्तकों में ख्याति खाता कम मूल्य दिखाता हो अर्थात् पुस्तकों में पहले से खुले हुए ख्याति खाते की रकम नये साझी के प्रवेश पर मूल्यांकित ख्याति से कम हो। ऐसी स्थिति में पुराने साझी ख्याति खाते को सही मूल्य पर ले आयेंगे तथा अन्तर का लाभ अपने पूंजी खातों में क्रेडिट कर लेंगे। प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी —

Goodwill a/c Dr

To Old Partners' Capital Accounts

(Goodwill raised at correct figures and benefit credited to old partners in old profit sharing ratio.)

(iii) पुस्तकों में ख्याति खाता अधिक मूल्य दिखाता हो अर्थात् पुस्तकों में पहले से खुले हुए ख्याति खाते की रकम नये साझी के प्रवेश पर मूल्यांकित ख्याति से अधिक हो। ऐसी स्थिति में पुराने साझियों को ख्याति खाते की रकम सही मूल्य पर लाने के लिए अपने पूंजी खातों को डेबिट करना होगा क्योंकि उन्होंने पहले से ख्याति का अधिक लाभ अपने पूंजी खातों में क्रेडिट कर रखा है। प्रविष्टि निम्न प्रकार होगी —

Old Partners' Capital Accounts Dr

To Goodwill a/c

(Goodwill brought at correct figure by debiting old partners' capital accounts in old profit sharing ratio)

**Illustration 4**

Give journal entries to record the following arrangements in the books of the firm —

(i) Ram and Rahim are partners sharing profits in the ratio of 3 2. Hari enters paying a premium of Rs 2,000 for $\frac{1}{4}$ share in the profits, the relative shares of Ram and Rahim remaining as before. No goodwill account appears in the books

राम और रहीम साझी है जिनका लाभ-विभाजन का अनुपात 3 2 है। हरी लाभों के $\frac{1}{4}$ हिस्से के बदले में 2,000 रु० प्रीमियम देकर फर्म में प्रवेश करता है। राम और रहीम का लाभ विभाजन का अनुपात परस्पर पूर्व जैसा ही रहता है। ख्याति खाता पुस्तकों में विद्यमान नहीं है।

(ii) Ram and Rahim are partners sharing profits in the ratio of 3 2. Hari enters paying a premium of Rs 2,000 for $\frac{1}{4}$ share in the profits, Ram and Rahim as between themselves sharing future profits and losses equally No goodwill account appears in the books.

राम और रहीम साझी है जिनका लाभ-विभाजन का अनुपात 3 2 है। हरी लाभो के $\frac{1}{4}$ हिस्से के बदले मे 2,000 रु० प्रीमियम देकर फर्म मे प्रवेश करता है। राम और रहीम आपस मे तय करते है कि वे भविष्य मे लाभ हानि को परस्पर बराबर बाटेंगे। ख्याति खाता पुस्तको मे विद्यमान नही है।

( iii ) Ram and Rahim are partners sharing profits in the ratio of 3 2 Hari enters paying a premium of Rs 3,000 for his share of profits in the firm. All the partners decide to share future profits equally No goodwill account appears in the books

राम और रहीम साझी है जिनका लाभ-विभाजन का अनुपात 3 2 है। हरी लाभ मे अपने हिस्से के बदले 3,000 रु० प्रीमियम देकर फर्म मे प्रवेश करता है। सभी साझी तय करते है कि वे भविष्य मे लाभो को बराबर-बराबर बाटेंगे। ख्याति खाता पुस्तको मे विद्यमान नही है।

( iv ) Ram and Rahim are partners sharing profits in the ratio of 3.2 Goodwill appears in the books at Rs 6,000 Hari enters paying a premium of Rs 2,000 for $\frac{1}{4}$ share in the profits, the relative shares of Ram and Rahim remaining as before.

राम और रहीम साझी है जिनका लाभ-विभाजन का अनुपात 3 2 है। ख्याति पुस्तको मे 6,000 रु० पर विद्यमान है। हरी लाभो के $\frac{1}{4}$ हिस्से के बदले 2,000 रु० प्रीमियम देकर फर्म मे प्रवेश करता है। राम और रहीम का लाभ-विभाजन का अनुपात परस्पर पूर्व जैसा ही रहता है।

( v ) Ram and Rahim are partners sharing profits in the ratio of 3 2 Goodwill appears in the books at Rs 6,000 Hari enters paying a premium of Rs 2,000 for $\frac{1}{4}$ share of profits, Ram and Rahim as between themselves sharing future profits and losses equally

राम और रहीम साझी है जिनका लाभ-विभाजन का अनुपात 3·2 है। ख्याति पुस्तको मे 6,000 रु० पर विद्यमान है। हरी लाभो के $\frac{1}{4}$ हिस्से के बदले 2,000 रु० प्रीमियम देकर फर्म मे प्रवेश करता है। राम और रहीम भविष्य मे लाभ-हानि को परस्पर बराबर-बराबर बाटने का निश्चय करते है।

( vi ) Ram and Rahim are partners sharing profits in the ratio of 3 2. Hari enters Goodwill, valued at Rs 8,000, is to be introduced in the books and Hari is required to provide a capital equal in amount to that of Rahim after the latter has been credited with his share of the goodwill Hari is given $\frac{1}{4}$ share in the profits The capitals of Ram and Rahim before Hari's admission were Rs. 12,000 and Rs 8,000 respectively.

राम और रहीम साझी है जिनका लाभ विभाजन का अनुपात 3 2 है। हरी प्रवेश करता है। ख्याति, जिसका मूल्य 8,000 रु० है, फर्म की पुस्तको मे लाई जाती है। रहीम के पूजी खाते मे उसके हिस्से की ख्याति की राशि क्रेडिट करने के पश्चात् जो शेष बनेगा उसके बराबर रकम हरी अपनी पूजी के रूप मे लावेगा। हरी को लाभों मे से $\frac{1}{4}$ हिस्सा दिया गया है। हरी के प्रवेश के पूर्व राम और रहीम की पूजी क्रमश: 12,000 रु० और 8,000 रु० है।

( vii ) Ram, Rahim and Hari are partners sharing profits in the ratio of 3 · 2 1 Goodwill does not appear in the books but is agreed to be worth Rs 12,000 Partners decide to share future profits equally.
राम, रहीम और हरि साझी है जिनका लाभ-विभाजन का अनुपात 3 : 2 · 1 है। ख्याति पुस्तको मे विद्यमान नही है लेकिन इसका मूल्य 12,000 रु० स्वीकार कर लिया गया है। साझी यह तय करते है कि वे भावी लाभो को बराबर-बराबर बाँटेंगे।

**Solution**

( i ) चूँकि राम और रहीम का लाभ विभाजन का अनुपात हरि के प्रवेश के पूर्व और पश्चात् 3 2 रहता है, अत इनका त्याग का अनुपात भी 3 2 है। इसी अनुपात मे हरि द्वारा लाई गई ख्याति की 2,000 रु० की राशि राम और रहीम के खातो को क्रेडिट की आवेगी।

**Journal Entries**

| | | | Rs | Rs |
|---|---|---|---|---|
| | Cash a/c Dr | | 2,000 | |
| | To Goodwill a/c | | | 2,000 |
| | (Amount of goodwill brought in by Hari) | | | |
| | Goodwill a/c Dr | | 2,000 | |
| | To Ram's Capital a/c | | | 1,200 |
| | To Rahim's Capital a/c | | | 800 |
| | (Goodwill credited to Ram and Rahim in the ratio of their sacrifice) | | | |

(ii) ∵ हरि को $\frac{1}{4}$ हिस्सा लाभ दिया जाता है
और शेष लाभ $\frac{3}{4}$ को राम और रहीम बराबर-बराबर बाँटते है
∴ राम का लाभ मे नया हिस्सा $= \frac{3}{4} \times \frac{1}{2} = \frac{3}{8}$
और रहीम का भी लाभ मे नया हिस्सा $= \frac{3}{4} \times \frac{1}{2} = \frac{3}{8}$ होगा
राम को हरि के प्रवेश के पूर्व लाभ मिलता था $= \frac{3}{5}$
और उसे हरि के प्रवेश के पश्चात् लाभ मिलता है $= \frac{3}{8}$
∴ राम द्वारा किया गया त्याग $= \frac{3}{5} - \frac{3}{8} = \frac{9}{40}$
फिर ∵ रहीम को हरि के प्रवेश के पूर्व लाभ मिलता था $= \frac{2}{5}$
और उसे हरि के प्रवेश के पश्चात् लाभ मिलता है $= \frac{3}{8}$
∴ रहीम द्वारा किया गया त्याग $= \frac{2}{5} - \frac{3}{8} = \frac{1}{40}$

अत हरि द्वारा लाई गई 2,000 रु० ख्याति की राशि राम और रहीम मे 9 और 1 के अनुपात मे बाटी जावेगी।

**Journal Entries**

| | | | Rs | Rs |
|---|---|---|---|---|
| | Cash a/c Dr. | | 2,000 | |
| | To Goodwill a/c | | | 2,000 |
| | (Amount of goodwill brought in by Hari) | | | |
| | Goodwill a/c Dr | | 2,000 | |
| | To Ram's Capital a/c | | | 1,800 |
| | To Rahim's Capital a/c | | | 200 |
| | (Goodwill credited to Ram and Rahim in the ratio of their sacrifice) | | | |

(iii) ∵ राम को हरि के प्रवेश के पूर्व लाभ मिलता था $= \frac{3}{5}$

ग्रौर उसे हरि के प्रवेश के पश्चात् लाभ मिलता है $= \frac{1}{3}$

∴ राम द्वारा किया गया त्याग $= \frac{3}{5} - \frac{1}{3} = \frac{4}{15}$

फिर रहीम को हरि के प्रवेश के पूर्व लाभ मिलता था $= \frac{2}{5}$

और उसे हरि के प्रवेश के पश्चात् लाभ मिलता है $= \frac{1}{3}$

∴ रहीम द्वारा किया गया त्याग $= \frac{2}{5} - \frac{1}{3} = \frac{1}{15}$

अत हरि द्वारा लाई गई 3,000 रु० ख्याति की राशि राम और रहीम मे 4 और 1 के अनुपात मे बाटी जावेगी।

**Journal Entries**

| | | | Rs | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Cash a/c Dr | | 3,000 | |
| | To Goodwill a/c | | | 3,000 |
| | (Amount of goodwill brought in by Hari.) | | | |
| | Goodwill a/c Dr | | 3,000 | |
| | To Ram's Capital a/c | | | 2,400 |
| | To Rahim's Capital a/c | | | 600 |
| | (Goodwill credited to Ram and Rahim in the ratio of their sacrifice.) | | | |

(iv) **Journal Entries**

| | | | Rs | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Ram's Capital a/c Dr | | 3,600 | |
| | Rahim's Capital a/c Dr | | 2,400 | |
| | To Goodwill a/c | | | 6,000 |
| | (Existing goodwill written off) | | | |

अन्य प्रविष्टियाँ वही होंगी जो (i) मे की गई है।

नोट —यह मान लिया गया है कि साझी भविष्य मे ख्याति खाता पुस्तको मे नही रखते हैं।

( v ) प्रथम प्रविष्टि (iv) मे की गई प्रथम प्रविष्टि होगी और शेष प्रविष्टियाँ वही होगी जो ( ii ) मे की गई हैं।

( vi ) **Journal Entries**

| | | | Rs | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Goodwill a/c | Dr. | | 8,000 | |
| To Ram's Capital a/c | | | | 4,800 |
| To Rahim's Capital a/c | | | | 3,200 |
| (Goodwill raised in books.) | | | | |
| Cash a/c | Dr. | | 11,200 | |
| To Hari's Capital a/c | | | | 11,200 |
| (Capital brought in by Hari.) | | | | |

(vii) प्रथम विधि :

∵ राम का पहले लाभ मे हिस्सा था $= \frac{3}{6}$

और उसका अब लाभ मे हिस्सा है $= \frac{1}{3}$

∴ राम द्वारा किया गया त्याग $= \frac{3}{6} - \frac{1}{3} = \frac{1}{6}$

फिर ∵ रहीम को लाभ मे पहले हिस्सा मिलता था $= \frac{2}{6}$

और उसे लाभ मे अब हिस्सा मिलता है $= \frac{1}{3}$

अत रहीम ने कोई त्याग नही किया और उसे अधिक लाभ भी नही मिला

फिर ∵ हरि को लाभ मे अब हिस्सा मिलता है $= \frac{1}{3}$

और उसे लाभ मे पहले हिस्सा मिलता था $= \frac{1}{6}$

∴ हरि को अधिक लाभ मिलता है $= \frac{1}{3} - \frac{1}{6} = \frac{1}{6}$

अत हरि को $\frac{1}{6}$ लाभ राम के हिस्से मे से मिला है। इसके बराबर ख्याति का मूल्य है $= \frac{12000}{6}$ रु० =2,000 रु०। इसके समायोजन के लिए निम्नलिखित प्रविष्टि करनी होगी —

**Journal Entry**

| | | | Rs | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Hari's Capital a/c | Dr. | | 2,000 | |
| To Ram's Capital a/c | | | | 2,000 |
| (Amount of goodwill adjusted on change of profit sharing ratio ) | | | | |

द्वितीय विधि—इस विधि के अनुसार ख्याति पूरी राशि से साझियो के खाते मे लाभ विभाजन के पुराने अनुपात में क्रेडिट कर दी जाती है और नये अनुपात मे अपलिखित कर दी जाती है।

**Journal Entries**

| Particulars | | L.F. | Rs | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Goodwill a/c | Dr. | | 12,000 | |
| To Ram's Capital a/c | | | | 6,000 |
| To Rahim's Capital a/c | | | | 4,000 |
| To Hari's Capital a/c | | | | 2,000 |
| (Goodwill account raised according to old profit sharing ratio.) | | | | |
| Ram's Capital a/c | Dr | | 4,000 | |
| Rahim's Capital a/c | Dr | | 4,000 | |
| Hari's Capital a/c | Dr. | | 4,000 | |
| To Goodwill a/c | | | | 12,000 |
| (Goodwill account eliminated according to the new profit sharing ratio.) | | | | |

नोट—दोनों विधियों का वास्तविक प्रभाव समान होगा।

**सम्पत्तियों एवं दायित्वों का पुनर्मूल्यांकन (Revaluation of Assets and Liabilities)**—यदि फर्म की पुस्तकों में दिखाई गई सम्पत्तियों का बाजार-मूल्य किसी साझी के प्रवेश के समय पुस्तक मूल्य से बढ़ गया है अथवा दायित्वों का मूल्य कम हो गया है तो पुराने साझी नये साझी को इसका लाभ नहीं देना चाहेंगे और इसी प्रकार यदि सम्पत्तियों का बाजार-मूल्य नये साझी के प्रवेश के समय पुस्तक मूल्य से कम हो गया हो अथवा दायित्वों का मूल्य अधिक हो गया हो तो नया साझी इस हानि को नहीं उठाना चाहेगा। इसलिए नये साझी के प्रवेश पर सम्पत्तियों एवं दायित्वों का पुनर्मूल्यांकन कर लिया जाता है और इससे होने वाले हानि या लाभ को पुराने साझियों में लाभ-विभाजन के पुराने अनुपात में बाँट दिया जाता है। इस सम्बन्ध में दो सम्भावनाएं हो सकती हैं—(i) सम्पत्तियों एवं दायित्वों के पुस्तक-मूल्यों में परिवर्तन कर दिया जाय, (ii) सम्पत्तियों एवं दायित्वों के पुस्तक मूल्यों में कोई परिवर्तन न किये जाय।

(i) **सम्पत्तियों एवं दायित्वों के पुस्तक-मूल्यों में परिवर्तन**—सम्पत्तियों एवं दायित्वों के पुस्तक मूल्यों में परिवर्तन करने के लिए जिस खाते के जरिये समायोजन किया जाता है उसे पुनर्मूल्यांकन खाता (Revaluation Account) अथवा लाभ-हानि समायोजन खाता (Profit and Loss Adjustment Account) कहते हैं। सम्पत्तियों के मूल्य बढ़ने पर लाभ होता है। सम्पत्तियों के मूल्य घटने पर हानि होती है। दायित्वों के मूल्य बढ़ने पर हानि होती है और दायित्वों के मूल्य घटने पर लाभ होता है। लाभ हानि समायोजन खाता अथवा पुनर्मूल्यांकन खाता लाभ होने पर क्रेडिट किया जाता है तथा हानि होने पर डेबिट किया जाता है।

इस सम्बन्ध में निम्न प्रकार से प्रविष्टियाँ की जावेंगी —

1 सम्पत्ति के मूल्य में वृद्धि के लिए (Particular) Asset a/c Dr (वृद्धि की राशि से)
To Revaluation a/c
(Increase in the value of asset brought into books.)

| | | |
|---|---|---|
| सम्पत्ति के मूल्यो में कमी के लिए | Revaluation a/c Dr.<br>To (Particular) Asset a/c<br>(Decrease in the value of asset on revaluation.) | (कमी की राशि से) |
| दायित्वो के मूल्यो में वृद्धि के लिए | Revaluation a/c Dr.<br>To (Particular) Liability a/c<br>(Increase in the value of liability on revaluation.) | (वृद्धि की राशि से) |
| दायित्वो के मूल्य में कमी के लिए | (Particular) Liability a/c Dr.<br>To Revaluation a/c<br>(Decrease in the value of liability on revaluation.) | (कमी की राशि से) |
| प्रायोजन की राशि बढ़ाने पर | Revaluation a/c Dr.<br>To (Particular) Provision a/c<br>(Particular provision raised to Rs .. on revaluation.) | (वृद्धि की राशि से) |
| प्रायोजन की राशि कम करने पर | (Particular) Provision a/c Dr<br>To Revaluation a/c<br>(Particular provision decreased to Rs. ..on revaluation.) | (कमी की राशि से) |

यदि व्यवसाय में कोई कृत्रिम सम्पत्ति (Fictitious Asset) है तो उसे भी समाप्त कर दिया जावेगा। प्रविष्टि इस प्रकार होगी —

| | | |
|---|---|---|
| | Revaluation a/c Dr.<br>To (Particular) Asset a/c<br>(Asset written off.) | (सम्पत्ति की राशि से) |
| पुनर्मूल्यांकन खाते का शेष यदि लाभ बताता है। | Revaluation a/c Dr.<br>To Old Partners' Capital Accounts<br>(Revaluation profit credited in old profit sharing ratio ) | (लाभ की राशि से)<br>(लाभ-विभाजन के पुराने अनुपात में) |
| पुनर्मूल्यांकन खाते का शेष यदि हानि बताता है। | Old Partners' Capital a/c Dr.<br>To Revaluation a/c<br>(Revaluation Loss debited in old profit sharing ratio.) | (लाभ-विभाजन के पुराने अनुपात में)<br>(हानि की राशि से). |

### Illustration 5

Soor and Tulsi share profits in the ratio of 3 : 1 The Balance sheet of the firm on Dec 31, 1967 was as under. (सूर और तुलसी 3 : 1 के अनुपात मे लाभो का विभाजन करते है। 31 दिसम्बर, 1967 को फर्म का चिट्ठा निम्न प्रकार था) —

| | Rs. | | Rs |
|---|---|---|---|
| Sundry Creditors | 4,150 | Cash at Bank | 2,250 |
| Capital Accounts | | B/R | 300 |
| Soor | 3,000 | Book Debts | 1,600 |
| Tulsi | 1,600 | Stock | 2,000 |
| | | Furniture | 100 |
| | | Buildings | 2,500 |
| | 8,750 | | 8,750 |

On 1st Jan., 1968 Keshav was admitted into partnership on the following terms—(1 जनवरी, 1968 को केशव साझेदारी मे निम्न शर्तों के आधार पर प्रवेश करता है)

(1) Keshav pays Rs 1,000 as Capital and Rs. 500 as goodwill for $\frac{1}{5}$ share. Half the amount of goodwill is to be withdrawn by Soor and Tulsi (केशव 1,000 रु० पूँजी के और 500 रु० लाभ के $\frac{1}{5}$ हिस्से के लिए ख्याति के देता है। ख्याति की आधी रकम सूर और तुलसी द्वारा निकाल ली जाती है।)

(2) Stock and Furniture be reduced by 10%. and 5% Provision for Doubtful Debts be created on Book Debts and B/R (स्टॉक और फर्नीचर का मूल्य 10% कम कर दिया जाय और पुस्तक ऋण तथा प्राप्य बिल का 5% संदिग्ध ऋण के लिए आयोजन किया जाय।)

(3) Value of Buildings be increased by 20% (भवन का मूल्य 20% से बढा दिया जाय।)

(4) A liability to the extent of Rs. 100 be created in respect of a claim for damages against the firm (फर्म के विरुद्ध हर्जाने के लिए दावे के सम्बन्ध मे एक 100 रु० के दायित्व का निर्माण किया जाय।)

(5) An item of Rs. 65 included in sundry creditors is not likely to be claimed. (विविध लेनदारो मे एक 65 रु० की ऐसी मद शामिल है जिसके मांगे जाने की सम्भावना नही है।)

Record the transactions in the books of the firm assuming that the profit sharing ratio as between Soor and Tulsi remains unchanged. Also prepare the Balance Sheet of the new firm. (यह मानते हुए कि सूर और तुलसी मे लाभ विभाजन का अनुपात अपरिवर्तित रहता है, व्यवहारो का फर्म की पुस्तको मे लेखा करो। नये फर्म का चिट्ठा भी बनाओ।)

You are required to show : (a) by means of ledger accounts how these transactions would be recorded in the books of the firm, assuming that all the receipts and payments were made through the bank, and (b) the Balance Sheet of Krishna and Gopal as on 29th February, 1968, assuming that the assets and liabilities, uneffected by the above transactions remain unchanged.

1 जनवरी, 1968 से राम ने व्यापार से अवकाश ग्रहण कर लिया। कृष्णा और गोपाल ने व्यापार चालू रखने का निर्णय किया। निम्नलिखित समायोजन किये गये :—

(i) ख्याति के समायोजन के कारण राम का पूंजी खाता 30,000 रु० से क्रेडिट किया गया।

(ii) राम व्यापारिक भवन का स्वामी था और यह भवन फर्म को 1,16,000 रु० में बेच दिया गया। यह रकम राम के पूंजी खाते में जमा कर दी गई। उसने बकाया किराये की आधी रकम छोड़ दी।

(iii) राम के अवकाश ग्रहण करने से पूर्व बट्टे खाते के लिए प्रावधान 5 प्रतिशत तक बढ़ाया गया।

(iv) राम को देय रकम व्यापार में 5% वार्षिक पर ऋण के रूप में 29 फरवरी, 1968 तक छोड़ दी गई जिस दिन उसका भुगतान हो गया।

29 फरवरी, 1968 को कृष्णा और गोपाल में से प्रत्येक ने 2,00,000 रु० की अतिरिक्त पूंजी लगाई। उन्होंने ख्याति को अपलिखित करने का और लाभ-हानि को बराबर-बराबर बांटने का निर्णय लिया तथा यह भी तय किया कि फर्म की कुल पूँजी को परिवर्तन किये बिना अब उनकी फर्म में पूंजी बराबर-बराबर होगी। पूँजी में आवश्यक समायोजन करने के लिए 29 फरवरी, 1968 को चालू खाते खोले गये।

(अ) आपको खातों के जरिये यह दिखाना है कि उपरोक्त व्यवहार फर्म की पुस्तकों में किस प्रकार दर्ज किये जावेंगे। यह मान लीजिए कि समस्त प्राप्तियां एवं भुगतान बैंक के जरिये हुए हैं।

(ब) यह मानते हुए कि उपरोक्त व्यवहारों से प्रभावित न होने वाली समस्त सम्पत्तियों एवं दायित्वों में कोई परिवर्तन नहीं हुआ है, 29 फरवरी, 1968 को कृष्णा और गोपाल का चिट्ठा तैयार कीजिए। [55]

Answer:—Balance of Krishna's Current a/c Rs. 24,300 (Cr.) and Gopal's Current a/c Rs. 24,300 (Dr.) to equalise capital; B/S Total Rs. 7,14,300.

63. A, B and C are in partnership sharing profits and losses equally on 31st December. They decide to dissolve the partnership whose position on that date is given below. (अ,ब और स लाभ-हानि को बराबर बांटने वाले साझेदार हैं। 31 दिसम्बर

को उन्होंने साझेदारी का विघटन करने का निर्णय लिया जिस दिन कि उनकी स्थिति इस प्रकार थी):—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| A's Capital a/c | 10,000 | Plant & Machinery | 21,000 |
| B's Capital a/c | 10,000 | Book Debts | 15,000 |
| C's Capital a/c | 15,000 | Stock in Trade | 18,000 |
| A's Current a/c | 5,000 | Investments at Cost | 9,000 |
| Provision for Bad Debts | 2,000 | | |
| Investment Reserve | 1,000 | | |
| Reserve Fund | 9,000 | | |
| P. & L. Account | 6,000 | | |
| Sundry Creditors | 5,000 | | |
| | 63,000 | | 63,000 |

A took over investments at Rs. 8,000 and B took over book debts at Rs. 14,000. Stock in trade was taken over by Messrs Mehta & Sons for Rs. 15,000, which amount they paid in cash. The Plant & Machinery realised Rs. 14,750. The expenses of realisation amounted to Rs. 750. The Creditors were paid off at 6% discount by C.

Make Journal entries and draw up partners' Capital Accounts.

(अ ने 8,000 रु० में विनियोग लिये तथा ब ने 14,000 रु० में देनदारों को ले लिया। स्टॉक को मे० मेहता एण्ड सन्स ने 15,000 रु० में खरीदा जिसका भुगतान नकद में कर दिया गया। प्लान्ट व मशीनरी से 14,750 रु० वसूल हुए। वसूली के खर्चे 750 रु० हुए। लेनदारों को स द्वारा 6 प्रतिशत छूट पर भुगतान कर दिया गया।

जर्नल प्रविष्टियां दीजिए तथा साझियों के पूंजी खाते बनाइये। [56]

Answer : Realisation loss Rs. 8,700.

64. A, B and C are in partnership sharing $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$ and $\frac{1}{4}$ respectively. On 31st March, 1963 they agree to dissolve the partnership and their capitals on that date stood at Rs. 2,000, Rs. 10,000 and Rs. 6,000 respectively. Cash balance at the bank is Rs. 60, Furniture is taken by C at its book value, i. e. Rs. 250. Other assets were sold for cash and realised Rs. 10,718. Sundry creditors amounted to Rs. 1,540 and the amount was paid in full.

A is insolvent and a first and final dividend of $37\frac{1}{2}$ paisa in the rupee is received from his private estate after paying of his private creditors.

Close the books of the firm, showing the relevant ledger accounts as they would appear (a) before the decision in Garner v. Murray case and (b) after

अ, ब और स क्रमशः $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$, व $\frac{1}{4}$ अनुपात में लाभ विभाजित करने वाले साझेदार हैं। 31 मार्च, 1963 को उन्होंने साझेदारी को विघटन करने का निश्चय किया जिस दिन उनकी पूंजी क्रमशः 2,000 रु०, 10,000 रु० और 6,000 रु० थी। बैंक में रोकड़ी शेष 60 रु० हैं। फर्नीचर पुस्तक मूल्य अर्थात् 250 रु० पर स द्वारा ले लिया गया। दूसरी सम्पत्तियों को बेचा गया और उनसे 10,718 रु० नकद प्राप्त हुए। विविध लेनदार 1,540 रु० के थे और यह रकम पूर्ण भुगतान करदी गई।

अ दिवालिया है और उसके निजी लेनदारों को भुगतान करने के बाद उसकी निजी सम्पत्ति से रुपये में $37\frac{1}{2}$ पैसे का प्रथम व अंतिम लाभांश प्राप्त हुआ।

सम्बन्धित खातों को दिखाते हुए आप फर्म की पुस्तकें बन्द कीजिए जैसे कि वे (अ) गार्नर बनाम मरे निर्णय लागू होने से पूर्व, तथा (ब) बाद में प्रकट होंगे। [57]

Answer:—Realisation Loss Rs. 8,512.

(Hint : First, find out the book value of other assets by preparing balance-sheet on the date of dissolution.)

65. P, Q and R were in partnership, sharing profits and losses equally. They decided to dissolve the partnership on December 31, 1967, whent he balance-sheet was as follows. (पी, क्यू और आर लाभ हानि को बराबर-बराबर बांटने वाले साझेदार हैं। उन्होंने 31 दिसम्बर, 1967 को साझेदारी को विघटन करने का निर्णय किया जबकि उनका चिट्ठा निम्न प्रकार था) :—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Creditors | 4,300 | Cash | 7,800 |
| Profit & loss Account | 3,900 | Plant | 28,900 |
| Reserve | 2,400 | Debtors | 5,400 |
| Q's Loan | 4,000 | Investments | 3,600 |
| Capitals : | | Goodwill | 3.000 |
| P | 18,000 | Land & Buildings | 14.500 |
| Q | 15,500 | Expenses Prepaid | 1,200 |
| R | 16,300 | | |
| | 64,400 | | 64,400 |

Plant realised 20 percent less and debtors 5 percent less. Investments were valued at 5 percent more and taken by P in part fulfilment of his claim. Goodwill was sold at Rs. 1,000 to T who desired to adopt the firm's name and product design. Nothing was realised from expenses prepaid. Land and Buildings were valued at Rs. 18,000 and taken over by R. The creditors' claims were settled for Rs. 4,200. A year's interest at 8% was due to Q on his loan. The loan and interest were paid off. The expenses of dissolution amounted to Rs. 500.

Show the Realisation Account, Cash Account and Partners' Capital Accounts, giving effect to these transactions.

(प्लान्ट से 20 प्रतिशत और देनदारों से 5 प्रतिशत कम वसूली हुई। विनियोगों को 5 प्रतिशत अधिक पर मूल्यांकित करके पी द्वारा अपने दावे के आंशिक भुगतान के रूप में ले लिया गया। ख्याति को 1,000 रु० में टी को बेचा गया जिसने फर्म के नाम व उत्पादित वस्तु के नमूने को अपनाने की इच्छा प्रकट की। अग्रिम व्ययों से कुछ राशि वसूल नहीं हुई, भूमि व भवन को 18,000 रु० के मूल्य पर आर द्वारा ले लिया गया। लेनदारों के दावे 4,200 रु० में तय कर दिये गये। क्यू के ऋण पर 8 प्रतिशत की दर से एक वर्ष का ब्याज बकाया था। ऋण व ब्याज की राशि चुका दी गई। विघटन के खर्चे 500 रु० हुए।

इन व्यवहारों को प्रभाव देते हुए वसूली खाता, रोकड़ खाता तथा साझियों के पूंजी खाते बनाइये।) [58]

Answer: Realisation Loss Rs. 6,290.

66. A, B and C have been in partnership since 1st July, 1962. C received a fixed and guaranteed share of profits of Rs. 5,000 per annum and the balance of profits and losses was divisible between A and B in proportion of three-fifth and two-fifth respectively.

On 1st July, 1967 A and B mutually agreed with C that he should be entitled to a one-tenth share in the partnership and C paid the sum of Rs. 1,000 into the partnership funds on that date for his share of goodwill. The profit sharing agreement remained unchanged.

The partners decided to dissolve the partnership on 30th June, 1968, as B had disclosed (prior to that date) that he had been responsible for the following irregularities :—

(a) The value of stock in hand on 30th June, 1967 had been increased by B by Rs. 5,000 to cover goods (at their cost price) removed and sold by him personally for Rs. 4,000. All the partners agreed that the stock should have realised Rs. 6,000. The stock in hand on 30th June, 1968 was valued correctly at Rs. 35,750.

(b) Cheques received from debtors in June, 1968 amounting to Rs. 2,850 had been omitted from the books of account and appropriated by B to his own use.

The Balance Sheet on 30th June, 1968, as approved by the partners before making the adjustments necessary on the disclosure of B's irregularities, was as follows :—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Trade Creditors | 39,000 | Fixed Assets | 5,000 |
| Bank Overdraft | 2,000 | Stock | 35,750 |
| Capital Accounts : | | Trade Debtors | 74,100 |
| A | 70,200 | Cash in hand | 1,550 |
| B | 4,500 | | |
| C | 700 | | |
| | 1,16,400 | | 1,16,400 |

Answer : Realisation Profit Rs. 8,000; Cash brought in by A Rs. 42,180, Cash payment to B Rs. 730 and to C Rs. 2,000 on final settlement.

67. A, B and C were partners entitled respectively to $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$ and $\frac{1}{6}$ of the profits. A summary of their balance-sheet was as follows. (अ, ब और स साझेदार हैं जो क्रमशः लाभों के $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$ व $\frac{1}{6}$ भाग के अधिकारी हैं। उनके चिट्ठे का सारांश निम्न प्रकार है):—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Sundry Creditors | 1,500 | Goodwill | 5,000 |
| Capitals : | | Assets | 6,000 |
| A | 7,000 | Cash | 5,500 |
| B | 5,000 | | |
| C | 3,000 | | |
| | 16,500 | | 16,500 |

The following steps were taken consecutively, but all as on the date of the balance-sheet referred to :—

(i) C retired and his interest in the firms valued at Rs. 4,000 was purchased by A and B from their private resources in the proportion in which they share profits.

(ii) D was admitted to the partnership and became entitled to $\frac{1}{6}$th share of profits, on the term that for goodwill a further sum of Rs. 3,000 should be credited to A and B proportionately, and that D should bring in capital equal to one quarter of the combined capital of A and B after adjustments.

(iii) The firm was then converted into a limited company, Hind Ltd., the company taking over the whole of the assets except cash but not the liabilities for a consideration of Rs. 17,000 payable in equity shares. After payment to the creditors, the cash balance and the shares were distributed among the vendor partners rateably to the nearest rupee.

Write up and close the Capital Accounts of A, B, C and D.

(निम्नलिखित कदम एक के वाद एक उठाये गये किन्तु सभी कदम उपरोक्त चिट्ठे की तिथि को ही लिये गये :—

(i) स ने अवकाश ग्रहण किया और फर्म में उसका हित 4,000 रु० पर मूल्यांकित करके अ और ब द्वारा अपने निजी स्रोतों से उस अनुपात में खरीदा गया जिस अनुपात में वे लाभों का विभाजन करते थे।

(ii) द को साझेदारी में प्रवेश किया गया और वह लाभों के $\frac{1}{6}$ भाग का इस शर्त पर अधिकारी हुआ कि ख्याति के लिए 3,000 रु० की रकम अ और ब को आनुपातिक रूप में क्रेडिट की

जावें तथा इन समायोजनों के बाद अ और ब की संयुक्त पूंजी के एक चौथाई के बराबर रकम द पूंजी के रूप में लावे।

(iii) फर्म को तब एक सीमित कम्पनी 'हिन्द लिमिटेड' में परिवर्तित किया गया। कम्पनी ने दायित्वों एवं रोकड़ को छोड़कर समस्त सम्पत्तियों को 17,000 रु० के प्रतिफल के बदले में खरीद लिया, इस प्रतिफल का भुगतान ईक्विटी अंशों में किया है। लेनदारों को चुकाने के बाद रोकड़ी रुपया तथा अंश साझियों में आनुपातिक रूप से (निकटतम रुपये तक) बांट दिया गया।

अ, ब, स और द के पूंजी खाते तैयार कीजिए व बंद कीजिए। [60]

Answer : Realisation Profit Rs. 3,000.
Payment in cash to A Rs. 4,033; B Rs. 2,800; D Rs. 1,667 on final settlement.

2

# संयुक्त साहस खाते
## (Joint Venture Accounts)

जब दो या दो से अधिक व्यक्ति किसी व्यापारिक कार्य विशेष को करने के लिए मिल जाते हैं तो उसे संयुक्त साहस (Joint Venture) कहते हैं। एक संयुक्त साहस अल्पकालीन साझा (Temporary Partnership) है। जिस कार्य विशेष के लिये संयुक्त साहस की स्थापना की जाती है, उसके समाप्त होने पर संयुक्त साहस भी अपने आप समाप्त हो जाता है। संयुक्त साहस में साहसी अपने-अपने हिस्से की पूँजी लाते हैं और एक निश्चित अनुपात में लाभ और हानि का विभाजन करते हैं।

### संयुक्त साहस सम्बन्धी लेखा

**अलग पुस्तकें खोलना**—जब सभी संयुक्त साहसी एक स्थान पर रहते हों और कार्य विशेष काफी बड़ा हो तो संयुक्त साहस के लिए अलग पुस्तकें खोली जाती हैं। एक संयुक्त बैंक खाता (Joint Banking Account) खोल लिया जाता है और साहसियों द्वारा लाई गई पूँजी इसमें जमा कर दी जाती है। समस्त खर्चे बैंक के द्वारा भुगतान किये जाते हैं। पुस्तकों में प्रत्येक साहसी के लिए अलग खाता खोला जाता है। पुस्तकों में व्यापार एवं लाभ-हानि खाते (Trading and Profit & Loss Account) के स्थान पर संयुक्त साहस खाता (Joint Venture Account) खोला जाता है जिससे लाभ अथवा हानि ज्ञात होती है। जब संयुक्त कार्य समाप्त हो जाता है तो पुस्तकें बन्द कर दी जाती हैं और संयुक्त साहस समाप्त कर दिया जाता है।

**जर्नल प्रविष्टियां**—इस विधि के अनुसार निम्नलिखित प्रमुख प्रविष्टियां की जाती हैं:—

(1) साहसी द्वारा पूँजी लाने पर—

Joint Banking a/c Dr.
To Personal Accounts of Co-adventurers
(Amount of capital contributed.)

(2) संयुक्त साहस के लिए माल खरीदने पर और अन्य खर्चे करने पर—

Joint Venture a/c Dr.
To Joint Banking a/c
(Payment made for goods purchased.)
or
(Payment made for expenses incurred.)

यदि माल उधार खरीदा गया है तो संयुक्त बैंक खाते के स्थान पर विक्रेता का खाता क्रेडिट किया जावेगा।

(3) माल बिकने पर—

Joint Banking a/c Dr.
To Joint Venture a/c
(Goods sold.)

यदि माल उधार बेचा गया है तो संयुक्त बैंक खाते के स्थान पर क्रेता का खाता डेबिट किया जावेगा।

(4) संयुक्त साहस समाप्त होने पर संयुक्त साहस खाते का शेष लाभ अथवा हानि बतावेगा जिसे संयुक्त साहसियों के खातों में हस्तान्तरित कर दिया जावेगा। प्रविष्टि इस प्रकार होगी—

लाभ की दशा में— Joint Venture a/c Dr.
To Personal Accounts of Co-adventurers
(Profit on Joint venture transferred.)

हानि की दशा में— Personal Accounts of Co-adventurers Dr.
To Joint Venture a/c
(Loss on joint venture transferred.)

यदि समस्त माल बिकने से पूर्व ही लाभ अथवा हानि ज्ञात की जाती है तो बिना बिके माल का मूल्यांकन कर उसको अंतिम स्टॉक के रूप में संयुक्त साहस खाते के क्रेडिट में लिख दिया जावेगा और उसकी प्रविष्टि निम्न प्रकार से होगी :-

Closing Stock a/c Dr.
To Joint Venture a/c
(Adjustment in respect of closing stock.)

(5) संयुक्त साहसियों की पूँजी लौटाने पर—

Personal Accounts of Co-adventurers Dr.
To Bank a/c
(Co-adventurers' capital paid off.)

**Illustration 35**

Pradeep and Praveen of Jaipur agree to enter into a joint venture for the import of timber from Burma. On 1st Jan., 1968, they opened a joint bankign account by contributing Rs. 12,000 and Rs. 8,000 respectively. They agreed to share profits and losses in proportion to their capitals.

They remitted Rs. 17,680 to their agent in Burma to pay for the timber purchased. Freight, insurance and other charges amounting to Rs. 3,120 were paid in Jaipur.

On 30th June, 1968 sales amounted to Rs. 22,992 which enabled them to pay themselves the cash respectively brought by them as capital. They, then, decided to close the venture and Praveen agreed to take over the unsold timber for Rs. 1,008.

Journalise the above transactions and post them into ledger.

जयपुर के प्रदीप और प्रवीण वर्मा से लकड़ी का आयात करने के लिए संयुक्त रूप से कार्य करने को राजी होते हैं। 1 जनवरी, 1968 को वे क्रमशः 12,000 रु० और 8,000 रु० जमा करते हुये एक संयुक्त बैंक खाता खोलते हैं। वे लाभ-हानि का विभाजन पूँजी के अनुपात में करने के लिए राजी होते हैं।

उन्होंने अपने एजेन्ट को वर्मा में खरीदी हुई लकड़ी का भुगतान करने के लिए 17,680 रु० भेजे। भाड़ा, बीमा व अन्य खर्चों के 3,120 रु० जयपुर में चुकाये गये।

30 जून, 1968 को बिक्री की रकम 22,992 रु० हो गई थी जिसकी सहायता से नकद के रूप में उनके द्वारा लाई गई पूँजी को वापस चुका दिया गया। तब उन्होंने कार्य को बन्द कर देने का निश्चय किया और बिना बिकी हुई लकड़ी को प्रवीण 1,008 रु० में लेने को राजी हो गया।

उपरोक्त व्यवहारों की जर्नल में प्रविष्टियां कीजिए और उनकी खाता बही में खतौनी कीजिए।

**Solution :** **Journal**

| | | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1968 Jan. 1 | Bank a/c | Dr. | | 20,000 | |
| | To Pradeep | | | | 12,000 |
| | To Praveen | | | | 8,000 |
| | (Cash contributed towards capital.) | | | | |
| | Joint Venture a/c | Dr. | | 17,680 | |
| | To Bank a/c | | | | 17,680 |
| | (Payment made for timber purchased.) | | | | |
| | Joint Venture a/c | Dr. | | 3,120 | |
| | To Bank a/c | | | | 3,120 |
| | (Freight etc. paid for timber imported.) | | | | |
| June 30 | Bank a/c | Dr. | | 22,992 | |
| | To Joint Venture a/c | | | | 22,992 |
| | (Timber sold.) | | | | |
| | Pradeep | Dr. | | 12,000 | |
| | Praveen | Dr. | | 8,000 | |
| | To Bank a/c | | | | 20,000 |
| | (Capital withdrawn.) | | | | |
| | Praveen | Dr. | | 1,008 | |
| | To Joint Venture a/c | | | | 1,008 |
| | (Unsold timber taken by him.) | | | | |
| | Joint Venture a/c | Dr. | | 3,200 | |
| | To Pradeep | | | | 1,920 |
| | To Praveen | | | | 1,280 |
| | (Profit on joint venture transferred.) | | | | |
| | Pradeep | Dr. | | 1,920 | |
| | Praveen | Dr. | | 272 | |
| | To Bank a/c | | | | 2,192 |
| | (Balance paid off.) | | | | |

**Ledger** **Joint Venture Account**

| 1968 | | Rs. | 1968 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | To Bank a/c (Timber) | 17,680 | June 30 | By Bank a/c (Sales) | 22,992 |
| | ,, Bank a/c (Expenses) | 3,120 | ,, ,, | ,, Praveen (Timber) | 1,008 |
| June 30 | ,, Personal Accounts : Pradeep Rs. 1,920 Praveen Rs. 1,280 | 3,200 | | | |
| | | 24,000 | | | 24,000 |

**Bank Account**

| 1968 | | Rs. | 1968 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | To Pradeep | 12,000 | Jan. 1 | By Joint Venture a/c | 17,680 |
| ,, ,, | ,, Praveen | 8,000 | ,, ,, | ,, Joint Venture a/c | 3,120 |
| June 30 | ,, Joint Venture a/c | 22,992 | June 30 | ,, Pradeep | 12,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Praveen | 8,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Pradeep | 1,920 |
| | | | ,, ,, | ,, Praveen | 272 |
| | | 42,992 | | | 42,992 |

**Pradeep**

| 1968 | | Rs. | 1968 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| June 30 | To Bank a/c | 12,000 | Jan. 1 | By Bank a/c | 12,000 |
| ,, ,, | ,, Bank a/c | 1,920 | June 30 | ,, Joint Venture a/c (Profit) | 1,920 |
| | | 13,920 | | | 13,920 |

**Praveen**

| 1968 | | Rs. | 1968 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| June 30 | To Bank a/c | 8,000 | Jan. 1 | By Bank a/c | 8,000 |
| ,, ,, | ,, Joint Venture a/c (Timber) | 1,008 | June 30 | ,, Joint Venture a/c (Profit) | 1,280 |
| ,, ,, | ,, Bank a/c | 272 | | | |
| | | 9,280 | | | 9,280 |

**अलग पुस्तकें न खोलना:**—कभी-कभी संयुक्त साहस के लिए पृथक पुस्तकें खोलना सम्भव अथवा वांछनीय नहीं होता है। ऐसी दशा में प्रत्येक साहसी अपने व्यापार की पुस्तकों में ही संयुक्त साहस के सम्बन्ध में लेखा कर लेते हैं। यह लेखा दो विधियों के अनुसार किया जा सकता है, जिनका वर्णन आगे किया गया है।

प्रथम विधि—(1) दोनों साहसी अपनी-अपनी पुस्तकों में एक खाता खोलते हैं जिसे "Joint Venture with......Account" कहते हैं। यह खाता व्यक्तिगत खाता है तथा इसका शेष दूसरे साहसी से लेना अथवा उसको देना बतलाता है। साहसी संयुक्त कार्य के लिये यदि कोई भुगतान करता है, क्रय करता है अथवा कोई खर्चा करता है तो इससे वह इस खाते को डेबिट कर देता है। यदि दूसरे साहसी के पास रकम भेजता है तो भी यह खाता डेबिट कर दिया जाता है। माल की बिक्री द्वारा संयुक्त साहस के लिये रकम प्राप्त करने पर अथवा दूसरे साहसी से रकम प्राप्त करने पर यह खाता क्रेडिट कर दिया जाता है।

(2) जब कार्य समाप्त हो जाता है तो प्रत्येक साहसी अपनी-अपनी पुस्तक में खोले गये उपरोक्त खाते (Joint Venture with..... Account) की नकल दूसरे साहसी को भेज देता है। इसके प्राप्त होने पर प्रत्येक साहसी को संयुक्त कार्य के सम्बन्ध में किये गये समस्त व्यवहारों का ब्यौरा मिल जाता है जिसकी सहायता से वह "Memorandum Joint Venture Account" अथवा "Joint Venture Statement" बनाता है। यह खाता व्यापार व लाभ-हानि खाते (Trading and Profit & Loss Account) की तरह होता है। इसमें कुल माल की लागत तथा खर्चे डेबिट पक्ष की ओर तथा बिक्री क्रेडिट पक्ष की ओर दिखाते हैं। इस खाते का शेष लाभ अथवा हानि को प्रकट करेगा जिसे साहसियों में लाभ-हानि विभाजन के अनुपात में बांट दिया जावेगा। यह खाता बही खाते का अंग नहीं है और इसमें की गई प्रविष्टियां दूसरे खाते में नहीं की जातीं। यह खाता केवल लाभ अथवा हानि को ज्ञात करने के लिए बनाया जाता है।

(3) यदि Memorandum Joint Venture Account लाभ बताता है तो साहसी अपना लाभ-हानि खाता इस राशि से क्रेडिट करेगा और Joint Venture with...Account को डेबिट करेगा तथा हानि की स्थिति में इसके विपरीत लेखा किया जावेगा। अब Joint Venture with...Account का शेष यदि डेबिट है तो इतनी राशि दूसरे साहसी से लेनी है और यह शेष यदि क्रेडिट है तो इतनी राशि दूसरे साहसी को देनी है।

**Illustration 36**

Bholu and Bodu enter into joint venture for the purchase and sale of rice. They agree to divide the profits or losses equally. Bholu purchased rice for Rs. 10,000 and paid Rs. 100 for storage, Rs. 50 for insurance and Rs. 100 for carriage. Bodu purchased rice for Rs. 15,000 and paid Rs. 100 for carriage and Rs. 100 for sundry expenses.

Bholu disposed of a portion of the rice for Rs. 15,000 and the remainder was sold by Bodu for Rs. 20,000.

Enter the above transactions in the journal and ledger of both the parties and prepare the Memorandum Joint Venture Account as it would appear in the books of both the parties.

भोलू और बोदू चावल के क्रय-विक्रय के लिए संयुक्त साहस में प्रवेश करते हैं। वे लाभ-हानि को बराबर बांटने के लिए राजी होते हैं। भोलू ने 10,000 रु० के चावल खरीदे और 100 रु० ...

50 रु० बीमा तथा 100 रु० भाड़े के चुकाए। बोडू ने 15,000 रु० के चावल खरीदे और 100 रु० भाड़ा तथा 100 रु० विविध व्ययों के चुकाए।

भोलू ने कुछ चावल 15,000 रु० में और बोडू ने शेष चावल 20,000 रु० में बेच दिए।

दोनों पक्षों की जर्नल और खाता बही में उपरोक्त व्यवहारों का लेखा करो और स्मरणार्थ संयुक्त साहस खाता, जैसा कि दोनों की पुस्तकों में बनेगा, भी तैयार करो।

**Solution :**

**Journal of Bholu**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| Joint Venture with Bodu a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Rice purchased.) | | 10,000 | 10,000 |
| Joint Venture with Bodu a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Rs. 100 for storage, Rs. 50 for insurance and Rs. 100 for carriage paid.) | | 250 | 250 |
| Bank a/c Dr.<br>To Joint Venture with Bodu a/c<br>(Rice disposed of.) | | 15,000 | 15,000 |
| Joint Venture with Bodu a/c Dr.<br>To P.& L. a/c<br>(Profit on joint venture transferred.) | | 4,775 | 4,775 |
| | | 30,025 | 30,025 |

**Ledger of Bholu**

**Joint Venture with Bodu Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| | To Bank a/c (Rice) | 10,000 | | By Bank a/c (sales) | 15,000 |
| | ,, Bank a/c (Expenses) | 250 | | ,, Balance due from Bodu | 25 |
| | ,, P. & L. a/c | 4,775 | | | |
| | | 15,025 | | | 15,025 |

**Journal of Bodu**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| Joint Venture with Bholu a/c Dr. | | 15,000 | |
| To Bank a/c | | | 15,000 |
| (Rice purchased.) | | | |
| Joint Venture with Bholu a/c Dr. | | 200 | |
| To Bank a/c | | | 200 |
| (Carriage Rs. 100 and sundry expenses Rs. 100 paid.) | | | |
| Bank a/c Dr. | | 20,000 | |
| To Joint Venture with Bholu a/c | | | 20,000 |
| (Rice disposed of.) | | | |
| Joint Venture with Bholu a/c Dr. | | 4,775 | |
| To P. & L. a/c | | | 4,775 |
| (Profit on joint venture transferred.) | | | |
| | | 39,975 | 39,975 |

**Ledger of Bodu**

**Joint Venture with Bholu Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Bank a/c (Rice) | 15,000 | By Bank a/c (sales) | 20,000 |
| ,, Bank a/c (Expenses) | 200 | | |
| ,, P. & L. a/c | 4,775 | | |
| ,, Balance due to Bholu | 25 | | |
| | 20,000 | | 20,000 |

**Memorandum Joint Venture Account**
(In the books of both Bholu and Bodu)

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Purchases Rs. (10,000+15,000) | 25,000 | By Sales Rs. (15,000+20,000) | 35,000 |
| ,, Expenses Rs. (250+200) | 450 | | |
| ,, Profit— Bholu Rs. 4,775; Bodu Rs. 4,775 | 9,550 | | |
| | 35,000 | | 35,000 |

**Illustration 37.**

Kalu of Calcutta and Dalu of Delhi entered into a joint venture for the purpose of purchase and sale of second hand cars. Kalu was to make the purchases

and Dalu was to effect the sales. They decide to share the profits in the ratio of 2 : 3 respectively. Dalu remitted a sum of Rs. 1,00,000 to Kalu towards the venture.

Kalu purchased 10 cars for Rs. 80,000, paid Rs. 43,500 for their reconditioning and sent them to Dalu. His other expenses were : Buying commission $2\frac{1}{2}\%$ and sundry expenses Rs. 3,500. Dalu took delivery by paying Rs. 7,500 for freight and Rs. 3,750 for octroi. He sold four cars at Rs. 16,000 each, two at Rs. 18,000 each and three at Rs. 22,500 each. He retained the remaining car for himself at an agreed value of Rs. 21,000. His expenses were : Insurance Rs. 1,500, Garage Rent Rs. 2,500, Brokerage Rs. 6,850 and Sundries Rs. 4,500.

Each party's ledger contains a record of his own transactions. Prepare a statement showing the result of the venture and account of the venture in the ledger of each party as it will finally appear, assuming that the matter was finally settled between the parties.

कलकत्ता के कालू और दिल्ली के डालू ने पुरानी कारों के क्रय-विक्रय के लिए संयुक्त साहस में प्रवेश किया। कालू कार खरीदेगा और डालू बेचेगा। वे क्रमशः 2 : 3 के अनुपात में लाभों को बांटना तय करते हैं। डालू ने कालू को इस कार्य के लिए 1,00,000 रु० की राशि भेजी।

कालू ने 10 कार 80,000 रु० में खरीदी और 43,500 रु० उनके ठीक कराने पर खर्च किये और उन्हें डालू को भेज दिया। उसके अन्य खर्चे इस प्रकार थे : क्रय कमीशन $2\frac{1}{2}\%$ और विविध खर्चे 3,500 रु०। डालू ने कारों की सुपुर्दगी ली और 7,500 रु० भाड़ा तथा 3,750 रु० चुंगी के चुकाए। उसने चार कारें 16,000 रु० प्रति कार की दर से, दो कारें 18,000 रु० प्रति कार की दर से तथा तीन कारें 22,500 रु० प्रति कार की दर से बेचीं। बची हुई कार उसने अपने लिए 21,000 रु० में रख ली। उसके खर्चे इस प्रकार थे : बीमा 1,500 रु०, गैरेज का किराया 2,500 रु०, दलाली 6,850 रु० और विविध खर्चे 4,500 रु०।

प्रत्येक पक्ष की खाता वही में उसके स्वयं के व्यवहारों का लेखा होता है। साहस के परिणाम को दिखाते हुए एक विवरण बनाइये और प्रत्येक पक्ष की खाता वही में साहस का खाता यह मानते हुये बनाइये कि दोनों पक्षों का हिसाब आपस में तय हो चुका है।

**Solution :**

**Joint Venture Statement.**
(in the books of both Kalu and Dalu)

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Cost of Cars | 80,000 | By Sales Rs.(64,000 + 36,000 + 67,500 + 21,000) | 1,88,500 |
| ,, Reconditioning | 43,500 | | |
| ,, Buying Commission | 2,000 | | |
| ,, Freight | 7,500 | | |
| ,, Octroi | 3,750 | | |
| ,, Insurance | 1,500 | | |
| ,, Garage Rent | 2,500 | | |
| ,, Brokerage | 6,850 | | |
| ,, Sundry Expenses Rs. (3,500 + 4,500) | 8,000 | | |
| ,, Profit : Kalu Rs. 13,160; Dalu Rs. 19,740 | 32,900 | | |
| | 1,88,500 | | 1,88,500 |

**Ledger of Kalu** **Joint Venture with Dalu Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Cash a/c (Cost of Cars) | 80,000 | By Cash a/c (From Dalu) | 1,00,000 |
| ,, Cash a/c (Reconditioning) | 43,500 | ,, Cash a/c (From Dalu) | 42,160 |
| ,, Cash a/c (Commission) | 2,000 | | |
| ,, Cash a/c (Sundry Exp.) | 3,500 | | |
| ,, P. & L. a/c | 13,160 | | |
| | 1,42,160 | | 1,42,160 |

**Ledger of Dalu** **Joint Venture with Kalu Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Cash a/c (To Kalu) | 1,00,000 | By Cash a/c (Sales) | 1,67,500 |
| ,, Cash a/c (Freight) | 7,500 | ,, Car a/c | 21,000 |
| ,, Cash a/c (Octroi) | 3,750 | | |
| ,, Cash a/c (Insurance) | 1,500 | | |
| ,, Cash a/c (Garage Rent) | 2,500 | | |
| ,, Cash a/c (Brokerage) | 6,850 | | |
| ,, Cash a/c (Sundry Exp.) | 4,500 | | |
| ,, P. & L. a/c | 19,740 | | |
| ,, Cash a/c (To Kalu) | 42,160 | | |
| | 1,88,500 | | 1,88,500 |

द्वितीय विधिः—इस विधि के अन्तर्गत प्रत्येक साहसी अपनी पुस्तकों में संयुक्त साहस के सम्बन्ध में स्वयं द्वारा किये गये एवं अन्य साहसियों द्वारा किये गये समस्त व्यवहारों का लेखा करता है। इसके अनुसार प्रत्येक साहसी की पुस्तकों में एक तो संयुक्त साहस खाता (Joint Venture Account) खोला जाता है और दूसरे, प्रत्येक साहसी का व्यक्तिगत खाता खोला जाता है। संयुक्त साहस खाता, व्यापार व लाभ-हानि खाता (Trading and Profit & Loss Account) की तरह होता है और यह संयुक्त साहस पर लाभ अथवा हानि को प्रकट करता है। प्रत्येक साहसी संयुक्त साहस के सम्बन्ध में जब कोई व्यवहार करता है तो वह इसे अपनी पुस्तकों में लिखने के साथ-साथ अन्य साहसियों को भी इसकी सूचना देता है ताकि वे भी इस व्यवहार को अपनी पुस्तकों में लिख लें। इस विधि के अनुसार निम्नलिखित प्रकार से लेखा किया जाता है:—

(1) माल खरीदने पर अथवा खर्चा करने पर

Joint Venture a/c Dr.
To Cash a/c
(Goods purchased or expenses paid.)

यदि माल उधार खरीदा गया है तो व्यक्तिगत खाता क्रेडिट किया जावेगा।

(2) दूसरे साहसी द्वारा संयुक्त साहस के लिए माल खरीदने अथवा खर्चा करने की सूचना प्राप्त होने पर

Joint Venture a/c Dr.
To Co-adventurer's a/c
(Goods purchased by...)
or
(Expenses incurred by...)

(3) माल बेचने पर

Cash a/c Dr.
To Joint Venture a/c
(Goods sold.)

यदि माल उधार बेचा गया है तो व्यक्तिगत खाता डेबिट किया जावेगा।

(4) दूसरे साहसी द्वारा संयुक्त साहस के लिए माल बेचने की सूचना प्राप्त होने पर

Co-adventurer's a/c Dr.
To Joint Venture a/c
(Goods sold by...)

(5) संयुक्त साहस से ब्याज लेय होने पर

Joint Venture a/c Dr.
To Interest a/c
(Interest charged.)

(6) संयुक्त साहस द्वारा अन्य साहसी को ब्याज देय होने पर

Joint Venture a/c Dr.
To Co-adventurer's a/c
(Interest payable to...)

(7) संयुक्त साहस खाते द्वारा लाभ बतलाने पर

| | | |
|---|---|---|
| Joint Venture a/c Dr. | | (कुल लाभ की राशि से) |
| To P. & L. a/c | | (स्वयं के हिस्से की राशि से) |
| To Co-adventurer's a/c | | (संयुक्त साहसी के हिस्से की राशि से) |

(Profit on joint venture transferred.)

(8) संयुक्त साहस खाते द्वारा हानि बतलाने पर

| | | |
|---|---|---|
| P. & L. a/c | Dr. | (स्वयं के हिस्से की हानि से) |
| Co-adventurer's a/c | Dr. | (संयुक्त साहसी के हिस्से की (हानि से) |
| To Joint Venture a/c | | (कुल हानि की राशि से) |

(Loss on joint venture transferred)

(9) यदि किसी दूसरे साहसी को बिल अथवा नकद रुपया भेजा जाता है

Co-adventurer's a/c Dr.
To B/P a/c or
To Cash a/c
(B/P accepted or cash remitted.)

(10) यदि किसी साहसी से बिल अथवा नकद प्राप्त होता है

B/R a/c Dr. or
Cash a/c Dr.
To Co-adventurer's a/c
(Acceptance or cash received.)

साहसियों द्वारा एक दूसरे को माल भेजने की कोई प्रविष्टि नहीं की जाती है। साहसियों के व्यक्तिगत खातों का शेष रुपया लेना अथवा देना बतावेगा।

**Illustration 38**

Balu of Bombay and Lalu of Loharu enter into a joint venture for the purchase and sale of gram. They share profits equally.

Balu accepted a bill of Lalu for Rs. 10,000. Lalu discounts it for Rs.9,800 and purchases gram worth Rs.9,000. He sends gram to Balu and incurs the following expenses : Freight Rs. 100, Insurance Rs. 50, Sundries Rs. 50. Balu takes the delivery and incurs the following expenses : Cartage Rs. 20, Storage Rs. 80, Sundries Rs. 50. The whole lot is disposed of for Rs. 12,000 at a commission of 5%. The account is settled by the co-adventurers through bank draft.

Give journal entries to record these transactions and prepare Joint Venture Account and the personal account of the co-adventurer in the books of both the parties.

बम्बई के बालू और लुहारू के लालू चने के क्रय-विक्रय के लिए संयुक्त साहस में प्रवेश करते हैं। वे बराबर-बराबर लाभ-विभाजन करने का निश्चय करते हैं।

बालू 10,000 रु० का लालू का बिल स्वीकार करता है। लालू इसे 9,800 रु० में भुना लेता है और 9,000 रु० का चना खरीदता है। वह चना बालू को भेज देता है और निम्नलिखित खर्चा

करता है : भाड़ा 100 रु०, वीमा 50 रु०, विभिन्न खर्चे 50 रु० । बालू सुपुर्दगी लेता है और निम्न खर्चे करता है : गाड़ी-भाड़ा 20 रु०, भण्डारन 80 रु०, विभिन्न खर्चे 50 रु० । समस्त माल 5% कमीशन पर 12,000 रु० में बेच दिया जाता है। संयुक्त साहसियों द्वारा बैंक ड्राफ्ट के जरिये हिसाब तय कर लिया जाता है।

दोनों पक्षों की पुस्तकों में इन व्यवहारों का लेखा करने के लिए जर्नल प्रविष्टियां कीजिए, संयुक्त साहस खाता और सह-साहसी का व्यक्तिगत खाता बनाइये ।

**Solution :**

**Journal of Balu**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Lalu Dr.<br>To B/P a/c<br>(Acceptance given.) | | 10,000 | 10,000 |
| | Joint Venture a/c Dr.<br>To Lalu<br>(Discount on bill paid by Lalu.) | | 200 | 200 |
| | Joint Venture a/c Dr.<br>To Lalu<br>(Gram purchased by Lalu.) | | 9,000 | 9,000 |
| | Joint Venture a/c Dr.<br>To Lalu<br>(Freight Rs. 100, Insurance Rs. 50 and Sundry Expenses Rs. 50 paid by Lalu.) | | 200 | 200 |
| | Joint Venture a/c Dr.<br>To Cash a/c<br>(Cartage Rs. 20, Storage Rs. 80 and Sundry Expenses Rs. 50 paid.) | | 150 | 150 |
| | Cash a/c Dr.<br>To Joint Venture a/c<br>(Gram disposed of.) | | 12,000 | 12,000 |
| | Joint Venture a/c Dr.<br>To Cash a/c<br>(5% Commission on sale of gram paid.) | | 600 | 600 |
| | Joint Venture a/c Dr.<br>To P. & L. a/c<br>To Lalu<br>(Profit on joint venture transferred.) | | 1,850 | 925<br>925 |
| | Lalu Dr.<br>To Bank a/c<br>(Account settled through bank draft.) | | 325 | 325 |

**Ledger of Balu**

**Joint Venture Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Lalu (Discount on Bill) | 200 | By Cash a/c | 12,000 |
| ,, Lalu (Gram purchased) | 9,000 | | |
| ,, Lalu (Expenses) | 200 | | |
| ,, Cash a/c (Expenses) | 150 | | |
| ,, Cash a/c (Commission) | 600 | | |
| ,, P. & L. a/c | 925 | | |
| ,, Lalu (Profit) | 925 | | |
| | 12,000 | | 12,000 |

**Lalu's Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To B/P a/c | 10,000 | By Joint Venture a/c(Discount on Bill) | 200 |
| ,, Bank a/c | 325 | ,, Joint Venture a/c (Gram) | 9,000 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Expenses) | 200 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Profit) | 925 |
| | 10,325 | | 10,325 |

**Journal of Lalu**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| B/R a/c | Dr. | | 10,000 | |
| To Balu | | | | 10,000 |
| (Acceptance received.) | | | | |
| Cash a/c | Dr. | | 9,800 | |
| Joint Venture a/c (for discount) | Dr. | | 200 | |
| To B/R a/c | | | | 10,000 |
| (Bill discounted.) | | | | |
| Joint Venture a/c | Dr. | | 9,000 | |
| To Cash a/c | | | | 9,000 |
| (Gram purchased.) | | | | |
| Joint Venture a/c | Dr. | | 200 | |
| To Cash a/c | | | | 200 |
| (Freight Rs. 100, Insurance Rs. 50 and Sundry Expenses Rs. 50 paid.) | | | | |
| Joint Venture a/c | Dr. | | 150 | |
| To Balu | | | | 150 |
| (Cartage Rs. 20, Storage Rs. 80 and Sundry Expenses Rs. 50 paid by Balu.) | | | | |
| Balu | Dr. | | 12,000 | |
| To Joint Venture a/c | | | | 12,000 |
| (Gram sold by Balu.) | | | | |

**Journal Contd...**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| Joint Venture a/c Dr. | | 600 | |
| To Balu | | | 600 |
| (Commission on sale of gram paid by Balu.) | | | |
| Joint Venture a/c Dr. | | 1,850 | |
| To P. & L. a/c | | | 925 |
| To Balu | | | 925 |
| (Profit on joint venture transferred.) | | | |
| Bank a/c Dr. | | 325 | |
| To Balu | | | 325 |
| (Bank draft received on settlement of account.) | | | |

**Ledger of Lalu** **Joint Venture Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To B/R a/c (Discount) | 200 | By Balu (Sales) | 12,000 |
| ,, Cash a/c (Gram) | 9,000 | | |
| ,, Cash a/c (Expenses) | 200 | | |
| ,, Balu (Expenses) | 150 | | |
| ,, Balu (Commission) | 600 | | |
| ,, P. & L. a/c | 925 | | |
| ,, Balu (Profit) | 925 | | |
| | 12,000 | | 12,000 |

**Balu**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Joint Venture a/c (Sales) | 12,000 | By B/R a/c | 10,000 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Expenses) | 150 |
| | | ,, JointVenturea/c(Commission) | 600 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Profit) | 925 |
| | | ,, Bank a/c | 325 |
| | 12,000 | | 12,000 |

**Illustration 39**

Jugal and Ved of Jaipur agree to send a consignment of wheat to Prakash of Bombay to be sold at their risk which is 3/4 and 1/4 respectively.

Jugal sent wheat worth Rs. 82,500 and paid Rs. 5,400 in respect thereof. Ved sent wheat worth Rs. 1,20,000 and incurred Rs. 8,000 as expenses thereon.

All the wheat was sold by Prakash for Rs. 3,00,000 from which he deducted Rs. 15,000 for his commission and Rs. 5,000 for the expenses incurred by him. Prakash remitted the whole amount to Jugal who settled his account with Ved by sending him a cheque for the amount due.

Each party's ledger contains the record of all the transactions relating to the venture. Show by means of ledger accounts how these transactions would be recorded in the books of Jugal and Ved.

जयपुर के जुगल और वेद क्रमश: 3:1 के अनुपात में जोखिम लेते हुये बम्बई के प्रकाश को, वेचने के लिए, गेहूँ भेजने का समझौता करते हैं।

जुगल ने 82,500 रु० के गेहूँ भेजे और उन पर 5,400 रु० खर्चे के चुकाये। वेद ने 1,20,000 रु० के गेहूँ भेजे और उन पर 8,000 रु० खर्चा किया।

प्रकाश ने समस्त गेहूं 3,00,000 रु० में बेच दिया जिसमें से 15,000 रु० कमीशन और 5,000 रु० खर्चे के काट लिए। प्रकाश ने समस्त राशि जुगल को भेज दी जिसने चैक द्वारा वेद का हिसाब चुकता कर दिया।

प्रत्येक पक्ष की खाता वही में संयुक्त साहस के सम्बन्ध में सभी व्यवहारों का लेखा किया गया है। जुगल और वेद की खाता वही में उपरोक्त व्यवहारों का लेखा कीजिए।

**Solution**

**Ledger of Jugal**

**Joint Venture Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Cash a/c (Wheat) | 82,500 | By Prakash (Sales) | 3,00,000 |
| ,, Cash a/c (Expenses) | 5,400 | | |
| ,, Ved (Wheat) | 1,20,000 | | |
| ,, Ved (Expenses) | 8,000 | | |
| ,, Prakash (Commission) | 15,000 | | |
| ,, Prakash (Expenses) | 5,000 | | |
| ,, Ved (Profit) | 16,025 | | |
| ,, P.& L. a/c | 48,075 | | |
| | 3,00,000 | | 3,00,000 |

**Ved**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Bank a/c | 1,44,025 | By Joint Venture a/c (Wheat) | 1,20,000 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Expenses) | 8,000 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Profit) | 16,025 |
| | 1,44,025 | | 1,44,025 |

**Prakash**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Joint Venture a/c (Sales) | 3,00,000 | By Joint Venture a/c (Commission) | 15,000 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Expenses) | 5,000 |
| | | ,, Cash a/c | 2,80,000 |
| | 3,00,000 | | 3,00,000 |

**Ledger of Ved**

**Joint Venture Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Jugal (Wheat) | 82,500 | By Jugal (Sales through Prakash) | 3,00,000 |
| ,, Jugal (Expenses) | 5,400 | | |
| ,, Cash a/c (Wheat) | 1,20,000 | | |
| ,, Cash a/c (Expenses) | 8,000 | | |
| ,, Jugal (Commission) | 15,000 | | |
| ,, Jugal (Expenses) | 5,000 | | |
| ,, Jugal (Profit) | 48,075 | | |
| ,, P. & L. a/c | 16,025 | | |
| | 3,00,000 | | 3,00,000 |

**Jugal**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Joint Venture a/c (Sales) | 3,00,000 | By Joint Venture a/c (Wheat) | 82,500 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Expenses) | 5,400 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Com.) | 15,000 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Sale Exp.) | 5,000 |
| | | ,, Joint Venture a/c (Profit) | 48,075 |
| | | ,, Cash a/c | 1,44,025 |
| | 3,00,000 | | 3,00,000 |

## Questions

1. A and B undertake jointly to construct a building at a price of Rs. 1,00,000 for a company. The price is payable as to Rs.80,000 by instalments in cash and Rs. 20,000 in fully paid shares of the company. A banking account is opened in their joint names, A paying in Rs. 25,000 and B Rs. 15,000. They share profits in the ratio of 2:1. Their transactions were as follows :—

Wages paid Rs. 30,000; Materials purchased Rs. 70,000;

Materials supplied by A from his stock Rs. 5,000;

Materials supplied by B from his stock Rs. 4,000;

Engineer's fee paid by A Rs. 2,000.

The contract was completed and price duly received.

The joint venture was closed, A taking up all the shares of the company at an agreed value of Rs. 16,000 and B taking up the stock of materials at an agreed value of Rs. 3,000.

Prepare the necessary joint venture accounts showing the final distribution of cash.

अ और ब संयुक्त रूप से एक कम्पनी के लिए 1,00,000 रु० के भवन निर्माण का कार्य लेते हैं। कीमत का भुगतान 80,000 रु० नकद किस्तों द्वारा और 20,000 रु० कम्पनी के पूर्ण दत्त अंशों द्वारा किया जाना है। संयुक्त नाम में एक बैंक खाता खोला जाता है, अ 25,000 रु० देता है और ब 15,000 रु०। वे लाभ 2:1 के अनुपात में बांटते हैं। उनके व्यवहार इस प्रकार हुये:—

मजदूरी चुकाई 30,000 रु०; सामग्री खरीदी 70,000 रु०;

अ ने अपने स्टॉक से सामग्री दी 5,000 रु०;

ब ने अपने स्टॉक से सामग्री दी 4,000 रु०;

इन्जीनियर की फी अ द्वारा चुकाई गई 2,000 रु०।

ठेका पूर्ण हुआ और कीमत का भुगतान प्राप्त हो गया।

अ द्वारा 16,000 रु० के तय मूल्य पर कम्पनी के अंश लेकर और ब द्वारा 3,000 रु० के तय मूल्य पर सामग्री का स्टॉक लेकर संयुक्त साहस समाप्त कर दिया गया।

नकद का अंतिम वितरण दिखाते हुये संयुक्त साहस सम्बन्धी आवश्यक खाते खोलिए। [61]

Ans. : Joint Venture Loss—Rs. 12,000.

2. A of Ajmer and B of Bikaner entered into a joint-venture to purchase and sell timber, and the following transactions took place :—

1967

June 1 B bought timber for cash Rs. 20,000.
,, 1 B paid freight and other charges thereon Rs. 1,300.
,, 1 B drew upon A for Rs. 16,000 at two months after date.
,, 1 B discounted the above bill, receiving therefor Rs. 15,850.
,, 15 The timber arrived in Ajmer and A incurred Rs. 250 thereon.
,, 20 A sold one-third of the timber for Rs. 8,500.
,, 30 A sold another third of the timber for Rs. 9,000.
July 15 A sold remaining third of the timber Rs. 8,000. Payment in each case was made by a bill at one month.
Aug. 4 A met B's Bill for Rs. 16,000.
,, 20 The three bills received by A having been duly met, A remits to B a cheque in settlement.

Prepare Joint Venture Account and other parter's account in the books of each party.

अजमेर का अ और बीकानेर का ब टिम्बर के क्रय एवं विक्रय हेतु संयुक्त साहस में प्रवेश करते हैं और उनके बीच निम्नलिखित व्यवहार होते हैं :—

| | |
|---|---|
| 1967 | |
| जून 1 | ब ने 20,000 रु० की टिम्बर नकद खरीदी । |
| ,, 1 | ब ने उस पर भाड़ा और अन्य खर्चे के 1,300 रु० चुकाये । |
| ,, 1 | ब ने अ पर 16,000 रु० का 2 माह का बिल लिखा । |
| ,, 1 | ब ने उक्त बिल 15,850 रु० में भुनाया । |
| ,, 15 | टिम्बर अजमेर में पहुंच गई और अ ने 250 रु० उस पर खर्चा किया । |
| ,, 20 | अ ने एक-तिहाई टिम्बर 8,500 रु० में बेची । |
| ,, 30 | अ ने एक-तिहाई और टिम्बर 9,000 रु० में बेची । |
| जुलाई 15 | अ ने शेष तिहाई टिम्बर 8,000 रु० में बेची । प्रत्येक अवस्था में भुगतान एक माह पर देय बिल द्वारा किया गया । |
| अगस्त 4 | अ ने ब के 16,000 रु० के बिल का भुगतान कर दिया । |
| ,, 20 | अ द्वारा प्राप्त तीनों बिलों का भुगतान हो जाने पर, अ ने ब को हिसाब चुकता करके चैक भेज दिया । |

संयुक्त साहस खाता और दूसरे साझी का खाता प्रत्येक पक्ष की पुस्तकों में खोलिए । [62]

Ans : Joint Venture Profit Rs. 3,800.

3. A in Liverpool ships goods to B of Bombay invoiced on 1st October, 1967 at Rs. 10,000, which includes freight and insurance Rs. 2,000. Their arrangements are :

(a) B is to sell goods at the best possibe price and to get 5% commission on the sale price.

(b) Remittances to be made by T.T.

(c) A is to be allowed 6% interest from the date of invoice until date of remittance.

(d) Profits or losses as disclosed by liverpool books are to be divided equally between the two parties.

The goods arrive on 25th November, 1967 and B pays Duty, Landing, Clearing and Godown charges Rs. 1409·37. The goods were sold on 29th February, 1968 for Rs. 13,062·50 and remittance made on 14th March, 1968 by T.T. Show the Ledger Accounts in Liverpool and Bombay books.

लिवरपूल का अ बम्बई के ब को 1 अक्टूबर, 1967 को 10,000 रु० बीजक मूल्य का माल भेजता है जिसमें 2,000 रु० भाड़े और बीमा के शामिल हैं । उनकी व्यवस्था इस प्रकार है :—

(अ) ब अच्छी से अच्छी कीमत पर माल बेचेगा और विक्रय मूल्य पर 5% कमीशन लेगा ।

(ब) रकम टी. टी. द्वारा भेजी जावेगी ।

(स) बीजक की तारीख से भुगतान भेजने की तारीख तक अ को 6% ब्याज दिया जावेगा।
(द) लिवरपूल पुस्तकों द्वारा बताये गये लाभ-हानि दोनों पक्षों के बीच बराबर-बराबर बांटे जावेंगे।

25 नवम्बर, 1967 को माल पहुँचता है और व तटकर, उतराई, निकराई और गोदाम खर्च के 1409 रु० 37 पै० देता है। माल 29 फरवरी, 1968 को 13,062 रु० 50 पैसे में बेचा जाता है और रकम टी०टी० द्वारा 14 मार्च, 1968 को भेजी जाती है।

लिवरपूल और बम्बई की पुस्तकों में खाते खोलिए। [63]

Ans. Profit on Joint Venture Rs. 725.

4. A of Ahmedabad and B of Bombay enter into a joint venture to consign 100 bales of cloth to C of Calcutta to be sold on their joint risk which is 3 : 2. A sends 60 bales at Rs. 1,300 each and pays Rs. 900 as expenses. B sends 40 bales at Rs. 1,250 each and pays Rs. 800 as expenses. All the bales are sold for Rs. 1,50,000 by C who incurs Rs. 1,600 as expenses. He is entitled to a commission of 3%. He sends Rs. 70,000 to A and the balance to B by bank drafts.

Prepare the Joint Venture a/c and the Co-adventurer's a/c in the ledger of each of the parties.

अहमदाबाद का अ और बम्बई का ब कलकत्ता के स को 100 गाँठ कपड़े की 3:2 के अनुपात में संयुक्त जोखिम पर भेजने के लिए संयुक्त साहस में प्रवेश करते हैं।

अ 60 गाँठे 1,300 रु० प्रति गाँठ के हिसाब से भेजता है और 900 रु० खर्च के चुकाता है। ब 40 गाँठें 1,250 रु० प्रति गाँठ के हिसाब से भेजता है और 800 रु० खर्चे के चुकाता है। स सभी गाँठों को 1,50,000 रु० में बेच देता है और 1,600 रु० खर्चे के चुकाता है। वह 3% कमीशन का अधिकारी है। वह 70,000 रु० अ को तथा शेष रकम ब को ड्राफ्ट द्वारा भेज देता है।

संयुक्त साहस खाता और संयुक्त साहसी का खाता, जिस प्रकार प्रत्येक पक्ष की खाता बही में लिखे जावेंगे, तैयार कीजिए। [64]

Ans. : Profit Rs. 14,200.

5. A of Ajmer and B of Bombay entered into a joint venture for sale of goods.

A purchased goods for Rs. 10,000 and sent it to B. He paid Rs. 400 freight, Rs. 350 brokerage and Rs. 100 as other expenses.

B received these goods and paid Rs. 600 for octroi, Rs. 200 for godown rent and Rs. 90 for insurance.

The whole consignment was sold for Rs. 16,000.

Prepare the Memorandum Joint Venture Account as it will appear in the books of both the parties and also prepare the other necessary account in the books of each party.

अजमेर के अ और बम्बई के ब ने माल बेचने के लिए संयुक्त साहस में प्रवेश किया।

अ ने 10,000 रु० का माल खरीदा और ब को भेज दिया। उसने 400 रु० भाड़ा, 350 रु० दलाली और 100 रु० अन्य खर्चे के चुकाये।

ब ने माल प्राप्त किया और 600 रु० चुंगी, 200 रु० गोदाम-किराया और 90 रु० बीमा के चुकाये।

समस्त माल 16,000 रु० में बेच दिया गया।

स्मरणार्थ संयुक्त साहस खाता, जिस प्रकार दोनों पक्षों की पुस्तकों में बनाया जावेगा, तैयार कीजिए और प्रत्येक पक्ष की पुस्तकों में दूसरा आवश्यक खाता भी खोलिए। [65]

Ans. : Profit Rs. 4,260.

**Revisional Problems**

6. Mohan and Sohan agreed to enter into a joint venture for the purpose of importing cycles and selling them. On 1st January, 1967, they opened a Joint Banking Account with Rs. 50,000, towards which both of them contributed equally. They also agreed to share the profits and losses equally.

On 10th January, 1967 they sent to the manufacturers a draft for Rs. 40,875 as the price of the cycles purchased. On arrival of the goods on 8th Feb., 1967 they paid freight Rs. 3,000, dock charges Rs. 200, carriage Rs. 100 and customs duty Rs. 12,500.

By the 15th March, 1967 the entire consignment except one cycle, which was shop-soiled, was disposed of for cash Rs. 85,025. The shop-soiled cycle was taken over by Sohan at an agreed value of Rs. 150. They then decided to close the venture.

Journalise the above transactions and prepare the necessary accounts in the books of the co-adventurers.

मोहन और सोहन साइकिलों का आयात करने एवं उनको बेचने के लिए संयुक्त साहस में प्रविष्ट होते हैं। 1 जनवरी, 1967 को उन्होंने 50,000 रु० से एक संयुक्त बैंकिंग खाता खोला जिसमें दोनों ने बराबर का अनुदान किया। उन्होंने यह भी निश्चय किया कि वे लाभ व हानि को बराबर-बराबर बाँटेंगे।

10 जनवरी, 1967 को उन्होंने साइकिल निर्माताओं को साइकिलों के मूल्य के रूप में 40,875 रु० का एक ड्राफ्ट भेजा। 8 फरवरी, 1967 को माल के पहुंचने पर उन्होंने भाड़ा 3,000 रु० डाक खर्चा 200 रु०, गाड़ी भाड़ा 100 रु० व तटकर के 12,500 रु० चुकाए।

15 मार्च, 1967 तक एक साइकिल (जो दुकान में खराब हो ग थी) को छोड़कर बाकी समस्त माल 85,025 रु० में बेच दिया गया। खराब हुई साइकिल को सोहन ने 150 रु० के तयशुदा मूल्य पर ले लिया। तब उन्होंने संयुक्त साहस बन्द करने का निश्चय किया।

उपरोक्त व्यवहारों को जर्नल में दर्ज कीजिए तथा दोनों साहसियों की पुस्तकों में आवश्यक खाते खोलिए। [66]

Ans. : Profit on Joint Venture Rs. 28,500

7. A and B entered into a speculative venture of underwriting th subscription at par of the entire share capital of the Rajasthan Mines Ltd consisting of 10,000 equity shares of Rs. 10 each and to pay all expenses upt allotment. The profits were to be shared by them in proportion of $\frac{3}{5}$th and $\frac{2}{5}$th. Th consideration in return for this guarantee was 1,200 other equity shares of Rs. 1( each fully paid to be issued to them.

A provided funds for Registration fees Rs. 1,200, Advertising Rs. 1,100 printing and distributing prospectus Rs. 750, and other printing and stationery Rs. 200. B contributed towards payment of office rent Rs. 300, legal charges Rs. 1,375, clerical staff Rs. 900, and other petty disbursements Rs. 175. The prospectus was issued and the application from the public fell short of the full issue by 1,500 shares. A purchased these shares on joint account and paid for the same in full. They received the 1,200 fully paid equity shares as underwriting commission. A and B sold their entire holding at Rs. 12·50 less Rs. 0·50 per share for brokerage. The net proceeds were received by A for 1,500 shares and by B for 1,200 shares.

Write up the necessary accounts in the books of both the parties,s howing the final adjustment.

ए और बी ने संयुक्त साहस के रूप में राजस्थान माइन्स लिमिटेड की समस्त पूँजी (जो 10 रु० वाले 10,000 ईक्विटी अंशों में विभाजित थी) के निर्गमन के अभिगोपन तथा बंटन तक के समस्त खर्चे चुकाने का समझौता किया। उनको लाभ $\frac{3}{5}$ व $\frac{2}{5}$ के अनुपात में बांटना था। इस समझौते के प्रतिफल के रूप में उनको 10 रु० वाले अन्य 12,00 पूर्णदत्त ईक्विटी अंश निर्गमित किये जायेंगे।

ए ने रजिस्ट्रेशन फीस 1,200 रु०, विज्ञापन 1,100 रु०; प्रविवरण की छपाई व वितरण व्यय 750 रु०; तथा अन्य छपाई व स्टेशनरी व्यय के 200 रु० भुगतान करने की व्यवस्था की। बी ने कार्यालय किराया 300 रु०; कानूनी खर्चे 1,375 रु०; क्लर्कों का वेतन 900 रु०; तथा अन्य फुटकर भुगतानों के 175 रु० की व्यवस्था की। प्रविवरण निर्गमित किया गया तथा जनता से 1,500 अंशों के लिए कम आवेदन पत्र आये। इन अंशों को ए ने संयुक्त खाते पर खरीद लिया और पूर्ण भुगतान कर दिया। उनको अभिगोपन कमीशन के रूप में 1,200 पूर्ण प्रदत्त अंश प्राप्त हो गये। ए और बी ने अपने समस्त अंशों को 12·50 रु० प्रति अंश (इसमें से 0·50 रु० दलाली के घटाने हैं) के हिसाब से बेच दिया। 1,500 अंशों की शुद्ध राशि ए को तथा 1,200 अंशों की शुद्ध राशि बी को प्राप्त हुई।

अन्तिम समायोजन दिखाते हुए दोनों पक्षों की पुस्तकों में आवश्यक खाते खोलिए। [67]

Ans. : Profit on Joint venture Rs. 11,400

8. B and C of Calcutta undertake a joint venture for purchase and sale of timber. On 1st July, 1968 they opened a Joint Banking Account with Rs. 25,000 towards which B contributed Rs. 15,000 and C Rs. 10,000. They agree to

share profits and losses in proportion to three-fourth and one-fourth respectively. On 5th July, 1968 they remitted to their agents in Assam Rs. 20,000 to pay for timber purchased and later Rs. 2,100 on 10th August, 1968 in settlement of his account. Freight, insurance and other charges amounting to Rs. 3,900 were paid in Calcutta on 12th July, 1968.

Upto 31st July, 1968 the sales amounted to Rs. 28,740 which enabled them to repay themselves the cash advanced by them. Interest was charged by B and C @ 6% per annum on the cash contributed by them. On 10th August, 1968 they decided to close the venture and C agreed to take over the balance of timber unsold for Rs. 1,260 which is to be deducted from his share of profit.

Prepare accounts showing distribution of cash between B and C.

कलकत्ता के बी व सी ने लकड़ी के क्रय एवं विक्रय करने का संयुक्त साहस किया। 1 जुलाई, 1968 को उन्होंने 25,000 रु० से एक संयुक्त बैंकिंग खाता खोला जिसमें बी ने 15,000 रु० तथा सी ने 10,000 रु० अनुदान किए। वे लाभ-हानि को क्रमशः $\frac{3}{4}$ व $\frac{1}{4}$ के अनुपात में बांटते हैं। 5 जुलाई,1968 को उन्होंने आसाम में अपने एजेन्ट को खरीदी हुई लकड़ी का भुगतान करने के लिए 20,000 रु० भेजे और बाद मे 10 अगस्त, 1968 को उनके खाते के पूर्ण भुगतान मे 2,100 रु० और भेज दिये। भाड़ा, बीमा एवं अन्य व्ययों के 3,900 रु० कलकत्ता में दिनांक 12 जुलाई, 1968 को भुगतान किये गये।

31 जुलाई, 1968 तक 28,740 रु० की बिक्री हुई जिसमें से उनके द्वारा पूँजी के रूप में दी गई रकम का भुगतान कर दिया गया। बी व सी ने अपनी पूँजी पर 6 प्रतिशत वार्षिक दर से ब्याज वसूल किया। 10 अगस्त, 1968 को उन्होंने साहस कार्य को बन्द किया और सी बची हुई लकड़ी को 1,260 रु० में लेने को तैयार हो गया जो कि उसके हिस्से की राशि में से काटे जावेंगे।

बी व सी में रकम का वितरण दिखाते हुए आवश्यक खाते तैयार कीजिए। [68]

Ans. : Profit on joint venture Rs. 3,875.

9. X and Y enter into a joint venture as dealers in land with effect from 1st January, 1968. On the same day X advanced Rs. 1,08,000 and agricultural plot of land measuring 18,000 sq. yds. @ Rs. 6 per sq. yd. was purchased about 3 miles from Jaipur station. It was decided to convert this land into urban land to sell it in smaller plots. A plan was got prepared at the cost of Rs. 2,000 paid by Y. According to the plan, $\frac{1}{3}$rd of the total area was reserved for public roads and the remaining land was divided into 24 plots of equal size. The conversion charges amounted to Rs. 72,000 and were paid by X on 1st March, 1968. The construction of public roads and development expenditure amounted to Rs.80,000 which was also paid by X on 1st April, 1968.

On 1st May, 1968, 8 plots were sold at Rs. 30 per sq. yd. The remaining plots were auctioned at an average price of Rs. 32 per sq. yd. on

1st July, 1968. The sale proceeds of all the plots were received by X. After charging interest at 6% per annum on the investments of X (after allowing for money received by him) and allowing 1 per cent on the sale proceeds of the plots as commission to Y, the net profit on the joint venture is to be divided in proportion of $\frac{3}{4}$ to X and $\frac{1}{4}$ to Y.

Draw up the Joint Venture Revenue Account and personal accounts of X and Y in each party's books showing the final payment made by one to the other.

1 जनवरी 1968 से एक्स और वाई भू व्यवसाय हेतु संयुक्त साहस में प्रविष्ट हुये। उसी दिन एक्स ने 1,08,000 रु० दिये और जयपुर के स्टेशन से 3 मील दूर 18,000 वर्ग गज का एक कृषि फार्म 6 रु० प्रति वर्ग गज की दर से खरीदा। यह निश्चय किया गया कि इस फार्म को शहरी जमीन में परिवर्तन कराके छोटे-छोटे भू-खण्डों में वेचा जाये। 2,000 रु० का व्यय करके एक नक्शा तैयार किया गया जिसका वाई ने भुगतान किया। नक्शे के अनुसार कुल क्षेत्रफल का $\frac{1}{3}$ भाग सार्वजनिक सड़कों के लिए रिजर्व किया गया और वाकी जमीन को वरावर के 24 भूखण्डों में वांट दिया गया। परिवर्तन कराने का खर्चा 72,000 रु० लगा जिसे एक्स ने 1 मार्च, 1968 को भुगतान किया। सार्वजनिक सड़कें वनाने एवं विकास करने में 80,000 रु० व्यय हुये जिनका भी एक्स ने 1 अप्रैल, 1968 को भुगतान किया।

1 मई, 1968 को 8 भूखण्ड 30 रु० प्रति वर्ग गज की दर से वेचे गये। वाकी भूखण्ड 1 जुलाई, 1968 को औसतन 32 रु० प्रति वर्ग गज की दर से नीलामी पर वेचे गये। सब भूखण्डों की विक्री की रकम एक्स द्वारा प्राप्त की गई। एक्स के विनियोगों पर (उसके द्वारा प्राप्त रकम को छोड़ते हुए) 6 प्रतिशत वार्षिक व्याज तथा भूखण्डों की विक्रय राशि पर 1 प्रतिशत वाई को कमीशन देने के वाद संयुक्त साहस का शुद्ध लाभ एक्स को $\frac{3}{4}$ व वाई को $\frac{1}{4}$ वितरित किया जाता हैं।

संयुक्त साहस रेवेन्यु खाता वनाइये तथा आपस में अन्तिम भुगतान दिखाते हुए एक्स और वाई में से प्रत्येक की पुस्तकों में दूसरे का व्यक्तिगत खाता खोलिए। (69)

Ans. : Profit on joint venture Rs. 1,05,560.
Interest on X's advances Rs. 4,680.

10. Jhamat Mal and Hari Chand enter into a joint venture as from 1st January, 1966 as property dealers and agreed to share profits and losses as to three-fifth to Jhamat Mal and two-fifth to Hari Chand. Their property transactions were as follows:—

(a) Purchased office buildings for Rs. 3,20,000 on 1st January, 1966. Jamat Mal pays the deposit of Rs. 32,000 and on completion of purchase (28th February, 1966), brings in Rs. 1,60,000 cash of which he borrows Rs. 60,000 from his bankers. Hari Chand brings in Rs. 40,000 cash. Jhamat Mal and Hari Chand borrow jointly from the bank Rs. 88,000. The registration

charges and stamp duty amounting to Rs. 14,300 were paid by the sellers of office buildings according to the terms of purchase.

The above property was sold on 30th June, 1966 for Rs. 3,82,000 from which Rs. 16,000 were deducted on account of registration charges and stamp duty paid by the purchasers. The joint bank loan was repaid on this date together with interest @ 9% per annum. Jhamat Mal withdraws Rs. 70,000 and repays his bankers. While held by Jhamat Mal and Hari Chand, the property has yielded a surplus rent over outgoings amounting to Rs. 17,200.

(b) Purchase of partly completed building for Rs. 1,40,000 on 30th June, 1966. The purchase price is financed by Jhamat Mal as to Rs. 80,000 and by Hari Chand as to Rs. 60,000. The registration charges and stamp duty were paid by Jhamat Mal amounting to Rs. 6,000. Jhamat Mal and Hari Chand arrange for completion of the building at a contract cost of Rs. 1,68,000. At 30th November, 1966 they have paid Rs. 1,30,000 under this contract. On 30th November, 1966 they sell the building to Krishna Brothers, as it stands, the purchasers taking over all liabilities under the building contract and paying registration fees, stamp duty etc. The sale price is Rs. 3,06,000 of which 10% is paid on 30th November, 1966 and the balance on 15th December, 1966 at the time of registration.

Final settlement was made on 15th Dec. 1966 and the venture was closed.

Prepare necessary accounts to record the above transactions assuming that separate books of account are kept for joint venture.

1 जनवरी, 1966 से झम्मट मल और हरी चन्द सम्पत्ति व्यवसायी के रूप में संयुक्त साहस में प्रविष्ट हुए तथा उन्होंने लाभ-हानि को क्रमशः $\frac{3}{5}$ व $\frac{2}{5}$ भाग में बाँटने का समझौता किया। उनके सम्पत्ति सम्बन्धी व्यवहार निम्न प्रकार थे:—

(अ) 1 जनवरी, 1966 को 3,20,000 रु० में कार्यालय भवन का क्रय किया। झम्मट मल ने 32,000 रु० डिपोजिट के रूप में दिए। क्रय सम्पूर्ण होने पर (28 फरवरी, 1966 को) वह 1,60,000 रु० रोकड़ी लाया जिसमें से 60,000 रु० उसने बैंक से उधार लिये थे। हरी चन्द 40,000 रु० रोकड़ी लाता है। झम्मटमल और हरी चन्द संयुक्त नाम में बैंक से 88,000 रु० उधार लेते हैं। रजिस्ट्रेशन तथा स्टाम्प ड्यूटी का खर्चा 14,300 रु० हुआ जो कि क्रय समझौते की शर्तों के अनुसार कार्यालय भवन के विक्रेताओं द्वारा भुगतान किया गया।

उपरोक्त सम्पत्ति 30 जून, 1966 को 3,82,000 रु० में बेची गई जिसमें से रजिस्ट्रेशन व स्टाम्प ड्यूटी के खर्चे के 16,000 रु० क्रेताओं द्वारा काट लिए गए जो उन्होंने चुकाये थे। उक्त तिथि को 9 प्रतिशत वार्षिक ब्याज के हिसाब से संयुक्त बैंक ऋण चुका दिया गया। झम्मट मल ने

70,000 रु० निकाले और अपने बैंक को भुगतान कर दिए। जितने दिन सम्पत्ति झम्मट मल और हरी चन्द के पास रही, उतने दिनों में व्ययों का समायोजन करने के बाद किराये का 17,200 रु० का आधिक्य प्राप्त हुआ।

(ब) 30 जून, 1966 को 1,40,000 रु० में अपूर्ण भवन खरीदा गया। क्रय मूल्य के भुगतान के लिए झम्मट मल ने 80,000 रु० तथा हरी चन्द ने 60,000 रु० दिए। रजिस्ट्रेशन व स्टाम्प ड्यूटी के खर्चे के 6,000 रु० झम्मट मल ने दिए। झम्मट मल और हरी चन्द ने भवन को पूर्ण करने के लिए 1,68,000 रु० पर ठेका देने का प्रबन्ध किया। 30 नवम्बर, 1966 को उन्होंने, इस अनुबन्ध के अन्तर्गत, 1,30,000 रु० का भुगतान किया। उसी दिन उन्होंने उस भवन को (जैसी भी स्थिति में है) कृष्णा ब्रदर्स को बेच दिया और क्रेतागण ठेके अनुबन्ध के शेष दायित्वों तथा रजिस्ट्रेशन व स्टाम्प ड्यूटी इत्यादि के खर्चों को वहन करने के लिए तैयार हो गये। विक्रय मूल्य 3,06,000 रु० तय हुआ जिसमें से 10 प्रतिशत 30 नवम्बर 1966 को तथा बाकी रकम 15 दिसम्बर, 1966 को रजिस्ट्रेशन के समय भुगतान की जाती है।

15 दिसम्बर, 1966 को अन्तिम हिसाब करके संयुक्त साहस बन्द कर दिया गया।

यह मानते हुए कि संयुक्त साहस के लिये अलग पुस्तकें रखी गई हैं, उपरोक्त व्यवहारों को दर्ज करने के लिए आवश्यक खाते खोलिए। [70]

Ans. : Profit on joint venture Rs. 90,560.

# 3

# मूल्य ह्रास एवं संचय
(Depreciation and Reserves)

## मूल्य ह्रास का अर्थ एवं परिभाषा
(Meaning and Definition of Depreciation)

स्थायी सम्पत्तियां जैसे-जैसे व्यवसाय में काम आती हैं, उनकी आयु एवं मूल्य कम होते जाते हैं और प्रत्येक सम्पत्ति के लगातार प्रयोग होने पर एक ऐसी स्थिति आती है कि वह सम्पत्ति बिल्कुल बेकार हो जाती है और उसे प्रतिस्थापित (Replace) करना पड़ता है। सम्पत्ति के बेकार होने का यह क्रम ही 'मूल्य ह्रास' (Depreciation) कहलाता है। विभिन्न विद्वानों ने मूल्य ह्रास को कई प्रकार से परिभाषित करने का प्रयास किया है। इनमें से कुछ परिभाषाएं नीचे दी जा रही हैं :—

"प्रयोग में आने से मूल्य में जो क्रमिक गिरावट आती है, उसे मूल्य ह्रास कहते हैं।"[1]

आर० जी० विलियम्स

"मूल्य ह्रास व्यापार में सम्पत्तियों के प्रयोग से घिसावट व क्षय (Wear and Tear) के कारण होने वाली सम्पत्तियों के मूल्य में स्थायी कमी को बतलाता है।"[2] बाटली बॉय

### मूल्य ह्रास, अप्रचलन, घट-बढ़ और रिक्तता
(Depreciation, Obsolescence, Fluctuation and Depletion)

सम्पत्ति का कुछ समय तक प्रयोग करने के पश्चात् अथवा सम्पत्ति को कुछ समय बेकार पड़ा रखने के पश्चात् उसमें वह कार्यक्षमता नहीं रह जाती जो कि उस समय थी जब उसे नई खरीदा गया था। सम्पत्ति की कार्यक्षमता प्रयोग के कारण निरन्तर घटती रहती है और एक ऐसी स्थिति आ जाती है जब कि मशीन आगे प्रयोग में नहीं आ सकती और उसे उत्पादन से हटा देना पड़ता है। सम्पत्ति की कार्यक्षमता के इस घटाव को ही 'मूल्य ह्रास' की संज्ञा दी जाती है।

कभी-कभी ऐसा भी होता है कि कोई सम्पत्ति पूर्ण रूप से बेकार नहीं होती है, लेकिन उससे उत्तम मशीन बाजार में आ जाती है। अतः व्यवसायी को अपने प्रतिद्वन्द्वियों के मुकाबले टिकने के लिए व्यवसाय में अपनी पुरानी सम्पत्ति के स्थान पर नई सम्पत्ति (जैसे मशीन) लगानी पड़ती है। पुरानी सम्पत्ति को प्रयोग से इस प्रकार हटा देना मूल्य ह्रास नहीं है बल्कि **अप्रचलन** (Obsolescence) है।

---

1. "Depreciation may be defined as a gradual deterioration in value due to use." —R. G. Williams.

2. "Depreciation is the permanent diminution in value of assets on account of wear and tear by their use in the business.' —Batlibuoy.

सम्पत्ति के बाजार-मूल्य में जो उतार-चढ़ाव होता रहता है उसे कहते हैं। स्थायी सम्पत्ति बाजार में पुनर्विक्री के लिए नहीं रखी जाती बल्कि उ जाती है, अतः इसके बाजार-मूल्य में घट बढ़ का कोई ध्यान नहीं रखा जाता।

कुछ सम्पत्तियाँ ऐसी होती हैं जो किसी वस्तु के निर्माण में सहायक नहीं हो, उस वस्तु का भण्डार होती हैं, जैसे खानें, तेल के कुएँ आदि। ऐसी सम्पत्तियों से निकाली जाती है, भण्डार खाली होता जाता है। भण्डार के खाली होने के इस (Depletion) कहते हैं।

## सम्पत्ति का मूल्य ह्रास क्यों होता है (Why asset depreciates)

सम्पत्ति में ह्रास निम्न कारणों से होता है :—

(1) प्रयोग (Use)—भवन, मशीनें, फर्नीचर, मोटर आदि सम्पत्तियाँ प्रयोग में आने धीरे-धीरे नष्ट होती रहती हैं। मरम्मत द्वारा इनकी आयु को बढ़ाया जा सकता है लेकिन इनको अमर नहीं बनाया जा सकता।

(2) समाप्ति (Exhaustion)—कुछ सम्पत्तियाँ (जैसे पशुधन) उम्र के अनुसार बेकार होती जाती हैं। हो सकता है कि शुरू में उनका मूल्य बढ़े लेकिन बाद में जैसे-जैसे युवाकाल समाप्त होता जाता है, इनकी समाप्ति का समय भी नजदीक आने लगता है और मूल्य भी गिरने लगता है।

(3) समय की समाप्ति (Effluxion of Time)—पट्टे पर ली गई सम्पत्तियाँ और पेटेन्ट आदि का जीवन काल निश्चित होता है और समय गुजरने के साथ-साथ इनका मूल्य ह्रास होता रहता है।

**मूल्य ह्रास अपलिखित करने की आवश्यकता (Necessity of providing for depreciation)**

एक स्थायी सम्पत्ति का मूल्य ह्रास अपलिखित करना निम्न कारणों से आवश्यक है :—

(1) **सम्पत्ति की लागत को अपलिखित करने का विभिन्न वर्षों के लाभ-हानि खाते पर भार**—सम्पत्ति को प्रयोग में लेने के कारण जिन वर्षों के लाभ-हानि खातों में आय दिखाई गई है, उन्हीं वर्षों के लाभ-हानि खातों में से सम्पत्ति के लागत मूल्य को अपलिखित किया जाना चाहिए। सम्पत्ति का लागत-मूल्य एक प्रकार से स्थगित रेवेन्यूगत खर्चा (Deferred Revenue Expenditure) माना जाता है। अतः इस खर्चे को एक निश्चित अनुपात में सम्पत्ति के जीवन-काल में बनाये गये समस्त लाभ-हानि खातों में विभक्त किया जाना आवश्यक है। जिस वर्ष सम्पत्ति बेकार होती है, उस वर्ष के लाभ-हानि खाते को सम्पत्ति के पूर्ण मूल्य से बोझिल करना न्यायोचित नहीं होगा।

(2) **सम्पत्ति का प्रतिस्थापन**—यदि सम्पत्ति के ह्रास को अपलिखित किये बिना सम्पूर्ण लाभ को व्यवसाय से निकाल लिया जाता है तो व्यवसाय में वह रकम इकट्ठा नहीं हो सकेगी जिसकी सहायता से उस सम्पत्ति का जीवन काल समाप्त होने पर उसके स्थान पर नई सम्पत्ति प्रतिस्थापित की जा सके।

(3) **लाभ-हानि खाते का सही रूप**—सम्पत्ति का ह्रास अपलिखित न करने पर संस्था का लाभ-हानि खाता भी वास्तविक लाभ को न बताकर अधिक लाभ अथवा वास्तविक हानि को न बताकर उससे कम हानि को बतावेगा।

का सही रूप—यदि सम्पत्ति पर ह्रास अपलिखित न किया जायेगा तो संस्था का एवं उचित (True and fair) आर्थिक स्थिति को प्रकट नहीं करेगा। संस्था की स्थिति चिट्ठे द्वारा प्रकट स्थिति से कमजोर होगी।

ऋणदाताओं पर प्रभाव—व्यवसाय की सम्पत्तियां ऋणदाताओं की रकम के लिए म करती हैं। यदि ह्रास अपलिखित न किया गया तो यह जमानत की रकम कम हो

(6) लाभांश का पूँजी में से वितरण—यदि ह्रास अपलिखित किये बिना समस्त लाभ का ण कर दिया जाता है तो लाभांश का वितरण पूंजी में से होगा।

**मूल्य ह्रास की रकम निर्धारित करते समय ध्यान देने योग्य बातें**

किसी भी सम्पत्ति का मूल्य ह्रास निर्धारित करते समय निम्नलिखित तीन मुख्य बातों का ध्यान रखना अनिवार्य है :—

(1) **सम्पत्ति का लागत मूल्य**—सम्पत्ति के लागत मूल्य से तात्पर्य उस मूल्य से है जिस पर सम्पत्ति को क्रय किया गया है। सम्पत्ति के स्थापना व्यय भी लागत मूल्य के अंग माने जाते हैं। पुरानी मशीनरी खरीदने पर उसके लिये तुरंत किये गये मरम्मत खर्चे व स्थापना व्यय उस मशीनरी के लागत मूल्य के भाग माने जायेंगे।

(2) **सम्पत्ति की आयु**—सम्पत्ति व्यवसाय में कितने वर्ष काम में आती रहेगी तथा इसका अनुमानित जीवन काल क्या होगा।

(3) **सम्पत्ति का अवशिष्ट मूल्य (Scrap Value)**—यह भी अनुमान लगाया जायेगा कि सम्पत्ति के अनुमानित जीवन काल के अंत में उसका अवशिष्ट मूल्य कितना होगा अर्थात् उस समय सम्पत्ति की जैसी स्थिति होगी, उस स्थिति में सम्पत्ति से कितनी राशि वसूल हो जावेगी।

**उदाहरण**—माना कि किसी मशीन को 5,400 रु० में खरीदा गया है और 100 रु० उसके लगाने में खर्च हुये हैं। विशेषज्ञ के अनुमान के आधार पर मशीन 10 वर्ष चलेगी और तब इसका अवशिष्ट मूल्य 500 रु० रहेगा। इसका अर्थ यह हुआ कि उस मशीन का 10 वर्ष में (5,400+100—500) रु० =5,000 रु० मूल्य ह्रास अपलिखित किया जावेगा।

किसी भी सम्पत्ति के लिए मूल्य ह्रास की रकम को निर्धारित करते समय उपरोक्त तीन मुख्य बातों का ध्यान रखने के अलावा निम्न बातों पर भी विचार कर लेना चाहिए:—

**मरम्मत का प्रबन्ध** :—यदि सम्पत्ति की मरम्मत का उत्तम प्रबन्ध है तो सम्पत्ति का उपयोगी जीवन काल बढ़ जावेगा और मूल्य ह्रास की वार्षिक रकम कम हो जावेगी।

**नये आविष्कार की सम्भावना**—यदि नई और उत्तम सम्पत्ति का जल्दी ही आविष्कार होने की सम्भावना है तो पुरानी सम्पत्ति को उसके उपयोगी जीवन की समाप्ति के पूर्व ही प्रयोग से हटाना पड़ेगा; अर्थात् उसका उपयोगी जीवन काल कम हो जावेगा।

**सम्पत्ति का विस्तार**—यदि सम्पत्ति के विस्तार पर कोई पूँजीगत व्यय हुये हैं तो ह्रास की रकम का निर्धारण करते समय इनका भी ध्यान रखना चाहिए।

**वैधानिक नियम**—यदि सम्पत्ति के ह्रास के सम्बन्ध में कोई कानून बना हुआ है तो मूल्य ह्रास की रकम का निर्धारण करते समय उस कानून का भी पालन किया जाना चाहिए। जैसे, कम्पनी विधान में कम्पनियों के लिए स्थायी सम्पत्तियों का मूल्य ह्रास काटने के सम्बन्ध में कुछ कानून बने हुए हैं। एक कम्पनी को इनका पालन करना चाहिए।

## मूल्य ह्रास आयोजन में प्रबन्धकों का कर्तव्य

व्यवसाय के प्रवन्धकों का यह कर्तव्य है कि वे प्रत्येक सम्पत्ति का प्रति वर्ष उचित मूल्य ह्रास अपलिखित करें। ह्रास की उचित रकम का निर्धारण करते समय उन्हें ऊपर बताई गई सभी बातों का ध्यान रखना चाहिए। यदि वे आवश्यक समझें तो इस सम्बन्ध में किसी विशेषज्ञ से सलाह भी ले सकते हैं।

प्रबन्धकों को हमेशा ध्यान रखना चाहिए कि मूल्य ह्रास का आवश्यकता से अधिक अपलिखित करना अथवा आवश्यकता से कम अपलिखित करना, दोनों ही परिस्थितियां ठीक नहीं हैं क्योंकि प्रथम परिस्थिति में गुप्त कोष का निर्माण होगा और द्वितीय परिस्थिति में पूँजी में से लाभांश चुकाये जाने (एक कम्पनी की स्थिति में) का भय रहेगा। दोनों ही परिस्थितियां कुछ पक्षों के हितों पर अनुकूल प्रभाव डालेंगी और कुछ के हितों पर प्रतिकूल प्रभाव डालेंगी। अतः दोनों ही ठीक नहीं हैं।

यदि किसी सम्पत्ति के सम्बन्ध में मूल्य ह्रास की वार्षिक राशि निर्धारित कर लेने के कुछ वर्षों पश्चात् प्रबन्धकों को यह ज्ञात होता है कि उनका अनुमान सही नहीं है तो वे मूल्य ह्रास की रकम में परिवर्तन भी कर सकते हैं। इस परिवर्तन को पूर्व तारीख से भी प्रभाव दिया जा सकता है अथवा केवल भविष्य के लिए लागू किया जा सकता है।

## मूल्य ह्रास प्रावधान की विधियां (Methods of Providing Depreciation)

सम्पत्तियों के वर्तन ह्रास-प्रावधान के सम्बन्ध में कई विधियां प्रचलित हैं। कहाँ कौनसी विधि काम में लाई जावे, यह सम्पत्ति के स्वभाव, व्यवसाय की नीति तथा व्यवसाय को प्रभावित करने वाले अधिनियमों पर निर्भर करता है। इनमें से कुछ महत्वपूर्ण विधियों का वर्णन नीचे किया जाता है:—

### स्थायी किस्त विधि (Fixed Instalment Method)

इस विधि के अन्तर्गत सम्पत्ति के मूल लागत मूल्य (Original Cost Price) पर एक निश्चित प्रतिशत के हिसाब से प्रति वर्ष मूल्य ह्रास अपलिखित किया जाता है। मूल्य ह्रास की इस निश्चित प्रतिशत को तय करते समय यह ध्यान में रखा जाता है कि मूल्य ह्रास अपलिखित करते-करते सम्पत्ति के उपयोगी जीवन के समाप्त होने पर सम्पत्ति के खाते में उसके अवशिष्ट मूल्य (Scrap Value) के बराबर राशि शेष रह जाय। अतः मूल्य ह्रास के निश्चित प्रतिशत को तय करने के लिए उस सम्पत्ति के सम्बन्ध में तीन बातें ज्ञात होनी चाहिए:—

(i) सम्पत्ति का लागत मूल्य जिसमें सम्पत्ति को स्थापित कर उसे चालू करने तक खर्चे भी शामिल होने चाहिए;

(ii) सम्पत्ति का उपयोगी जीवन काल अर्थात् सम्पत्ति कितने वर्ष तक काम में आती रहेगी; और

(iii) सम्पत्ति का अवशिष्ट मूल्य (Scrap Value) अर्थात सम्पत्ति का उपयोगी जीवन काल समाप्त होने पर सम्पत्ति उस हालत में कितने में बिक जावेगी।

उदाहरण—माना कि कोई मशीन 10,000 रु० में खरीदी है और इसका अनुमानित उपयोगी जीवन काल 9 वर्ष है। इसके पश्चात् इस मशीन का अवशिष्ट मूल्य 1,000 रु० होगा। इसका अर्थ यह हुआ कि इस मशीन के सम्बन्ध में (10,000—1,000) रु० = 9,000 रु० मूल्य ह्रास 9 वर्ष में अपलिखित कर देना है, अर्थात् प्रतिवर्ष (9,000 ÷ 9) रु० = 1,000 रु० मूल्य ह्रास अपलिखित करना है।

इसकी सहायता से प्रत्येक वर्ष के लिए मूल्य ह्रास की प्रतिशत भी ज्ञात की जा सकती है:—

∵ 10,000 रु० पर मूल्य ह्रास अपलिखित करना है = 1,000 रु०

∴ 1 ,, ,, ,, ,, = $\frac{1,000}{10,000}$ रु०

∴ 100 ,, ,, ,, ,, = $\left(\frac{1,000}{10,000} \times 100\right)$ रु०

,, = 10%

अर्थात् इस मशीन के सम्बन्ध में प्रति वर्ष इसकी लागत मूल्य का 10% मूल्य ह्रास के रूप में अपलिखित करना है। ऐसा करते रहने से इसके उपयोगी जीवन काल (9 वर्ष) की समाप्ति पर मशीन खाते में केवल 1,000 रु० शेष रह जायेगा जो इसके अवशिष्ट मूल्य के बराबर होगा।

इस विधि को मूल लागत विधि (Original Cost Method), सरल रेखा विधि (Straight Line Method) तथा सम किस्त विधि (Equal Instalment Method) भी कहते हैं।

प्राय: इसका उपयोग पेटेन्ट आदि सम्पत्ति के लिये किया जाता है लेकिन प्लान्ट व मशीन के लिए भी इसका उपयोग किया जा सकता है।

**स्थायी किस्त विधि के लाभ**—यह विधि अत्यन्त सरल है और इसकी सहायता से सम्पत्ति को पूर्ण रूप से अपलिखित किया जा सकता है।

**स्थायी किस्त विधि से हानियाँ**—सम्पत्ति के उपयोग के साथ-साथ इसकी कार्यक्षमता घटती जाती है जब कि ह्रास की रकम हमेशा एक समान ही अपलिखित की जाती है। अत: वस्तु की लागत पर इसका प्रभाव समान रूप से नहीं पड़ता। जैसे, यदि ऊपर वाले उदाहरण में मशीन पहले वर्ष 10,000 वस्तुएँ बनाती है, लेकिन 4 वर्ष बाद, इसकी कार्यक्षमता में कमी आ जाने के कारण, यह केवल 8,000 वस्तुएँ ही बना पाती है। तो पहले वर्ष वस्तुओं की लागत पर मूल्य ह्रास का भार $\frac{1000}{10000}$ रु० = 10 पैसे प्रति वस्तु पड़ेगा और 4 वर्ष बाद यह भार $\frac{1000}{8000}$ रु० = 12·5 पैसा प्रति वस्तु पड़ेगा।

अत: जैसे-जैसे मशीन पुरानी होगी, वस्तु की लागत पर भार बढ़ता जावेगा। यह भार एक कारण से और भी बढ़ता जावेगा। मशीन के पुरानी होने के कारण उस पर होने वाला मरम्मत खर्च (Repairs) बढ़ता जावेगा और इसका प्रभाव वस्तु की लागत पर उत्तरोत्तर बढ़ता हुआ पड़ेगा।

**Illustration 40**

A sole trader purchases on 1st Jan., 1965, plant and machinery costing Rs. 5,00,000. It is estimated that this asset will last for ten years and that its scrap value at the end of this life will be nil. Give the (i) Plant & Machinery Account and Depreciation Account for the first four years, if depreciation is provided for by the fixed instalment method. The accounting year of the trader ends with the calendar year.

एक एकाकी व्यापारी 1 जनवरी, 1965 को 5,00,000 रु० की प्लान्ट और मशीन खरीदता है। अनुमान है कि सम्पत्ति 10 वर्ष चलेगी और इसके जीवन-काल की समाप्ति पर इसका अवशिष्ट मूल्य कुछ नहीं बचेगा। प्रथम चार वर्षों के लिए (i) प्लान्ट व मशीन खाता और (ii) मूल्य ह्रास खाता बनाइये, यदि मूल्य ह्रास स्थायी किस्त विधि से अपलिखित किया जाता है। व्यापारी का लेखा वर्ष कलेन्डर-वर्ष के साथ समाप्त होता है।

**Solution :**

## ह्रास की दर की गणना

| | |
|---|---|
| प्लान्ट और मशीन की लागत | 5,00,000 रु० |
| घटाओ अवशिष्ट मूल्य | — |
| ह्रास जो कि 10 वर्षों में अपलिखित किया जाना है | 5,00,000 रु० |
| ह्रास जो प्रति वर्ष अपलिखित करना हैं = (5,00,000 ÷ 10) रु० | = 50,000 रु० |

ह्रास की वार्षिक दर $= \frac{50,000}{5,00,000} \times 100 = 10\%$

**Plant and Machinery Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | To Bank a/c | 5,00,000 | 1965 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 50,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 4,50,000 |
| | | 5,00,000 | | | 5,00,000 |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 4,50,000 | 1966 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 50,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 4,00,000 |
| | | 4,50,000 | | | 4,50,000 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 4,00,000 | 1967 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 50,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 3,50,000 |
| | | 4,00,000 | | | 4,00,000 |
| 1968 Jan. 1 | To Balance b/d | 3,50,000 | 1968 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 50,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 3,00,000 |
| | | 3,50,000 | | | 3,50,000 |

**Depreciation Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Dec.31 | To Plant & Machinery a/c | 50,000 | 1965 Dec.31 | By P. & L. a/c | 50,000 |
| 1966 Dec.31 | To Plant & Machinery a/c | 50,000 | 1966 Dec.31 | By P. & L. a/c | 50,000 |
| 1967 Dec.31 | To Plant & Machinery a/c | 50,000 | 1967 Dec.31 | By P. & L. a/c | 50,000 |
| 1968 Dec.31 | To Plant & Machinery a/c | 50,000 | 1968 Dec.31 | By P. & L. a/c | 50,000 |

**Illustration 41.**

X & Sons. started a manufacturing business on 1st Jan. 1966. They purchased plant as follows:—

| | |
|---|---|
| 1966 | Rs. |
| Jan. 1 | 40,000 |
| July 1 | 20,000 |
| 1968 | |
| April 1 | 30,000 |

Depreciation is provided for on the "Straight line" method @ 10% per annum.

On 30th June, 1967, the plant which had been purchased on 1st July 1966 was sold for Rs. 12,000.

Write up the Plant Account for the three years. The accounts of the business are closed on 31st Dec. every year.

एक्स एण्ड सन्स 1 जनवरी, 1966 को एक उत्पादन व्यवसाय प्रारम्भ करते हैं। उन्होंने निम्नलिखित प्रकार से प्लान्ट का क्रय किया :—

| | |
|---|---|
| 1966 | रु० |
| जनवरी 1 | 40,000 |
| जुलाई 1 | 20,000 |
| 1968 | |
| अप्रैल 1 | 30,000 |

स्थाई किस्त विधि के आधार पर 10% वार्षिक दर से मूल्य ह्रास अपलिखित किया जाता है। 1 जुलाई, 1966 को खरीदी गई प्लान्ट 30 जून, 1967 को 12,000 रु० में बेच दी गई। 3 वर्ष के लिए प्लान्ट खाता बनाइये। व्यवसाय के खाते प्रति वर्ष 31 दिसम्बर को बन्द कर दिये जाते हैं।

**Solution.** **Plant Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1966 | | | 1966 | | |
| Jan. 1 | To Bank a/c | 40,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c ( 4,000+1,000 ) | 5,000 |
| July 1 | To Bank a/c | 20,000 | | ,, Balance c/d | 55,000 |
| | | 60,000 | | | 60,000 |
| 1967 | | | 1967 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 55,000 | June 30 | By Bank a/c | 12,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Depreciation a/c (For 6 months on Rs. 20,000) | 1,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Loss on sale of Plant a/c | 6,000 |
| | | | Dec. 31 | ,, Depreciation a/c | 4,000 |
| | | | ,, ,, | ,, By Balance c/d | 32,000 |
| | | 55,000 | | | 55,000 |
| 1968 | | | 1968 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 32,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c ( 4,000+2,250 ) | 6,250 |
| April 1 | To Bank a/c | 30,000 | ,, ,, | ,, Balance c/d | 55,750 |
| | | 62,000 | | | 62,000 |

**Illustration 42.**

The Rajasthan Goods Transport Company purchased a motor truck for Rs. 30,000, on January 1, 1963. on April 1, 1963 another truck was purchased for Rs. 32,000. On July 1, 1965 the truck purchased on January 1, 1963 was sold for Rs. 12,000 and a new truck was purchased for Rs. 26,000 on the same date.

On May 1, 1966 the company exchanged the latest purchased truck for a new truck with the same vendors. The exchange agreement included the adjustment of Rs. 20,000 for the truck returned and payment of Rs. 10,000 in cash. The payment was made on 3rd May, 1966.

The company further purchased a new truck for Rs. 31,500 on July 1, 1967. This truck met with an accident on Sept. 1, 1968 and was completely wrecked. The company received Rs. 20,000 from the insurance company in full satisfaction of the claim on December 20, 1968.

You are required to prepare the Motor Trucks Account in the books of Rajasthan Goods Transport Company for the years 1963 to 1968. The company

charges depreciation @ 20% per annum according to the Fixed Instalment Method. The books are closed on 31st December each year.

राजस्थान गुड्स ट्रान्सपोर्ट कम्पनी ने 1 जनवरी, 1963 को एक मोटर ट्रक 30,000 रु० में खरीदा। 1 अप्रैल 1963 को दूसरा ट्रक 32,000 रु० में खरीदा गया। 1 जुलाई, 1965 को वह ट्रक जो 1 जनवरी, 1963 को खरीदा गया था, 12,000 रु० में बेच दिया गया तथा उसी दिन एक नया ट्रक 26,000 रु० में खरीदा गया। 1 मई, 1966 को कम्पनी ने सबसे अंत में खरीदे गये ट्रक का उन्हीं विक्रेताओं के पास एक नये ट्रक से बदला कर लिया। विनिमय समझौते के अनुसार लौटाये गये ट्रक के लिए 20,000 रु० का समायोजन करना था तथा 10,000 रु० का नकद भुगतान करना था। नकद भुगतान 3 मई, 1966 को किया गया।

कम्पनी ने 1 जुलाई, 1967 को और एक नया ट्रक 31,500 रु० में खरीदा। यह ट्रक सितम्बर 1, 1968 को दुर्घटना ग्रस्त हो गया तथा पूर्णतया नष्ट हो गया। 20 दिसम्बर, 1968 को कम्पनी ने अपने दावे की पूर्ण संतुष्टि में बीमा कम्पनी से 20,000 रु० प्राप्त किये।

आपको राजस्थान गुड्स ट्रांसपोर्ट कम्पनी की पुस्तकों में 1963 से 1968 तक के लिये मोटर ट्रक खाता बनाना है। कम्पनी स्थायी किस्त विधि के अनुसार 20 प्रतिशत वार्षिक दर से ह्रास अपलिखित करती है। पुस्तकें प्रति वर्ष 31 दिसम्बर को बंद की जाती हैं।

**Solution :**

**Motor Truck Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1963 | | | 1363 | | |
| Jan. 1 | To Bank a/c | 30,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c | 10,800 |
| April 1 | ,, Bank a/c | 32,000 | ,, ,, | ,, Balance c/d | 51,200 |
| | | 62,000 | | | 62,000 |
| 1964 | | | 1964 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 51,200 | Dec. 31 | By Depreciation a/c | 12,400 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 38,800 |
| | | 51,200 | | | 51,200 |
| 1965 | | | 1965 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 38,800 | July 1 | By Bank a/c | 12,000 |
| July 1 | ,, Bank a/c | 26,000 | Dec. 31 | ,, Depreciation a/c | 12,000 |
| | | | ,, ,, | ,, P. & L. a/c (Loss) | 3,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 37,800 |
| | | 64,800 | | | 64,800 |
| 1966 | | | 1966 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 37,800 | May 1 | By Vendors' a/c | 20,000 |
| May 1 | ,, Vendors' a/c | 30,000 | Dec. 31 | ,, Depreciation a/c | 12,133 |
| | | | ,, ,, | ,, P. & L. a/c (Loss) | 1,667 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 34,000 |
| | | 67,800 | | | 67,800 |

**Motor Truck Account Contd...**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1967 | | | 1967 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 34,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c | 15,550 |
| July 1 | ,, Bank a/c | 31,500 | ,, ,, | ,, Balance c/d | 49,950 |
| | | 65,500 | | | 65,500 |
| 1968 | | | 1968 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 49,950 | Dec. 20 | By Bank a/c | 20,000 |
| | | | ,, 31 | ,, Depreciation a/c | 11,800 |
| | | | ,, ,, | ,, P. & L. a/c (Loss) | 4,150 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 14,000 |
| | | 49,950 | | | 49,950 |

**नोट :**—1965, 1966 व 1968 में विभिन्न तिथियों पर बिक्री व दुर्घटना के कारण जो नुकसान हुआ है, उसको उन तिथियों पर 'Loss on sale of Motor Truck Account' में नहीं ले जाया गया है। इसी प्रकार विभिन्न तिथियों पर मूल्यह्रास के विवरण भी नहीं दिखाये गये हैं। वर्ष के अन्त में ही ह्रास की रकम दिखाई गई है तथा वर्ष के अन्त में ही नुकसान को लाभ-हानि खाते में हस्तान्तरित किया गया है।

## (2) क्रमागत ह्रास विधि (Written down Value Method)

इस विधि के अंतर्गत मूल्य ह्रास की एक दर निश्चित कर दी जाती है और उस दर से सम्पत्ति के घटे हुये पुस्तक मूल्य पर ह्रास निकाला जाता है। जैसे, 10,000 रु० लागत मूल्य की सम्पत्ति का इस विधि से 10% वार्षिक ह्रास काटना है तो प्रथम वर्ष में 1,000 रु० ह्रास काटा जावेगा और तब सम्पत्ति का पुस्तक मूल्य 9,000 रु० रह जायेगा। दूसरे वर्ष में इस 9,000 रु० का 10% अर्थात् 900 रु० ह्रास काटा जावेगा। इसी प्रकार प्रति वर्ष बचे हुए पुस्तक मूल्य के 10% के बराबर ह्रास काटा जाता रहेगा। यह क्रम तब तक चलता रहेगा जब तक सम्पत्ति का उपयोगी जीवन समाप्त नहीं हो जाता। इस विधि को 'घटते हुए शेष विधि' (Diminishing Balance Method) तथा 'घटती हुई किस्त विधि' (Reducing Instalment Method) भी कहते हैं।

**क्रमागत ह्रास विधि के लाभ—**

(i) प्रारम्भ के वर्षों में सम्पत्ति पर अपलिखित किये जाने वाले ह्रास की रकम बहुत अधिक होती है और यह उचित भी जान पड़ता है क्योंकि नई सम्पत्ति के प्रयोग के शुरू के वर्षों में घिसावट तेजी से होती है।

(ii) सम्पत्ति कभी भी पूर्ण रूप से अपलिखित नहीं हो सकती, अतः हमेशा लाभ-हानि खाते में ह्रास के रूप में कुछ रकम अवश्य ले जानी होगी। 'स्थायी किस्त विधि' में सम्पत्ति का ह्रास काटते काटते पुस्तकों में उसका मूल्य शून्य हो सकता है जबकि उसका उपयोग अभी जारी हो।

(iii) सम्पत्ति जैसे-जैसे पुरानी हो जाती है, इसकी कार्यक्षमता कम होती जाती है, अतः ह्रास की रकम भी कम होनी चाहिए। यह इस विधि में सम्भव हो जाता है।

(iv) यह विधि अपनाने में आसान है।

(v) सम्पत्ति के सम्बन्ध में प्रमुख खर्चे दो होते हैं—ह्रास एवं मरम्मत। इस विधि में दोनों का योग प्रति वर्ष अधिक समान रहता है क्योंकि प्रारम्भ के वर्षों में जब मशीन नई होगी तो ह्रास की रकम अधिक होगी लेकिन मरम्मत की रकम कम होगी और बाद के वर्षों में जब ह्रास की रकम कम होती जावेगी तो मरम्मत की रकम बढ़ती जावेगी।

**क्रमागत ह्रास विधि से हानियां—**

(i) ह्रास की दर प्रायः बहुत कम रखी जाती है और इस कारण पर्याप्त ह्रास की व्यवस्था नहीं हो पाती।

(ii) इस विधि की सरलता के कारण सम्पत्तियों को इस प्रकार एक साथ मिला दिया जाता है कि किसी सम्पत्ति की अलग से पुस्तकों में पहचान (Identify) करना कठिन हो जाता है और कभी-कभी सम्पत्ति के नष्ट हो जाने के बाद भी पुस्तकों में उसका शेष अन्य सम्पत्तियों के साथ खड़ा रहता है।

**क्रमागत ह्रास विधि का उपयोग**—इस विधि की हानियां वास्तव में ठोस नहीं हैं। सम्पत्तियों के सम्बन्ध में प्लान्ट रजिस्टर जैसी व्यवस्था का उपयोग किया जाता है तो यह विधि बहुत अच्छी है। यही कारण है कि इस विधि का उपयोग सर्वाधिक होता है। भारतीय आयकर विधान में भी इसी विधि को मान्यता दी गई है। इस विधि की सबसे बड़ी कमी यह है कि यह ऐसी सम्पत्ति के सम्बन्ध में प्रयुक्त नहीं की जा सकती जिसका अवशिष्ट मूल्य शून्य हो जावेगा, जैसे पेटेन्ट। पेटेन्ट की वैधानिक आयु 16 वर्ष होती है और इसके बाद इसका मूल्य शून्य हो जाता है। अतः ऐसी सम्पत्ति के ह्रास के सम्बन्ध में क्रमागत ह्रास विधि नहीं अपनाई जा सकती। सामान्यतया इस विधि का उपयोग प्लान्ट, मशीन, फर्नीचर आदि का ह्रास अपलिखित करने में किया जाता है।

**स्थायी किस्त विधि से भिन्नता:**—स्थायी किस्त विधि में प्रतिवर्ष एक समान राशि ह्रास के रूप में अपलिखित की जाती है जबकि क्रमागत ह्रास विधि में प्रतिवर्ष अलग-अलग राशि ह्रास के रूप में अपलिखित की जावेगी। यह राशि हर वर्ष कम होती जावेगी। इन दोनों विधियों में एक बड़ा अन्तर यह भी है कि स्थायी किस्त विधि में एक समय ऐसा आयेगा जबकि ह्रास घटते-घटते सम्पत्ति का पुस्तक मूल्य शून्य हो जावेगा, लेकिन क्रमागत ह्रास विधि में पुस्तक मूल्य शून्य कभी नहीं होगा चाहे सम्पत्ति का ह्रास किसी भी दर पर कितनी ही लम्बी अवधि तक काटा जाता रहे।

**Illustration 43**

A machine was purchased on 1st Jan., 1966 at a price of Rs. 1,00,000. Rate of depreciation is 10% per annum. Prepare the Machine Account by (a) straight line method and (b) diminishing balance method in a columnar form for the first three years ending on 31st Dec., each year.

एक मशीन 1 जनवरी, 1966 को 1,00,000 रु० की कीमत पर खरीदी गई। ह्रास की दर 10% वार्षिक है। 31 दिसम्बर को समाप्त होने वाले प्रथम 3 वर्षों के लिए (अ) स्थायी किस्त विधि से, तथा (ब) क्रमागत ह्रास विधि से ह्रास अपलिखित करते हुए स्तम्भाकार मशीन खाता बनाइये।

**Solution :**

**Machinery Account**

| | | (a) Rs. | (b) Rs. | | | (a) Rs. | (b) Rs. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1966 Jan. 1 | To Bank a/c | 1,00,000 | 1,00,000 | 1966 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 10,000 | 10,000 |
| | | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 90,000 | 90,000 |
| | | 1,00,000 | 1,00,000 | | | 1,00,000 | 1,00,000 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 90,000 | 90,000 | 1967 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 10,000 | 9,000 |
| | | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 80,000 | 81,000 |
| | | 90,000 | 90,000 | | | 90,000 | 90,000 |
| 1968 Jan. 1 | To Balance b/d | 80,000 | 81,000 | 1968 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 10,000 | 8,100 |
| | | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 70,000 | 72,900 |
| | | 80,000 | 81,000 | | | 80,000 | 81,000 |

(a)—स्थायी किस्त विधि से

(b)—क्रमागत ह्रास विधि से

**स्थायी किस्त विधि और क्रमागत ह्रास विधि के सम्बन्ध में विशेष बातें—**

सम्पत्ति के सम्बन्ध में ह्रास अपलिखित करने की उपरोक्त दो विधियाँ ही सबसे अधिक प्रचलित हैं। इसलिए इनका व्यावहारिक महत्व अधिक है। अन्य विधियों का व्यावहारिक महत्व कम है और शैक्षणिक (Academic) महत्व अधिक है। उपरोक्त दो विधियों के अनुसार ह्रास अपलिखित करते समय निम्न बातों का ध्यान रखना चाहिये :—

(i) यदि ह्रास की दर वार्षिक दी गई है—

(क) सम्पत्ति पर ह्रास की गणना समय के अनुसार की जावेगी;

(ख) यदि सम्पत्ति में वर्ष के बीच किसी तारीख को वृद्धि की गई है तो प्रथम वर्ष के ह्रास की गणना उसी तारीख से वर्ष के अन्त तक के समय के हिसाब से की जावेगी;

(ग) यदि सम्पत्ति में वृद्धि के सम्बन्ध में तारीख न दी गई हो तो निम्न में कोई भी परिस्थिति मानी जा सकती है—

(अ) वृद्धि वर्ष के मध्य में हुई थी;

(ब) वृद्धि वर्ष के प्रारम्भ में हुई थी; अथवा

(स) वृद्धि वर्ष के अन्त में हुई थी।

जैसी भी परिस्थिति की कल्पना की जावे, टिप्पणी (Note) लिख देनी चाहिए।

(ii) यदि ह्रास की दर वार्षिक न हो तो वर्ष के अन्त में सम्पत्ति खाते में जितना शेष होगा उस पूरी रकम पर ह्रास अपलिखित किया जावेगा और इस बात का ध्यान नहीं रखा जावेगा कि सम्पत्ति में वृद्धि कब हुई थी।

**Illustration 44.**

A Machine was purchased on 1st January, 1965 for Rs. 10,000. Additions were made Rs. 2,000 in 1966 and Rs. 5,000 on July 1, 1967.

Prepare the Machinery Account for the first three years ending on 31st Dec., each year and depreciating it at 10% per annum on the reducing balance.

1 जनवरी, 1965 को 10,000 रु० में मशीन खरीदी गई। इसमें 1966 में 2,000 रु० की तथा 1 जुलाई, 1967 को 5,000 रु० की वृद्धि की गई।

क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार 10% वार्षिक दर पर ह्रास काटते हुये 31 दिसम्बर को समाप्त होने वाले प्रथम 3 वर्षों के लिए मशीनरी खाता बनाइये।

**Solution :**

**Machinery Account**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | Rs. | 1965 | | Rs. |
| Jan. 1 | To Bank a/c | 10,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c | 1,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 9,000 |
| | | 10,000 | | | 10,000 |
| 1966 | | | 1966 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 9,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c | |
| July 1 | ,, Bank a/c | 2,000 | | Rs. (900 + 100 ) | 1,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 10,000 |
| | | 11,000 | | | 11,000 |
| 1967 | | | 1967 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 10,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c | |
| July 1 | ,, Bank a/c | 5,000 | | Rs. (1,000 + 250) | 1,250 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 13,750 |
| | | 15,000 | | | 15,000 |

नोट : यह माना गया है कि सन् 1966 में वृद्धि 1 जुलाई को की गई थी।

**Illustration 45.**

Solve the above illustration if the rate of depreciation is 10%. उपरोक्त उदाहरण को हल कीजिए यदि ह्रास की दर 10% हो।

**Solution :** **Machinery Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | To Bank a/c | 10,000 | 1965 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 1,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 9,000 |
| | | 10,000 | | | 10,000 |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 9,000 | 1966 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 1,100 |
| July 1 | ,, Bank a/c | 2,000 | ,, ,, | ,, Balance c/d | 9,900 |
| | | 11,000 | | | 11,000 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 9,900 | 1967 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 1,490 |
| July 1 | ,, Bank a/c | 5,000 | ,, ,, | ,, Balance c/d | 13,410 |
| | | 14,900 | | | 14,900 |

**Illustration 46.**

Machinery was purchased for Rs. 1,00,000 including a boiler worth Rs. 10,000. For the first four years, the Machinery Account had been credited at 10% per annum with the amount of depreciation on the written down value method. During the fifth year (the current year), the boiler is damaged and sold for Rs. 2,500.

Prepare the Machinery Account for the current year.

1,00,000 रु० की मशीन खरीदी गई जिसमें 10,000 रु० का एक बायलर भी शामिल था। प्रथम चार वर्षों में मशीन खाते को क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार 10% वार्षिक दर पर ह्रास की रकम से क्रेडिट किया गया। पांचवें वर्ष में, जो कि चालू वर्ष है, बायलर क्षतिग्रस्त हो जाता है और 2,500 रु० में बेच दिया जाता है।

चालू वर्ष के लिए मशीन खाता बनाइये।

**Solution :**

**Machinery Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 5th year (Commencement) | To Balance b/d | 65,610 | 5th year Time of Sale | By Cash a/c | 2,500 |
| | | | | ,, Loss on Sale of Machinery a/c | 4,061 |
| | | | end | ,, Depreciation a/c | 5,905 |
| | | | ,, | ,, Balance c/d | 53,144 |
| | | 65,610 | | | 65,610 |

Working Note :—(i) मशीन खाते का चालू वर्ष में प्रारम्भिक शेष निम्न प्रकार ज्ञात किया गया है :—

| | Rs. |
|---|---|
| Cost price of the machine | 1,00,000 |
| Less Depreciation for the first year @ 10% p.a. | 10,000 |
| W.D.V. | 90,000 |
| Less Depreciation for the second year @ 10% p.a. | 9,000 |
| W.D.V. | 81,000 |
| Less Depreciation for the third year @ 10% p.a. | 8,100 |
| W.D.V. | 72,900 |
| Less Depreciation for the fourth @ 10 % p.a. | 7,290 |
| W.D.V. i.e. Opening Balance | 65,610 |

(ii) चूंकि वायलर की कीमत 10,000 रु० थी अत: पांचवें वर्ष में उसका प्रारम्भिक शेष 6,561 रु० होगा।

(iii) वर्ष के अन्त में 'वायलर की विक्री पर हानि खाता' लाभ-हानि खाते को हस्तान्तरित कर दिया जावेगा।

**Illustration 47**

A machine was purchased on 1st January, 1964 for Rs. 19,400 and Rs. 600 were spent on its erection. On 1st July in the same year additional machinery costing Rs. 10,000 was acquired. On 1st July, 1966, the machinery purchased on 1st January 1964, having become obsolete, was auctioned for Rs. 8,000 and on the same date fresh machinery was purchased at a cost of Rs. 15,000.

Depreciation was provided annually on 31st Dec. at the rate of 10% per annum on the original cost of the asset. In 1967, however, the method was changed to one of writing off 15% annually on the written down value.

Give the Machinery Account as it would stand at the end of each year from 1964 to 1967. Make your calculations to the nearest rupee.

1 जनवरी, 1964 को 19,400 रु० में एक मशीन खरीदी गई और 600 रु० उसकी स्थापना पर खर्च हुये। उसी वर्ष 1 जुलाई को 10,000 रु० की अतिरिक्त मशीन खरीदी गई। 1 जुलाई 1966 को 1 जनवरी, 1964 को खरीदी गई मशीन अप्रचलन के कारण 8,000 रु० में नीलाम कर दी गई और उसी दिन 15,000 रु० की लागत पर नई मशीन खरीदी गई।

सम्पत्ति की मूल लागत पर 10% वार्षिक दर से प्रति वर्ष 31 दिसम्बर को ह्रास की व्यवस्था की जाती रही। 1967 में यह विधि 15% वार्षिक दर पर क्रमागत ह्रास विधि में परिवर्तित कर दी गई।

मशीन खाता बनाइये जैसा कि यह 1964 से 1967 तक के प्रत्येक वर्ष के अन्त में खुला होगा। गणना निकटतम रुपये तक करिये।

**Solution :**

**Machinery Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1964 | | | 1964 | | |
| Jan. 1 | To Bank a/c | 19,400 | Dec. 31 | By Depreciation a/c Rs. (2,000+500) | 2,500 |
| ,, ,, | ,, Bank a/c (Erection) | 600 | ,, ,, | ,, Balance c/d | 27,500 |
| July 1 | ,, Bank a/c | 10,000 | | | |
| | | 30,000 | | | 30,000 |
| 1965 | | | 1965 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 27,500 | Dec. 31 | By Depreciation a/c (10% on Rs. 30,000) | 3,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 24,500 |
| | | 27,500 | | | 27,500 |
| 1966 | | | 1966 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 24,500 | July 1 | By Bank a/c | 8,000 |
| July 1 | ,, Bank a/c | 15,000 | ,, ,, | By Depreciation a/c | 1,000 |
| | | | ,, ,, | By Loss on Sale of Machinery a/c | 7,000 |
| | | | Dec. 31 | ,, Depreciation a/c Rs. (1,000+750) | 1,750 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 21,750 |
| | | 39,500 | | | 39,500 |
| 1967 | | | 1967 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 21,750 | Dec. 31 | By Depreciation a/c (15% of Rs. 21,750) | 3,263 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 18,487 |
| | | 21,750 | | | 21,750 |

नोट :—31 दिसम्बर, 1966 को Loss on Sale of Machinery Account का शेष लाभ-हानि खाते को हस्तान्तरित कर दिया जावेगा।

**Illustration 48.**

Hari & Sons, who depreciate their machinery at 10% per annum on reducing instalment system, had Rs. 97,200 (Dr.) balance in the Machinery Account on 1st January, 1968.

During 1968, part of machinery purchased on 1st January, 1966 for Rs. 8,000 was sold for Rs. 4,500 on 1st July, 1968 and a new machinery was

installed on the same day at a cost of Rs.15,000. Rs.800 were paid as installation charges.

It was decided to change the method of depreciation from Reducing Instalment Method to Straight Line Method with effect from 1st January, 1966 and adjust the difference on 31st Dec., 1968. The rate of depreciation remains unchanged.

Show the Machinery Account and also ascertain the amount chargeable to P. & L. Account as depreciation and obsolescence loss in 1968.

हरी एण्ड सन्स, जो कि अपनी मशीन पर 10% वार्षिक दर से क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार ह्रास अपलिखित करते हैं, 1 जनवरी, 1968 को मशीन खाते में 97,200 रु० डेबिट शेष रखते थे।

1968 में, मशीन का एक अंश, जो कि 1 जनवरी, 1966 को 8,000 रु० में खरीदा गया था, 1 जुलाई, 1968 को 4,500 रु० में बेच दिया गया और उसी दिन 15,000 रु० की लागत पर एक नई मशीन की स्थापना की गई। स्थापना व्यय 800 रु० हुआ।

यह निश्चय किया गया कि ह्रास अपलिखित करने की क्रमागत ह्रास विधि को 1 जनवरी, 1966 से स्थायी किस्त विधि में बदल दिया जाये और 31 दिसम्बर, 1968 को अन्तर का समायोजन कर दिया जाये। ह्रास की दर अपरिवर्तित रहती है।

मशीन खाता बनाइये और उस राशि का निर्धारण कीजिए जो ह्रास तथा अप्रचलन से हानि के कारण लाभ-हानि खाते को 1968 में ले जाई जावेगी।

**Solution :**

**Machinery Account**

| 1968 | | Rs. | 1968 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | To Balance b/d | 97,200 | July 1 | By Cash a/c | 4,500 |
| July 1 | To Cash a/c (Cost of new machine) | 15,000 | ,, ,, | ,, Depreciation a/c | 324 |
| | | | ,, ,, | ,, Loss on Sale of Machinery a/c | 1,656 |
| ,, ,, | ,, Cash a/c (Installation Charges) | 800 | Dec.31 | By Depreciation a/c | 13,110 |
| | | | ,, ,, | ,, Balance c/d | 93,410 |
| | | 1,13,000 | | | 1,13,000 |

**Working Notes:—**

(i) अप्रचलन से हुई हानि का निर्धारण :

| | | रु० |
|---|---|---|
| 1 जनवरी 1968 को (बेची गई) मशीन की लागत | = | 8,000 |
| 1966 का 10% वार्षिक दर से क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार ह्रास | = | 800 |
| 1 जनवरी 1967 को उक्त मशीन का पुस्तक मूल्य | = | 7,200 |
| 1967 का 10% वार्षिक दर से क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार ह्रास | = | 720 |

| | | रु० |
|---|---|---|
| 1 जनवरी, 1968 को उक्त मशीन का पुस्तक मूल्य | = | 6,480 |
| 1968 के प्रथम छः महीने का ह्रास | | 324 |
| 1 जुलाई, 1968 को उक्त मशीन का पुस्तक मूल्य | = | 6,156 |
| मशीन का विक्रय मूल्य प्राप्त हुआ | = | 4,500 |
| अप्रचलन से हुआ नुकसान | = | 1,656 |

(ii) ह्रास की गणना निम्न प्रकार की गई है:—

क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार 10 प्रतिशत ह्रास काटने के बाद 1 जनवरी, 1968 को मशीनरी का पुस्तक मूल्य 97,200 रु० है। चूंकि परिवर्तित ह्रास विधि 1 जनवरी, 1966 से प्रभावी मानी गई है, अतः हमें उक्त मशीनरी का 1 जनवरी, 1966 को पुस्तक मूल्य ज्ञात करना होगा जो निम्न प्रकार है :—

माना कि 1 जनवरी, 1966 को पुस्तक मूल्य 100 रु० है

उक्त मशीनरी का दो वर्ष तक क्रमागत ह्रास विधि से ह्रास अपलिखित करने के बाद 1 जनवरी, 1968 को अपलिखित मूल्य 81 रु० होगा।

∵ 1 जनवरी, 1968 को 81 रु० मशीनरी का अपलिखित मल्य है तो 1 जनवरी 1966 को पुस्तक मूल्य है 100 रु०

∴ 1 जनवरी 1968 को 1 रु० ,, ,, ,, $\frac{100}{81}$ रु०

∴ 1 जनवरी, 1968 को 97,200 रु० ,, ,, ,, $=\frac{100}{81}\times 97{,}200$ रु०

$=1{,}20{,}000$ रु० है।

इसमें से 8,000 रु० वाली मशीनरी बेच दी गई है, अतः 1,12,000 रु० की मशीनरी के सम्बन्ध में ही गत दो वर्ष (1966 व 1967) के ह्रास का समायोजन करना है।

दो वर्ष का स्थायी किस्त विधि के अनुसार ह्रास

$=(11{,}200+11{,}200)$ रु० $=22{,}400$ रु०

दो वर्ष का क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार ह्रास

$=(11{,}200+10{,}080)$ रु० $=21{,}280$ रु०

शेष ह्रास जो अब अपलिखित करना है $=1{,}120$ रु०

ह्रास की कुल राशि :

| | | |
|---|---|---|
| (i) | ह्रास विधि परिवर्तन के कारण समायोजित राशि | = 1,120 रु० |
| (ii) | 1,12,000 रु० की मशीनरी पर स्थायी किस्त विधि के अनुसार 10 प्रतिशत वार्षिक दर पर ह्रास | = 11,200 रु० |
| (iii) | 15,800 रु० की मशीनरी पर 6 माह का ह्रास | = 790 रु० |
| | कुल ह्रास | = 13,110 रु० |

ह्रास की दर ज्ञात करना—

क्रमागत ह्रास विधि के अन्तर्गत सम्पत्ति का ह्रास प्रति वर्ष उस दर पर अपलिखित करना चाहिए जिससे कि सम्पत्ति के जीवन काल के अन्त में उसका पुस्तक मूल्य उतना रह जाय जितना उसका अवशिष्ट मूल्य (Scrap value) होगा। यदि सम्पत्ति का लागत मूल्य, उसका जीवन काल और उसका अवशिष्ट मूल्य दिया हुआ हो तो क्रमागत ह्रास विधि के अन्तर्गत अपनाई जाने वाली ह्रास की दर निम्न सूत्र से निकाली जावेगी:—

$$\text{C. P.} \times \left(\frac{100-R}{100}\right)^n = \text{Scrap Value} \text{ अवशिष्ट मूल्य}$$

C. P. का अर्थ है Cost Price अर्थात् लागत मूल्य,

R का अर्थ है Rate of Depreciation अर्थात् ह्रास की दर, और

$n$ का अर्थ है सम्पत्ति का उपयोगी जीवन काल।

उदाहरण—एक मशीन 10,000 रु० में खरीदी गई। अनुमान है कि यह 4 वर्ष चलेगी और तब इसका अवशिष्ट मूल्य 625 रु० रह जावेगा। क्रमागत ह्रास विधि के लिए इसकी ह्रास की दर का निर्धारण कीजिये।

सूत्र के अनुसार—

$$\text{C. P.} \times \left(\frac{100-R}{100}\right)^n = \text{Scrap Value}$$

अर्थात् $10.000 \times \left(\frac{100-R}{100}\right)^4 = 625$

अर्थात् $\left(\frac{100-R}{100}\right)^4 = \frac{625}{10,000}$

अर्थात् $\frac{100-R}{100} = 4\sqrt{\frac{625}{10,000}}$

अर्थात् $\frac{100-R}{100} = \frac{5}{10}$

अर्थात् $\frac{100-R}{100} = \frac{1}{2}$

अर्थात् $200—2R = 100$

अर्थात् $—2R = 100—200$

अर्थात् $—2R = —100$

अर्थात् $R = 50$

अतः क्रमागत ह्रास विधि के लिए ह्रास की दर 50% वार्षिक होगी।

**Illustration 49.**

Machine costs Rs. 10,000. Expected life is 3 years. Residual value is expected at Rs. 1250. Show the Machine Account for 3 years, if depreciation is charged on written down value basis.

मशीन की लागत 10,000 रु० है। अनुमानित जीवन 3 वर्ष है। अवशिष्ट मूल्य 1,250 रु० अनुमानित है। 3 वर्षों के लिए मशीन खाता बनाइये यदि क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार ह्रास अपलिखित किया जाता है।

**Solution :**

**ह्रास की दर की गणना**

फार्मुला के अनुसार—$C.P. \times \left(\frac{100 - \text{Rate of Dep.}}{100}\right)^n = \text{Scrap Value}$

मूल्य रखने पर—$10{,}000 \times \left(\frac{100 - \text{Rate of Dep.}}{100}\right)^3 = 1{,}250$

इसका हल Logarithmic Table की सहायता से किया जा सकता है।

हल करने पर—ह्रास की दर=50% वार्षिक

**Machine Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Year 1 | To Bank a/c | 10,000 | Year 1 | By Depreciation a/c | 5,000 |
| | | | ,, | ,, Balance c/d | 5,000 |
| | | 10,000 | | | 10,000 |
| Year 2 | To Balance b/d | 5,000 | Year 2 | By Depreciation a/c | 2,500 |
| | | | ,, | ,, Balance c/d | 2,500 |
| | | 5,000 | | | 5,000 |
| Year 3 | To Balance b/d | 2,500 | Year 3 | By Depreciation a/c | 1,250 |
| | | | ,, | ,, Balance c/d | 1,250 |
| | | 2,500 | | | 2,500 |

नोट :—3 वर्ष के अंत में मशीन खाते का शेष अवशिष्ट मूल्य के बराबर है।

(3) **वार्षिक वृत्ति प्रणाली (Annuity Method)**—

मूल्य ह्रास अपलिखित करने के सम्बन्ध में जो दो विधियां ऊपर बताई गई हैं, उनके अनुसार सम्पत्ति के लागत-मूल्य अथवा उसके किसी भाग को ही अपलिखित किया जाता है। कुछ व्यवसायियों की मान्यता है कि यदि सम्पत्ति के लागत-मूल्य के बराबर राशि व्यवसाय के बाहर विनियोग की जाती तो उस पर व्याज के रूप में आमदनी भी होती। अतः सम्पत्ति के जीवन काल में केवल उसके लागत-मूल्य को ही अपलिखित नहीं किया जाना चाहिए वल्कि उस पर एक निश्चित दर से लगाया गया व्याज भी अपलिखित किया जाना चाहिए। उदाहरण के लिए, 1 जनवरी 1962 को एक जमीन का टुकड़ा 5 वर्ष के पट्टे पर 10,000 रु० में लिया गया। यदि उक्त 10,000 रु० को बाजार में व्याज प्रतिभूतियों (Interest Securities) में लगाया जाय तो 5% व्याज की दर पर विनियोग किया जा सकता है। 'वार्षिक वृत्ति प्रणाली' पर ह्रास काटने वाले व्यवसायियों की मान्यता है कि 5 वर्ष में पट्टे का लागत-मूल्य अर्थात् 10,000 रु० ही अपलिखित न किया जावे वल्कि पट्टे खाते के प्रारम्भिक शेष पर प्रति वर्ष 5% दर से लगाई गई व्याज की राशि भी अपलिखित की जावे। इसके लिए कितनी राशि प्रति वर्ष ह्रास के रूप में

काटी जावे, यह 'ह्रास वार्षिकी तालिका' (Depreciation Annuity Table) की सहायता से ज्ञात करना होगा। इस तालिका का एक अंश नीचे दिया जाता है :—

**ह्रास वार्षिकी तालिका का एक अंश**

**(Extract from Depreciation Annuity Table)**

यदि किसी सम्पत्ति की लागत 1 रु० है और वार्षिक वृत्ति प्रणाली द्वारा ह्रास अपलिखित करना है तो अमुक वर्षों के लिए अमुक ब्याज दर पर प्रतिवर्ष निम्नलिखित राशि ह्रास के रूप में अपलिखित करनी होगी :—

| वर्ष | ब्याज की दर | | | |
|---|---|---|---|---|
| | 3% | 4% | 5% | 6% |
| 3 | ·353530 | ·360349 | ·367208 | ·374110 |
| 4 | ·269027 | ·275490 | ·282012 | ·288591 |
| 5 | ·218355 | ·224628 | ·230975 | ·237396 |
| 10 | ·117231 | ·123291 | ·129504 | ·135868 |
| 15 | ·083767 | ·089941 | ·096342 | ·102963 |
| 20 | ·067216 | ·073582 | ·080243 | ·087185 |

**तालिका का स्पष्टीकरण**—

माना कि किसी सम्पत्ति का मूल्य 10,000 रु० है और उसे 10 वर्ष में वार्षिक वृत्ति प्रणाली द्वारा अपलिखित करना है तथा ब्याज की दर 5% है तो उपरोक्त तालिका की सहायता से वार्षिक ह्रास की राशि इस प्रकार निकाली जावेगी :—

∵ 1 रु० की 10 वर्ष में 5% ब्याज सहित व्यवस्था करने के लिए प्रतिवर्ष ह्रास काटना पड़ेगा = ·129504 रु०

∴ 10,000 रु० की ब्याज सहित व्यवस्था करने के लिए ह्रास काटना पड़ेगा = ·129504 × 10,000 रु०
= 1295·04 रु०

अर्थात् प्रतिवर्ष 1295·04 रु० ह्रास अपलिखित किया जावेगा। इस प्रकार 10 वर्ष में 1295·04 रु० × 10 = 12,950 रु० 40 पै० ह्रास चार्ज किया जावेगा जिससे 10,000 रु० सम्पत्ति का लागत मूल्य और 2,950·40 रु० ब्याज अपलिखित हो जावेगा।

जैसा कि स्पष्ट है ह्रास की रकम प्रतिवर्ष एक समान (1295·04 रु०) होगी।

**लेखा सम्बन्धी प्रविष्टियां Accounting entries)**—

| | | |
|---|---|---|
| सम्पत्ति खरीदने पर | Asset a/c Dr.<br>To Cash or Bank a/c<br>(Asset purchased.) | (लागत–मूल्य से) |
| प्रत्येक वर्ष के अन्त में | Asset a/c Dr.<br>To Interest a/c<br>(Interest charged.) | (सम्पत्ति खाते के प्ररम्भिक शेष पर ब्याज की रकम से) |
| | Depreciation a/c Dr.<br>To Asset a/c<br>(Depreciation charged.) | (वार्षिक ह्रास की राशी से) |

P. & L. a/c Dr.
To Depreciation a/c
(Balance transferred.)

Interest a/c Dr.
To P. & L. a/c
(Balance transferred.)

**Illustration 50**

A company acquires a lease costing Rs. 15,000 for a term of 5 years. You find from the Annuity Tables that in order to write off Re. 1 in 5 years on annuity method at 5% interest per annum, the amount to be written off annually as depreciation amounts to Rs. 0·230975. Prepare the Lease Account for all the five years, and show the annual net charge on Profit and Loss Account during each of these five years.

एक कम्पनी 15,000 रु० की लागत पर 5 वर्ष के लिए पट्टा लेती है। वार्षिक वृत्ति तालिकाओं से आप ज्ञान करते हैं कि 5% वार्षिक ब्याज पर वार्षिक वृत्ति प्रणाली से 1 रु० को पांच वर्ष में अपलिखित करने के लिए 0·230975 रु० वार्षिक ह्रास अपलिखित करना होगा। पांचों वर्षों के लिए पट्टा खाता खोलिए और बताइये कि प्रत्येक वर्ष में लाभ–हानि खाते पर शुद्ध भार कितना पड़ेगा।

**Solution :**

∵ 1 रु० को अपलिखित करने के लिए वार्षिक ह्रास = 0·230975 रु०
∴ 15,000 रु० को ,, ,, ,, = (·230975 × 15,000) रु०
= 3,464·62 रु०

**Lease Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1st Year | To Bank a/c | 15,000.00 | 1st Year | By Depreciation a/c | 3,464.62 |
| | ,, Interest a/c | 750.00 | | ,, Balance c/d | 12,285.38 |
| | | 15,750.00 | | | 15,750.00 |
| 2nd Year | To Balance b/d | 12,285.38 | 2nd Year | By Depreciation a/c | 3,464.62 |
| | ,, Interest a/c | 614.27 | | ,, Balance c/d | 9,435.03 |
| | | 12,899.65 | | | 12,899.65 |
| 3rd Year | To Balance b/d | 9,435.03 | 3rd Year | By Depreciation a/c | 3,464.62 |
| | ,, Interest a/c | 471.75 | | ,, Balance c/d | 6,442.16 |
| | | 9,906.78 | | | 9,906.78 |
| 4th Year | To Balance b/d | 6,442.16 | 4th Year | By Depreciation a/c | 3,464.62 |
| | ,, Interest a/c | 322.11 | | ,, Balance c/d | 3,299.65 |
| | | 6,764.27 | | | 6,764.27 |
| 5th Year | To Balance b/d | 3,299.65 | 5th Year | By Depreciation a/c | 3,464.63 |
| | ,, Interest a/c | 164.98 | | | |
| | | 3,464.63 | | | 3,464.63 |

**Statement showing the net charge on P. & L. Account**

| Year | Depreciation (Dr.) | Interest (Cr.) | Net Charge (Dr.) |
|---|---|---|---|
| | Rs. | Rs. | Rs. |
| 1st | 3,464.62 | 750.00 | 2,714.62 |
| 2nd | 3,464.62 | 614.27 | 2,850.35 |
| 3rd | 3,464.62 | 471.75 | 2,992.87 |
| 4th | 3,464.62 | 322.11 | 3,142.51 |
| 5th | 3,464.63 | 164.98 | 3,299.65 |
| Total | 17,323.11 | 2,323.11 | 15,000.00 |

**नोट**—इस विवरण से ज्ञात होगा कि पाँच वर्ष का जो शुद्ध भार लाभ-हानि खातों पर पड़ेगा, वह सम्पत्ति के लागत मूल्य (15,000 रु०) के बराबर होगा जैसा कि स्थायी किस्त विधि या क्रमागत ह्रास विधि के अंतर्गत होता है। इस विधि की यह विशेषता है कि लाभ-हानि खाते पर शुद्ध भार प्रारम्भिक वर्ष में कम होगा तथा समय गुजरने के साथ-साथ बढ़ता जावेगा।

**वार्षिक वृत्ति प्रणाली का उपयोग—**

यह विधि लम्बे पट्टों (Long-term leases) के सम्बन्ध में, जिनमें काफी रकम विनियोग की जाती है, उपयोग में लाई जाती है। प्लान्ट और मशीन के सम्बन्ध में ह्रास अपलिखित करने के लिए यह विधि उपयुक्त नहीं है क्योंकि इनमें वृद्धि (Addition) तथा अप्रचलन (Obsolescence) के समय प्रत्येक वार नई गणना करनी होगी।

**वार्षिक वृत्ति प्रणाली से लाभ—**

इस विधि से यह लाभ है कि सम्पत्ति की मूल लागत ही लाभ-हानि खाते से अपलिखित नहीं हो जाती है बल्कि उस पर मिल सकने वाले ब्याज की राशि भी अपलिखित हो जाती है। इसलिए यह विधि ऐसी सम्पत्तियों के लिए उपयुक्त रहती है जिनमें अधिक पूंजी लगानी पड़े, जैसे, पट्टे पर ली गई जमीन।

**वार्षिक वृत्ति प्रणाली से हानियां—**

यह प्रणाली ऐसी सम्पत्तियों के लिए उपयुक्त नहीं है जिनमें बार-बार परिवर्तन होते हों अथवा जो अल्प समय के लिए ली गई हों, जैसे प्लान्ट, मशीन और अल्प समय वाले पट्टे आदि। यह विधि लेखा के दृष्टि से कुछ कठिन भी है। इस विधि के अनुसार लाभ-हानि खाते पर भी प्रति वर्ष एक सा भार नहीं पड़ेगा तथा यह भार बढ़ता जायेगा क्योंकि ह्रास की रकम प्रतिवर्ष एक समान रहेगी जबकि ब्याज की रकम प्रतिवर्ष कम होती जावेगी।

**(4) ह्रास कोष विधि (Depreciation Fund Method or Sinking Fund Method)—**

इस विधि में प्रति वर्ष एक निश्चित रकम सम्पत्ति के ह्रास के रूप में लाभ-हानि खाते से ह्रास कोष खाते (Depreciation Fund Account) में क्रेडिट कर दी जाती है। इस राशि का व्यवसाय के बाहर विनियोग कर दिया जाता है। विनियोग से होने वाला ब्याज भी ह्रास कोष में जमा (Credit) कर दिया जाता है और इसका भी विनियोग कर दिया जाता है। इस प्रकार ब्याज पर भी ब्याज प्राप्त होने

लगाता है। सम्पत्ति की आयु समाप्त होने पर विनियोगों को बेचकर रकम प्राप्त कर ली जाती है और इस रकम से नई सम्पत्ति खरीद ली जाती है।

इस विधि में सम्पत्ति खाते में से ह्रास की रकम प्रति वर्ष घटाकर नहीं दिखाई जाती बल्कि सम्पत्ति खाता लागत मूल्य ही दिखाता रहता है और जब सम्पत्ति की आयु समाप्त हो जाती है तो ह्रास कोष खाते का शेष इस सम्पत्ति खाते में हस्तान्तरित करके दोनों खातों को बन्द कर दिया जाता है।

इस विधि को अपनाने से प्रमुख लाभ यह होता है कि सम्पत्ति को प्रतिस्थापित करते समय धन की व्यवस्था हो जाती है और व्यवसाय पर आर्थिक भार नहीं पड़ता। लेकिन इस विधि को अपनाने में कुछ जोखिम भी है। विनियोगों का यदि बेचने के समय बाजार-मूल्य गिर जावे तो उससे हानि होगी और वह लक्ष्य अधूरा रह जाता है जिसके लिए 'ह्रास कोष' की स्थापना की गई थी।

**इस विधि का उपयोग**—यह विधि ऐसी सम्पत्ति के सम्बन्ध में अपनाई जावेगी जो कीमती है और जिसे एक निश्चित अवधि के पश्चात् प्रतिस्थापित करना है, जैसे पट्टे पर ली गई खान।

**ह्रास कोष के लिए मान्यताएं (Assumptions for Depreciation Fund)**—ह्रास कोष की स्थापना चाहे किसी भी उद्देश्य से की गई हो लेकिन इसके लिए निम्न बातें मान ली जाती हैं:—

(1) व्यापार में प्रतिवर्ष इतना पर्याप्त लाभ हुआ करेगा कि ह्रास कोष में वार्षिक राशि क्रेडिट की जा सके;

(2) व्यापार में प्रति वर्ष इतनी नकद राशि फालतू (Spare) होगी कि ह्रास की रकम को व्यापार के बाहर विनियोग किया जा सके;

(3) प्रत्येक वर्ष, अनुमानित ब्याज दर पर, विनियोग प्राप्त हो सकेंगे; और

(4) सम्पत्ति को प्रतिस्थापित करते समय विनियोगों को बेचकर समस्त अनुमानित राशि प्राप्त की जा सकेगी।

**वार्षिक ह्रास की रकम का निर्धारण**—इस विधि के अनुसार ह्रास की व्यवस्था 'ह्रास कोष' के द्वारा की जाती है जिसमें हस्तान्तरित रकम ब्याज दर ब्याज से बढ़ती रहती है। अतः वार्षिक ह्रास की रकम का निर्धारण तालिकाओं की सहायता से किया जाता है। ये तालिकाएं दो प्रकार की हो सकती हैं। दोनों के कुछ अंश नीचे दिये जाते हैं और उनका उपयोग करना भी समझाया गया है।

(क) 1 रु० की व्यवस्था करने के लिए ह्रास कोष में क्रेडिट की जाने वाली वार्षिक किस्तें निम्न हैं:—

| वर्ष | ब्याज की दर | | | |
|---|---|---|---|---|
| | 3% | 4% | 5% | 6% |
| 3 | ·323530 | ·320348 | ·317209 | ·314110 |
| 4 | ·239027 | ·235490 | ·232012 | ·228591 |
| 5 | ·188355 | ·184627 | ·180975 | ·177396 |
| 10 | ·087231 | ·083291 | ·079505 | ·075868 |
| 15 | ·053767 | ·049941 | ·046342 | ·042963 |
| 20 | ·037216 | ·033582 | ·030243 | ·027185 |

स्पष्टीकरण—यदि विनियोग पर 5% ब्याज मिलता है और हमें 5 वर्ष के पश्चात् एक रुपया चाहिए तो प्रति वर्ष ·180975 रु० बचाकर विनियोग करना होगा।

(ख) यदि प्रति वर्ष 1 रु० बचाकर विनियोग किया जावे तो वह विभिन्न वर्षों में विभिन्न ब्याज की दरों पर निम्न राशि बन जावेगा:—

| वर्ष | ब्याज की दर | | | |
|---|---|---|---|---|
| | 3% | 4% | $4\frac{1}{2}$% | 5% |
| 3 | 3·09000 | 3·12160 | 3·13702 | 3·15250 |
| 4 | 4·18362 | 4·24646 | 4·27819 | 4·31012 |
| 5 | 5·30913 | 5·41632 | 5·47071 | 5·52563 |
| 10 | 11·46387 | 12·00610 | 12·28820 | 12·57789 |
| 15 | 18·59891 | 23·02358 | 20·78405 | 21·57856 |
| 20 | 26·87037 | 29·77807 | 21·37142 | 33·65950 |

स्पष्टीकरण—यदि प्रति वर्ष 1 रु० विनियोग किया जावे तो यह 5% ब्याज पर 5 वर्ष पश्चात् 5·52563 रु० बन जावेगा।

**लेखा सम्बन्धी प्रविष्टियाँ (Accounting Entries)—**

**सम्पत्ति खरीदने पर**

Asset a/c          Dr.          (सम्पत्ति के लागत मूल्य से)
    To Cash or Bank a/c
(Asset purchased.)

**प्रथम वर्ष के अन्त में**

(i) P. & L. a/c          Dr.          (वार्षिक मूल्य ह्रास की रकम से)
    To Depreciation Fund a/c
    (Amount transferred.)

(ii) Depreciation Fund Investments a/c   Dr. (विनियोग की गई राशि से)
    To Bank a/c
    (Investments purchased.)

**आगामी वर्षों के अन्त में**

(i) Bank a/c          Dr.          (विनियोगों पर प्राप्त ब्याज की राशि से)
    To Interest on Depreciation Fund Investments a/c
    (Interest received.)

(ii) Interest on Depreciation Fund Investments a/c   Dr.
    To Depreciation Fund a/c
    (Interest transferred.)

(iii) P. & L. a/c Dr. (वार्षिक मूल्य ह्रास की रकम से)
To Depreciation Fund a/c
(Amount transferred.)

(iv) Depreciation Fund Investments a/c Dr. (ब्याज व मूल्य ह्रास की रकम से)
To Bank a/c
(Investments purchased.)

अन्तिम वर्ष के अन्त में लेखे—

(i) Bank a/c Dr. (विनियोगों पर प्राप्त ब्याज की राशि से)
To Interest on Depreciation Fund Investments a/c
(Interest received.)

(ii) Interest on Depreciation Fund Investments a/c Dr. (विनियोगों पर प्राप्त ब्याज की राशि से)
To Depreciation Fund a/c
(Interest transferred.)

(iii) P. & L. a/c Dr. (वार्षिक मूल्य ह्रास की रकम से)
To Depreciation Fund a/c
(Amount transferred.)

अन्तिम वर्ष में सम्पत्ति बेकार हो जाती है और उसे प्रतिस्थापित करने के लिए विनियोगों (Depreciation Fund Investments) को बेच दिया जाता है। अतः अन्तिम वर्ष की मूल्य ह्रास की रकम व उस वर्ष मिलने वाले ब्याज की राशि को व्यापार के बाहर ब्याज प्रतिभूतियों में विनियोग नहीं किया जाता बल्कि उसे व्यापार में ही कार्यशील पूंजी (Working capital) के रूप में रख लिया जाता है। अंतिम वर्ष व विनियोगों की विक्री पर जो लाभ या हानि हो उसे लाभ-हानि खाते में हस्तान्तरित कर दिया जाता है। विनियोगों की विक्री एवं उस पर होने वाले लाभ के सम्बन्ध में निम्न प्रविष्टियाँ और करनी होती हैं:—

(iv) Cash or Bank a/c Dr. (विनियोग को बेचने पर प्राप्त हुई रकम से)
To Depreciation Fund Investments a/c
(Depreciation Fund Investments sold.)

[1] (v) Depreciation Fund Investments a/c Dr. (विनियोगों की विक्री से हुए लाभ की रकम से)
To P. & L. a/c
(Profit on sale of investments transferred.)

उपरोक्त प्रविष्टियाँ करने के पश्चात् ह्रास कोष खाते (Depreciation Fund Account) का शेष सम्पत्ति खाते (Asset Account) में हस्तान्तरित करके दोनों खातों को बन्द कर दिया जाता है। प्रविष्टि इस प्रकार होगी :—

1. यदि हानि हो तो प्रविष्टि उलट दी जायेगी।

(vi) Depreciation Fund a/c Dr.
To Asset a/c
(Balance of Depreciation Fund Account transferred to the Asset a/c.)

विनियोगों की विक्री से प्राप्त रकम व व्यापार में से कुछ रकम मिलाकर नई सम्पत्ति क्रय करने पर निम्न प्रविष्टि की जावेगी:—

(New) Asset a/c Dr.
To Cash or Bank a/c
(Asset purchased.)

चिट्ठे में निरूपण—

जिन वर्षों में ह्रास कोष (Depreciation Fund) का निर्माण किया जावेगा उन वर्षों के चिट्ठे में 'ह्रास कोष' को दायित्व पक्ष (Liability side) की ओर तथा विनियोगों (Depreciation Fund Investments) को लागत-मूल्य पर सम्पत्ति पक्ष (Asset side) की ओर दिखाया जाता रहेगा।

**Illustration 51.**

A property is taken on lease for Rs. 10,000 for 5 years. Show the working of a Depreciation Fund Method on a 5% interest basis in the books of the business, having regard to the fact that 0·180975 of a rupee annually invested at compound interest will amount to Re. 1 at the end of 5 years. The money is invested at the end of each year. Investments realised Rs. 7,900 at the end of the 5th year. The final instalment of depreciation and interest received during that year are not invested.

एक सम्पत्ति 10,000 रु० में 5 वर्ष के लिए पट्टे पर ली जाती है। व्यवसाय की पुस्तकों में 5% ब्याज के आधार पर ह्रास कोष विधि की कार्य-प्रणाली दिखाइये। यदि 0·180975 रु० प्रति वर्ष विनियोग किया जावे तो चक्रवृद्धि ब्याज के आधार पर उक्त रकम 5 वर्ष के अन्त में 1 रु० बन जावेगी। वन राशि का विनियोग प्रत्येक वर्ष के अन्त में किया जाता है। पांचवें वर्ष के अंत में विनियोगों के बेचने पर 7,900 रु० मिले। ह्रास की अंतिम किस्त व उस वर्ष में प्राप्त हुए ब्याज की राशि का विनियोग नहीं किया गया है।

**Solution :**

∵ 1 रु० की व्यवस्था के लिए ह्रास कोष की राशि होगी = ·180975 रु०

∴ 10,000 रु० की ,, ,, ,, ,, = (·180975 × 10,000) रु०

= 1809·75 रु०

**Journal of···**

| | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1st year (Commen-) cement) | Leasehold Property a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Property taken on Lease for 5 years.) | | 10,000 | — | 10,000 | — |
| 1st year (end) | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Amount transferred to Depreciation Fund a/c.) | | 1,809 | 75 | 1,809 | 75 |
| ,, | Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Investments purchased.) | | 1,809 | 75 | 1,809 | 75 |
| 2nd year (end) | Bank a/c Dr.<br>To Interest on Depreciation Fund Investments a/c<br>(Interest received.) | | 90 | 49 | 90 | 49 |
| ,, | Interest on Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Amount transferred.) | | 90 | 49 | 90 | 49 |
| ,, | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Amount transferred.) | | 1,809 | 75 | 1,809 | 75 |
| | Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Investments purchased.) | | 1,900 | 24 | 1,900 | 24 |
| 3rd year (end) | Bank a/c Dr.<br>To Interest on Depreciation Fund Investments a/c<br>(Interest received.) | | 185 | 50 | 185 | 50 |
| ,, | Interest on Depreciation Fund Invesments a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Interest transferred.) | | 185 | 50 | 185 | 50 |
| ,, | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Amount transferred.) | | 1,809 | 75 | 1,809 | 75 |

**Journal Contd.**

| | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 3rd year (end) | Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Investments purchased.) | | 1,995 | 25 | 1,995 | 25 |
| 4th year (end) | Bank a/c Dr.<br>To Interest on Depreciation Fund Investments a/c<br>(Interest received.) | | 285 | 26 | 285 | 26 |
| ,, | Interest on Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Interest transferred.) | | 285 | 26 | 285 | 26 |
| ,, | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Amount transferred.) | | 1,809 | 75 | 1,809 | 75 |
| | Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Investments purchased.) | | 2,095 | 01 | 2,095 | 01 |
| 5th year (end) | Bank a/c Dr.<br>To Interest on Depreciation Fund Investments a/c<br>(Interest received) | | 390 | 01 | 390 | 01 |
| ,, | Interest on Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Interest transferred.) | | 390 | 01 | 390 | 01 |
| ,, | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Depreciation Fund a/c<br>(Amount transferred.) | | 1,809 | 74 | 1,809 | 74 |
| ,, | Bank a/c Dr.<br>To Depreciation Fund Investments a/c<br>(Investments sold.) | | 7,900 | 00 | 7,900 | 00 |
| ,, | Depreciation Fund Investments a/c Dr.<br>To P. & L. a/c<br>(Profit on sale of Investments transferred) | | 99 | 75 | 99 | 75 |
| ,, | Depreciation Fund a/c Dr.<br>To Leasehold Property a/c<br>(Leasehold Property written off.) | | 10,000 | 00 | 10,000 | 00 |

Ledger

**Depreciation Fund Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1st year (end) | To Balance c/d | 1,809 | 75 | 1st year (end) | By Profit & Loss a/c | 1,809 | 75 |
| 2nd year (end) | To Balance c/d | 3,709 | 99 | 2nd year (beginning) | By Balance b/d | 1,809 | 75 |
| | | | | (end) | ,, Interest a/c | 90 | 49 |
| | | | | ,, | ,, P. & L. a/c | 1,809 | 75 |
| | | 3,709 | 99 | | | 3,709 | 99 |
| 3rd year (end) | To Balance c/d | 5,705 | 24 | 3rd year (beginning) | By Balance b/d | 3,709 | 99 |
| | | | | (end) | ,, Interest a/c | 185 | 50 |
| | | | | ,, | ,, P. & L. a/c | 1,809 | 75 |
| | | 5,705 | 24 | | | 5,705 | 24 |
| 4th year (end) | To Balance c/d | 7,800 | 25 | 4th year (beginning) | By Balance b/d | 5,705 | 24 |
| | | | | (end) | ,, Interest a/c | 285 | 26 |
| | | | | ,, | ,, P. & L. a/c | 1,809 | 75 |
| | | 7,800 | 25 | | | 7,800 | 25 |
| 5th year (end) | To Leasehold Property a/c | 10,000 | 00 | 5th year (beginning) | By Balance b/d | 7,800 | 25 |
| | | | | (end) | ,, Interest a/c | 390 | 01 |
| | | | | ,, | ,, P. & L. a/c | 1,809 | 74* |
| | | 10,000 | 00 | | | 10,000 | 00 |

* 10,000 रु० पूरा करने के लिए अंतिम वर्ष में 1 पैसा कम लाया गया है।

**Depreciation Fund Investments Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1st year (end) | To Bank a/c | 1,809 | 75 | 1st year (end) | By Balance c/d | 1,809 | 75 |
| 2nd year (beginning) | To Balance b/d | 1,809 | 75 | 2nd year (end) | By Balance c/d | 3,709 | 99 |
| (end) | " Bank a/c | 1,900 | 24 | | | | |
| | | 3,709 | 99 | | | 3,709 | 99 |
| 3rd year (beginning) | To Balance b/d | 3,709 | 99 | 3rd year (end) | By Balance c/d | 5,705 | 24 |
| (end) | " Bank a/c | 1,995 | 25 | | | | |
| | | 5,705 | 24 | | | 5,705 | 24 |
| 4th year (beginning) | To Balance b/d | 5,705 | 24 | 4th year (end) | By Balance c/d | 7,800 | 25 |
| (end) | " Bank a/c | 2,095 | 01 | | | | |
| | | 7,800 | 25 | | | 7,800 | 25 |
| 5th year (beginning) | To Balance b/d | 7,800 | 25 | 5th year (end) | By Cash a/c | 7,900 | 00 |
| (end) | " P. & L. a/c | 99 | 75 | | | | |
| | | 7,900 | 00 | | | 7,900 | 00 |

**Leasehold Property Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1st year (beginning) | To Bank a/c | 10,000 | 1st year (end) | By Balance c/d | 10,000 |
| 2nd year (beginning) | To Balance b/d | 10,000 | 2nd year (end) | By Balance c/d | 10,000 |
| 3rd year (beginning) | To Balance b/d | 10,000 | 3rd year (end) | By Balance c/d | 10,000 |
| 4th year (beginning) | To Balance b/d | 10,000 | 4th year (end) | By Balance c/d | 10,000 |
| 5th year (beginning) | To Balance b/d | 10,000 | 5th year (end) | By Depreciation Fund a/c | 10,000 |

**Profit and Loss Account**
(for the year ending......)

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1st year | To Depreciation Fund a/c | 1,809 | 75 | | | | |
| 2nd year | To Depreciation Fund a/c | 1,809 | 75 | | | | |
| 3rd year | To Depreciation Fund a/c | 1,809 | 75 | | | | |
| 4th year | To Depreciation Fund a/c | 1,809 | 75 | | | | |
| 5th year | To Depreciation Fund a/c | 1,809 | 74 | 5th year | By Depreciation Fund Investments a/c | 99 | 75 |

**Balance Sheet**
(as at the end of......)

| | Rs. | P. | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1st year | | | 1st year | | |
| Depreciation Fund | 1,809 | 75 | Leasehold Property | 10,000 | — |
| | | | Depreciation Fund Investments | 1,809 | 75 |
| 2nd year | | | 2nd year | | |
| Depreciation Fund | 3,709 | 99 | Leasehold Property | 10,000 | — |
| | | | Depreciation Fund Investments | 3,709 | 99 |
| 3rd year | | | 3rd year | | |
| Depreciation Fund | 5,705 | 24 | Leasehold Property | 10,000 | — |
| | | | Depreciation Fund Investments | 5,705 | 24 |
| 4th year | | | 4th year | | |
| Depreciation Fund | 7,800 | 25 | Leasehold Property | 10,000 | — |
| | | | Depreciation Fund Investments | 7,800 | 25 |

**Illustration 52**

A firm purchased on 1st January, 1965, a 3 'years' lease of a building for Rs. 50,000 and decided to make a provision for its replacement by means of a sinking fund, the investments yielding 5% per annum interest.

Write up the necessary ledger accounts. You ascertain from the annuity tables that an annuity of Re. 1 p. a. at 5% amounts to Rs. 3·15250 in three years.

1 जनवरी, 1965 को एक फर्म ने 3 वर्ष के पट्टे पर एक भवन 50,000 रु० में खरीदा और इसके प्रतिस्थापन के लिए ह्रास कोष के द्वारा व्यवस्था करने का निर्णय किया। विनियोगों पर 5% वार्षिक ब्याज मिलता है।

आवश्यक खाते खोलिए। वार्षिक वृत्ति तालिकाओं से आपको ज्ञात होता है कि 5% की दर से 1 रु० की वार्षिक वृत्ति 3 वर्ष के अन्त में 3.15250 रु० हो जावेगी।

**Solution.**

∵ 3·15250 रु० की व्यवस्था के लिए प्रति वर्ष लगाना होगा = 1 रु०

∴ 1 „ „ „ $= \frac{1}{3 \cdot 15250}$ रु०

∴ 50,000 रु० „ „ „ $= \frac{1}{3 \cdot 15250} \times \frac{50,000}{1}$ रु०

= 15,860 रु० 43 पैं०

**Sinking Fund Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Dec. 31 | To Balance c/d | 15,860 | 43 | 1965 Dec. 31 | By P. & L. a/c | 15,860 | 43 |
| 1966 Jan. 1 | To Balance c/d | 32,513 | 88 | 1966 Jan. 1 | By Balance b/d | 15,860 | 43 |
| | | | | Dec. 31 | „ Interest a/c | 793 | 02 |
| | | | | „ „ | „ P.& L. a/c | 15,860 | 43 |
| | | 32,513 | 88 | | | 32,513 | 88 |
| 1967 Dec. 31 | To Leasehold Buildings a/c | 50,000 | — | 1967 Jan. 1 | By Balance b/d | 32,513 | 88 |
| | | | | Dec. 31 | „ Interest a/c | 1,625 | 69 |
| | | | | „ „ | „ P. & L. a/c | 15,860 | 43 |
| | | 50,000 | | | | 50,000 | 00 |

**Leasehold Buildings Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | To Bank a/c | 50,000 | 1965 Dec. 31 | By Balance c/d | 50,000 |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 50,000 | 1966 Dec. 31 | By Balance c/d | 50,000 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 50,000 | 1967 Dec. 31 | „ Depreciation Fund a/c | 50,000 |

**Sinking Fund Investments Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Dec. 31 | To Bank a/c | 15,860 | 43 | 1965 Dec. 31 | By Balance c/d | 15,860 | 43 |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 15,860 | 43 | 1966 Dec. 31 | By Balance c/d | 32,513 | 88 |
| Dec. 31 | „ Bank a/c | 16,653 | 45 | | | | |
| | | 32,513 | 88 | | | 32,513 | 88 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 32,513 | 88 | 1967 Dec. 31 | By Balance c/d | 32,513 | 88 |

**P. & L. Account**

| | | Rs. | P. | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Dec. 31 | To Depreciation Fund a/c | 15,860 | 43 | | | |
| 1966 Dec. 31 | To Depreciation Fund a/c | 15,860 | 43 | | | |
| 1967 Dec. 31 | To Depreciation Fund a/c | 15,860 | 43 | | | |

नोटः—यह माना गया है कि 1967 वें वर्ष के अन्त में प्राप्त ब्याज की राशि तथा ह्रास कोष की अन्तिम किस्त का विनियोग नहीं किया गया है। चूंकि प्रश्न में यह नहीं दिया हुआ है कि 1967 वें वर्ष के अन्त में विनियोगों को कितने रुपयों में बेचा है, अतः यह भी माना गया है कि इन विनियोगों को नहीं बेचा गया है। परिणामस्वरूप 'ह्रास कोष विनियोग खाते' का शेष निकाला गया है। विनियोगों की बिक्री करने पर आवश्यक प्रविष्टियां की जायेंगी।

**Illustration 53.**

X & Co. provides depreciation on plant and machinery through depreciation fund method. On the 20th Dec. 1968, the machine broke down by accident. On that date, there were Rs. 8,000 in the machinery account, Rs. 6,280 in the Depreciation Fund Account and Rs. 6,200 in the Depreciation Fund Investments Account. The broken machine was sold out for Rs. 1,500 and the investments for Rs. 6,500.

You are required to prepare the following:—

(i) Machinery Account;
(ii) Depreciation Fund Account; and
(iii) Depreciation Fund Investments Account.

एक्स एण्ड कम्पनी, प्लान्ट और मशीन पर ह्रास कोष विधि द्वारा ह्रास अपलिखित करते हैं। 20 दिसम्बर 1968 को मशीन दुर्घटना में टूट गई। इस दिन मशीन खाते में 8,000 रु०, ह्रास कोष खाते में 6,280 रु० और ह्रास कोष विनियोग खाते में 6,200 रु० का शेष है। टूटी हुई मशीन 1,500 रु० में बेची गई और विनियोग 6,500 रु० में बेचे गये।

निम्नलिखित खाते बनाइये :

(i) मशीन खाते;
(ii) ह्रास कोष खाता; तथा
(iii) ह्रास कोष विनियोग खाता।

**Solution :**

**Machinery Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1968 Jan. 1 | To Balance b/d | 8,000 | 1968 Dec. 20 | By Cash a/c | 1,500 |
| | | | ,, ,, | ,, Depreciation Fund a/c | 6,280 |
| | | | ,, 31 | ,, P. & L. a/c (Loss) | 220 |
| | | 8,000 | | | 8,000 |

**Depreciation Fund Account**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1968 | | Rs. | 1968 | | Rs. |
| Dec. 20 | To Machinery a/c | 6,280 | Jan. 1 | By Balance b/d | 6,280 |

**Depreciation Fund Investments Account**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1968 | | Rs. | 1968 | | Rs. |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 6,200 | Dec. 20 | By Cash a/c | 6,500 |
| Dec. 31 | „ P. & L. a/c | 300 | | | |
| | | 6,500 | | | 6,500 |

नोट:—यह माना गया है कि खाते 31 दिसम्बर को बन्द होते हैं।

**ह्रास कोष विधि से लाभ—**

इस विधि के अन्तर्गत ह्रास कोष की राशि व्यापार के बाहर विनियोग कर दी जाती है और सम्पत्ति को प्रतिस्थापित करते समय इन विनियोगों को बेचकर नकद राशि प्राप्त कर ली जाती है। अतः नई सम्पत्ति खरीदते समय व्यवसाय के तरल साधनों (Liquid Resources) पर भार नहीं पड़ता है। इसके अतिरिक्त, चूंकि विनियोगों से मिलने वाला ब्याज भी प्रति वर्ष पुनर्विनियोजित कर दिया जाता है, अतः ब्याज पर ब्याज मिलने का लाभ भी प्राप्त हो जाता है।

**ह्रास कोष विधि से हानियां—**

जैसा कि बताया जा चुका है, यह विधि कुछ मान्यताओं पर आधारित है और यदि मान्यताएं सही नहीं उतरती तो यह विधि असफल रहती है। लेखा के दृष्टिकोण से भी यह विधि कुछ कठिन है।

**(5) बीमा पालिसी विधि (Insurance Policy Method)—**

इस विधि के अन्तर्गत ह्रास की एक निश्चित राशि प्रत्येक वर्ष के अन्त में लाभ-हानि खाते से 'ह्रास कोष खाते' में हस्तान्तरित की जाती है तथा सम्पत्ति की आयु का जितने वर्ष का अनुमान लगाया जाता है, उतने वर्षों की एक 'बन्दोबस्त बीमा पॉलिसी' (Endowment Policy) खरीद ली जाती है और ह्रास की वार्षिक राशि का उपयोग उक्त पॉलिसी के प्रीमियम चुकाने में किया जाता है। अतः ह्रास की राशि उतनी ही होती है जितनी प्रीमियम की राशि होती है।

बीमा पॉलिसी विधि और ह्रास कोष विधि, दोनों में, ह्रास कोष खाता खोला जाता है, लेकिन फिर भी दोनों विधियों में निम्नलिखित महत्वपूर्ण अन्तर हैं:—

(i) ह्रास कोष विधि में ह्रास कोष के बराबर रकम व्यवसाय के बाहर प्रतिभूतियों में विनियोजित की जाती है और सम्पत्ति के बेकार होने पर प्रतिभूतियों को बेचकर नई सम्पत्ति खरीद ली जाती है; जबकि बीमा पॉलिसी विधि में सम्पत्ति के मूल्य के बराबर एक बन्दोबस्त बीमा लेना पड़ता है और ह्रास कोष के बराबर रकम प्रतिभूतियों में न लगाई जाकर उस बीमे की प्रीमियम के रूप में चुका दी जाती है। बीमा जब परिपक्व (Mature) होता है तो उसकी राशि से नई सम्पत्ति खरीद ली जाती है।

(ii) ह्रास कोष विधि में विनियोगों पर ब्याज मिलता है जबकि बीमा पालिसी विधि में ब्याज के नाम से कोई रकम प्राप्त नहीं होती, लेकिन पॉलिसी की राशि प्रीमियम की कुल राशि से अधिक होती है, अतः पुस्तकों में लेखा करते समय इस आधिक्य को ब्याज के नाम से भी दिखाया जा सकता है।

(iii) ह्रास कोष विधि में धन-राशि का विनियोग वर्ष के अन्त में करना पड़ता है जबकि बीमा पॉलिसी विधि में प्रीमियम की राशि वर्ष के प्रारम्भ में दी जाती है।

**Illustration 54.**

On 1st January, 1965, a business purchases a three years' lease of premises for Rs. 10,00,000 and it is decided to make provision for the replacement of the lease by means of an insurance policy purchased. The rate of premium is Rs. 3,20,000 per year for a 'With Profits Endowment Insurance policy' of Rs. 10,00,000.

Show the ledger accounts for the 3 years ending on 31st Dec. each year. The amount of the policy is received on 31st December, 1967.

1 जनवरी, 1965 को एक व्यवसाय ने एक भवन का 10,00,000 रु० में 3 वर्ष के लिए पट्टा खरीदा और बीमा पॉलिसी द्वारा पट्टे के प्रतिस्थापन के लिए व्यवस्था करने का निर्णय लिया। 10,00,000 रु० की 'लाभ सहित बन्दोबस्त बीमा पालिसी' के प्रीमियम की दर 3,20,000 रु० वार्षिक है।

31 दिसम्बर को समाप्त होने वाले 3 वर्षों के लिए खाते बनाइये। पॉलिसी की रकम 31 दिसम्बर, 1967 को प्राप्त हो जाती है।

**Solution :**

**Leasehold Premises Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | To Bank a/c | 10,00,000 | 1965 Dec. 31 | By Balance c/d | 10,00,000 |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 10,00,000 | 1966 Dec. 31 | By Balance c/d | 10,00,000 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 10,00,000 | 1967 Dec. 31 | By Depreciation Fund a/c | 10,00,000 |

**Depreciation Fund Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Dec. 31 | To Balance c/d | 3,20,000 | 1965 Dec. 31 | By P. & L. a/c | 3,20,000 |
| 1966 Dec. 31 | To Balance c/d | 6,40,000 | 1966 Jan. 1 | By Balance b/d | 3,20,000 |
| | | | Dec. 31 | ,, P. & L. a/c | 3,20,000 |
| | | 6,40,000 | | | 6,40,000 |
| 1967 Dec. 31 | To Leasehold Premises a/c | 10,00,000 | 1967 Jan. 1 | By Balance b/d | 6,40,000 |
| | | | Dec. 31 | ,, P. & L. a/c | 3,20,000 |
| | | | ,, ,, | ,, Policy a/c (Interest) | 40,000 |
| | | 10,00,000 | | | 10,00,000 |

**Policy Account**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | Rs. | 1965 | | Rs. |
| Jan.1 | To Bank a/c | 3,20,000 | Dec.31 | By Balance c/d | 3,20,000 |
| 1966 | | | 1966 | | |
| Jan.1 | To Balance b/d | 3,20,000 | Dec.31 | By Balance c/d | 6,40,000 |
| | ,, Bank a/c | 3,20,000 | | | |
| | | 6,40,000 | | | 6,40,000 |
| 1967 | | | 1967 | | |
| Jan.1 | To Balance b/d | 6,40,000 | Dec.31 | By Bank a/c | 10,00,000 |
| ,, | ,, Bank a/c | 3,20,000 | | | |
| Dec. 31 | ,, Depreciation Fund a/c(Int.) | 40,000 | | | |
| | | 10,00,000 | | | 10,00,000 |

नोट:—(1) प्रीमियम की रकम अग्रिम दी जाती है, अतः 1965, 1966 और 1967 की प्रीमियम हर वार 1 जनवरी को दी जायेगी।

(2) कुल प्रीमियम 9,60,000 रु० दी गई है और पॉलिसी की रकम 10,00,000 रु० मिली है, अतः 40,000 रु० का लाभ हुआ जिसे ब्याज कहा जा सकता है। इसे ह्रास कोप खाते में ले जाया जावेगा।

**Illustration 55**

Messrs Ram and Sons purchase a machine for Rs. 10,000 which is expected to last for 3 years only. They are informed that its scrap will realise Rs. 1,250. They decide to purchase an endowment policy for three years for a sum of Rs. 8,750. The annual premium is Rs. 2,750 (approximately) and the rate of interest works out at 3% compound interest. Show Depreciation Fund Account and Depreciation Policy Account for all the three years. Calculations may be made correct to the nearest rupee only.

मै० राम एण्ड सन्स 10,000 रु० में एक मशीन खरीदते हैं जिसके केवल 3 वर्ष चलने की उम्मीद है। उन्हें सूचित किया जाता है कि इसके अवशिष्ट अंश से 1,250 रु० मिलेंगे। वे 8,750 रु० का 3 वर्ष के लिए एक बन्दोबस्त बीमा खरीदने का निश्चय करते हैं। वार्षिक प्रीमियम करीब 2,750 रु० है और ब्याज की दर 3% चक्रवृद्धि बैठती है। तीनों वर्षों के लिए ह्रास कोष खाता और ह्रास पॉलिसी खाता दिखाइये। गणना निकटतम रुपये तक की जा सकती है।

**Solution :**

**Depreciation Fund Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1st Year (end) | To Balance c/d | 2,833 | 1st Year (end) | By P. & L. a/c | 2,750 |
| | | | | ,, Depreciation Policy a/c (Int.) | 83 |
| | | 2,833 | | | 2,833 |
| 2nd Year (end) | To Balance c/d | 5,750 | 2nd Year (beginning) | By Balance b/d | 2,833 |
| | | | (end) | ,, P. & L. a/c | 2,750 |
| | | | | ,, Depreciation Policy a/c (Int.) | 167 |
| | | 5,750 | | | 5,750 |
| 3rd Year (end) | To Machinery a/c | 8,750 | 3rd Year (beginning) | By Balance b/d | 5,750 |
| | | | (end) | ,, P. & L. a/c | 2,750 |
| | | | ,, | ,, Depreciation Policy a/c | 250 |
| | | 8,750 | | | 8,750 |

**Depreciation Policy Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1st Year (beginning) | To Bank a/c | 2,750 | 1st Year (end) | By Balance c/d | 2,833 |
| (end) | ,, Depreciation Fund a/c (Interest) | 83 | | | |
| | | 2,833 | | | 2,833 |
| 2nd Year (beginning) | To Balance b/d | 2,833 | 2nd Year (end) | By Balance c/d | 5,750 |
| (end) | ,, Bank a/c | 2,750 | | | |
| ,, | ,, Depreciation Fund a/c (Interest) | 167 | | | |
| | | 5,750 | | | 5,750 |
| 3rd Year (beginning) | To Balance b/d | 5,750 | 3rd Year (end) | By Bank a/c | 8,750 |
| (end) | ,, Bank a/c | 2,750 | | | |
| ,, | ,, Depreciation Fund a/c (Interest) | 250 | | | |
| | | 8,750 | | | 8,750 |

नोट:—अन्तिम ब्याज की राशि में 5 रु० का समायोजन किया गया है।

**(6) पुनर्मूल्यांकन विधि (Revaluation Method)—**

इस विधि के अन्तर्गत चिट्ठे के दिन सम्पत्ति का पुनर्मूल्यांकन किया जाता है और सम्पत्ति का पुनर्मूल्यांकित मूल्य पुस्तक मूल्य से जितना कम होता है, उतना उस सम्पत्ति का मूल्य ह्रास अपलिखित कर दिया जाता है। जैसे, यदि चिट्ठे के दिन फुटकर औजार (Loose Tools) का पुस्तक मूल्य 2,000 रु० है और उनका पुनर्मूल्यांकन मूल्य 1,800 रु० है तो शेष राशि (2,000 रु०–1,800 रु०) = 200 रु० ह्रास के रूप में अपलिखित कर दी जावेगी। फुटकर औजार, पशुधन आदि के लिए यह विधि उपयुक्त है।

**Illustration 56**

On 1st January, 1969, the stock of loose tools was Rs. 2,000. Purchases during the year amounted to Rs. 1,000. The closing stock on 31st Dec. 1969 was valued at Rs. 1,800.

Show the Asset Account and the Depreciation Account.

1 जनवरी, 1969 को फुटकर औजारों का स्टॉक 2,000 रु० था। वर्ष के बीच में 1,000 रु० का क्रय हुआ। 31 दिसम्बर, 1969 को अंतिम स्टॉक का मूल्यांकन 1,800 रु० किया गया।

सम्पत्ति खाता और ह्रास खाता दिखाइये।

**Solution.**

**Loose Tools Account**

| 1969 | | Rs. | 1969 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | To Balance b/d | 2,000 | Dec. 31 | By Depreciation a/c | 1,200 |
| Dec. 31 | ,, Bank a/c (Purchases) | 1,000 | ,, ,, | ,, Balance c/d | 1,800 |
| | | 3,000 | | | 3,000 |

**Depreciation Account**

| 1969 | | Rs. | 1969 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Dec. 31 | To Loose Tools a/c | 1,200 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 1,200 |

**(7) रिक्त इकाई विधि (Depletion Unit Method)—**

इस विधि का प्रयोग क्षयी सम्पत्तियों (Wasting Assets) का ह्रास अपलिखित करने में किया जाता है, जैसे, खान, तैल के कुएं आदि। सम्पत्ति में से जितनी सामग्री निकाली जा चुकती है उसी अनुपात में उसका मूल्य ह्रास अपलिखित कर दिया जाता है।

**मूल्य ह्रास की दर निकालना—**

क्षयी सम्पत्ति की कुल लागत में उसके अनुमानित भण्डार का भाग देने पर प्रति इकाई ह्रास की दर आ जाती है। जैसे, यदि किसी कोयले की खान में 20,000 टन कोयले के भण्डार का अनुमान है और उस खान को 5,000 रु० में खरीदा गया है तो मूल्य ह्रास की दर 5,000 रु० ÷ 20,000 = 25 पैसे प्रति टन कोयला होगा।

यदि उपरोक्त उदाहरण में किसी वर्ष 2,000 टन कोयला निकाला जाता है तो उस वर्ष का मूल्य ह्रास $=\left(\frac{2,000 \times 25}{100}\right)$ रु० $=500$ रु० होगा।

**(8) मशीन घण्टा-दर विधि (Machine Hour Rate Method)—**

इस विधि के अन्तर्गत यह अनुमान लगाया जाता है कि मशीन अपनी पूरी आयु में कुल कितने घण्टे चलेगी। मशीन की लागत में उन घण्टों की संख्या का भाग दिया जाता है। इस पर उस मशीन के मूल्य ह्रास की प्रति घण्टा दर आ जावेगी। मशीन एक वर्ष में जितने घण्टे चलेगी, उन घण्टों को यदि प्रति घण्टा दर से गुणा कर दिया जाय तो मशीन का वार्षिक मूल्य ह्रास आ जावेगा। यह विधि मशीनों का ह्रास अपलिखित करने के लिए उचित है।

उदाहरण—यदि मशीन की लागत 20,000 रु० हो और उसकी अनुमानित आयु 10,000 घण्टे है तो ह्रास की दर 2 रु० प्रति घण्टा होगी। यदि वह मशीन किसी वर्ष 2,000 घण्टे कार्य करती है तो उस मशीन का उस वर्ष के लिए $2,000 \times 2$ रु० $=4,000$ रु० ह्रास अपलिखित किया जावेगा।

**(9) प्रयोग विधि (The Use Method or The Mileage Method)—**

बस, ट्रक, कार आदि ऐसी सम्पत्तियाँ हैं कि ये जितनी किलोमीटर चलती हैं उतना ही इनका ह्रास होता है। प्रयोग विधि ऐसी सम्पत्तियों का ह्रास अपलिखित करने के लिए ही काम में लाई जाती है। इस विधि के अनुसार यह अनुमान लगाया जाता है कि ऐसी सम्पत्ति अपने जीवन काल में कुल कितने किलोमीटर चल सकेगी; सम्पत्ति की लागत में इस दूरी का भाग देने पर उस सम्पत्ति की प्रति किलोमीटर मूल्य ह्रास की दर आ जाती है। जैसे, यदि एक कार 20,000 रु० में खरीदी गई है और अनुमान है कि यह 10,00,000 किलोमीटर चलने के पश्चात् बेकार हो जावेगी तो इस कार के लिए मूल्य ह्रास की दर$=20,000$ रु० $\div 10\,00,000=2$ पैसा प्रति किलोमीटर होगी। यदि यह कार किसी वर्ष 30,000 किलोमीटर चलती है तो कार का उस वर्ष का ह्रास$=30,000 \times 2$ पैसा$=600$ रु० होगा।

### ह्रास और बढ़ते हुये मूल्य (Depreciation and Rising Prices)

द्वितीय महायुद्ध के पश्चात् मँहगाई (मुद्रा स्फीति) का जो दौर चला है उसने ह्रास प्रावधान के सम्बन्ध में एक नई विचार धारा उत्पन्न कर दी है। इस विचार धारा के अनुसार मूल्य ह्रास प्रावधान का सम्बन्ध सम्पत्ति के मूल लागत–मूल्य (Original Cost Price) से न होकर उसके प्रतिस्थापित मूल्य (Replacement Value) से होना चाहिए। उदाहरणार्थ, एक मशीन सन् 1968 के प्रारम्भ में 50,000 रु० में खरीदी गई तथा उसका अनुमानित जीवन-काल 10 वर्ष का आँका गया तो मूल्य वृद्धि को देखते हुये सन् 1978 के प्रारम्भ में उसी किस्म की नई मशीन प्रतिस्थापित करने में 50,000 रु० से कहीं अधिक धन की आवश्यकता होगी। इस विचार धारा के समर्थकों की मान्यता है कि 10 वर्षों में मूल्य ह्रास प्रावधान द्वारा 50,000 रु०(सम्पत्ति का मूल लागत-मूल्य) की व्यवस्था नहीं होनी चाहिए बल्कि उस राशि की व्यवस्था होनी चाहिए जितने में इस सम्पत्ति को 1978 के प्रारम्भ में प्रतिस्थापित किया जावेगा।

पश्चिमी देशों में इस विचार धारा ने काफी जोर पकड़ा है तथा कुछ व्यापारिक संस्थाओं ने इसे अपनाया भी है। भारत में व्यवसायियों एवं सरकार की अभी तक यही मान्यता है कि मूल्य ह्रास प्रावधान का सम्बन्ध सम्पत्ति के मूल लागत मूल्य से ही होना चाहिए तथा उसके प्रतिस्थापन-मूल्य को ध्यान में नहीं

रखा जाना चाहिए। यदि सम्पत्ति को प्रतिस्थापित करते समय अतिरिक्त धन की आवश्यकता हो तो व्यापारिक संस्थान के सामान्य संचय (General Reserve) में से व्यवस्था की जावे क्योंकि पहले से ही सम्पत्ति के प्रतिस्थापन मूल्य को आंकना बड़ा मुश्किल कार्य है। यदि कुछ व्यवसायी मूल्य निर्देशांकों (Price Index numbers) के आधार पर प्रतिस्थापन मूल्य का अनुमान लगा भी लेते हैं तो वे ह्रास प्रावधान का सम्बन्ध मूल लागत मूल्य से ही रखते हैं किन्तु प्रतिस्थापन मूल्य व लागत मूल्य के अंतर के लिए विभिन्न लाभ-हानि खातों में से रकम निकालकर 'प्रतिस्थापन संचय' (Replacement Reserve) का निर्माण कर लेते हैं। पुरानी सम्पत्ति के बेकार होने पर उसको नई सम्पत्ति द्वारा प्रतिस्थापित कर लेने के बाद 'प्रतिस्थापन संचय' खाते का शेष सामान्य संचय (General Reserve) खाते में हस्तान्तरित कर दिया जाता है।

उदाहरण—माना कि एक मशीन 1 जनवरी, 1965 को 20,000 रु० में खरीदी गई। इस सम्पत्ति पर स्थाई क़िस्त विधि के अनुसार 20% वार्षिक दर से मूल्य ह्रास अपलिखित किया जाता है। 3 वर्ष तक मूल्य ह्रास चार्ज कर लेने के बाद व्यापारी ने अनुमान लगाया कि 5वें वर्ष के अंत में मूल्य वृद्धि के कारण इस सम्पत्ति का प्रतिस्थापन मूल्य (Replacement Value) 25,000 रु० होगा। अब वह चाहता है कि 5 वर्ष के उसके लाभों में से प्रतिस्थापन मूल्य के बराबर रकम की व्यवस्था हो जाये तो आप लेखापाल की हैसियत से उसे क्या राय देंगे?

चूंकि व्यापारी ने 3 वर्ष तक मूल लागत मूल्य के आधार पर मूल्य ह्रास अपलिखित किया है, अतः उसने 12,000 रु० मूल्य ह्रास के रूप में चार्ज कर लिए हैं। आगामी 2 वर्षों के लिए भी उसे मूल लागत मूल्य का 20% वार्षिक दर से मूल्य ह्रास चार्ज करना चाहिए जिससे 8,000 रु० मूल्य ह्रास के रूप में और चार्ज हो जायेंगे। इस प्रकार उसके पाँच वर्ष के लाभों में से मूल लागत मूल्य अर्थात् 20,000 रु० की व्यवस्था हो जावेगी। तीसरे वर्ष के अंत में उसने अनुमान लगाया है कि सम्पत्ति के प्रतिस्थापित करने पर उसे मूल लागत मूल्य से 5,000 रु० अधिक चाहियें जिसकी व्यवस्था उसे केवल दो वर्षों में ही करनी है। व्यापारी को चाहिए कि चौथे व पांचवें वर्ष के लाभ-हानि खातों में से प्रत्येक वर्ष वह 2,500 रु० 'मशीन प्रतिस्थापन संचय' (Machine Replacement Reserve) खाते में हस्तान्तरित कर दे। प्रत्येक वर्ष प्रविष्टि निम्न प्रकार से होगी :—

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| Profit and Loss a/c | Dr. | 2,500 | |
| To Machine Replacement Reserve a/c | | | 2,500 |
| (Amount transferred.) | | | |

'मशीन प्रतिस्थापन' संचय खाते का शेष चिट्ठे में दायित्व पक्ष की ओर दिखाया जाता रहेगा तथा सम्पत्ति के प्रतिस्थापित हो जाने पर 'सामान्य संचय' खाते में हस्तान्तरित कर दिया जावेगा।

**भारत में इस सम्बन्ध में नया विचार** :—जैसा कि पूर्व बताया जा चुका है, भारत में व्यवसायियों एवं सरकार ने ह्रास प्रावधान का आधार अभी तक मूल लागत मूल्य को ही माना है, किन्तु भूतलिंगम समिति (जो कि कर प्रणाली को सरल बनाने के बारे में सुझाव देने के लिए बनाई गई थी) ने अभी हाल में ही सरकार को सुझाव दिया है कि बढ़ती हुई मूल्य वृद्धि को देखते हुए मूल्यह्रास का आधार केवल मूल लागत मूल्य ही नहीं होना चाहिए बल्कि इस मूल लागत मूल्य को 20% से बढ़ा लेना चाहिए

तथा उस वढ़े हुए मूल्य के आधार पर मूल्य ह्रास का प्रावधान किया जाना चाहिए। सरकार इस सुभा पर विचार कर रही है। आशा है कि सरकार इस सुझाव को मान लेगी तथा आयकर विधान में आवश्य संशोधन कर दिया जावेगा।

## आयोजन और संचय (Provisions and Reserves)

**आयोजन (Provision) का अर्थ—**

भारतीय कम्पनी विधान के अनुसार आयोजन का आशय उस राशि से है जो (i) स्थायी या चल सम्पत्तियों के मूल्यों में कमी आने के कारण या उनके नवीनीकरण के लिए या मूल्य ह्रास का आयोजन करने के लिए रख ली गई हो या अपलिखित कर दी गई हो, अथवा (ii) किसी ऐसे ज्ञात दायित्व (Known liability) का आयोजन करने के लिए रख ली गई हो जिसकी राशि पर्याप्त शुद्धता के साथ निर्धारित नहीं की जा सकती।

कम्पनी विधान ने आयोजन का अर्थ बहुत सीमित कर दिया है। यह विधान यद्यपि कम्पनियों पर ही लागू होता है लेकिन सुविधा की दृष्टि से उचित यही है कि अन्य व्यवसायों में भी आयोजन का यही अर्थ लगाया जावे।

साधारणतया आयोजन का आशय भावी हानि तथा दायित्व के लिए की गई व्यवस्था से लिया जाता है लेकिन कम्पनी विधान द्वारा दी गई परिभाषा का अध्ययन करने पर आयोजन का अर्थ केवल निम्न सीमाओं में सिमट जाता है :—

(i) सम्पत्तियों के मूल्य में कमी अथवा ह्रास; तथा

(ii) ऐसे ज्ञात दायित्व के लिए प्रावधान जिसकी राशि पर्याप्त शुद्धता के साथ ज्ञात न की जा सके। यदि किसी ज्ञात दायित्व की राशि का उचित शुद्धता (With reasonable accuracy) से अनुमान लगाया जा सकता है तो इसे आयोजन नहीं कहेंगे वल्कि दायित्व (Liability) कहेंगे।

**आयोजन के कुछ उदाहरण (Some examples of provisions)—**

**(1) डूबत एवं संदिग्ध ऋण के लिए आयोजन (Provision for Bad and Doubtful Debts)—**

यदि चिट्ठे के दिन देनदारों (Debtors) की सूची में कुछ ऐसी मदें हैं जिनके वसूल होने की सम्भावना नहीं है अथवा जिनकी वसूली संदिग्ध है तो ऐसी हानि के लिए जिस आयोजन का निर्माण किया जाता है उसे 'डूबत एवं संदिग्ध ऋण के लिए आयोजन' (Provision for Bad and Doubtful Debts) कहते हैं।

उदाहरण—चिट्ठे के दिन देनदार (Debtors) 10,000 रु० के हैं और इनमें से 5% संदिग्ध हैं जिनके लिए आयोजन करना है।

इस उदाहरण में डूबत एवं संदिग्ध ऋण के लिए आयोजन 500 रु० किया जावेगा। यह राशि लाभ-हानि खाते को डेबिट की जावेगी और चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष की ओर देनदारों की राशि (10,000 रु०) में से घटाकर दिखाई जावेगी।

अगले वर्ष जब किसी देनदार में कोई रकम डूब जावेगी तो उस हानि को लाभ-हानि खाते से अपलिखित नहीं किया जावेगा बल्कि इसी आयोजन (500 रु०) में से अपलिखित किया जावेगा। यदि हानि की राशि 500 रु० से अधिक हुई तो उस आधिक्य को लाभ-हानि खाते में ले जाया जावेगा।

**(2) देनदारों पर छूट के लिए आयोजन (Provision for Discount on Debtors)**—

यदि व्यवसाय की प्रथा के अनुसार देनदारों को भुगतान प्राप्त करते समय छूट (Discount) दी जाती है तो चिट्ठे के दिन इस सम्बन्ध में भी आयोजन कर लिया जाता है क्योंकि चिट्ठे में देनदारों के सम्बन्ध में वही राशि सम्पत्ति के रूप में दिखाई जानी चाहिए जो हमें प्राप्त होने की आशा है। उदाहरणार्थ, यदि चिट्ठे के दिन 10,000 रु० के देनदार हैं और व्यवसाय में देनदारों को भुगतान के समय 2% छूट देने की प्रथा है तो इन देनदारों से 9,800 रु० ही प्राप्त हो सकेंगे और 200 रु० व्यवसाय के लिए हानि है जिसके लिए आयोजन किया जाना चाहिए।

यह ध्यान रखना चाहिए कि यदि देनदारों में कुछ राशि डूबने की सम्भावना है तो छूट के लिए आयोजन केवल उसी राशि पर किया जावेगा जो प्राप्त होने की आशा है। यदि ऊपर के उदाहरण में 5% राशि डूबने की सम्भावना है तो 10,000 रु० पर पहले 5% डूबत ऋण के लिए आयोजन करना है; फिर शेष 9,500 रु० पर 2% से छूट के लिए आयोजन करना है। अर्थात् छूट के लिए आयोजन 190 रु० का ही होगा न कि 200 रु० का।[1]

**(3) मरम्मत तथा नवीनीकरण के लिए आयोजन (Provision for Repairs and Renewals)**—

जब कोई सम्पत्ति नई खरीदी जाती है तो कुछ प्रारम्भिक वर्षों में उस पर मरम्मत एवं नवीनीकरण सम्बन्धी खर्चे कम होते हैं। लेकिन सम्पत्ति जैसे-जैसे पुरानी होती जाती है, उस पर ये खर्चे बढ़ते जाते हैं। अतः यदि मरम्मत एवं नवीनीकरण सम्बन्धी वास्तविक खर्चे लाभ-हानि खाते को ले जाये जाते हैं तो विभिन्न वर्षों के लाभ-हानि खातों पर इनका समान प्रभाव नहीं पड़ेगा। यदि हम चाहते हैं कि सम्पत्ति के जीवन-काल में जितने भी लाभ-हानि खाते बनें उन पर सम्पत्ति के मरम्मत एवं नवीनीकरण के सम्बन्ध में बराबर प्रभाव पड़े तो इसके लिए हमें 'मरम्मत एवं नवीनीकरण के लिए आयोजन' (Provision for Repairs and Renewals) बनाना होगा। इस आयोजन की कार्य प्रणाली निम्न प्रकार होगी:—

विशेषज्ञों की सहायता से अनुमान लगाया जायेगा कि सम्पत्ति के जीवन काल में कुल कितने वर्ष होंगे और उस सम्पत्ति पर उन वर्षों में मरम्मत एवं नवीनीकरण पर कुल कितना खर्चा होगा। इस राशि में वर्षों का भाग देने पर मरम्मत एवं नवीनीकरण का वार्षिक खर्चा आ जावेगा, जिसे प्रति वर्ष लाभ-हानि खाते में डेबिट करके 'मरम्मत तथा नवीनीकरण आयोजन खाते' में क्रेडिट कर दिया जावेगा। प्रति वर्ष मरम्मत आदि पर खर्च की गई वास्तविक रकम को इस आयोजन खाते में डेबिट कर दिया जावेगा।

---

1. डूबत ऋण के लिए आयोजन तथा छूट के लिए आयोजन सम्बन्धी लेखों का छात्र पूर्व कक्षाओं में विस्तार से अध्ययन कर चुके हैं, इसलिए प्रस्तुत पुस्तक में उस विस्तार को अनावश्यक समझा गया है।

**Illustration 57**

A machine is purcha<ed recently which is expected to last for 4 years. It is likely to consume Rs. 2,000 on repairs during its life time. It is decided to load the Profit and Loss Accounts fo all the 4 years equally in respect of this expenditure. The actual expenditure of repairs comes to Rs. 200 in the 1st year, Rs. 400 in the 2nd year, Rs. 600 in the 3rd year and Rs. 800 in the 4th year.

Show the working of the Account that will be opened for the purpose.

अभी हाल ही में एक मशीन खरीदी गई है जिसके 4 वर्ष चलने की सम्भावना है। अनुमान है कि इसकी मरम्मत पर इसके जीवन काल में कुल 2,000 रु० खर्च होगा। यह निर्णय किया जाता है कि चारों वर्षों के लाभ-हानि खाते पर इसका बराबर प्रभाव पड़े। मरम्मत का वास्तविक खर्चा प्रथम वर्ष में 200 रु०, द्वितीय वर्ष में 400 रु०, तृतीय वर्ष में 600 रु० और चतुर्थ वर्ष में 800 रु० होता है।

उस खाते की कार्य-प्रणाली दिखाइये जो इस कार्य के लिए खोला जावेगा।

**Solution :**

इस कार्य के लिए Provision for Repairs and Renewals Account खोला जायेगा और इसमें इस प्रकार लेखा किया जावेगा :—

**Provision for Repairs and Renewals Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1st year (end) | To Repairs a/c | 200 | 1st year (end) | By P. & L. a/c | 500 |
| ,, | ,, Balance c/d | 300 | | | |
| | | 500 | | | 500 |
| 2nd year (end) | To Repairs a/c | 400 | 2nd year (beginning) | By Balance b/d | 300 |
| ,, | ,, Balance c/d | 400 | (end) | ,, P. & L. a/c | 500 |
| | | 800 | | | 800 |
| 3rd year (end) | To Repairs a/c | 600 | 3rd year (beginning) | By Balance b/d | 400 |
| ,, | ,, Balance c/d | 300 | (end) | ,, P. & L. a/c | 500 |
| | | 900 | | | 900 |
| 4th year (end) | To Repairs a/c | 800 | 4th year (beginning) | By Balance b/d | 300 |
| | | | (end) | ,, P. & L. a/c | 500 |
| | | 800 | | | 800 |

नोट:—यदि वास्तविक खर्च अनुमानित खर्च (2,000 रु०) से कम या अधिक आता है तो जो राशि अन्तिम वर्ष में लाभ-हानि खाते से 'मरम्मत एवं नवीनीकरण आयोजन खाते' में हस्तान्तरित की जावेगी उसी के अनुसार कम या अधिक कर दी जावेगी।

(4) विनियोगों का मूल्य गिरने पर आयोजन (Provision for fall in market price of investments)—यदि व्यवसाय की प्रतिभूतियों का बाजार-मूल्य पुस्तक मूल्य से नीचे चला गया है और व्यवसाय में प्रतिभूतियां चल सम्पत्ति के रूप में हैं तो इस आयोजन का निर्माण करना होगा और लाभ-हानि खाते को हानि की रकम से डेबिट कर इस आयोजन खाते को क्रेडिट किया जावेगा। यदि ये प्रतिभूतियां व्यवसाय में स्थायी सम्पत्ति के रूप में हैं तो इस आयोजन का निर्माण उसी अवस्था में किया जावेगा जबकि प्रतिभूतियों के बाजार-मूल्य में यह गिरावट स्थायी हो। विनियोगों को बेचने पर जब हानि होगी तो उसे इस आयोजन खाते में डेबिट कर दिया जावेगा। इस आयोजन को 'विनियोग उतार-चढ़ाव कोष' (Investment Fluctuation Fund) भी कहते हैं।

## संचय (Reserves)

संचय का अर्थ—कम्पनी विधान ने संचय (Reserve) की कोई स्पष्ट परिभाषा नहीं दी है। इस विधान के अनुसार संचय के अन्तर्गत वह राशि आती है जो सम्पत्ति के ह्रास, नवीनीकरण या किसी ज्ञात दायित्व के लिए आयोजन न हो।[1]

पिकिल्स के अनुसार 'संचय' से तात्पर्य ऐसी राशि से है जो लाभ अथवा अन्य बचतों से निकाल कर अलग रख दी जाती है और जिसका उद्देश्य चिट्ठे के दिन किसी ज्ञात दायित्व या सम्पत्ति के मूल्य में कमी के लिए व्यवस्था करना नहीं है।[2]

**आयोजन एवं संचय में अन्तर (Difference between Provision and Reserve)—**

(1) आयोजन किसी विशेष हानि के लिए लाभ में से बनाये जाते हैं, जैसे, सम्पत्ति के ह्रास के लिए, सम्पत्ति के नवीनीकरण के लिए अथवा किसी ज्ञात दायित्व के प्रबन्ध के लिए, आदि। संचय किसी विशेष हानि के लिए नहीं बनाये जाते हैं।

(2) आयोजन का उपयोग उसी हानि को अपलिखित करने में किया जा सकता है जिसके लिए उस आयोजन का निर्माण किया गया है, जबकि संचय (पूँजी संचय और विशेष संचय के अलावा) किसी भी प्रयोग के लिए मुक्त रहते हैं।

(3) आयोजन का निर्माण अनिवार्य रूप से किया जाता है, चाहे लाभ हों अथवा नहीं, जब कि संचय का निर्माण लाभ में से ही किया जा सकता है क्योंकि इसका निर्माण अनिवार्य नहीं है।

(4) आयोजन का उद्देश्य किसी ज्ञात हानि के लिए व्यवस्था करना है जबकि संचय का उद्देश्य संस्था की आर्थिक स्थिति दृढ़ करना अथवा संस्था की कार्यशील पूँजी को बढ़ाना है।

---

1. "The expression 'reserve' shall not......include any amount written of or retained by way of providing for depreciation, renewals or diminution in value of assets or retained by way of providing for known liability."—(Schedule VI Part III Para 7 (1) (b)—The Indian Companies Act, 1956)
2. "........amounts set aside out of profits and other surpluses which are not designed to meet any liability, contingency, commitment or diminution in value of assets known to exist at the date of the Balance Sheet."—Pickles.

(5) आयोजन का निर्माण लाभ में से किया जाता है और विशिष्ट उद्देश्य हेतु निर्माण किये जाने के कारण इन्हें लाभांश के रूप में नहीं बाँटा जा सकता, जबकि संचय लाभों का ही दूसरा रूप है और उन्हें संस्था के उपनियमों का पालन करते हुये लाभांश के रूप में बाँटा जा सकता है।

**संचय के प्रकार (Kinds of Reserves)**—संचय के प्रकार एक चार्ट द्वारा निम्न प्रकार से प्रकट किये जा सकते हैं :—




विभिन्न प्रकार के संचयों का आगे विस्तृत वर्णन किया जा रहा है :—

**प्रकट संचय (Open Reserves)**—प्रकट संचय से तात्पर्य ऐसे संचयों से होता है जो निश्चित शीर्षकों के अन्तर्गत चिट्ठे में दायित्व पक्ष की ओर दिखाये जाते हैं। ये गुप्त संचय की तरह सम्पत्तियों या दायित्वों की ओट में छिपे नहीं रहते हैं। ये संचय दो प्रकार के होते हैं—पूँजीगत संचय और आयगत संचय।

**पूँजीगत संचय (Capital Reserves)**—भारतीय कम्पनी विधान ने 'पूँजीगत संचय' की परिभाषा देते हुये केवल इतना कहा है कि इसमें ऐसी कोई राशि शामिल नहीं होगी जिसका लाभ-हानि के जरिये वितरण किया जा सके।[1] अतः पूँजीगत संचय ऐसे संचय को कहेंगे जिनका लाभांश (Dividend) के रूप में वितरण न किया जा सके।

**पूँजीगत संचय का निर्माण**—पूँजीगत संचय (Capital Reserve) का निर्माण निम्न मदों[2] के हस्तान्तरण द्वारा किया जाता है—

(1) समामेलन के पूर्व का लाभ (Profit prior to Incorporation);

(2) पूँजी कटौती खाते (Capital Reduction Account) का क्रेडिट शेष;

1. The expression 'Capital Reserve' shall not include any amount regarded as free for distribution through the Profit and Loss Account.—(Schedule VI Part III Para 7(1) (c)–The Indian Companies Act, 1956).
2. इन मदों का विस्तृत वर्णन कम्पनी लेखे वाले अध्याय में किया गया है।

(3) स्थायी सम्पत्ति की बिक्री से लाभ;

(4) अंशों अथवा ऋण-पत्रों के निर्गमन पर प्राप्त प्रब्याजि (Premium),

(5) ऋण-पत्रों के शोधन (Redemption) पर लाभ;

(6) अंशों के हरण (Forfeiture) पर लाभ;

(7) सम्पत्तियों एवं दायित्वों के पुनर्मूल्यांकन से लाभ;

(8) पूँजी शोधन संचय खाते का शेष (Balance of Capital Redemption Reserve Account);

(9) पूँजीगत प्राप्तियाँ, जैसे पूँजीगत व्ययों के लिए केन्द्रीय सरकार से अनुदान (Contribution) की राशि प्राप्त होना;

(10) किसी चालू व्यवसाय को खरीदने पर यदि उसकी शुद्ध सम्पत्तियों (Net assets) का मूल्य व्यवसाय के क्रय मूल्य से अधिक है तो आधिक्य की रकम; तथा

(11) अंश आवेदनकर्त्ता को अंश वंटन न होने पर भी उसके द्वारा वापस न मांगी गई तथा कम्पनी के पास ही छोड़ी गई अंश आवेदन राशि।

**पूँजी संचय का उपयोग**—जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, पूँजीगत संचय का उपयोग लाभांश वांटने में नहीं किया जा सकता। इसका उपयोग पूँजीगत हानियों को अपलिखित करने, वोनस अंश निर्गमित करने, आदि में किया जा सकता है।

**पूँजीगत संचय और पूँजीगत लाभ (Capital Reserve and Capital Profit)**—पूँजीगत लाभों की सहायता से पूँजीगत संचय का निर्माण किया जाता है लेकिन फिर भी दोनों में महत्वपूर्ण अन्तर है। पूँजीगत लाभों में से वहुत से लाभ ऐसे होते हैं जिन्हें लाभांश के रूप में वाँटा जा सकता है, जैसे, ऋण-पत्रों के निर्गमन पर प्राप्त प्रीमियम, स्थायी सम्पत्ति को वेचने से प्राप्त नकद लाभ, आदि। लेकिन यदि एक वार इन्हें पूँजीगत संचय में हस्तान्तरित कर दिया गया है तो फिर ये लाभांश के लिए उपलब्ध न होंगे।

**आयगत संचय (Revenue Reserves)**—कम्पनी विधान के अनुसार आयगत संचय वह संचय है जो पूँजीगत् संचय नहीं है।[1] अतः आयगत संचय ऐसे संचय को कहेंगे जिन्हें लाभांश वितरण के काम में लिया जा सकता है। इन्हें तीन श्रेणियों में वाँटा जा सकता है—

(i) सामान्य संचय (General Reserve);

(ii) विशेष संचय (Specific Reserve); और

(iii) संचय कोष (Reserve Fund)

(i) **सामान्य संचय (General Reserve)**—जिस प्रकार एक व्यक्ति के लिए अपनी समस्त आय को खर्च कर देना उचित नहीं है और यह आवश्यक माना जाता है कि वह अपनी आय का कुछ हिस्सा भविष्य के लिए वचाकर रखे, उसी प्रकार एक व्यवसाय के लिए भी यह आवश्यक माना जाता है कि

---

1. "And the expression 'revenue reserve' shall mean any reserve other than a capital reserve."—Schedule VI Part III 7 (1) (c)–The Indian Companies Act, 1956.

उसके लाभों में से एक हिस्सा भावी संकटों से रक्षार्थ बचाकर रख दिया जावे। एक व्यक्ति के लिए यह 'बचत' (Saving) कहलाती है जबकि एक व्यवसाय के लिए इसे 'सामान्य संचय' (General Reserve) कहते हैं। सामान्य संचय में से कभी भी लाभांश का वितरण किया जा सकता है, इसलिए इसे 'मुक्त संचय' (Free Reserve) भी कहा जाता है। सामान्य संचय का निर्माण प्रायः लाभ-हानि खाते को डेबिट करके तथा संचय खाते को क्रेडिट करके किया जाता है। ये संचय चिट्ठे में दायित्व पक्ष की ओर दिखाये जाते हैं। चिट्ठे में इस प्रकार के संचय को दिखाया जाना मजबूत आर्थिक स्थिति को प्रकट करता है। सामान्य संचय का निर्माण ऐच्छिक होता है, लेकिन प्राय सभी अच्छी कम्पनियां इनका निर्माण करती हैं।

**सामान्य संचय के उद्देश्य**—सामान्य संचय का निर्माण निम्न उद्देश्यों के लिए किया जाता है :

(1) व्यापार की आर्थिक स्थिति को मजबूत करने के लिए;

(2) किसी अज्ञात भावी सङ्कट से व्यवसाय की रक्षा करने के लिए;

(3) व्यापार का विस्तार करने के लिए; और

(4) लाभांश की दर समान करने के लिए—यदि किसी वर्ष लाभ कम हों तो सामान्य संचय का उपयोग करके लाभांश की दर को कायम रखा जा सके।

**(ii) विशेष संचय (Specific Reserve)**—यदि लाभों में से एक हिस्सा किसी निश्चित कार्य के लिए बचाकर संचय में हस्तान्तरित किया जाता है तो संचय को **विशेष संचय (Specific Reserve)** कहते हैं। इस संचय का स्वभाव यद्यपि आयगत होता है लेकिन यह हर समय लाभांश वितरण के लिए उपलब्ध नहीं होता। उदाहरणार्थ, एक कम्पनी लाभ–हानि खाते से एक निश्चित रकम 'भवन-निर्माण-संचय' (Building Construction Reserve) में प्रति वर्ष हस्तान्तरित कर रही है ताकि कुछ समय में इतनी राशि इकट्ठी हो जावे कि उससे कम्पनी अपना स्वयं का भवन बना सके। यह विशेष संचय का उदाहरण है। जब भवन के लिए पर्याप्त रकम इस संचय में जमा हो जाये तो भवन बनवा लिया जावेगा और तब यह संचय मुक्त हो जावेगा और इसे किसी भी कार्य में लिया जा सकता है।

## आयोजन और विशेष संचय में अन्तर (Difference between Provision and Specific Reserve)

आयोजन का निर्माण इसलिए किया जाता है कि भविष्य में होने वाली किसी हानि विशेष को उसमें से अपलिखित किया जा सके। इस हानि का चिट्ठे के दिन ज्ञान रहता है। जब यह हानि हो जाती है तब इस हानि से आयोजन की राशि कम कर दी जाती है और शेष आयोजन, यदि कोई हो तो, लाभ की तरह काम में लिया जा सकता है। जैसे, डूबत ऋण के लिए 500 रु० का आयोजन किया गया। यदि अगले वर्ष 400 रु० देनदारों में डूब जाता है तो आयोजन की राशि 100 रु० रह जावेगी। यदि अब और रुपया डूबने की सम्भावना नहीं है तो इसे लाभ की तरह काम में लिया जा सकता है।

आयोजन के विपरीत विशेष संचय का निर्माण किसी हानि के लिए नहीं किया जाता बल्कि किसी अन्य कार्य के लिए धन की व्यवस्था करने हेतु किया जाता है। जैसे, ऋणपत्रों का भुगतान करने के लिए अथवा किसी भवन का निर्माण करने के लिए, आदि। जिस उद्देश्य से विशेष संचय का निर्माण किया जाता है, उसकी पूर्ति हो जाने के पश्चात् यह सामान्य संचय बन जाता है और इसे किसी भी कार्य में

लिया जा सकता है। उदाहरणार्थ, लाभ में से 10,000 रु० प्रतिवर्ष भवन संचय (Building Reserve) में ले जाये जा रहे हैं ताकि 10 वर्ष बाद 1,00,000 रु० की लागत का भवन बनवाया जा सके। यह विशेष संचय है और जब भवन बन जायेगा तो इस संचय को किसी अन्य कार्य में लिया जा सकता है। प्राय: ऐसे संचय में से लाभांश बांटना सम्भव न हो सकेगा क्योंकि इसके लिए नकद रुपये की आवश्यकता पड़ेगी, लेकिन यह संचय किसी हानि को अपलिखित करने अथवा पूंजीगत बोनस[1] (Capital Bonus) देने के काम में लिया जा सकता है।

**(iii) संचय कोष (Reserve Fund)**–जब व्यवसाय में किसी सामान्य या विशेष संचय का निर्माण किया जाता है और उसके बराबर रकम का व्यवसाय के बाहर विनियोग कर दिया जाता है तो ऐसे सामान्य या विशेष संचय को 'संचय कोष' कहा जावेगा। जैसे, पिछले अनुच्छेद में दिये गये उदाहरण में यदि 10,000 रु० का प्रति वर्ष व्यवसाय के बाहर विनियोग कर दिया जावे ताकि 10 साल बाद विनियोगों को बेचकर प्राप्त रकम से भवन बनवाया जा सके तो इसे 'भवन संचय कोष' (Building Reserve Fund) कहेंगे।

## शोधन कोष (Sinking Fund)

शोधन कोष लाभों में से बनाया गया ऐसा संचय अथवा आयोजन होता है जिसका विनियोग व्यवसाय के बाहर प्रतिभूतियों में कर दिया जाता है। शोधन कोष का उद्देश्य किसी दायित्व का रुपया लौटाने या किसी घिसने वाली सम्पत्ति के प्रतिस्थापन के लिए एक निश्चित तिथि को एक निश्चित धन-राशि की व्यवस्था करनी होती है। यदि इसका निर्माण किसी निश्चित दायित्व का भुगतान करने के लिए किया गया है तो यह संचय (Reserve) का रूप लेता है और यदि इसका निर्माण किसी घिसने वाली सम्पत्ति के प्रतिस्थापन के लिए किया गया है तो यह आयोजन (Provision) का रूप लेता है।

घिसने वाली सम्पत्ति के प्रतिस्थापन के लिए शोधन कोष (Sinking Fund) का निर्माण किस प्रकार किया जाता है और इस सम्बन्धी लेखे कैसे किये जाते हैं इसका वर्णन 'ह्रास कोष विधि' के अन्तर्गत किया जा चुका है। किसी दायित्व का भुगतान करने के लिए शोधन कोष का निर्माण किस प्रकार किया जावेगा और इससे सम्बन्धित लेखे किस प्रकार किये जावेंगे, इसका वर्णन कम्पनी लेखे वाले अध्याय में विस्तार से किया गया है। दोनों प्रकार के कोषों में अन्तर भी वहीं समझाया गया है।

## गुप्त संचय
## (Secret Reserve)

**गुप्त संचय का अर्थ**—गुप्त का अर्थ है छिपा हुआ, अर्थात् जो विद्यमान तो हो लेकिन नजर नहीं आवे। गुप्त का अर्थ अनुपस्थित नहीं होता बल्कि इसमें उपस्थिति सन्निहित है। गुप्त संचय का आशय ऐसे संचय से है जो विद्यमान तो है लेकिन चिट्ठे पर जिसका अस्तित्व प्रकट नहीं होता।[2] यह संचय चिट्ठे में दिखाई गई सम्पत्तियों एवं दायित्वों की ओट में छिपा रहता है। उदाहरणार्थ, 5,000 रु० की मशीन

1. पूंजीगत बोनस को कम्पनी लेखे वाले अध्याय में समझाया गया है।
2. "A secret reserve may be defined as a reserve, the existence and/or amount of which is not disclosed on the face of the Balance Sheet"—Spicer and Pegler.

ख़रीदी और लाभ-हानि खाते से उसी वर्ष पूर्ण रूप से अपलिखित कर दी गई। अतः चिट्ठे में सम्पत्ति एवं लाभ दोनों पाँच-पाँच हजार रुपये से कम दिखाये गये और इस प्रकार गुप्त संचय का निर्माण कर लिया गया। चिट्ठा देखने से इस संचय का पता नहीं लगता, इसलिए यह गुप्त संचय है। ध्यान रहे कि गुप्त संचय का निर्माण 5,000 रु० से नहीं हुआ है। यदि मशीन का मूल्य ह्रास 10% अपलिखित किया जाना चाहिए था तो मशीन चिट्ठे में 4,500 रु० की राशि पर दिखाई जानी चाहिए थी और लाभ-हानि खाते को 4,500 रु० से अधिक लाभ बताना चाहिए था, अतः गुप्त संचय 4,500 रु० है।

**गुप्त संचय निर्माण के उद्देश्य**—गुप्त संचय का निर्माण निम्न उद्देश्यों की पूर्ति के लिए किया जा सकता है :—

(1) **व्यवसाय की आन्तरिक स्थिति को मजबूत बनाना**—गुप्त संचय का होना यह प्रकट करता है कि चिट्ठे से संस्था की स्थिति जैसी दृष्टिगत होती है, वास्तविक स्थिति उससे अच्छी है। अतः गुप्त संचय की स्थापना करके संस्था की आन्तरिक स्थिति को मजबूत किया जा सकता है।

(2) **संकट के समय रक्षा**—गुप्त संचय ऐसी भूमिगत सेना है जिसका निर्माताओं के अलावा किसी को पता नहीं होता। भविष्य में यदि व्यवसाय को किसी हानि रूपी संकट का मुकाबला करना पड़ जावे तो गुप्त संचय रूपी सेना की सहायता ली जा सकती है।

(3) **प्रबन्धकों द्वारा कमजोरी छिपाना**—यदि प्रबन्धकों की भूल के कारण संस्था को कोई हानि हो जावे तो गुप्त कोष से अपलिखित करके प्रबन्धकों की भूल को छिपाया जा सकता है।

(4) **लाभ को कम प्रकट करना**—प्रतिद्वन्द्वियों को धोखा देने के लिए अथवा आयकर की चोरी करने के लिए अथवा एक कम्पनी की परिस्थिति में उसके अंशों की बाजार में कीमत गिराने के लिए लाभ-हानि खाते के लाभ को कम दिखाना भी गुप्त संचय के निर्माण का उद्देश्य हो सकता है।

**गुप्त संचय बनाने की विधियाँ**—

(1) **पूंजीगत खर्चों को आयगत मानना**—जैसे, 1,000 रु० का फर्नीचर खरीदा और इसे फर्नीचर खाते के डेबिट पक्ष में न लिखकर कार्यालय खर्चों (Office expenses) के डेबिट में लिखकर लाभ-हानि खाते से अपलिखित कर दिया। इससे लाभ एवं सम्पत्ति दोनों कम हो गई और इस प्रकार गुप्त संचय का निर्माण हो गया।

(2) **अदत्त सम्पत्तियों (Outstanding Assets) को चिट्ठे में न दिखाना**—जैसे, विनियोगों पर उपार्जित किन्तु अप्राप्त ब्याज का समायोजन न करना। इससे सम्पत्ति एवं लाभ दोनों कम हो जावेंगे और गुप्त कोष का निर्माण हो जावेगा।

(3) **पूर्वदत्त खर्चों (Prepaid expenses) का समायोजन न करना**—जैसे, 1,200 रु० बीमा-प्रीमियम चुकाई, जिसमें 800 रु० अगले वर्ष से सम्बन्धित हैं। ये 800 रु० पूर्वदत्त खर्च हैं। यदि लाभ-हानि खाते से 1,200 रु० अपलिखित कर दिये जाते हैं तो सम्पत्ति एवं लाभ दोनों आठ-आठ सौ रुपये से कम हो जावेंगे और गुप्त कोष का निर्माण हो जावेगा।

(4) **सम्पत्तियों को कम मूल्य पर दिखाना (Undervaluation of Assets)**—यह कई प्रकार से किया जा सकता है जिसके कुछ उदाहरण आगे दिये जाते हैं—

(i) आवश्यकता से अधिक मूल्य ह्रास काटना;

(ii) ख्याति को कम दिखाना;

(iii) अन्तिम स्टाक का मूल्य कम दिखाना अथवा कुछ माल को स्टॉक सूचियों में शामिल न करना।

**(5) दायित्वों का अधिमूल्यन करना (Overvaluation of Liabilities)**—जैसे संदिग्ध दायित्वों को वास्तविक दायित्व समझ लेना। इससे दायित्व बढ़ जावेंगे और लाभ कम हो जावेंगे। क्योंकि संदिग्ध दायित्व को वास्तविक दायित्व समझने से होने वाली हानि को लाभ-हानि खाते से अपलिखित करना पड़ेगा। दूसरा उदाहरण है, साधारण संचय को लेनदारों के साथ मिलाकर दिखाना। इसे इस प्रकार के शीर्षक के अन्तर्गत दिखाया जा सकता है—"Credit Balances including Creditors." इससे संचय छिप जावेंगे और गुप्त कोष का निर्माण हो जावेगा।

**(6) आवश्यकता से अधिक आयोजन (Provision) बनाना**—डूबत ऋण अथवा देनदारों पर छूट के लिए आवश्यकता से अधिक आयोजन करके भी गुप्त संचय का निर्माण किया जा सकता है।

## गुप्त संचय के लाभ—

**(1) आर्थिक स्थिति मजबूत होना**—गुप्त कोष के निर्माण से संस्था की आर्थिक स्थिति मजबूत हो जाती है क्योंकि इससे लाभ को छिपाया जा सकता है और बाँटने से बचाया जा सकता है।

**(2) ख्याति (Goodwill) को संकट के समय भी बनाये रखना**—यदि किसी वर्ष व्यवसाय में अप्रत्याशित हानि हो जाय तो उसे गुप्त संचय से अपलिखित करके व्यवसाय की ख्याति को कायम रखा जा सकता है।

**(3) प्रतिद्वन्द्वियों को धोखा देना**—इसके द्वारा प्रतिद्वन्द्वियों से संस्था की सही आर्थिक स्थिति छिपाकर, उनको धोखे में रखा जा सकता है। इससे प्रतियोगिता की सम्भावना कम हो जाती है।

**(4) कार्यशील पूंजी का बढ़ना**—गुप्त संचय का व्यवसाय में विनियोग किया जाता है। इससे व्यवसाय में कार्य शील पूंजी बढ़ती है।

**(5) जनता का विश्वास कायम रखना**:—गुप्त संचय द्वारा प्रति वर्ष व्यवसाय के लाभों को स्थिर बनाये रखने में मदद मिलती है और इससे व्यवसाय में जनता का विश्वास बढ़ता है। यही कारण है कि बैंक और बीमा कम्पनी जैसी संस्थाओं के लिए इनका निर्माण बहुत उपयोगी है।

## गुप्त संचय से हानियां—

**(1) अन्तिम खातों का अशुद्ध होना**—गुप्त संचय की उपस्थिति से संस्था का लाभ-हानि खाता एवं चिट्ठा संस्था की सही स्थिति को नहीं बतायेंगे।

**(2) प्रबन्ध की कमजोरियों को छिपाना**—यदि प्रबन्धकों की अयोग्यता के कारण संस्था को हानि होती है तो उस हानि को गुप्त संचय से अपलिखित करके अयोग्यता को छिपाया जा सकता है।

**(3) अंशों का बाजार मूल्य कम होना**—गुप्त संचय के कारण संस्था के लाभ छिप जाते हैं जिससे संस्था के अंशों का मूल्य बाजार में गिर जाता है। संचालक-गण इन अंशों को गिरे हुये मूल्य पर खरीद कर अनुचित लाभ कमा सकते हैं। ऐसी दशा में जो अंशधारी अपने अंशों को बेचते हैं, उन्हें हानि होगी।

(4) **बीमा कम्पनी से मिलने वाले हर्जाने में कमी**—गुप्त संचय द्वारा सम्पत्तियों का मूल्य गिरा दिया जाता है। अतः यदि सम्पत्तियों में आग लग जावे तो बीमा कम्पनी से हर्जाने की रकम कम मिलेगी।

(5) **व्यवसाय की ख्याति का सही ज्ञान न होना**—गुप्त संचय से व्यवसाय के लाभ छिपा दिए जाते हैं और ख्याति की गणना प्रायः लाभों के आधार पर की जाती है, अतः गुप्त संचय होने पर व्यवसाय की ख्याति का मूल्यांकन कम अंक (Figure) पर किया जावेगा।

(6) **सम्पत्ति का गबन**—यदि गुप्त संचय का निर्माण करने हेतु किसी सम्पत्ति को चिट्ठे में बिल्कुल ही न लिखा जावे तो उस सम्पत्ति का गबन हो जाने पर भी उसका पकड़ा जाना मुश्किल होगा।

## गुप्त संचय एवं कम्पनी अधिनियम—

भारतीय कम्पनी अधिनियम 1956 के लागू होने से पूर्व कम्पनियां प्रायः गुप्त संचयों का निर्माण कर लेती थीं और उनके संचालक उनका दुरुपयोग किया करते थे तथा अंशधारियों के सामने कम्पनी की जो स्थिति प्रकट की जाती थी वह गलत होती थी। अब भारतीय कम्पनी विधान के अन्तर्गत गुप्त संचयों का निर्माण अवैध हो गया है, क्योंकि—

(i) अधिनियम के अन्तर्गत एक कम्पनी को आयोजनों एवं संचयों (Provisions and Reserves) के सम्बन्ध में लाभ-हानि खाते एवं चिट्ठे में पूर्ण सूचना देनी होती है।[1] गुप्त संचय एक ऐसा संचय है जिसकी सूचना कहीं भी प्रकट नहीं होती, अतः इसका निर्माण अवैधानिक है।

(ii) अधिनियम के अन्तर्गत यह आवश्यक है कि कम्पनी का लाभ-हानि खाता कम्पनी के सही एवं उचित (True and fair) लाभ या हानि को तथा कम्पनी का चिट्ठा कम्पनी की सही एवं उचित आर्थिक स्थिति को प्रकट करे। यह तभी सम्भव है जबकि कम्पनी की सम्पत्ति एवं दायित्वों को सही एवं उचित मूल्य पर चिट्ठे में दिखाया गया हो। गुप्त संचय का निर्माण होने पर सम्पत्तियों एवं दायित्वों का सही एवं उचित रूप नहीं रहेगा। अतः इनका निर्माण अवैधानिक है।

**गुप्त संचय का वैधानिक होना**—कम्पनी अधिनियम द्वारा बैंकों, बीमा कम्पनियों एवं बिजली कम्पनियों को गुप्त संचय के निर्माण की छूट दी गई है क्योंकि ये कम्पनियां जन-विश्वास पर चलती हैं।[2] भारत सरकार अन्य कम्पनियों को भी जन हित में ऐसी छूट दे सकती है।

इसी प्रकार यदि कोई कम्पनी ख्याति को अपलिखित करके गुप्त संचय बनाती है तो वह अवैधानिक नहीं होगा।

---

1. Schedule VI Part I, II, & III—The Indian Companies Act, 1956.
2. भारतीय कम्पनी विधान, 1956 की धारा 211 ने बैंकों, बीमा कम्पनियों तथा बिजली कम्पनियों को सारिणी VI की आवश्यकताओं से मुक्त कर दिया है।

**Illustration 58.**

Following is the Balance Sheet of a business before secret reserves. (गुप्त संचय के निर्माण के पूर्व एक व्यवसाय का चिट्ठा इस प्रकार है) :—

**Balance Sheet**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Creditors | 10,000 | Goodwill | 10,000 |
| Capital | 30,000 | Plant and Machinery | 5,000 |
| P. and L. a/c | 12,000 | Stock in trade | 20,000 |
| | | Debtors (all good) | 15,000 |
| | | Cash at Bank and in hand | 2,000 |
| | 52,000 | | 52,000 |

It is decided to create secret reserves and the Balance Sheet thereafter appears as follows. (गुप्त संचय के निर्माण का निर्णय लिया जाता है। इसके बाद का चिट्ठा इस प्रकार है) :—

**Balance Sheet**

| | Rs. | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Creditors | 10,000 | Plant and Machinery | | 5,000 |
| Capital | 30,000 | Stock in Trade | | 19,000 |
| | | Debtors | 15,000 | |
| | | *Less Provision for* Bad Debts | 1,000 | 14,000 |
| | | Cash at Bank and in hand | | 2,000 |
| | 40,000 | | | 40,000 |

Show the amount and the composition of the secret reserves.

(गुप्त संचय की राशि और उसके अङ्ग बताइये)।

**Solution**

**Statement showing the amount and composition of secret reserve**

| | Rs. |
|---|---|
| Goodwill | 10,000 |
| Stock (Rs. 20,000—Rs. 19,000) | 1,000 |
| Debtors (Provision not required) | 1,000 |
| Assets reduced by and profits omitted | 12,000 |

इस प्रकार हम देखते हैं कि सम्पत्ति पक्ष की ओर 12,000 रु० की सम्पत्तियाँ कम हो गईं और दायित्व पक्ष की ओर से लाभ-हानि खाते का 12,000 रु० का शेष गायब हो गया और इस प्रकार 12,000 रु० से गुप्त संचय का निर्माण हो गया।

**Illustration 59.**

In the above illustration, the business suffers a loss in speculation during subsequent years to the extent of Rs. 5,000. The manager wants to utilise the secret reserve for this purpose as follows :—

| | Rs. |
|---|---|
| Stock | 1,000 |
| Provision for Bad Debts | 1,000 |
| Goodwill | 3,000 |
| | 5,000 |

Pass the necessary journal entries to give effect to the above arrangement.

उपरोक्त उदाहरण में अगले वर्षों में व्यापार को 5,000 रु० का सट्टे में नुकसान होता है। मैनेजर इस हानि को छिपाना चाहता है और इस कार्य के लिए गुप्त संचय का निम्न प्रकार उपयोग करना चाहता है—

| | रु० |
|---|---|
| स्टॉक | 1,000 |
| डूबत-ऋण आयोजन | 1,000 |
| ख्याति | 3,000 |
| | 5,000 |

इसके लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टि दीजिए।

**Solution :—**

**Journal Entry**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| Goodwill a/c | Dr. | 3,000 | |
| Provision for Bad Debts a/c | Dr. | 1,000 | |
| Stock a/c | Dr. | 1,000 | |
| To Speculation Loss a/c | | | 5,000 |
| (Speculation Loss written off.) | | | |

**Illustration 60**

After coming into force of the Indian Companies Act, 1956, the directors of a limited company, possessing secret reserves estimated at Rs. 80,000, decided to adjust the Balance Sheet so as to disclose the true position as on 31st December, 1956. The amount of Rs. 80,000 is made up of as follows :—

(i) Deduction of 10% from the value of stock—Rs. 8,500;

(ii) Profit on sale of investment appropriated to reduce the value of the remaining investments below cost—Rs. 10,000;

(iii) Excessive Provision for Income-tax—Rs. 5,000;

(iv) Undervaluation of machinery resulting from excessive provision for depreciation—Rs. 55,000; and

(v) Motor vehicles written off—Rs. 1,500.

That portion of the Rs. 80,000 representing the extent to which revenue has been penalised in the past is to be placed to a reserve for the equalisation of dividends. The remainder is to be placed to a Pension Fund, an equivalent amount to be specifically invested in gilt-edged securities so as to provide for the payment of pensions.

Pass the necessary journal entries to record the adjustments and other transactions in the books of the company.

भारतीय कम्पनी विधान, 1956 के लागू होने के पश्चात् एक लिमिटेड कम्पनी के संचालकों ने जो 80,000 रु० के अनुमानित गुप्त संचय रखते थे, चिट्ठे में समायोजन करने का निश्चय किया ताकि यह 31 दिसम्बर, 1956 को सही स्थिति प्रकट कर सके। 80,000 रु० की राशि निम्नलिखित प्रकार बनी है :—

(i) स्टॉक के मूल्य में 10% कटौती—8,500 रु०;

(ii) विनियोगों की बिक्री से लाभ को शेष विनियोगों के मूल्य को लागत कीमत से नीचे गिराने के काम में लिया गया–10,000 रु०;

(iii) आयकर के लिये अत्याधिक प्रावधान–5,000 रु०;

(iv) मूल्य ह्रास के अत्याधिक प्रावधान के फलस्वरूप मशीन का अवमूल्यन-55,000 रु०; तथा

(v) मोटर गाड़ी अपलिखित की गई–1,500 रु०।

80,000 रु० के उस हिस्से को जिसने पिछले समय में आय को दण्डित किया है, लाभांश को समान करने के लिए एक संचय में रखना है। शेष को पेंशन कोष में रखना है और इसके बराबर राशि का स्वर्ण प्रतिभूतियों में विनियोजन करना है ताकि पेंशन के भुगतान की व्यवस्था हो सके।

समायोजन तथा अन्य व्यवहारों का लेखा करने के लिए कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियाँ कीजिए।

**Solution**

**Journal**

| | | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| | Stock a/c | Dr. | | 8,500 | |
| | Provision for Income-tax a/c | Dr. | | 5,000 | |
| | Machinery a/c | Dr. | | 55,000 | |
| | Motor Vehicles a/c | Dr. | | 1,500 | |
| | To Dividend Equalisation Reserve a/c | | | | 70,000 |
| | (Secret Reserves utilised.) | | | | |
| | Investments a/c | Dr. | | 10,000 | |
| | To Pension Fund a/c | | | | 10,000 |
| | (Secret Reserves utilised.) | | | | |
| | Pension Fund Investments a/c | Dr. | | 10,000 | |
| | To Bank a/c | | | | 10,000 |
| | (Amount equal to Pension Fund invested.) | | | | |
| | | | | 90,000 | 90,000 |

**Questions**

1. What is meant by "Depreciation" ? How does it differ from fluctuation and obsolescence ?

"मूल्य ह्रास" से क्या तात्पर्य है ? यह उतार-चढ़ाव और अप्रचलन से किस प्रकार भिन्न है ?

2. Why is it necessary to provide for depreciation on assets ? Is it advisable to write it even in a year of loss ?

सम्पत्तियों पर मूल्य ह्रास अपलिखित करना अनिवार्य क्यों है ? क्या यह उस वर्ष भी लिखा जाना उचित है जिस वर्ष नुकसान हो ?

3. What is "Written Down Value Method" of providing for depreciation ? How does it differ from the "Straight Line Method" ? Give their advantages and disadvantages.

मूल्य ह्रास अपलिखित करने की "क्रमागत ह्रास विधि" क्या है ? यह "स्थायी किस्त विधि" से किस प्रकार भिन्न है ? इनके लाभ और हानियाँ बताओ।

4. What is annuity method of providing for depreciation ? To what class of assets is it suitable ? Give its merits and demerits.

मूल्य ह्रास-व्यवस्था करने की वार्षिक वृत्ति प्रणाली क्या है ? यह किस प्रकार की सम्पत्तियों के लिए उपयुक्त है ? इसके गुण दोष बताइये।

5. What is the difference between Annuity Method and Depreciation Fund Method of providing for depreciation ? Give merits and demerits of the latter.

मूल्य ह्रास-व्यवस्था करने की वार्षिक वृत्ति प्रणाली और मूल्य ह्रास कोष विधि में क्या अन्तर है ? बाद वाली विधि के गुण-दोष बताइये।

6. What is the difference between the Insurance Policy Method and Depreciation Fund Method of providing for depreciation ? When would you like to follow the Insurance Policy Method and why ?

मूल्य ह्रास व्यवस्था करने की बीमा पॉलिसी विधि और मूल्य ह्रास कोष विधि में क्या अन्तर है ? बीमा पॉलिसी विधि का आप कब और क्यों उपयोग करना चाहेंगे ?

7. Describe the various methods of providing for depreciation of fixed assets. Which method would you consider suitable in case of the following assets :—

(i) Plant & Machinery; (ii) Furniture; (iii) A long-term lease; (iv) Live-Stock; and (v) Motor Vehicles ?

स्थायी सम्पत्ति के ह्रास की व्यवस्था करने के लिए विभिन्न विधियों का वर्णन करो। अग्रलिखित सम्पत्तियों के सम्बन्ध में आप कौनसी विधि उपयुक्त समझेंगे :—

(i) प्लाट और मशीन; (ii) फर्नीचर; (iii) दीर्घकालीन पट्टा; (iv) पशुधन; और (v) मोटर गाड़ी ?

*8. On 1st January, 1960, A purchased a plant for Rs. 10,000 ands pent Rs. 1,000 on its erection. It is decided to depreciate it at 10% p.a. on the straight line method. Write up the Plant Account for the first five years.

1 जनवरी, 1960 को अ ने 10,000 रु० में एक प्लान्ट खरीदा और 1,000 रु० इसकी स्थापना पर खर्च किये। यह तय किया गया कि इस पर स्थाई किस्त विधि के अनुसार 10% वार्षिक ह्रास प्रावधानित किया जाये। प्रथम पांच वर्ष के लिए प्लान्ट खाता बनाइये। [71]

Ans. : Balance of Plant Account Rs. 5,500.

*9. Attempt Q. No. 8 according to the written down value method.
प्रश्न न० 8 को क्रमागत ह्रास विधि से हल करो। [72]

Ans. : Balance of Plant Account Rs. 6,495=39.

*10. A firm purchased on 1st January, 1960 certain machinery for Rs. 10,000. On 1st July in the same year additional machinery costing Rs. 5,000 is purchased. On 1st July, 1962, the machinery acquired on 1st January, 1960 having become obsolete is sold off for Rs. 2,000. On the same date, fresh machinery is purchased at a cost of Rs. 12,000.

Depreciation is provided for annually on 31st December at the rate of 10% per annum on the original cost of the asset. In 1963, however, the firm changes this method and adopts the method of writing off 15% per annum on the diminishing value. Show the Machinery Account as it would appear at the end of each year from 1960 to 1963.

एक फर्म ने 1 जनवरी, 1960 को कोई मशीन 10,000 रु० में खरीदी। उसी वर्ष 1 जुलाई को 5,000 रु० की लागत की अतिरिक्त मशीन खरीदी गई। 1 जुलाई, 1962 को 1 जनवरी, 1960 को खरीदी गई मशीन अप्रचलन के कारण 2,000 रु० में बेच दी गई। उसी दिन, नई मशीन 12,000 रु० की लागत पर खरीदी गई।

ह्रास की व्यवस्था मूल लागत पर 10% वार्षिक की दर से 31 दिसम्बर को की जाती है। 1963 में फर्म इस विधि को बदल देता है और 15% वार्षिक की दर पर क्रमागत ह्रास विधि को अपना लेता है। मशीन खाता बनाइये, जैसा कि यह 1960 से 1963 तक प्रत्येक वर्ष के अन्त में प्रकट होगा।

Ans. : Balance of Machinery Account Rs. 12,877=50 [73]

*11. A company purchased a second-hand machinery on 1st January, 1961 for Rs. 37,000 and immediately spent Rs. 2,000 on its repairs and Rs. 1,000 on its erection. On 1st July, 1962 it purchased another machine for Rs. 10,000

and on 1st July, 1963, it sold off the first machine purchased in 1961 for Rs. 28,000. On the same date it purchased a machinery for Rs. 25,000. On 1st July, 1964, the second machinery purchased for Rs. 10,000 was also sold off for Rs. 2,000.

Depreciation was provided on machinery at the rate of 10% on the original cost annually on 31st December. In 1962, however, the company changed the method of providing depreciation and adopted the written-down-value method, the rate of depreciation being 15% per annum.

Give the Machinery Account for the four years commencing from 1st January, 1961.

एक कम्पनी ने एक पुरानी मशीन 1 जनवरी, 1961 को 37,000 रु० में खरीदी और तुरन्त 2,000 रु० उसकी मरम्मत तथा 1,000 रु० उसकी स्थापना पर खर्च किया। 1 जुलाई, 1962 को इसने 10,000 रु० की दूसरी मशीन खरीदी और 1 जुलाई 1963 को 1961 में खरीदी गई प्रथम मशीन को 28,000 रु० में बेच दिया। उसी दिन इसने एक मशीन 25,000 रु० में खरीदी। 1 जुलाई, 1964 को 10,000 रु० में खरीदी गई दूसरी मशीन 2,000 रु० में बेच दी गई।

ह्रास की व्यवस्था 31 दिसम्बर को प्रति वर्ष मशीन की मूल लागत पर 10% की दर से की जाती थी। 1962 में कम्पनी ने ह्रास की व्यवस्था करने की विधि को बदल दिया और क्रमागत ह्रास विधि को अपना लिया, ह्रास की दर 15% वार्षिक की गई। [74]

1 जनवरी, 1961 से चार वर्षों के लिए मशीन खाता बनाइये।

Ans. : Balance of Machinery Account Rs. 19,656.

12. The following information relates to the business of a manufacturer for the year ended 31st December, 1967:—

(a) The debit balance of the Plant and Machinery Account as on 1st January, 1967 was Rs. 26,840.

(b) During the year three machines standing in the books at Rs. 1,286 were sold for Rs. 600.

(c) On 1st April, 1967 new machine costing Rs. 5,880 were purchased and were installed by the manufacturer's own workmen at an expenditure of Rs. 216 (i. e. wages Rs. 174 and material Rs. 42.)

(d) It is the practice of the business to write off 15% depreciation on all additions to plant and 20% on all old plant.

Prepare the Plant and Machinery Account as it would appear on 31st December, 1967.

एक वस्तु निर्माता के व्यवसाय से सम्बन्धित 31 दिसम्बर, 1967 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए निम्नलिखित सूचनाएं प्राप्त होती हैं:—

(अ) 1 जनवरी, 1967 को प्लांट व मशीनरी खाते में 26,840 रु० का डेबिट शेष था।

(ब) उस वर्ष में तीन मशीनें, जिनका पुस्तकों में 1,286 रु० मूल्य था, 600 रु० में बेची गईं।

(स) 1 अप्रैल, 1967 को 5,880 रु० लागत की एक नई मशीन खरीदी गई तथा निर्माता के स्वयं के मजदूरों द्वारा 216 रु० (मजदूरी के 174 रु० व सामग्री के 42 रु०) के खर्चे पर स्थापित की गई।

(द) व्यवसाय की यह प्रथा है कि प्लांट में वृद्धि पर 15% तथा समस्त पुराने प्लांट पर 20% ह्रास अपलिखित किया जाता है।

प्लांट व मशीनरी खाता बनाइये, जैसा कि वह 31 दिसम्बर, 1967 को प्रकट होगा। [75]

Ans : Rs. 25,624. 80

(संकेत:—ह्रास की दर के साथ 'वार्षिक' शब्द नहीं दिया हुआ है।)

५13. On 1st January, 1965 plant and machinery of a merchant stood at Rs. 7;50,000 at cost and the depreciation written off to that date in respect thereof amounted to Rs. 2,50,000.

This item included Rs. 30,000 being the cost of a Motor Truck, the total depreciation provided thereon being Rs. 9,000.

On 21st August, 1965 this truck was badly damaged and was sold off as scrap for Rs. 3,000. It was, however, insured and a sum of Rs. 25,000 was received from the insurance company on 15th October, 1965.

On 31st December, 1965 Rs. 25,000 was provided for depreciation of plant and machinery.

Prepare Plant and Machinery Account and Depreciation Account for the year ended 31st December, 1965.

1 जनवरी, 1965 को एक व्यापारी की पुस्तकों में प्लांट व मशीनरी 7,50,000 रु० (लागत मूल्य) पर दिखाई गई थी और इसके सम्बन्ध में उस तिथि तक 2,50,000 रु० ह्रास के रूप में अपलिखित किये जा चुके थे।

उक्त मद में एक मोटर ट्रक शामिल है जिसका लागत मूल्य 30,000 रु० है तथा उस पर 9,000 रु० ह्रास अपलिखित किया जा चुका है।

21 अगस्त, 1965 को यह ट्रक बुरी तरह से नष्ट हो गया तथा इसके अवशिष्ट को 3,000 रु० में बेच दिया गया। इस ट्रक का बीमा भी कराया हुआ था और 15 अक्टूबर, 1965 को बीमा कम्पनी से 25,000 रु० प्राप्त हो गये।

31 दिसम्बर, 1965 को प्लांट व मशीनरी पर 25,000 रु० ह्रास के रूप में अपलिखित किये गये।

31 दिसम्बर, 1965 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए प्लांट व मशीनरी खाता और ह्रास खाता बनाइये। [76]

Ans. : Balance of Plant & Machinery a/c Rs. 7,20,000

" " Depreciation a/c Rs. 2,66,000

14. The following are the details of Machinery Account at 31st December 1966 :—

Machinery Account

Dr.

| | | Rs. |
|---|---|---|
| 1966 | | |
| Jan. 1 | To Balance (cost price) | 19,500 |
| Aug. 1 | To Bank (additions at cost price) | 4,000 |
| | | 23,000 |

Cr.

| | | Rs. |
|---|---|---|
| 1966 | | |
| Jan. 1 | By Depreciation provided | 13,600 |
| June 30 | By Bank (Sale proceeds) | 7,000 |
| | | 20,600 |

The machinery sold costs Rs. 10,666 on 1st July, 1963. The machinery has been written down at 25 per cent on written down values at the end of each year.

Prepare Machinery Account and show how the above will be shown in the Balance Sheet at 31st December, 1966.

31 दिसम्बर, 1966 को मशीनरी खाते में निम्नलिखित विवरण थे :—

मशीनरी खाता

डेबिट

| | | रु० |
|---|---|---|
| 1966 | | |
| जनवरी 1 | प्रारम्भिक शेष (लागत मूल्य) | 19,500 |
| अगस्त 1 | बैंक द्वारा खरीद (लागतमूल्य पर वृद्धि) | 4,000 |
| | | 23,500 |

क्रेडिट

| | | रु० |
|---|---|---|
| 1966 | | |
| जनवरी 1 | ह्रास प्रावधान | 13,600 |
| जून 1 | बिक्री | 7,000 |
| | | 20,600 |

जो मशीन बेची गई उसको 1 जुलाई, 1963 को 10,666 रु० के लागत मूल्य पर खरीदा गया था। प्रत्येक वर्ष के अंत में क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार 25 प्रतिशत के आधार पर मशीनरी को अपलिखित किया गया है।

प्लांट व मशीनरी खाता बनाइये तथा यह बतलाइये कि 31 दिसम्बर, 1966 को तैयार किये जाने वाले चिट्ठे में उक्त मदों को किस प्रकार दिखायेंगे। [77]

Ans. : Balance of Machinery a/c Rs. 4,050
(संकेत:—ह्रास की दर के साथ 'वार्षिक' शब्द नहीं दिया हुआ है)

15. A manufacturing company provides depreciation on its plant and machinery by the "Straight line method" att he rate of 10%. Depreciation for the full year is provided at the end of each year on all plant and machinery not completely written off or sold, including any plant purchased during the year in question, notwithstanding that such may have been in use for less than a full year. Any profit or loss from sale of plant is transferred to Profit and Loss Account at the end of the year. The company closes its accounts on 31st December each year.

The Plant and Machinery Account showed a balance of Rs. 1,95,150 on 1st January, 1958 and the following further information is given to you regarding their cost from the original records:—

| | Rs. |
|---|---|
| Plant & Machinery purchased in the year 1947 or earlier | 58,000 |
| Machinery purchased in the year 1948 | 31,000 |
| Machinery purchased in the year 1949 | 17,000 |
| Plant & Machinery purchased in the year 1950 or later | 2,52,000 |
| | 3,58,000 |

During the year 1958 a new machine was purchased for Rs. 29,500 and the old one costing Rs. 5,500 in 1946 was sold at Rs. 350.

Similarly in the calendar year 1959, additions to plant and machinery were made amounting to Rs. 18,000 and a machine purchased in 1955 costing Rs. 7,000 realised Rs. 3,500.

Write up the Plant and Machinery Account for the years 1958 and 1959 giving proper details of your working separately.

एक वस्तु निर्माता कम्पनी अपनी प्लांट व मशीनरी पर स्थाई किस्त विधि के अनुसार 10 प्रतिशत की दर से ह्रास अपलिखित करती है। जो प्लांट व मशीनरी किसी भी वर्ष पूर्णतया अपलिखित नहीं हो गये हैं अथवा बेच नहीं दिये गये हैं, उन पर वर्ष के अंत में सम्पूर्ण वर्ष के लिए ह्रास अपलिखित किया जाता है। यदि कोई प्लांट किसी वर्ष खरीदा जाये तो उस पर उस वर्ष के अंत में सम्पूर्ण वर्ष के लिए ह्रास अपलिखित किया जायेगा चाहे वह प्लांट एक वर्ष से कम समय के लिए ही प्रयोग में लाया गया

हो। प्लांट की बिक्री पर लाभ या हानि वर्ष के अंत में लाभ-हानि खाते को हस्तान्तरित की जाती है। प्रत्येक वर्ष 31 दिसम्बर को कम्पनी के खाते बन्द किये जाते हैं।

1 जनवरी, 1958 को प्लांट व मशीनरी खाते का शेष 1,95,150 रु० था तथा मूल रिकार्ड से उनके लागत मूल्य के बारे में निम्नलिखित सूचना उपलब्ध है :—

| | रु० |
|---|---|
| 1947 में अथवा उससे पहले खरीदी गई प्लांट व मशीनरी | 58,000 |
| 1948 में खरीदी गई मशीनरी | 31,000 |
| 1949 में खरीदी गई मशीनरी | 17,000 |
| 1950 में अथवा बाद में खरीदी गई प्लांट व मशीनरी | 2,52,000 |
| | 3,58,000 |

1958 में एक नई मशीन 29,500 रु० में खरीदी गई और एक पुरानी मशीन, जो 1946 में 5,500 रु० में खरीदी गई थी, को 350 रु० में बेचा गया।

इसी प्रकार 1959 में प्लांट व मशीनरी में 18,000 रु० की वृद्धि की गई और एक मशीन जो 1955 में 7,000 रु० में खरीदी गई, 3,500 रु० में बेच दी गई।

1958 व 1959 वर्षों के लिये प्लांट व मशीनरी खाता बनाइये तथा अपनी गणनाओं के विवरण अलग से दिखाइये। [78]

Ans. : Balance 1958—Rs. 1,94,800
" 1959—Rs. 1,79,350

16. Chartered Engineering Co. Ltd. has plant and machinery which on 1st January, 1958 was entered in the ledger under two separate accounts, viz., Machinery Rs. 1,28,600 and Depreciation on machinery Rs. 72,520. The company maintains a machinery register showing full details. Depreciation is being charged at 10% per annum on cost.

On 30th June, 1958 it was decided to stop operation of a section of the plant immediately and sell its machinery. This had been purchased on 1st January, 1949 at a cost (including erection) of Rs. 12,000. It was sold on 15th December, 1958 to Ghelabhai Ltd. for Rs. 1,600 (Ex-factory). The cost of wages for dismantling was Rs. 100. New and more efficient machinery was purchased from Dayabhai Ltd. on 1st August, 1958 at a cost (including erection) of Rs. 20,000. This new machinery commenced operation on 1st October, 1958.

You are required :

(a) to write up journal entries and ledger accounts concerned to record the above transactions;

(b) to state (as on 31st Dec., 1958) how the figures relating to the plant and machinery should be set out in the balance-sheet; and

(c) to state the amount of depreciation to be provided in 1958.

चार्टर्ड इन्जीनियरिंग कम्पनी लिमिटेड के पास प्लांट व मशीनरी थी जिसे 1 जनवरी, 1958 को खाताबही में दो अलग-अलग खातों में दर्ज किया हुआ था, अर्थात् मशीनरी 1,28,600 रु० तथा मशीनरी पर ह्रास 72,520 रु० । कम्पनी एक मशीनरी रजिस्टर रखती है जिसमें पूर्ण विवरण दिखाये हुये हैं । ह्रास लागत मूल्य पर 10 प्रतिशत वार्षिक चार्ज किया जाता है ।

30 जून, 1958 को प्लांट के एक विभाग का कार्य तुरंत रोकने का तथा उसकी मशीनरी बेचने का निश्चय किया गया । यह मशीनरी 1 जनवरी, 1949 को 12,000 रु० के लागत मूल्य (स्थापना व्यय सहित) पर खरीदी गई । इसे 15 दिसम्बर, 1958 को घेलाभाई लिमिटेड को 1,600 रु० (ऐक्स फैक्टरी) कीमत पर बेचा गया । इसको हटाने का मजदूरी व्यय 100 रु० लगा । 1 अगस्त, 1958 को दयाभाई लिमिटेड से एक नई एवं अधिक कार्य कुशल मशीनरी 20,000 रु० के लागत मूल्य (स्थापना व्यय सहित) पर खरीदी गई । इस नई मशीनरी का 1 अक्टूबर, 1958 को प्रयोग में आना प्रारंभ हुआ ।

आप को बनाना है :

(i) उपरोक्त व्यवहारों को दर्ज करते हुए जर्नल व खाता बही;
(ii) प्लांट व मशीनरी से संबंधित मदों को दिखाते हुए 31 दिसम्बर, 1958 का चिट्ठा; तथा
(iii) 1958 में प्रावधान किये जाने वाले ह्रास का विवरण । [79]

Ans. : Balance of Plant & Machinery a/c Rs. 1,36,600
,, ,, Depreciation a/c Rs. 73,880
Depreciation provided in 1958 Rs. 12,160

17. Ashoka Brothers, who depreciate the machinery at 10% per annum on diminishing balance method, had on 1st January, 1967 Rs. 8,10,000 to the debit of Machinery Account. Part of the machinery purchased on 1st January, 1965 for Rs. 75,000 was sold for Rs. 42,000 on 1st July, 1967 and a new machinery at a cost of Rs. 1,50,000 was purchased and installed on the same date, installation charges being Rs. 8,000. It is decided to change the method of depreciation from diminishing balance method to fixed instalment method with effect from 1st January, 1965 and adjust the difference in the accounts for 1967. The rate of depreciation remains the same as before.

Show the Machinery Account and entries in the Profit and Loss Account as regards depreciation and obsolescence loss in the year 1967.

अशोका ब्रादर्स के पास, जो कि मशीनरी पर क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार 10% वार्षिक दर से ह्रास अपलिखित करते हैं, 1 जनवरी, 1967 को मशीनरी खाते के डेबिट पक्ष में 8,10,000 रु० का

शेष था। 1 जुलाई, 1967 को मशीनरी का एक वह भाग जो कि 1 जनवरी, 1965 को 75,000 रु० में खरीदा गया था, 42,000 रु० में बेच दिया गया और एक नई मशीन 1,50,000 रु० के लागत मूल्य पर उसी दिन खरीदी व स्थापित की गई। स्थापना में 8,000 रु० खर्च हुए। यह निर्णय किया गया कि ह्रास प्रावधान की विधि क्रमागत ह्रास विधि से बदल कर स्थाई किस्त विधि अपनाई जाये और यह परिवर्तन 1 जनवरी, 1965 से लागू माना जाये। गत दो वर्षों के ह्रास का समायोजन 1967 के खातों में से कर लिया जाये। ह्रास की दर वही रखी गई जो पहले थी।

मशीनरी खाता बनाइये तथा 1967वें वर्ष में ह्रास एवं अप्रचलन से हुई हानि को प्रदर्शित करते हुए लाभ-हानि खाते में प्रविष्टियां दिखाइये। [80]

| | | |
|---|---|---|
| Ans. : Balance of Machinery Account | Rs. | 7,97,600 |
| Loss on sale of Machinery | Rs. | 18,750 |
| Total depreciation provided in 1967 including adjustment | Rs. | 1,09,650 |

18. On 1st January, 1967, the Plant and Machinery Account of Z Ltd. showed a debit balance of Rs. 2,98,000 after writing off depreciation @ 10 per cent per annum on the diminishing balance method. It was discovered in the year 1967 that :—

(i) Heavy repairs amounting to Rs. 15,000 effected to a plant (completed on 30th June, 1965) were debited to the Plant and Machinery Account;

(ii) A machine costing Rs. 6,000 was entered in the Purchases Book on 1st July, 1964. The installation expenses Rs. 400 were debited to General Expenses Account.

Necessary corrections were made on 30th September, 1967.

A machine which had cost Rs. 15,000 on 1st January, 1965 was sold for Rs. 9,500 on 31st March, 1967 and a new machine costing Rs. 58,000 was installed on the same date.

Show the Plant and Machinery Account for the year ended 31st December, 1967.

क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार 10% वार्षिक ह्रास अपलिखित करने के बाद जैड लिमिटेड की प्लांट व मशीनरी खाते में 1 जनवरी, 1967 को 2,98,000 रु० का डेबिट शेष था। 1967वें वर्ष में निम्नलिखित दो अशुद्धियों का पता चला :—

(i) एक प्लांट की भारी मरम्मत पर (जो 30 जून, 1965 को पूर्ण हुई) 15,000 रु० व्यय हुये और यह रकम प्लांट व मशीनरी खाते में डेबिट कर दी गई; तथा

(ii) एक मशीन 6,000 रु० की लागत पर खरीदी गई और वह बही में 1 जुलाई, 1964 को दर्ज की गई। स्थापना व्यय के 400 रु० सामान्य खर्च खाते में डेबिट कर दिये गये।

आवश्यक सुधार 30 सितम्बर, 1967 को किये गये।

31 मार्च, 1967 को एक मशीन जोकि 1 जनवरी, 1965 को 15,000 रु० की लागत पर खरीदी गई थी, 9,500 रु० में बेच दी गई तथा उसी दिन एक नई मशीन 58,000 रु० की लागत पर स्थापित की गई।

31 दिसम्बर, 1967 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए प्लांट व मशीनरी खाता बनाइये। [81]

Ans. : Balance of Plant and Machinery A/c Rs. 3,03,804.82.

19. A takes a lease for Rs. 14,000 on 1st January, 1966 for 10 years. You are required to open a Lease Account for the first two years, depreciating the assets on the annuity system and charging interest at the rate of 5%. You find from the annuity tables that the rate of depreciation on a 5% basis for a life of 10 years is Rs. 129.5 per thousand.

अ ने 1 जनवरी, 1966 को 10 वर्षों के लिए 14,000 रु० का एक पट्टा लिया है। आपको सम्पत्ति पर 5% ब्याज चार्ज करते हुए वार्षिक वृत्ति प्रणाली के अनुसार ह्रास अपलिखित करना है तथा प्रथम दो वर्ष का पट्टा खाता खोलना है। वार्षिक वृत्ति सारणियों से आपको ज्ञात होता है कि 5% के आधार पर 10 वर्ष के जीवन के लिए ह्रास की दर 129.5 रु० प्रति हजार है। [82]

Ans. : Balance of Lease a/c Rs. 11,718.35.

20. A lease is purchased for a period of five years for Rs. 2,50,000. It is proposed to write off depreciation by the annuity method charging 5% interest. The annuity to provide for Re. 1/—for 5 years at 5% is Re. ·230975. Show the lease account for the full period of the lease.

5 वर्ष के लिए 2,50,000 रु० में एक पट्टा खरीदा जाता है। यह प्रस्ताव है कि वार्षिक वृत्ति प्रणाली से 5% ब्याज चार्ज करते हुए ह्रास अपलिखित किया जावे। 1 रु० की व्यवस्था करने के लिये 5% पर 5 वर्ष के लिए वार्षिक वृत्ति ·230975 रु० है। पट्टे के पूरे समय के लिए पट्टा खाता दिखाइये। [83]

21. The value of lease which has five years to run is Rs. 50,000, Show the working of a Depreciation Fund on a 5% basis in the books of the business. If 0·180975 of a rupee is annually invested at compound interest, it will amount to Re. 1/—at the end of 5 years.

एक पट्टे का मूल्य जिसे कि 5 वर्ष चलना है, 50,000 रु० है। व्यवसाय की पुस्तकों में 5% के आधार पर ह्रास कोष की कार्य-प्रणाली दिखाइये। यदि 0·180975 रु० प्रति वर्ष विनियोग किया जावे तो चक्रवृद्धि ब्याज के आधार पर यह 5 वर्ष के अन्त में 1 रु० बन जावेगा। [84]

22. A seven years' lease costing Rs. 4,50,000 was acquired on 1st January, 1960 and it was decided to provide a Depreciation Fund for the replacement of the same at the end of the period. Assuming that the Depreciation Fund Investments realised interest at 4% per annum, the annual amount chargeable to depreciation is shown by the Annuity Table at Rs. 56,974=38. Open the Lease Account, Depreciation Fund Account and Depreciation Fund Investments Account.

1 जनवरी, 1960 को 4,50,000 रु० की लागत का एक 7 वर्ष का पट्टा लिया गया और इस समय के अन्त में इसके पुनर्स्थापन के लिए एक ह्रास-कोष की व्यवस्था करने का निश्चय किया गया। यह मानते हुये कि ह्रास-कोष-विनियोग से 4% ब्याज मिलेगा, वार्षिक तालिका द्वारा वार्षिक ह्रास 56,974 रु० 38 पैसे बताया गया है। पट्टा खाता, ह्रास-कोष खाता और ह्रास-कोष-विनियोग खाता खोलिए। [85]

23. The Directors of a company decide to replace their plant at a cost of Rs. 6,19,500. The old plant account showed a balance of Rs. 3,78,000. Accumulated credit balance in the Depreciation Fund was Rs. 73,500. The old plant was auctioned and realised Rs. 1,22,500.

Make the necessary journal entries to record the above transactions in the books of the company and state how you would deal with the balance of the old "Plant Account".

एक कम्पनी के संचालक 6,19,500 रु० की लागत पर प्लान्ट को पुनर्स्थापित करने का निश्चय करते हैं। पुरानी प्लान्ट पुस्तकों में 3,78,000 रु० का शेष दिखाती थी। ह्रास कोष में क्रेडिट शेष 73,500 रु० था। पुरानी प्लांट को नीलाम कर दिया गया और इससे 1,22,500 रु० वसूल हुआ।

उपरोक्त व्यवहारों का कम्पनी की पुस्तकों में लेखा करने के लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां दीजिए और पुरानी प्लान्ट खाते के शेष का आप क्या करेंगे? [86]

Ans. The balance of Rs. 1,82,000 of the old plant a/c will be transferred to P. & L. a/c.

24. A limited company purchased a special machine for Rs. 2,500, the cost of erection being Rs. 80. It was expected that the machine would last for ten years, and Depreciation Fund, invested outside the business, was created to replace the machine at the end of that time. At the expiry of nine years, however, the directors decided that as the machine could not work profitably, it should be scrapped and a more modern one purchased. At that date the balance of the Depreciation Fund Account was Rs. 2,375 and this was represented by an investment in 6% Govt. securities which were subsequently sold for Rs. 2,305. The cost of dismantling the machine was Rs. 30 and with the exception of parts,

estimated to be worth Rs. 20 retained to be used on the new machine, the old one was sold as scrap for Rs. 40.

Give the ledger accounts concerned and show how these matters would be dealt with in the books of the company.

एक लिमिटेड कम्पनी ने एक विशेष मशीन 2,500 रु० में खरीदी और उसकी स्थापना में 80 रु० व्यय किये। यह अनुमान लगाया गया कि मशीन दस वर्षों तक चलेगी तथा उस समय के अंत में मशीन को प्रतिस्थापित करने के लिए ह्रास कोष का निर्माण किया गया जिसकी राशि व्यापार के बाहर विनियोजित की जाती थी। नौ वर्ष गुजरने के बाद संचालकों ने निर्णय किया कि मशीन से लाभदायक रूप में कार्य नहीं हो सकता, अतः उसे हटा दिया जाये और एक अधिक आधुनिक मशीन खरीदी जाये। उस तिथि को 'ह्रास कोष खाते' का शेष 2,375 रु० था और इतनी रकम 6% सरकारी प्रतिभूतियों में विनियोजित थी। इन प्रतिभूतियों को 2,305 रु० में बेचा गया। मशीन को हटाने का व्यय 30 रु० हुआ। पुरानी मशीन के कुछ भाग, जिनका अनुमानित मूल्य 20 रु० है, नई मशीन के प्रयोग के लिए रख लिए गये तथा पुरानी बाकी मशीन 40 रु० में बेच दी गई।

सम्बन्धित लेजर खाते बनाइये तथा बताइये कि ये व्यवहार कम्पनी की पुस्तकों में किस प्रकार दिखाये जावेंगे ? [87]

Ans. : Loss on scrapping of old machinery Rs. 245.

25. The Adoni Mills Co. Ltd. decided to replace a part of its machinery, which was out of date. The company invited tenders for supply of new machinery and finally accepted the tender of Messrs Good Machines Ltd. amounting to Rs. 1,23,900.

The old machinery, which was out of date, was valued in the books of the company at Rs. 75,600. The company had created a Depreciation Fund and the same relating to the above machinery amounted to Rs. 14,700. Some parts of the old machinery were found to be in good condition and Messrs Good Machines Ltd. agreed to take over these parts at Rs. 7,700. The rest of the machinery was auctioned and realised Rs. 16,800 (net)

Pass the necessary journal entries in the books of the Adoni Mills Co. Ltd. to record the above transactions, draft the Machinery Accounts and state how you would deal with the balance of old machinery account.

अडोनी मिल्स कम्पनी लिमिटेड ने अपनी मशीनरी के उस भाग को प्रतिस्थापित करने का निश्चय किया जोकि आज की तिथि में पुराना पड़ गया था। कम्पनी ने नई मशीनरी खरीदने के लिए टेंडर आमन्त्रित किये और अंत में मैसर्स गुड मशीन्स लिमिटेड का 1,23,900 रु० का टेंडर स्वीकार कर लिया।

कम्पनी की पुस्तकों में पुरानी मशीनरी का मूल्य 75,600 रु० था। कम्पनी ने ह्रास कोष का निर्माण कर रखा है और उपरोक्त मशीनरी के सम्बन्ध में ह्रास कोष खाते में 14,700 रु० जमा थे।

पुरानी मशीनरी के कुछ पुर्जे अच्छी हालत में पाये गये और मैसर्स गुड़ मशीन्स लिमिटेड ने इन पुर्जों को 7,700 रु० के मूल्य पर लेना स्वीकार कर लिया। मशीनरी के शेष भाग को नीलाम किया गया और 16,800 रु० (शुद्ध) प्राप्त हुए।

उपरोक्त व्यवहारों को दर्ज करने के लिए अडोनी मिल्स कम्पनी लिमिटेड की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिए, मशीनरी खाते बनाइये तथा यह बताइये कि पुराने मशीनरी खाते के शेष के साथ आप क्या व्यवहार करेंगे ? [88]

Ans. : Loss on sale of old machinery Rs. 36,400.

26. A plant is purchased for Rs. 1,00,000 and is expected to last for three years, at the end which its scrap is expected to realise Rs. 12,500. An endowment policy for three years is taken for a sum of Rs. 87,500, the annual premium being Rs. 27,500 and the rate of interest works out at 3% compound interest.

Show the Depreciation Fund Account and Depreciation Policy Account for all the three years.

एक प्लांट 1,00,000 रु० में खरीदी जाती है और इसके तीन वर्ष चलने की सम्भावना है जिसके अंत में इसके अवशिष्ट अंश से 12,500 रु० मिलने की आशा है। 87,500 रु० का 3 वर्ष के लिए एक वन्दोबस्त वीमा लिया गया है जिसका वार्षिक प्रीमियम 27,500 रु० है और व्याज की दर 3% चक्रवृद्धि पड़ती है।

तीनों वर्षों के लिए ह्रास कोष खाता तथा ह्रास पालिसी खाता दिखाइये। [89]

27. Two merchants A and B buy an identical boiler each on 1st January, 1961, at a cost of Rs. 10,000. The boiler has an estimated life of 5 years and a residual value of Rs. 1,000. Each merchant's accounting year coincides with the calendar year.

Depreciation of the cost, less residual value, is provided by A on the straight line basis. B applies a fixed 30 per cent per annum to the original cost and thereafter the same percentage to the reducing book balance of the asset.

On 31st December, 1963. it is estimated that the replacement cost of a similar boiler on 1st January, 1966 will be Rs. 13,500.

You are required :

(a) To show how the cost of the boiler and the prescribed accumulated depreciation should be shown on the Balance Sheet of each merchant as on 31st December, 1963.

(b) To show how the depreciation should be shown in each merchant's Profit and Loss Accounts for the year 1964, assuming a decision by each of them during that year, to provide in 1964 and 1965 for the estimated cost of replacement on 1st January, 1966.

वर्ष के समय में अधिकार-शुल्क के आविक्य में से वसूल करने का अधिकार था। प्रथम पाँच वर्षों में कोयले का उत्पादन निम्नलिखित था :—

| वर्ष | 1957 | 1958 | 1959 | 1960 | 1961 |
|---|---|---|---|---|---|
| उत्पादन (टनों में) | 2,800 | 5,500 | 7,500 | 8,500 | 9,500 |

सब भुगतान देय होने पर कर दिये गये। पट्टा लेने वाले की पुस्तकों में स्वामी का खाता, न्यूनतम किराया खाता, अधिकार-शुल्क खाता और लघुकार्य-राशि खाता बनाइये। [92]

Ans. : Shortworkings recouped Rs. 1,500 in 1959 and Rs. 2,200 in 1960.

6. A company leased a colliery on 1st Jan., 1960, at a minimum rent of Rs. 18,000 merging into a royalty of 50 paise per ton with power to recoup shortworkings over the first three years of the lease. The output of the colliery for the first three years was 24,000, 38,000 and 42,000 tons respectively. You are required to open the Shortworkings Account, Royalty Account, Landlord's Account and Profit & Loss Account in the books of the company.

एक कम्पनी ने 1 जनवरी, 1960 को एक कोयले की खान पट्टे पर ली जिसका न्यूनतम किराया 18,000 रु० था और अधिकार-शुल्क 50 पैसे प्रति टन था, साथ में लघुकार्य-राशि को पट्टे के प्रथम तीन वर्षों में वसूल करने का अधिकार था। खान का उत्पादन प्रथम तीन वर्षों में क्रमशः 24,000 टन, 38,000 टन और 42,000 टन था। आपको कम्पनी की पुस्तकों में लघुकार्य-राशि खाता, अधिकार शुल्क खाता, स्वामी का खाता और लाभ-हानि खाता बनाना है। [93]

Ans. : Shortworkings not recouped Rs. 2,000.

7. A colliery company has taken a lease of a coal field on a minimum rent of Rs. 7,500, merging into a royalty of 25 paise per ton raised. Shortworkings of any year can be recouped out of the royalties of the next three years. The results of the working are :—

| Year | 1st | 2nd | 3rd | 4th | 5th |
|---|---|---|---|---|---|
| Output in tons | Nil | 6,000 | 24,000 | 60,000 | 45,000 |

Show the Shortworkings a/c in the books of the company and the Royalty Reserve a/c in the books of the Landlord for the five years.

एक कोयला कम्पनी ने 7,500 रु० के न्यूनतम किराये पर एक कोयला भूमि का पट्टा लिया है जिसका अधिकार-शुल्क 25 पैसा प्रति उत्पादित टन है। किसी भी वर्ष की लघुकार्य-राशि अगले तीन वर्षों के अधिकार-शुल्क से वसूल की जा सकती है। उत्पादन कार्य का परिणाम इस प्रकार है :—

| वर्ष | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|---|
| उत्पादन (टनों में) | शून्य | 6,000 | 24,000 | 60,000 | 45,000 |

पाँच वर्षों के लिए कम्पनी की पुस्तकों में लघुकार्य-राशि खाता और स्वामी की पुस्तकों में अधिकार-शुल्क संचय खाता खोलिए। [94]

Ans. : Shortworkings recouped Rs. 7,500 in the 4th year and Rs. 3,750 in the 5th year. Unrecoupable shortworkings Rs. 2,250 transferred to P. & L. a/c in the 5th year.

8. X Ltd. held a lease of minerals from Y Ltd. for a period of 20 years from 1st January, 1963. Royalty was payable at 50 paise per ton merging in a minimum rent of Rs. 20,000 a year, payable half-yearly on 30th June and 31st December. They granted a sub-lease for 10 years from 1st July, 1963 to Z Ltd. of one-half of the area for a royalty of 75 paise per ton merging in a minimum rent of Rs. 15,000 a year, payable half-yearly on 30th June and 31st December. X Ltd. are entitled under the lease from Y Ltd. to recoup short-workings out of subsequent excess workings throughout the term of the lease, but the sub-lease only allows Z Ltd. to recoup shortworkings out of the surplus workings in any of the three half-years immediately following that in which the shortworkings accrued. Minerals were worked as under :—

| | X Ltd. | Z Ltd. |
|---|---|---|
| Half-year ended 30th June, 1963 | 5,000 Tons | — |
| ,, ,, ,, 31st Dec., 1963 | 5,000 ,, | 5,000 Tons |
| ,, ,, ,, 30th June, 1964 | 20,000 ,, | 6,000 ,, |
| ,, ,, ,, 31st Dec., 1964 | 30,000 ,, | 6,000 ,, |
| ,, ,, ,, 30th June, 1965 | 25,000 ,, | 12,000 ,, |

Show the Royalty Account and the Shortworkings Account under the lease from Y Ltd. and the sub-lease to Z Ltd. in the books of X Ltd. which are balanced yearly on 30th June.

एक्स लिमिटेड ने वाई लिमिटेड से 1 जनवरी, 1963 से 20 वर्ष के लिए खानों का पट्टा ले रखा है। अधिकार-शुल्क 50 पैसा प्रति टन देय है और न्यूनतम किराया 20,000 रु० सालाना है जो कि अर्ध-वार्षिक 30 जून और 31 दिसम्बर को देय है। उन्होंने 1 जुलाई, 1963 से जेड लिमिटेड को आधे क्षेत्र का उप-पट्टा स्वीकार किया जिसका अधिकार-शुल्क 75 पैसा प्रति टन और न्यूनतम किराया 15,000 रु० सालाना है और जो अर्ध वार्षिक, 30 जून और 31 दिसम्बर, को देय है। एक्स लिमिटेड को पट्टे की शर्तों के अनुसार वाई लिमिटेड से लघुकार्य-राशि को आगे की अधिकार्य-राशि से पट्टे की पूरी अवधि में वसूल करने का अधिकार है, लेकिन उप-पट्टा जेड लिमिटेड को, जिस छमाही में लघुकार्य-राशि होती है उसके केवल अगली तीन छमाही की अधिकार्य-राशि में से वसूल करने का अधिकार देता है। खानों का उत्पादन निम्नलिखित था :—

| | एक्स लिमिटेड | जेड लिमिटेड |
|---|---|---|
| 30 जून, 1963 को समाप्त छमाही | 5,000 टन | — |
| 31 दिसम्बर, 1963 ,, ,, ,, | 5,000 ,, | 5,000 टन |
| 30 जून, 1964 ,, ,, ,, | 20,000 ,, | 6,000 ,, |
| 31 दिसम्बर, 1964 ,, ,, ,, | 30,000 ,, | 6,000 ,, |
| 30 जून, 1965 ,, ,, ,, | 25,000 ,, | 12,000 ,, |

एक्स लिमिटेड की पुस्तकों में वाई लिमिटेड से लिए गए पट्टे के अन्तर्गत और जेड लिमिटेड को दिये गये उप-पट्टे के अन्तर्गत अधिकार-शुल्क खाता और लघुकार्य-राशि खाता दिखाइये। पुस्तकें प्रति वर्ष 30 जून को बन्द की जाती हैं। [95]

Ans. : Shortworkings recouped by X Ltd. Rs. 3,000 on 30th June 1964; Rs. 8,000 on 31st Dec., 1964; and Rs. 1,500 on 30th June, 1965.

Shortworkings recouped by Z Ltd. Rs. 1,500 on 30th June, 1965 and Rs. 2,250 unrecouped shortworkings transferred to P. & L. a/c.

9. The Bharat Mining Co. Ltd., commenced work on 1st January, 1960 upon land leased by them from the Industrial Development Ltd. The lease provided for the payment on 31st January, 1961 (and annually thereafter) of a royalty of one rupee per ton on mineral raised during the preceding calendar year.

The royalty was subject to a minimum rent of Rs. 2,000 per annum with the right to recoup shortworkings extending to the payment due on 31st Jan., 1964.

The tonnage raised has been as follows :—

1,000 tons in 1960; 1,750 tons in 1961; 2,300 tons in 1962; 2,800 tons in 1963; and 4,000 tons in 1964.

Show the relevant accounts in the books of the lessee in such a manner that the account for the lessor will contain full details of the amount paid to them.

भारत माइनिंग लिमिटेड ने इन्डस्ट्रियल डवलपमेंट लिमिटेड से पट्टे पर ली गई जमीन पर 1 जनवरी, 1960 से कार्य प्रारम्भ किया। पट्टे में यह व्यवस्था थी कि एक रुपया प्रति टन के हिसाब से अधिकार-शुल्क का भुगतान 31 जनवरी, 1961 को किया जावेगा और इसके पश्चात् प्रति वर्ष पिछले वर्ष निकाले गये माल पर अधिकार-शुल्क दिया जावेगा।

अधिकार-शुल्क 2,000 रु० वार्षिक न्यूनतम किराये की शर्त के साथ था और साथ ही लघुकार्य-राशि को 31 जनवरी, 1964 तक देय रकम में से वसूल करने का अधिकार था।

जितने टन माल निकाला गया, वह इस प्रकार था :—

1960 में 1,000 टन; 1961 में 1,750 टन; 1962 में 2,300 टन; 1963 में 2,800 टन; और 1964 में 4,000 टन।

पट्टा लेने वालों की पुस्तकों में सम्बन्धित खातों को इस प्रकार दिखाइये कि पट्टेदाता के खाते में उसको चुकाई गई रकम का पूरा विवरण हो। [96]

Ans. : Shortworkings recouped Rs. 300 in 1962 and Rs. 800 in 1963; Unrecoupable shortworkings transferred to P. & L. a/c in 1963 were Rs. 150.

10. Show your understanding of each of the following journal entries in the books of the Alpha Mining Co. Ltd. (whose mineral leases all provide for royalties at 25 paise per ton and half-yearly payments), by setting out suitable narrations :—

(एल्फा माइनिंग कम्पनी लिमिटेड की पुस्तकों में निम्नलिखित जर्नल प्रविष्टियों से आप क्या समझते है जिसके खान सम्बन्धी पट्टे में 25 पैसे प्रति टन और अर्ध-वार्षिक भुगतान की व्यवस्था है ? उपयुक्त विवरण भी दीजिए) :—

| 1961 | | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| (a) | December, 31 | Shortworkings a/c | Dr. | 500 | |
| | | Royalties a/c | Dr. | 1,000 | |
| | | To A. Young | | | 1,500 |
| (b) | December, 31 | Royalties a/c | Dr. | 1,200 | |
| | | To C. Lal | | | 1,200 |
| (c) | December, 31 | C. Lal | Dr. | 600 | |
| | | To Shortworkings a/c | | | 600 |
| (d) | December, 31 | Profit and Loss a/c | Dr. | 3,900 | |
| | | To Shortworkings a/c | | | 1,700 |
| | | To Royalties a/c | | | 2,200 |

The company has two mines and there was a debit balance of Shortworkings Account on 1st January, 1961.

(कम्पनी के पास दो खानें थीं और 1 जनवरी, 1961 को लघुकार्य-राशि खाते में डेबिट शेष था।) [97]

11. A Ltd. work minerals under a lease from B. The lease is for a period of 20 years from 1st January, 1961, the terms being a royalty of 50 paise per ton of coal raised subject to a minimum rent of Rs. 40,000 per year with a right of recoupment of shortworkings over the first four years of the lease.

A Ltd. granted a sublease to C Ltd. for a period of 10 years on a royalty of 75 paise per ton subject to a minimum rent of Rs. 20,000 per annum with a right of recoupment of shortworkings during the two years following the shortworkings.

The minerals were worked for the first five years as follows :—

| Year | | | by A Ltd. | by C Ltd. |
|---|---|---|---|---|
| 1961 | ... | ... | 44,000 Tons | 16,000 Tons |
| 1962 | ... | ... | 46,400 „ | 21,600 „ |
| 1963 | ... | ... | 52,000 „ | 28,000 „ |
| 1964 | ... | ... | 56,000 „ | 36,000 „ |
| 1965 | ... | ... | 72,000 „ | 48,000 „ |

Give the necessary ledger accounts, under the lease and the sub lease, in the books of A Ltd. and C Ltd. to record these transactions, their books being closed on 31st December.

अ लिमिटेड व से पट्टे पर खान लेकर उन पर कार्य करती है। पट्टा 1 जनवरी, 1961 से 20 वर्ष के लिए है। शर्तों के अनुसार अधिकार शुल्क निकाले गये कोयले पर 50 पैसा प्रति टन है। न्यूनतम किराया 40,000 रु० प्रति वर्ष और साथ में लघुकार्य-राशि वसूल करने का अधिकार पट्टे के प्रथम चार वर्षों तक है।

अ लिमिटेड ने स लिमिटेड को 75 पैसा प्रति टन अधिकार शुल्क पर, 20,000 रु० वार्षिक न्यूनतम किराये की शर्त पर और साथ में लघुकार्य-राशि होने वाले वर्ष के अगले दो वर्षों में इसे वसूल करने के अधिकार पर 10 वर्ष के लिए उप-पट्टा दिया।

प्रथम पाँच वर्षों में खानों पर निम्नलिखित प्रकार से कार्य हुआ—

| वर्ष | | अ लिमिटेड द्वारा | स लिमिटेड द्वारा |
|---|---|---|---|
| 1961 | ...... | 44,000 टन | 16,000 टन |
| 1962 | ...... | 46,400 ,, | 21,600 ,, |
| 1963 | ...... | 52,000 ,, | 28,000 ,, |
| 1964 | ...... | 56,000 ,, | 36,000 ,, |
| 1965 | ...... | 72,000 ,, | 48,000 ,, |

इन व्यवहारों का लेखा करने के लिये पट्टे और उप-पट्टे के अन्तर्गत अ लिमिटेड और स लिमिटेड की पुस्तकों में आवश्यक खाते खोलिये। उनकी पुस्तकें 31 दिसम्बर को बन्द होती हैं। [98]

**Answer :**

**Under the Lease:**—Shortworkings recouped Rs. 6,000 in the year 1964 and unrecoupable shortworkings Rs. 10,000 transferred to P. & L. a/c in the year 1964.

**Answer :**

**Under the sub-lease:**—Shortworkings recouped in 1963 Rs. 1,000 and Rs. 3,800 in 1964; Unrecoupables hortworkings transferred to P. & L. a/c in 1963 were Rs. 7,000.

12. B leased a property from A at a royalty of 50 paise per ton subject to a dead rent of Rs. 2,000 per annum. Dead rent, paid in excess of actual royalties, is recoverable thereout during the next five years succeeding the year in respect of which such excess was paid. In the event of a strike, if the actual royalty was less than the dead rent, it was to discharge all rental obligations. The first year, in respect of which the dead rent was payable, expired on 31st December, 1960. The excess paid in respect of the first year was Rs. 2,000; of the second year, Rs. 1,450, and of the third year, Rs. 350. In the

fourth year, the actual royalties amounted to Rs. 2,750; in fifth year to Rs. 3,250; in the sixth year to Rs. 3,600; and in the seventh year (in consequence of strike) to Rs. 1,850 only. Pass the necessary Journal entries to record these transactions.

ब ने अ से 50 पैसे प्रति टन अधिकार शुल्क और 2,000 रु० वार्षिक स्थिर किराये की शर्त के साथ एक सम्पत्ति पट्टे पर ली। वास्तविक अधिकार शुल्क से अधिक चुकाया गया स्थिर किराया, जिस वर्ष यह अधिक चुकाया जावे उसके अगले पाँच वर्षों के अधिकार शुल्क में से वसूल करने योग्य था। हड़ताल की दशा में यदि वास्तविक अधिकार शुल्क स्थिर किराये से कम रहता है तो यह किराये सम्बन्धी समस्त दायित्व को पूरा कर देगा। प्रथम वर्ष जिसके सम्बन्ध में स्थिर किराया देय था, 31 दिसम्बर, 1960 को समाप्त हो गया। प्रथम वर्ष के लिए जो अधिक दिया गया वह 2,000 रु० था; दूसरे वर्ष के लिये 1,450 रु० और तीसरे वर्ष के लिए 350 रु० था। चौथे वर्ष में वास्तविक अधिकार शुल्क 2,750 रु०; पाँचवे वर्ष में 3,250 रु०; छटे वर्ष में 3,600 रु० और सातवें वर्ष (हड़ताल के फलस्वरूप) में केवल 1,850 रु० था।

इन व्यवहारों को लिखने के लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां दीजिये। [99]

**Ans.** : Shortworkings recouped Rs. 750 in 1963, Rs. 1,250 in 1964, Rs. 1,600 in 1965. Unrecoupable shortworkings transferred to P.&L. a/c in 1966, Rs. 200.

**Hint** : It has been assumed that the term of the lease has expired, and therefore, the balance of shortworkings a/c Rs. 200 on 31st December, 1966 has been transferred to P.&L. a/c as irrecoverable shortworkings.

13. A holds a lease of coal mines for 10 years, commencing from 1st Jan, 1961. According to the lease, he is to pay 75 paise per ton as royalty with a minimum rent of Rs. 15,000 per year. Shortworkings can, however, be recovered out of the royalty in excess of the minimum rent of the next two years only. In the year of a strike, the minimum rent is to be reduced to 60%. The output for the six years has been as under :—

| Year | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Output in Tons | 10,000 | 12,000 | 28,000 | 25,000 | 50,000 | 15,000 (Strike) |

Write up the necessary ledger accounts.

अ के पास 1 जनवरी, 1961 से प्रारम्भ होने वाला 10 वर्ष के लिये कोयले की खानों का पट्टा है। पट्टे के अनुसार उसे 75 पैसा प्रति टन अधिकार शुल्क 15,000 रु० वार्षिक न्यूनतम किराये के साथ देना है। लघुकार्य राशि को केवल अगले दो वर्ष के अधिकार शुल्क के न्यूनतम किराये पर आधिक्य से वसूल किया जा सकता है। हड़ताल के वर्ष में न्यूनतम किराया 60% तक कर दिया जावेगा। 6 वर्ष का उत्पादन इस प्रकार था—

| वर्ष | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| उत्पादन (टनों में) | 10,000 | 12,000 | 28,000 | 25,000 | 50,000 | 15,000 (हड़ताल) |

आवश्यक खाते खोलिये

[100]

Ans. : Shortworkings recouped Rs. 6,000 in 3rd year and Rs. 3,750 in 4th year.

Unrecoupable shortworkings transferred to Profit and Loss Account Rs. 1,500 in 3rd year and Rs. 2,250 in 4th year.

14. A, the owner of a patent for an improved plough, granted on 1st Jan. 1960, a licence for its manufacture to B Ltd. at a royalty of one rupee per plough manufactured subject to a minimum rent of Rs. 5,000 per year for the first two years and Rs. 7,500 thereafter.

Any amount by which the royalty (calculated on the basis of ploughs manufactured) might fall short of the minimum rent in any year was allowed to be carried forward and set off against royalties in excess of the minimum rent during the next two years.

The number of ploughs manufactured during the first five years was 2,500; 6,000; 10,000; 12,500 and 9,000 respectively.

Prepare Royalties Account, Shortworkings Account and A's Account in the books of B Ltd.

उन्नत किस्म के हल के पेटेन्ट के स्वामी अ ने 1 जनवरी, 1960 को ब लिमिटेड को 1 रु० प्रति निर्मित हल के अधिकार शुल्क पर और प्रथम दो वर्षों में 5,000 रु० वार्षिक न्यूनतम किराया तथा उसके बाद 7,500 रु० न्यूनतम किराये की शर्त पर इसके निर्माण का लाइसेंस स्वीकार किया।

निर्मित हल के आधार पर निकाला गया अधिकार शुल्क यदि किसी वर्ष न्यूनतम किराये से कम रह जाता है तो कमी की रकम को आगे ले जाने की इजाजत थी और अगले दो वर्षों में अधिकार शुल्क के न्यूनतम किराये पर आधिक्य में से इसे वसूल किया जा सकता था।

प्रथम पाँच वर्षों में क्रमश: 2500, 6000, 10,000, 12,500, और 9,000 हलों का निर्माण हुआ। ब लिमिटेड की पुस्तकों में अधिकार–शुल्क खाता, लघुकार्य-राशि खाता और अ का खाता बनाइये।

[101]

Ans. : Shortworkings recouped Rs. 1,000 in 1961, Rs. 1,500 in 1962.

15. A Ltd. uses a patented process under licence from B Ltd., which provided for a royalty of 25 paise per article manufactured subject to a minimum annual payment of Rs. 2,000 for the first year, increasing by Rs. 1,000 every year till Rs. 10,000 per annum is reached. Shortworkings in any year was allowed to be carried forward and set off against royalties in excess of the minimum during the following two years but not longer.

The number of articles manufactured during the first five years was :

| Year | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|---|
| Articles | 4,000 | 8,500 | 18,500 | 22,000 | 31,500 |

When preparing the accounts for the first year A Ltd. decided not to carry forward as an asset any royalties on shortworkings. In the second year Rs. 1,000 were carried forward and in third year Rs. 875.

Set out the necessary accounts in the books of A Ltd.

अ लिमिटेड ब लिमिटेड से लाइसेन्स के अन्तर्गत एक पेटेन्ट वाली प्रक्रिया को प्रयोग करती है जिसमें 25 पैसा प्रति निर्मित वस्तु अधिकार शुल्क की व्यवस्था है और साथ में यह शर्त है कि प्रथम वर्ष 2,000 रु० वार्षिक न्यूनतम किराया चुकाया जावेगा जो प्रति वर्ष 1,000 रु० से बढ़ता जावेगा जब तक कि वह 10,000 रु० वार्षिक तक नहीं पहुंच जावे। किसी भी वर्ष की लघुकार्य राशि को आगे ले जाने की इजाजत थी और इसे अगले दो वर्ष के अधिकार शुल्क के न्यूनतम किराये पर आधिक्य में से वसूल किया जा सकता था।

प्रथम पाँच वर्षों में निर्मित वस्तुओं की संख्या इस प्रकार थी :—

| वर्ष | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|---|
| वस्तुएं | 4,000 | 8,500 | 18,500 | 22,000 | 31,500 |

प्रथम वर्ष के खाते तैयार करते समय अ लिमिटेड ने सम्पत्ति के रूप में कोई लघुकार्य राशि न ले जाना तय किया, दूसरे वर्ष 1,000 रु० और तीसरे वर्ष 875 रु० ले जाना तय किया।

अ लिमिटेड की पुस्तकों में आवश्यक खाते खोलिए। [102]

Ans. : Unrecoupable shortworkings transferred to P. & L. a/c Rs. 375 in the 4th year.

16. A Ltd. has sole right to publish the Academic Encylopaedia. They granted B Ltd. permission to publish it on a royalty of Re. 1/– per book published subject to a minimum payment of Rs. 4,000 p.a. The contract of permission also contained a proviso to the effect that excess of any royalties paid could be recouped out of the surplus during first five years only. The outturn of the book by B Ltd. was as follows :—

| Year | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|---|
| No. of copies published | 1,000 | 3,000 | 4,000 | 5,000 | 8,000 |

Prepare the necessary ledger accounts to record the above transactions in the books of A Ltd. and B Ltd.

अ लिमिटेड को शैक्षिक विश्वकोष प्रकाशित करने का एकाधिकार था। उन्होंने ब लिमिटेड को 1 रु० प्रति पुस्तक 4,000 रु० वार्षिक न्यूनतम भुगतान की शर्त के साथ इसे प्रकाशित करने की अनुमति दे दी। अनुमति के प्रसंविदे में यह भी व्यवस्था थी कि अधिकार शुल्क से अधिक चुकाई गई रकम को केवल प्रथम पाँच वर्ष तक आधिक्य में से वसूल किया जा सकता है।

व लिमिटेड द्वारा पुस्तक का उत्पादन इस प्रकार था :—

| वर्ष | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|---|
| प्रकाशित पुस्तकों की संख्या | 1,000 | 3,000 | 4,000 | 5,000 | 8,000 |

अ लिमिटेड और व लिमिटेड की पुस्तकों में उपरोक्त व्यवहारों का लेखा करने के लिए आवश्यक खाते तैयार कीजिए। [103]

Ans. : Shortworkings recouped Rs. 1,000 in the fourth year and Rs. 3,000 in the fifth year.

17. From the following analysis, prepare Shortworkings Account and Lanlord's Account in respect of Madan Raj Coal Corporation holding a lease of coal mine at the rate of 75 P. as royalty per ton with dead rent of Rs. 1,500 per year, shortworkings recoupable in the next two years in each case. In strike year dead rent is to be reduced to two-third of the normal yearly figure.

(निम्नलिखित विश्लेषण से मदन राज कोल निगम की पुस्तकों में लघुकार्य राशि खाता एवं भूस्वामी का खाता तैयार कीजिए। उक्त निगम ने एक कोयला खान को 75 पैसे प्रति टन रायल्टी के हिसाब से पट्टे पर ले रखा है। न्यूनतम किराया 1,500 रु० वार्षिक तथा लघुकार्य राशियों को प्रत्येक परिस्थिति में आगामी दो वर्षों में वसूल करना तय हुआ। हड़ताल वाले वर्ष में न्यूनतम किराये को सामान्य वार्षिक अंक का दो-तिहाई तक घटा दिया जायेगा।)

**Analysis of Results**

| Particulars | 1961 | 1962 | 1963 | 1964 | 1965 | 1966 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. Coal output (in tons) | 1,000 | 1,200 | 2,800 | 2,500 | 5,000 | 1,800 |
| 2. Royalty (in Rs.) | 750 | 900 | 2,100 | 1,875 | 3,750 | 1,350 |
| 3. Shortworkings (in Rs.) | 750 | 600 | — | — | — | — |
| 4. Shortworkings unrecoupable (in Rs.) | — | — | 150 | 225 | — | — |
| 5. Payment to the Landlord (in Rs.) | 1,500 | 1,500 | 1,500 | 1,500 | 3,750 | 1,350 |

[104]

18. On 1st January, 1963, Surrendar, patentee of a new type of razor, issued a licence to Co-operative Ltd. for the manufacture and sale of razors. On the same date Co-operative Ltd. issued to Associate Ltd. a sub-licence for the same purpose.

The licence issued by Surrendar provided for a royalty of Re. 1.00 per razor sold, subject to a minimum sum of Rs. 7,500 per annum, and the sub-licence issued by Co-operative Ltd. provided for a royalty of Rs. 1.50 per finished

razor manufactured, subject to a minimum of Rs. 3,000 per annum. Both the licence and the sub-licence provided that, should the royalty for any calendar year be less than the specified minimum, the deficiency could be recouped out of royalties, in excess of the minimum, for the two immediately following calendar years.

You are given the following information :—

| Year | Sale by Co-operative Ltd. | Sale by Associate Ltd. | Stock held by Associate Ltd. |
|---|---|---|---|
| 1963 | 4,520 Razors | 1 220 Razors | 340 Razors |
| 1964 | 6,180 ,, | 2,790 ,, | 60 ,, |
| 1965 | 5,675 ,, | 1,940 ,, | 400 ,, |

All payments under both licence and sub-licence have been made annually on 31st December.

You are required to show the accounts in the books of Co-operative Ltd. to record these transactions for these years.

एक नये प्रकार के उस्तरों के एकस्व धारक सुरेन्दर ने 1 जनवरी, 1963 को उस्तरों का उत्पादन एवं विक्री करने हेतु कॉपरेटिव लिमिटेड को एक लाइसेन्स दिया। उसी दिन कॉपरेटिव लिमिटेड ने उक्त कार्य हेतु एसोशियेटेड लिमिटेड को उप लाइसेन्स दिया।

सुरेन्दर द्वारा दिये गये लाइसेन्स में यह व्यवस्था थी कि अधिकार-शुल्क की दर बेचे गये उस्तरों पर 1 रु० प्रति उस्तरे के हिसाब से होगी तथा न्यूनतम राशि 7,500 रु० वार्षिक होगी। कॉपरेटिव लिमिटेड द्वारा दिये गये उप पट्टे में यह व्यवस्था थी कि उत्पादित उस्तरों पर 1.50 रु० प्रति उस्तरे के हिसाब से अधिकार-शुल्क मिलेगा तथा न्यूनतम राशि 3,000 रु० वार्षिक होगी। लाइसेंस व उपलाइसेंस दोनों में यह व्यवस्था थी कि यदि किसी कलेंडर वर्ष में अधिकार-शुल्क की रकम निश्चित न्यूनतम से कम होगी तो कमी को आगामी दो वर्षों में वसूल किया जा सकेगा।

आपको निम्नलिखित सूचनायें दी जाती हैं :—

| वर्ष | कॉपरेटिव लि० द्वारा विक्री | एसोशियेटेड लि० द्वारा विक्री | एसोशियेटेड लि० के पास स्टॉक |
|---|---|---|---|
| 1963 | 4,520 उस्तरे | 1,220 उस्तरे | 340 उस्तरे |
| 1964 | 6,180 उस्तरे | 2,790 उस्तरे | 60 उस्तरे |
| 1965 | 5,675 उस्तरे | 1,940 उस्तरे | 400 उस्तरे |

लाइसेंस व उपलाइसेंस, दोनों, के अन्तर्गत समस्त भुगतान वार्षिक, 31 दिसम्बर को, किए जाते हैं।

उक्त वर्षों के इन सौदों को दर्ज करने के लिए कॉपरेटिव लिमिटेड की पुस्तकों में आपको खाते तैयार करने है। [105]

Ans : Unrecoupable shortworkings transferred to P. & L. a/c Rs. 175 in 1965.

---

# 5

# किराया-क्रय खाते
## (Hire-Purchase Accounts)

"यदि माल, किराया-क्रय पद्धति के अन्तर्गत, खरीदा जाता है तो माल का स्वामित्व विक्रेता के पास उस समय तक रहता है जब तक कि क्रेता द्वारा अन्तिम भुगतान न कर दिया जावे। दोष की स्थिति में विक्रेता वैधानिक आवश्यकताओं का ध्यान रखते हुए, अपने माल पर पुनः अधिकार कर सकता है।"[1]

किराया-क्रय समझौते (Hire Purchase Agreement) के अन्तर्गत माल की सुपुर्दगी किराये पर खरीदने वाले को सौदा होते ही दे दी जाती है तथा खरीदने वाला व्यक्ति माल के मूल्य का किस्तों में भुगतान करने का वादा करता है। किराया क्रय पद्धति में माल के पूर्ण भुगतान हो जाने तक, क्रेता के द्वारा किया गया किस्तों का भुगतान माल को प्रयोग में लेने का किराया समझा जाता है। किराया क्रय पद्धति की निम्नलिखित विशेषतायें होती हैं:—

1. समझौता होते ही या तुरन्त बाद किराया-क्रेता (Hire Purchaser) को माल की सुपुर्दगी मिल जाती है।

2. किराया-क्रेता समस्त मूल्य का सुपुर्दगी के समय भुगतान नहीं करता। प्रायः वह एक निश्चित रकम सौदा होते ही तुरन्त जमा (Immediate Deposit) करा देता है तथा मूल्य की बाकी रकम किस्तों में चुकाने का वादा करता है।

3. जब तक कि मूल्य का पूर्ण भुगतान न कर दिया जावे, किराया क्रेता द्वारा किया गया भुगतान माल को प्रयोग में लेने का किराया समझा जाता है तथा विक्रेता उसे लौटाने के लिए बाध्य नहीं है।

4. किसी किस्त के भुगतान में दोष करने पर अथवा समझौते की शर्तों का उल्लंघन करने पर विक्रेता को अपने माल को वापस लेने का अधिकार है।

5. मूल्य का पूर्ण भुगतान न हो जाने तक माल का स्वामित्व (Property or Ownership) किराया-क्रेता को हस्तान्तरित नहीं समझा जाता तथा विक्रेता ही माल का स्वामी समझा जाता है।

---

1. When goods are bought under the Hire Purchase System, the property in the goods or ownership remains with the seller until the last payment is made and in the event of default, he can again take possession of them subject to legal requirements. [Hire Purchase Act, 1938, England]

6. मूल्य का पूर्ण भुगतान हो जाने पर विक्रय पूर्ण (Complete) हो जाता है तथा समझौते में दी गई औपचारिकताओं को पूरा कर लेने पर माल का स्वामित्व (Property) विक्रेता से क्रेता को हस्तान्तरित हो जाता है।

7. इस प्रकार के समझौतों में किराया-क्रेता के पास माल को खरीदने का विकल्प (Option) रहता है; यदि वह चाहे तो किस्तों का पूर्ण भुगतान करके माल को खरीद ले अन्यथा बीच में कभी भी माल को लौटाकर समझौते को समाप्त कर दे। ऐसा होने पर उसके द्वारा किये गये भुगतान, माल को प्रयोग में लेने का, किराया समझ लिए जायेंगे तथा विक्रेता द्वारा उसको वापस नहीं किये जायेंगे। क्रेता को पूर्ण भुगतान करने के लिए बाध्य नहीं किया जा सकता किन्तु जिस तिथि तक उसने माल को रखा है, उस तिथि तक देय होने वाली समस्त किस्तों के भुगतान के लिये किराया-क्रेता दायी होगा।

8. यदि किराया-क्रेता ने माल को गिरवी रख दिया है अथवा किसी अन्य व्यक्ति को बेच दिया है तो भी वह माल को खरीदने के लिए बाध्य नहीं है। (Helby v. Mathews, 1895)

उपर्युक्त मामले में किराया-क्रेता ने एक 'पियानो' किराया क्रय पद्धत्ति के अन्तर्गत खरीदा था। कुछ समय पश्चात् उसने उस पियानो को एक महाजन (Pawn-broker) के पास गिरवी रख दिया तथा विक्रेता को आगे किस्तों का भुगतान भी नहीं किया। निर्णय हुआ कि माल के स्वामी अर्थात् मूल विक्रेता को महाजन से 'पियानो' को वापस लेने का ही अधिकार है, किराया क्रेता को पियानो खरीदने के लिए बाध्य करने का अधिकार नहीं।

9. यदि माल किराया-क्रय पद्धति के अन्तर्गत खरीदा गया है तो किरायेदार की स्थिति में अर्थात् पूर्ण भुगतान न करने तक किराया-क्रेता तीसरे पक्ष को कोई स्वत्व (Title) प्रदान नहीं करता चाहे तीसरे पक्ष ने माल को सद्विश्वास में लिया हो।

10. यदि किराया-क्रेता के पास से अथवा किसी अन्य व्यक्ति के पास से माल पर पुनः अधिकार नहीं किया जा सकता तो विक्रेता को क्षति-पूर्ति मांगने का अधिकार है। क्षतिपूर्ति की यह रकम मूल्य का वह भाग हो सकती है जोकि विक्रेता को अभी तक भुगतान नहीं की गई है।

[Dominion Trust (Commercial) Ltd. v. Parkway Motors Ltd. 1955]

11. यदि किराया क्रेता चाहे तो मूल्य की किस्तों का देय तिथि से पहले ही पूर्ण भुगतान करके माल का स्वामित्व ग्रहण कर सकता है।

12. 'किराया-क्रय समझौता' एक निक्षेप के समझौते (Agreement of Bailment) की तरह समझा जाता है, अतः किराया-क्रेता का कर्तव्य है कि वह निक्षेपी (Bailee) के समस्त कर्तव्यों का पालन करे तथा माल को उचित चतुराई एवं सावधानी के साथ प्रयोग में ले तथा उसे अच्छी स्थिति में रखे।

13. किराया-क्रय समझौता हो जाने के बाद यदि किराया-क्रेता सुपुर्दगी लेने से मना करदे तो विक्रेता उससे समझौता भंग के लिए क्षति-पूर्ति की मांग कर सकता है, माल के किराये की नहीं।

**किराया-क्रय समझौतों से लाभ (Advantages)—**

'किराया-क्रय समझौते' आधुनिक व्यवसायिक सौदों का विकसित रूप है। इसके अन्तर्गत किराया-क्रेता को उधार की सुविधायें (Credit facilities) मिल जाती हैं तथा उसे थोड़ा सा भुगतान करने के

बाद ही माल को प्रयोग में लेने का अधिकार प्राप्त हो जाता है। माल के प्रयोग से उसें जो लाभ अर्जित होते हैं, वे लाभ प्राय: उसके द्वारा दिये जाने वाले ब्याज से अधिक होते हैं। फिर, किराया-क्रेता के पास माल को खरीदने या उसे वापस लौटाने का विकल्प भी रहता है; अतः अर्जित लाभ ब्याज से कम होने पर वह माल को वापस लौटा भी सकता है।

विक्रेता के दृष्टिकोण से भी किराया-क्रय समझौते बहुत लाभदायक हैं। इस प्रकार के सौदों में विक्रेता अधिक सुरक्षित रहता है क्योंकि क्रेता के दिवालिया हो जाने पर अथवा भुगतान में दोष (default) करने पर वह माल को पुन: अधिकार में ले सकता है। चूंकि माल के स्वामी को ही दुर्घटना से होने वाली हानि को सहना पड़ता है, अतः विक्रेता के लिए यह स्वाभाविक है कि वह अपने हितों की रक्षा के लिए माल का बीमा कराये। किराया-क्रय पद्धति में प्राय: बीमे की प्रीमियम का भुगतान किराया-क्रेता द्वारा किया जाता है। इस प्रकार माल के स्वामी अर्थात् विक्रेता की जोखिम को कम करने का खर्चा किराया-क्रेता वहन करता है।

**किराया क्रय एवं उधार बिक्री में अन्तर (Credit Sale distinguished from Hire Purchase)**—

किराया-क्रय समझौते एवं उधार विक्री समझौते में निम्नलिखित अन्तर हैं:—

(1) उधार विक्री समझौते के अन्तर्गत क्रेता द्वारा माल खरीद लिया जाता है तथा उसके पास माल को वापस लौटाकर समझौता भंग करने का विकल्प नहीं होता किन्तु किराया-क्रय समझौते में किराया-क्रेता के पास पूर्ण भुगतान करके माल को खरीदने अथवा बीच में ही माल को लौटाने व समझौता समाप्त करने का विकल्प रहता है।

(2) प्राय: उधार विक्री के अन्तर्गत माल का स्वामित्व सौदा होते ही तुरन्त क्रेता को हस्तान्तरित हो जाता है किन्तु किराया-क्रय समझौते में किराया-क्रेता सौदा होते ही माल का स्वामी नहीं बनता। पूर्ण भुगतान होने पर ही वह माल का स्वामी बनता है।

(3) किराया-क्रय समझौते के अन्तर्गत दोष करने पर विक्रेता को किराया-क्रेता से माल वापस लेने का अधिकार है किन्तु उधार विक्री के अन्तर्गत किस्तों के भुगतान में दोष (default) होने पर विक्रेता को क्रेता से माल वापस लेने का अधिकार नहीं है। माल की अदत्त किस्तों या अन्य क्षतियों की पूर्ति के लिए वह मुकदमा चला सकता है।

(4) तीसरे पक्षों से सम्बन्धित अधिकारों के अध्ययन करने पर उधार विक्री एवं किराया-क्रय समझौतों में अन्तर अधिक स्पष्ट हो जाता है। उधार विक्री के समझौते के अन्तर्गत खरीदे गये माल को यदि क्रेता तीसरे पक्ष को सुपुर्दगी दे देता है, बेच देता है, गिरवी रख देता है अथवा अपने अधिकार हस्तान्तरित कर देता है और तीसरा पक्ष इसे सद्विश्वास में ग्रहण करता है तो इसके अधिकार श्रेष्ठ हो सकते हैं। [Lee v. Butler, 1893] किराया क्रय समझौतों के अन्तर्गत लिये गये माल के सम्बन्ध में भी किराया क्रेता द्वारा उक्त कार्यवाही की जा सकती है, किन्तु किरायेदार की स्थिति में अर्थात् पूर्ण भुगतान न होने तक वह तीसरे पक्ष को श्रेष्ठ स्वत्वाधिकार नहीं दे सकता चाहे तीसरे पक्ष ने सद-विश्वास में माल को खरीदा हो या गिरवी रखा हो। दोष (Default) होने पर तीसरे पक्ष को माल लौटाना होगा। [Helby v. Mathews, 1895]

**किराया क्रय मूल्य का विश्लेषण (Analysis of Hire Purchase Price)—**

किराया क्रय मूल्य (Hire Purchase Price) रोकड़ी मूल्य (Cash Price)[1] से हमेशा ज्यादा होता है क्योंकि इसमें विक्रेता को मूल्य का भुगतान किस्तों में मिलता है तथा उसे माल की सुपुर्दगी देने के बाद जोखिम भी रहती है। अतः किराया क्रय मूल्य में निम्नलिखित तत्व सम्मिलित रहते हैं।

(i) रोकड़ी मूल्य; (ii) मूल्य की अदत्त किस्तों पर ब्याज; तथा (iii) किराया क्रेता द्वारा माल को लौटाने अथवा मूल्य की किस्तों के भुगतान में दोष (Default) करने पर जोखिम का भार।

चूंकि जोखिम के भार को मुद्रा में नापने में कठिनाई अनुभव होती है, अतः ब्याज की दर ही इतनी अधिक रखी जाती है कि जोखिम के भार का समायोजन किया जा सके। इसलिये लेखा सम्बन्धी प्रश्नों में किराया क्रय मूल्य (Hire Purchase Price) में दो तत्व ही सम्मिलित किए जाते हैं–रोकड़ी मूल्य तथा मूल्य की अदत्त राशि पर ब्याज।

किराया क्रय मूल्य में से इन दोनों तत्वों की राशियों को सरलता से ज्ञात किया जा सकता है। उदाहरण के लिए, एक ट्रक का रोकड़ी मूल्य 37,500 रु० है तथा किराया क्रय समझौते के अनुसार क्रेता को इस प्रकार भुगतान करने हैं। सुपुर्दगी के समय तुरन्त जमा 5,000 रु० तथा 7,500 रु० की प्रत्येक किस्त के हिसाब से पाँच वार्षिक किस्तें। इस प्रकार किराया क्रय मूल्य 5,000 रु०+(7,500 × 5) रु० 42,500 रु० हुआ। पाँच वर्ष में भुगतान किया जाने वाला कुल ब्याज (42,500–37,500) रु० =5000 रु० होगा। अब प्रश्न यह उठता है कि 7,500 रु० की प्रत्येक किस्त में पूँजीगत मूल्य या रोकड़ी मूल्य का भुगतान कितना है तथा ब्याज का भुगतान कितना है। इसके लिए यह देखना होगा कि किराया क्रेता को ब्याज की दर ज्ञात है अथवा नहीं। यदि ब्याज की दर ज्ञात है तो विश्लेषण तालिका (Analytical Table) बनाकर प्रत्येक किस्त में सम्मिलित पूंजीगत मूल्य एवं ब्याज की राशि ज्ञात करली जावेगी। ब्याज अदत्त रोकड़ी मूल्य पर निकाला जाता है। अन्तिम देय किस्त पर ब्याज की गणना नहीं की जाती है, अन्तिम किस्त पर देय राशि तथा उस किस्त पर अदत्त रोकड़ी मूल्य के अन्तर को ही उस किस्त का ब्याज मान लेते हैं।

**Illustration 77.**

On 1st April, 1963, A Ltd. purchased from B Ltd. one motor truck under hire purchase system, Rs. 5,000 being paid on delivery and the balance in five annual instalments of Rs. 7,500 each payable on 31st March each year. The cash price of the motor truck is Rs. 37,500 and the seller charges interest at the rate of 5% per annum on yearly balances.

Find out the principal amount and interest included in each instalment.

1 अप्रैल, 1963 को अ लिमिटेड ने किराया क्रय पद्धति के अन्तर्गत ब लिमिटेड से एक मोटर ट्रक खरीदा जिसके बदले में 5,000 रु० तुरन्त जमा कराये जावेंगे तथा शेष रकम का 7,500 रु० वाली पांच वार्षिक किस्तों में भुगतान किया जायेगा। ये किस्तें प्रतिवर्ष 31 मार्च को देय होंगी। मोटर ट्रक

1. रोकड़ी मूल्य (Cash Price) से तात्पर्य ऐसे मूल्य से है जिसका भुगतान एक-मुश्त करने पर माल को खरीदा जा सके।

का रोकड़ी मूल्य 37,500 रु० है तथा विक्रेता वार्षिक बाकियों पर 5 प्रतिशत वार्षिक दर से ब्याज वसूल करता है।

प्रत्येक किस्त में सम्मिलित पूंजीगत मूल्य व ब्याज की राशि ज्ञात कीजिये।

**Solution :**

प्रत्येक किस्त में सम्मिलित पूंजीगत मूल्य व ब्याज की राशि निम्न विश्लेषण तालिका के खाने नं० 4 व 5 से स्पष्ट हो जायेंगी—

**विश्लेषण तालिका (Analytical Table)**

| भुगतान की किस्त (1) | रोकड़ी मूल्य का प्रारम्भिक शेष (2) | भुगतान की जा रही कुल रकम (3) | ब्याज (4) | रोकड़ी या पूंजीगत मूल्य (3–4) (5) | शेष रोकड़ी मूल्य जो देना है (2–5) (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० | रु० | रु० |
| तुरन्त जमा[1] | 37,500 | 5,000 | — | 5,000 | 32,500 |
| प्रथम किस्त | 32,500 | 7,500 | 1,625 ($\frac{5}{100} \times 32,500$) | 5,875 | 26,625 |
| द्वितीय किस्त | 26,625 | 7,500 | 1,331 ($\frac{5}{100} \times 26,625$) | 6,169 | 20,456 |
| तृतीय किस्त | 20,456 | 7,500 | 1,023 | 6,477 | 13,979 |
| चतुर्थ किस्त | 13,979 | 7,500 | 699 | 6,801 | 7,178 |
| पंचम किस्त | 7,178 | 7,500 | 322* | 7,178 | — |
| योग | | 42,500 | 5,000 | 37,500 | |

यदि ब्याज की दर नहीं दी हुई है तो पहले किराया-क्रय मूल्य में से रोकड़ी मूल्य घटाकर सम्पूर्ण अवधि का ब्याज ज्ञात कर लेते हैं। विभिन्न किस्तों में इस ब्याज का विभाजन विभिन्न किस्तों पर बकाया रहे अदत्त किराया-क्रय मूल्य के अनुपात में किया जाता है। इसे क्रमागत वृद्धि प्रणाली (Progression Method) कहा जाता है।

1. चूंकि तुरन्त जमा (Immediate Deposit) की राशि सौदा होने के दिन ही भुगतान कर दी जाती है, अतः उसका भुगतान पूंजीगत या रोकड़ी मूल्य का भुगतान ही समझा जाता है। उसमें कोई ब्याज सम्मिलित नहीं होता।

* 37 रु० का समायोजन किया गया है।

उदाहरण संख्या 77 में यदि ब्याज की दर न दी हुई होती तो, क्रमागत वृद्धि प्रणाली के अनुसार प्रत्येक किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम व पूंजीगत मूल्य निम्न प्रकार निकाला जाता:—

| भुगतान की किस्तें (1) | किस्त देय होने के समय बकाया किराया-क्रय मूल्य (2) | प्रत्येक किस्त में सम्मिलित ब्याज (3) | प्रत्येक किस्त में सम्मिलित पूंजीगत मूल्य (4) |
|---|---|---|---|
| | रु० | रु० रु० | रु० |
| प्रथम | 37,500 | $\frac{37,500}{1,12,500} \times \frac{5,000}{1} = 1,667$ | 5,833 (7,500—1,667) |
| द्वितीय | 30,000 | $\frac{30,000}{1,12,500} \times \frac{5,000}{1} = 1,333$ | 6,167 (7,500—1,333) |
| तृतीय | 22,500 | $\frac{22,500}{1,12,500} \times \frac{5,000}{1} = 1,000$ | 6,500 |
| चतुर्थ | 15,000 | $\frac{15,000}{1,12,500} \times \frac{5,000}{1} = 667$ | 6,833 |
| पंचम | 7,500 | $\frac{7,500}{1,12.500} \times \frac{5,000}{1} = 333$ | 7,167 |
| योग | 11,2,500 | 5,000 | 32,500 |

कुल पूंजीगत मूल्य का भुगतान=32,500 रु०+5,000 रु० (तुरन्त जमा)=37,500 रु०

**Illustration 78.**

On 1st January, 1965, the Jaipur Transport Company purchased a truck from Bombay Transport Company on hire-purchase basis, the cash price being Rs. 31,000 and hire-purchase price Rs. 60,000. The purchase consideration is to be satisfied by payments of Rs. 20,000 at the end of the first year, Rs. 15,000 at the end of the second year, Rs. 10,000 at the end of the third year, Rs. 10,000 at the end of the fourth year and Rs. 5,000 at the end of the fifth year. Find out the amount of interest included in each instalment.

1 जनवरी 1965 को जयपुर ट्रांसपोर्ट कम्पनी ने बम्बई ट्रांसपोर्ट कम्पनी से किराया क्रय पद्धति पर एक ट्रक खरीदा जिसका रोकड़ी मूल्य 31,000 रु० था और किराया क्रय मूल्य 60,000 रु० था। क्रय मूल्य का भुगतान प्रथम वर्ष के अन्त में 20,000 रु०, द्वितीय वर्ष के अन्त में 15,000 रु०, तृतीय वर्ष के अन्त में 10,000 रु०, चतुर्थ वर्ष के अन्त में 10,000 रु० और पंचम वर्ष के अन्त में 5,000 रु० में किया जाना है। प्रत्येक किस्त में सम्मिलित ब्याज की राशि ज्ञात कीजिये।

**Solution:**

| | रु० |
|---|---|
| किराया क्रय मूल्य | = 60,000 |
| रोकड़ी मूल्य | = 31,000 |
| सम्पूर्ण अवधि का कुल ब्याज | = 29,000 |

**विभिन्न किस्तों में ब्याज का विभाजन**

| किस्त संख्या | अदत्त किराया क्रय मूल्य | अनुपात | किस्त में सम्मिलित ब्याज |
|---|---|---|---|
| | रु० | | |
| प्रथम | 60,000 | $\frac{60}{145}=\frac{12}{29}$ | $\frac{12}{29}\times\frac{29,000}{1}=12,000$ रु० |
| द्वितीय | 40,000 | $\frac{40}{145}=\frac{8}{29}$ | $\frac{8}{29}\times\frac{29,000}{1}=8,000$ रु० |
| तृतीय | 25,000 | $\frac{25}{145}=\frac{5}{29}$ | $\frac{5}{29}\times\frac{29,000}{1}=5,000$ रु० |
| चतुर्थ | 15,000 | $\frac{15}{145}=\frac{3}{29}$ | $\frac{3}{29}\times\frac{29,000}{1}=3,000$ रु० |
| पंचम | 5,000 | $\frac{5}{145}=\frac{1}{29}$ | $\frac{1}{29}\times\frac{29,000}{1}=1,000$ रु० |
| योग | 1,45,000 | | |

यदि ब्याज की दर नहीं दी हुई है, रोकड़ी मूल्य और किराया क्रय मूल्य दिया हुआ है तथा विभिन्न किस्तों पर देय धन राशि तथा आपसी भुगतान अवधि समान नहीं है, तो प्रत्येक किस्त में सम्मिलित ब्याज की राशि गुणनफल विधि (Product method) के आधार पर ज्ञात की जावेगी। यह निम्नलिखित उदाहरण से स्पष्ट हो जावेगा।

**Illustration 79.**

Ram purchases a machinery from Mohan on Hire-purchase basis, the cash price being Rs. 16,600 and Hire-purchase price Rs. 20,000. Rs. 8,000 are to be paid at the end of 3 months, Rs. 7,000 at the end of 8 months and Rs. 5,000 at the end of 18 months. Find out the amount of interest included in each instalment. Also find out the rate of interest per annum.

राम मोहन से किराया क्रय पद्धति पर एक मशीन खरीदता है। मशीन का रोकड़ी मूल्य 16,600 रु० है तथा किराया क्रय मूल्य 20,000 रु० है। 8000 रु० तीन माह के अन्त में दिये जाने हैं, 7,000 रु० 8 माह के अन्त में तथा 5,000 रु० 18 माह के अन्त में। प्रत्येक किस्त में सम्मिलित ब्याज की राशि को ज्ञात कीजिये तथा वार्षिक ब्याज की दर भी ज्ञात कीजिये।

**Solution:**

कुल किराया क्रयमूल्य = 20,000 रु०
रोकड़ी मूल्य = 16,600 रु०

कुल अवधि का ब्याज = 3,400 रु०

**विभिन्न किस्तों में सम्मिलित ब्याज की राशि**

| किस्त संख्या | किस्त पर अदत्त किराया क्रय मूल्य | अवधि | गुणनफल | अनुपात | ब्याज |
|---|---|---|---|---|---|
| | रु० | माह | | | रु० |
| प्रथम | 20,000 | 3 | 60,000 | $\frac{60}{170}=\frac{6}{17}$ | $\frac{6}{17}\times\frac{3,400}{1}=1,200$ |
| द्वितीय | 12,000 | 5(8–3) | 60,000 | $\frac{60}{170}=\frac{6}{17}$ | $\frac{6}{17}\times\frac{3,400}{1}=1,200$ |
| तृतीय | 5,000 | 10(18–8) | 50,000 | $\frac{50}{170}=\frac{5}{17}$ | $\frac{5}{17}\times\frac{3,400}{1}=1,000$ |
| | | | 1,700,00 | | |

ब्याज की दर $\frac{3,400\times12\times100}{1,70,000}=24\%$ वार्षिक

## हिसाब-किताब सम्बन्धी लेखा (Accounting Entries) :—

### अधिक मूल्य का माल (Goods of considerable value)

**किराया क्रेता की बहियाँ—**

किराया क्रय पद्धति में माल को दो भागों में बाँटा गया है, (i) कम मूल्य का माल और अधिक मूल्य का माल। कम मूल्य के माल से अभिप्राय पंखे, सीने की मशीन आदि से है जो प्रायः उपभोक्ता वर्ग द्वारा ख़रीदी जाती है। अधिक मूल्य के माल से अभिप्राय मशीन, प्लान्ट, वैगन आदि से है जिनका उपयोग उत्पादन कार्यों में होता है।

किराया क्रेता की पुस्तकों में अधिक मूल्य के माल के लेखा करने की दो विधियां हैं। प्रथम विधि* के अनुसार किराया-क्रय का सौदा एक साधारण उधार क्रय का सौदा माना जाता है और समस्त लेखे इस प्रकार किये जाते हैं, जैसे यह साधारण उधार का सौदा हो। सम्पत्ति के खरीदने पर सम्पत्ति को रोकड़ी मूल्य से (किराया क्रय मूल्य से नहीं) डेबिट कर दिया जाता है तथा विक्रेता के खाते को क्रेडिट कर दिया जाता है। ब्याज देय होने पर 'ब्याज खाते' को डेबिट कर दिया जाता है तथा विक्रेता के खाते को क्रेडिट कर दिया जाता है। किस्तों का भुगतान करने पर विक्रेता के खाते को डेबिट कर दिया जाता है तथा 'रोकड़ खाते' को क्रेडिट कर दिया जाता है। इस प्रकार समस्त सौदों का लेखा इस प्रकार किया जाता है, जैसे यह उधार खरीद का सौदा हो। अन्तर केवल चिट्ठे में निरूपण के

* द्वितीय विधि को सम्पत्ति अर्जित विधि (Asset Accrual Method) कहते हैं। इसका वर्णन आगे किया गया है।

समय पाया जाता है। उधार पर खरीदी गई सम्पत्ति को चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष पर उसके क्रय मूल्य में से ह्रास की राशि को घटाकर दिखलाया जाता है। विक्रेता को देय राशि दायित्व पक्ष पर दिखलाई जाती है, परन्तु किराया क्रय के सौदों में सम्पत्ति को चिट्ठे के सम्पत्ति पक्ष पर उसके रोकड़ी मूल्य में से मूल्य ह्रास तथा विक्रेता को देय राशि घटाकर बतलाते हैं। जर्नल प्रविष्टियां निम्नलिखित होती हैं।

| | | |
|---|---|---|
| सुपुर्दगी लेने पर | Asset a/c... Dr. | (रोकड़ी मूल्य से) |
| | To Hire Vendor's a/c | (रोकड़ी मूल्य से) |
| | (Asset purchased on hire-purchase.) | |
| तुरन्त जमा राशि भुगतान करने पर : | Hire Vendor's a/c...Dr. | (तुरन्त जमा की राशि से) |
| | To Cash or Bank a/c | |
| | (Immediate deposit paid.) | |
| किस्त के देय होने पर : | Interest a/c...Dr. | (किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम से) |
| | To Hire Vendor's a/c | |
| | (Interest due.) | |
| किस्त का भुगतान करने पर | Hire Vendor's a/c...Dr. | (किस्त की पूरी रकम से) |
| | To Cash or Ban ka/c | |
| | (Instalment paid.) | |
| ह्रास का प्रावधान करने पर | Depreciation a/c...Dr. | (ह्रास की रकम से) |
| | To Asset a/c | |
| | (Depreciation charged.) | |
| पुस्तकें बन्द करते समय | Profit and Loss a/c...Dr. | |
| | To Interest a/c | (ब्याज खाते के शेष से) |
| | To Depreciation a/c | (ह्रास खाते के शेष से) |
| | (Balances transferred.) | |

**Illustration 80.**

On 1st January, 1965, the Rajasthan Transport Company purchased motor lorries from Delhi Motors Ltd. on hire-purchase basis, the cash price being Rs. 55,850. Rs. 15,000 was paid on the signing of the contract and the balance in three annual instalments of Rs. 15,000 each on 31st December each year. Interest is charged at 5 per cent per annum. Depreciation was written off at the rate of 10 per cent per annum on the reducing instalment system.

Enter the above transactions in the books of Rajasthan Transport Company, whose accounting year ends on 31st December each year. How the items would appear in the Balance Sheet on 31st December, 1965.

1 जनवरी, 1965 को राजस्थान ट्रांसपोर्ट कम्पनी ने किराया-क्रय के आधार पर देहली मोटर्स लिमिटेड से मोटर लारियाँ खरीदीं जिनका रोकड़ी मूल्य 55,850 रु० है। सौदा होते ही 15,000 रु० भुगतान किये गये तथा शेष राशि का भुगतान, 15,000 रु० वाली तीन वार्षिक किस्तों में प्रतिवर्ष 31 दिसम्बर को किया जावेगा। ब्याज 5 प्रतिशत वार्षिक दर पर लगाया जाता है। क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार सम्पत्ति पर 10 प्रतिशत वार्षिक दर से मूल्य ह्रास अपलिखित किया गया।

उपरोक्त सौदों को राजस्थान ट्रांसपोर्ट कम्पनी की पुस्तकों में दर्ज कीजिए जिनका लेखा-वर्ष 31 दिसम्वर को समाप्त होता है। 31 दिसम्वर, 1965 को चिट्ठे में मदें किस प्रकार दिखलाई जायेंगी।

**Solution :**

मोटर-लारियों का किराया-क्रय मूल्य 60,000 रु० है तथा रोकड़ी मूल्य 55,850 रु० है। अतः भुगतान की अवधि का कुल ब्याज 4,150 रु० है। प्रत्येक किस्त में कितना ब्याज सम्मिलित है, इसके बारे 'में किराया-क्रय मूल्य का विश्लेपण' शीर्षक के अन्तर्गत वतलाया जा चुका है। हमें सबसे पहले विश्लेपण तालिका वना लेनी चाहिये, जो निम्न प्रकार होगी :—

**विश्लेषण तालिका (Analytical Table)**

| भुगतान की किस्तें (1) | रोकड़ी मूल्य का प्रारम्भिक शेष (2) | भुगतान की जा रही कुल रकम (3) | ब्याज (4) | रोकड़ी या पूंजीगत मूल्य (3 – 4) (5) | शेष रोकडी मूल्य जो देना है (2 – 5) (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० | रु० | रु० |
| तुरन्त जमा | 55,850 | 15,000 | — | 15,000 | 40,850 |
| प्रथम किस्त | 40,850 | 15,000 | 2,043 | 12,957 | 27,893 |
| द्वितीय किस्त | 27,893 | 15,000 | 1,395 | 13,605 | 14,288 |
| तृतीय किस्त | 14,288 | 15.000 | 712* | 14,288 | — |
| योग | | 60,000 | 4,150 | 55,850 | |

*2 रु० का समायोजन कर दिया गया है।

**Journal of Rajasthan Transport Company**

| 1965 | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | Motor Lorries a/c Dr. | | 55,850 | — | | |
| | To Delhi Motors Ltd. | | | | 55,850 | — |
| | (Motor lorries purchased on hire-purchase.) | | | | | |
| „ „ | Delhi Motors Ltd. Dr. | | 15,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | | 15,000 | — |
| | (Immediate deposit paid.) | | | | | |
| Dec. 31 | Interest a/c Dr. | | 2,043 | — | | |
| | To Delhi Motors Ltd. | | | | 2,043 | — |
| | (Interest due.) | | | | | |
| „ „ | Delhi Motors Ltd. Dr. | | 15,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | | 15,000 | — |
| | (Instalment paid.) | | | | | |

**Journal Contd...**

| | | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Dec. 31 | Depreciation a/c | Dr. | | 5,585 | — | | |
| | To Motor Lorries a/c | | | | | 5,585 | — |
| | (Depreciation charged.) | | | | | | |
| " " | Profit and Loss a/c | Dr. | | 7,628 | — | | |
| | To Interest a/c | | | | | 2,043 | — |
| | To Depreciation a/c | | | | | 5,585 | — |
| | (Balances transferred.) | | | | | | |
| 1966 Dec. 31 | Interest a/c | Dr. | | 1,395 | — | | |
| | To Delhi Motors Ltd. | | | | | 1,395 | — |
| | (Interest due.) | | | | | | |
| " " | Delhi Motors Ltd. | Dr. | | 15,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | | | 15,000 | — |
| | (Instalment paid.) | | | | | | |
| " " | Depreciation a/c | Dr. | | 5,027 | — | | |
| | To Motor Lorries a/c | | | | | 5,027 | — |
| | (Depreciation charged.) | | | | | | |
| " " | Profit & Loss a/c | Dr. | | 6,422 | — | | |
| | To Interest a/c | | | | | 1,395 | — |
| | To Depreciation a/c | | | | | 5,027 | — |
| | (Balances transferred.) | | | | | | |
| 1967 Dec. 31 | Interest a/c | Dr. | | 712 | — | | |
| | To Delhi Motors Ltd. | | | | | 712 | — |
| | (Interest due.) | | | | | | |
| " " | Delhi Motors Ltd. | Dr. | | 15,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | | | 15,000 | — |
| | (Final Instalment paid.) | | | | | | |
| " " | Depreciation a/c | Dr. | | 4,524 | — | | |
| | To Motor Lorries a/c | | | | | 4,524 | — |
| | (Depreciation charged.) | | | | | | |
| " " | Profit and Loss a/c | Dr. | | 5,236 | — | | |
| | To Interest a/c | | | | | 712 | — |
| | To Depreciation a/c | | | | | 4,524 | — |
| | (Balances transferred.) | | | | | | |

**Ledger Accounts :** **Books of Rajasthan Transport Company**

**Motor Lorries Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | | 1965 | | | |
| Jan. 1 | To Delhi Motors Ltd. | 55,850 | — | Dec. 31 | By Dep. a/c (10% on Rs. 55,850) | 5,585 | — |
| | | | | „ „ | By Balance c/d | 50,265 | — |
| | | 55,850 | — | | | 55,850 | — |
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 50,265 | — | Dec. 31 | By Dep. a/c (10% on Rs. 50,265) | 5,027 | — |
| | | | | „ „ | By Balance c/d | 45,238 | — |
| | | 50,265 | — | | | 50,265 | — |
| 1967 | | | | 1967 | | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 45,238 | — | Dec. 31 | By Dep. a/c (10% on Rs. 45,238) | 4,524 | — |
| | | | | „ „ | By Balance c/d | 40,714 | — |
| | | 45,238 | — | | | 45,238 | — |

**Delhi Motors Ltd.**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | | 1965 | | | |
| Jan. 1 | To Bank a/c | 15,000 | — | Jan. 1 | By Motor Lorries a/c | 55,850 | — |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 15,000 | — | Dec. 31 | By Interest a/c | 2,043 | — |
| „ „ | To Balance c/d | 27,893 | — | | | | |
| | | 57 893 | — | | | 57,893 | — |
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 15,000 | — | Jan. 1 | By Balance b/d | 27,893 | — |
| „ „ | To Balance c/d | 14,288 | — | Dec. 31 | By Interest a/c | 1,395 | — |
| | | 29,288 | — | | | 29,288 | — |
| 1967 | | | | 1967 | | | |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 15,000 | — | Jan. 1 | By Balance b/d | 14,288 | — |
| | | | | Dec. 31 | By Interest a/c | 712 | — |
| | | 15,000 | — | | | 15,000 | — |

**Interest Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 31–12–65 | To Delhi Motors Ltd. | 2,043 | – | 31–12–65 | By P. & L. a/c | 2,043 | – |
| 31–12–66 | To Delhi Motors Ltd. | 1,395 | – | 31–12–66 | By P. & L. a/c | 1,395 | – |
| 31–12–67 | To Delhi Motors Ltd. | 712 | – | 31–12–66 | By P. & L. a/c | 712 | – |

**Depreciation Account**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | Rs. | 1965 | | Rs. |
| Dec. 31 | To Motor Lorries a/c | 5,585 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 5,585 |
| 1966 | | | 1966 | | |
| Dec. 31 | To Motor Lorries a/c | 5,027 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 5,027 |
| 1967 | | | 1967 | | |
| Dec. 31 | To Motor Lorries a/c | 4,524 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 4,524 |

**Balance Sheet as on 31st Dec. 1965...**

| Liabilities | Amount | Assets | | Amount |
|---|---|---|---|---|
| | Rs. | | | Rs. |
| | | Motor Lorries on hire-purchase at cost price | Rs. 55,850 | |
| | | Less Dep. for the year | 5,585 | |
| | | | 50,265 | |
| | | Less amount due to vendor | 27,893 | 22,372 |

विक्रेता की बहियां (Hire-Vendor's books) :—किराया-क्रय बिक्रियों को विक्रेता की पुस्तकों में दर्ज करने की जो प्रचलित विधि पाई जाती है, उसे विक्रय पद्धति (Sales method) कह सकते हैं। इस पद्धति के अनुसार किराया-क्रय विक्री का सौदा एक नियमित विक्री की तरह माना जाता है। इसके अन्तर्गत निम्नप्रकार से प्रविष्टियां होती हैं :—

सुपुर्दगी देने पर : Hire Purchaser.... Dr. (रोकड़ी मूल्य से)
To Hire-purchase Sales a/c
(Goods sold on hire-purchase.)

तुरन्त जमा की राशि प्राप्त होने पर : Cash a/c...... Dr. (तुरन्त जमा की राशि से)
To Hire Purchaser
(Immediate deposit received.)

किस्त के देय होने पर : Hire Purchaser...... Dr. (अदत्त रोकड़ी मूल्य पर ब्याज की रकम से)
To Interest a/c
(Interest charged.)

किस्त की रकम प्राप्त होने पर : Cash a/c......Dr. (किस्त की पूरी रकम से)
To Hire Purchaser
(Instalment received.)

not due) अथवा 'समझौते द्वारा तय मूल्य' (Agreed Value) ही सम्पत्ति र
हस्तांतरित किया जायेगा। यदि वापस किये गये माल का तय मूल्य (Agreed V
माल वापसी की प्रविष्टि तय मूल्य (Agreed Value) पर की जावेगी। यदि त
है तो वापस किये गये माल का अदेय रोकड़ी मूल्य ज्ञात किया जावेगा और उस मूल्य से माल वा...
प्रविष्टि की जावेगी।

'सम्पत्ति खाते' में उसके पास रहने वाले माल का ह्रासित मूल्य (Depreciated Value) शेष रहने दिया जावेगा, बाकी रकम लाभ-हानि खाते में हस्तांतरित कर दी जायेगी। विक्रेता की पुस्तकों में लेखे उसी प्रकार होंगे, जैसे कि पहले बतलाये जा चुके हैं।

**Illustration 89.**

On 1st January, 1967, X purchased from Y, on hire purchase, machinery valued at Rs. 22,305, payment to be made by four half-yearly instalments of Rs. 6,000 each, interest being charged at 6 per cent per annum with half-yearly rest.

X paid the first instalment on 1st July, 1967 and failed to pay the next. On 2nd January, 1968 Y seized the machinery and after negotiations X was allowed to retain the machine of which original cash price was Rs. 10,000 and he was to bear the loss on the remainder, which was taken over by Y at an agreed valuation of Rs. 9,000 on 3rd January, 1968. Y waived the interest accruing after 31st December, 1967 i.e. for 3 days. Another agreement was entered into for the liquidation of the balance.

Show Machinery Account and Hire-vendor's Account in X's books charging depreciation at 12 per cent per annum half-yearly on the reducing balance. X closes the books half-yearly on 30th June and 31st December each year.

1 जनवरी, 1967 को एक्स ने वाई से किराया-क्रय पर मशीनरी खरीदी जिसका मूल्य 22,305 रु० था। भुगतान 6,000 रु० वाली चार छमाही किस्तों में किया जाना है। ब्याज अर्ध वर्ष के अन्तर पर 6 प्रतिशत वार्षिक दर से लगाया जाता है।

एक्स ने 1 जुलाई, 1967 को प्रथम किस्त का भुगतान कर दिया किन्तु अगली किस्त चुकाने में असमर्थ रहा। 2 जनवरी, 1968 को वाई ने मशीनरी पर कब्जा कर लिया और बातचीत के बाद एक्स को ऐसी मशीन रखने की आज्ञा दे दी गई जिसका मूल रोकड़ी मूल्य 10,000 रु० था। शेष मशीन पर उसे नुकसान भोगना पड़ा जो कि 3 जनवरी, 1968 को वाई ने 9,000 रु० के मूल्य पर वापस ले ली। वाई ने 31 दिसम्बर, 1967 के बाद 3 दिन का ब्याज छोड़ दिया। एक्स और वाई के मध्य शेष राशि के भुगतान के लिए नया समझौता हो गया।

एक्स की पुस्तकों में मशीनरी खाता तथा विक्रेता का खाता बनाइये। मशीनरी पर क्रमागत ह्रास विधि के आधार पर अर्ध वर्ष के अन्तर पर 12 प्रतिशत वार्षिक दर से मूल्य ह्रास काटिये। एक्स अपनी पुस्तकें प्रति वर्ष 30 जून व 31 दिसम्बर को बन्द करता है।

**Solution :**

**Books of X**

**Machinery Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1-1-67 | To Y's a/c | 22,305 | 30-6-67 | By Dep. a/c (6% on Rs. 22,305) | 1,338 |
| | | | ,, ,, ,, | By Balance c/d | 20,967 |
| | | 22,305 | | | 22,305 |
| 1-7-67 | To Balance b/d | 20,967 | 31-12-67 | By Dep. a/c (6% on Rs. 20,967) | 1,258 |
| | | | ,, ,, ,, | By Balance c/d | 19,709 |
| | | 20,967 | | | 20,967 |
| 1-1-68 | To Balance b/d | 19,709 | 3-1-68 | By Y's a/c | 9,000 |
| | | | | By P. & L. a/c (Loss) | 1,873 |
| | | | | By Balance c/d | 8,836 |
| | | 19,709 | | | 19,709 |

**Y's Account (Machinery on Hire-Purchase)**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 30–6–67 | To Balance c/d | 22,974 | — | 1–1–67 | By Machinery a/c | 22,305 | — |
| | | | | 30–6–67 | By Interest a/c (3% on Rs. 22,305) | 669 | — |
| | | 22,974 | — | | | 22,974 | — |
| 1–7–67 | To Bank a/c | 6,000 | — | 1–7–67 | By Balance b/d | 22,974 | — |
| 31–12–67 | To Balance c/d | 17,483 | — | 31–12–67 | By Interest a/c (3% on Rs. 16,974) | 509 | — |
| | | 23,483 | — | | | 23,483 | — |
| 3–1–68 | To Machinery a/c | 9,000 | — | 1–1–68 | By Balance b/d | 17,483 | |
| 30–6–68 | To Balance c/d | 8,483 | — | | | | |
| | | 17,483 | — | | | 17,483 | — |

नोट:—(1) गणना निकटतम रुपयों तक की गई है।

(2) 10,000 रु० के रोकड़ी मूल्य का दो छमाही तक मूल्य ह्रास काटने के बाद शेष मूल्य 8,836 रु० होगा।

**क्षति पूर्ति की मांग करना:**—यदि किराया-क्रेता के पास से माल पर पुन: अधिकार नहीं किया जा सकता तो विक्रेता के पास क्षतिपूर्ति मांगने का उपचार ही रहता है। क्षतिपूर्ति की यह रकम मूल्य का

वह भाग हो सकती है जो कि विक्रेता को अभी तक भुगतान नहीं की गई है। इस प्रकार के सौदों की निम्नलिखित प्रविष्टियां होंगी :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| किराया-क्रेता की पुस्तकों में भुगतान करने पर : | Hire-Vendor's a/c Dr.<br>To Cash or Bank a/c<br>(Damages paid.) | | (क्षति पूर्ति की रकम से) |
| विक्रेता की पुस्तकों में भुगतान प्राप्त होने पर : | Cash or Bank a/c Dr.<br>To Hire-purchaser's a/c<br>(Damages received.) | | |

**किराया-क्रेता द्वारा अपने अधिकारों का तीसरे पक्ष को हस्तांकन (Assignment of rights by hire-purchaser to third party)—**

यदि समझौते में कोई विपरीत शर्त न हो तो किराया-क्रेता के अधिकार हस्तांतरित हो सकते हैं क्योंकि ये अधिकार सम्पत्ति के सम्बन्ध में हैं तथा कानून ऐसे अधिकारों के हस्तांकन पर रोक नहीं लगाता। हस्तांकी को केवल वही अधिकार मिलते हैं जो किराया-क्रेता के पास थे, उससे अधिक नहीं।[1]

अगर कोई किराया-क्रेता पूर्ण भुगतान करने से पहले ही माल किसी अन्य व्यक्ति को बेचता है तो प्रायः वह ऐसा कार्य विक्रेता की सहमति से करता है।

**मूल किराया-क्रेता की पुस्तकों में लेखेः**—सम्पत्ति का तीसरे पक्ष को हस्तान्तरण करने पर किराया क्रेता नये क्रेता से पहले भुगतान के फलस्वरूप रोकड़ में विक्रय मूल्य प्राप्त करता है। साथ में ही वह भविष्य की किस्तों के भुगतान का दायित्व भी नये क्रेता में हस्तान्तरण कर देता है। नये क्रेता से रोकड़ मूल्य प्राप्त होने पर रोकड़ खाते को डेबिट कर दिया जाता है तथा सम्पत्ति खाते को क्रेडिट कर दिया जाता है। किस्तों के भुगतान के दायित्व के हस्तान्तरण पर वही प्रविष्टि की जाती है जो विक्रेता को माल लौटाने पर की जाती है, अर्थात् विक्रेता के खाते को उसके शेष से डेबिट कर दिया जाता है तथा सम्पत्ति खाते को क्रेडिट कर दिया जाता है। इन लेखों को करने के फलस्वरूप विक्रेता का खाता बन्द हो जावेगा। सम्पत्ति खाते में यदि कोई शेष रहे तो उसको लाभ-हानि खाते में हस्तान्तरित कर दिया जाता है।

**नये क्रेता की पुस्तकें**—नये क्रेता की पुस्तकों में 'सम्पत्ति खाता' (Asset a/c) डेबिट करके उस व्यक्ति अथवा उन व्यक्तियों के खाते क्रेडिट किये जायेंगे जिनको उसे भुगतान करना है। भुगतान करने पर उस व्यक्ति का खाता डेबिट तथा रोकड़ या बैंक खाता क्रेडिट हो जायेगा। अलग-अलग किस्तों के देय होने पर वह 'किराया-क्रय सम्बन्धी सामान्य लेखा नियमों' के आधार पर अपनी पुस्तकों में प्रविष्टियां करता रहेगा।

---

1. In the absence of a covenant to contrary, the rights of a hirer in the goods are assignable, since they are rights in the property and the law does not prohibit the transfer of such rights, but the assignee gets only such rights as the hirer had and no more. [Helby v. Mathews, 1895]

**Illustration 90.**

On 1st January, 1967 Renters Ltd. purchased two wagons from Owners Ltd. under hire-purchase system. The payment was to be made over a period of three years from 1st January, 1967 by half-yearly instalments of Rs. 7,385 payable on 30th June and 31st December each year, the cash price being Rs. 20,000 per wagon and the rate of interest at 8 per cent per annum with half yearly rests.

On 1st January 1968, after paying two instalments, Renters Ltd. transferred their rights in the agreement to Assignees Ltd. for a consideration of Rs. 10,000. Assignees Ltd. paid this sum to Renters Ltd. on 1st January, 1968 and the next instalment to Owners Ltd. on the due date.

Find out the principal amount not due on accounts of two wagons on 1st January, 1968 and pass necessary journal entries in the books of Assignees Ltd. upto 3oth June, 1968(when their financial year ended)writing off depreciation at 10 per cent per annum. Also prepare Wagon Account and Owners Ltd. Account in the books of Renters Ltd.

1 जनवरी, 1967 को रेन्टर्स लिमिटेड ने किराया-क्रय पद्धति के अंतर्गत, ओनर्स लिमिटेड से दो वैगन खरीदे। मूल्य का भुगतान 7,385 रु० छमाही वाली किस्तों में 1 जनवरी, 1967 से तीन वर्ष तक किया जायेगा। किस्तें प्रति वर्ष 30 जून व 31 दिसम्बर को चुकाई जायेंगी। रोकड़ी मूल्य प्रति वैगन 20,000 रु० है तथा अर्ध वर्ष के अंतर से 8 प्रतिशत वार्षिक दर पर ब्याज लगाया जाता है।

दो किस्तों का भुगतान करने के वाद 1 जनवरी, 1968 को रेन्टर्स लिमिटेड ने 10,000 रु० के प्रतिफल के वदले अपने अधिकार असाइनीज लिमिटेड को हस्तांतरित कर दिये। 1 जनवरी, 1968 को असाइनीज लिमिटेड ने उक्त राशि रेन्टर्स लिमिटेड को भुगतान करदी तथा अगली किस्त देय तिथि पर, ओनर्स लिमिटेड को चुकादी।

1 जनवरी, 1968 को इन दो वैगनों पर अदेय रोकड़ी मूल्य ज्ञात कीजिए तथा 30 जून 1968 (आर्थिक वर्ष समाप्ति की तारीख) तक असाइनीज लिमिटेड की पुस्तकों में जर्नल प्रविष्टियां कीजिए तथा सम्पत्ति पर 10 प्रतिशत वार्षिक मूल्य ह्रास काटिए। रेन्टर्स लिमिटेड की पुस्तकों में वैगन खाता तथा ओनर्स लिमिटेड का खाता भी वनाइये।

**Solution :**

1 जनवरी, 1968 को दो वैगनों का अदेय पूंजीगत मूल्य, विश्लेषण तालिका बनाकर ज्ञात किया जावेगा, जो निम्न प्रकार है:—

**विश्लेषण तालिका (Analytical Table)**

| भुगतान की किस्तें (1) | रोकड़ी-मूल्य का प्रारम्भिक शेष (2) | भुगतान की जा रही कुल रकम (3) | ब्याज (4) | पूँजीगत मूल्य (3–4) (5) | शेष रोकड़ी मूल्य जो देना है (2–5) (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० | रु० | रु० |
| प्रथम किस्त (30-6-67) | 40,000 | 7,385 | 1,600 (8% onRs.40,000 for six months) | 5,785 | 34,215 |
| द्वितीय किस्त (31-12-67) | 34,215 | 7,385 | 1,369 (8% on Rs.34,215 for six months) | 6,016 | 28,199 |

अतः 1 जनवरी 1968 को दो वैगनों का अदेय पूँजीगत मूल्य = 28,199 रु० ।

**Journal of Assignees Limited**

| | | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1–1–68 | Wagons a/c | Dr. | | 38,199 | |
| | To Renters Ltd. | | | | 10,000 |
| | To Owners Ltd. | | | | 28,199 |
| | (Wagons purchased under Hire-purchase system.) | | | | |
| ,, ,, ,, | Renters Ltd. | Dr. | | 10,000 | |
| | To Bank a/c | | | | 10,000 |
| | (Payment made.) | | | | |
| 30–6–68 | Interest a/c | Dr. | | 1,128 | |
| | To Owners Ltd. | | | | 1,128 |
| | (Interest at 8% p. a. due on Rs.28,199.) | | | | |
| ,, ,, ,, | Owners Ltd. | Dr. | | 7,385 | |
| | To Bank a/c | | | | 7,385 |
| | (Instalment paid.) | | | | |
| ,, ,, ,, | Depreciation a/c | Dr. | | 1,910 | |
| | To Wagons a/c | | | | 1,910 |
| | (Dep. for half year charged.) | | | | |
| ,, ,, ,, | Profit and Loss a/c | Dr. | | 3,038 | |
| | To Interest a/c | | | | 1,128 |
| | To Depreciation a/c | | | | 1,910 |
| | (Balances transferred.) | | | | |

**Books of Renters Limited :**

**Wagons Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1-1-67 | To Owners Ltd. | 40,000 | — | 31-12-67 | By Balance c/d | 40,000 | — |
| 1-1-68 | To Balance b/d | 40,000 | — | 1-1-68 | By Cash a/c | 10,000 | — |
| | | | | 1-1-68 | By Owners Ltd. | 28,199 | — |
| | | | | 31-12-68 | By P. & L. a/c | 1,801 | — |
| | | 40,000 | — | | | 40,000 | — |

**Owners Limited**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 30-6-67 | To Bank a/c | 7,385 | — | 1-1-67 | By Wagons a/c | 40,000 | — |
| 31-12-67 | To Bank a/c | 7,385 | — | 30-6-67 | By Interest a/c | 1,600 | — |
| 31-12-67 | To Balance c/d | 28,199 | — | 31-12-67 | By Interest a/c | 1,369 | — |
| | | 42,969 | — | | | 42,969 | — |
| 1-1-68 | To Wagons a/c | 28,199 | — | 1-1-68 | By Balance b/d | 28,199 | — |

टिप्पणी : रेन्टर्स लिमिटेड की पुस्तकों में वैगनों पर मूल्य-ह्रास का ध्यान नहीं रखा गया है।

**रोकड़ी विक्रय मूल्य ज्ञात करना (Calculation of Cash Selling Price)—**

कभी-कभी प्रश्न में किराया क्रय मूल्य, ब्याज की दर तथा भुगतान की जाने वाली विभिन्न किस्तों का विवरण दिया रहता है परन्तु रोकड़ी विक्रय-मूल्य नहीं दिया रहता। ऐसी स्थिति में किराया क्रेता अथवा विक्रेता की पुस्तकों में सौदों को दर्ज करने के लिये रोकड़ी विक्रय-मूल्य को ज्ञात करना आवश्यक है क्योंकि प्रविष्टियां रोकड़ी विक्रय मूल्य पर होती हैं। इसके लिये हम वार्षिकी तालिकाओं (Annuity tables) की सहायता ले सकते हैं। उनके आधार पर वस्तु का रोकड़ी विक्रय-मूल्य मालूम किया जा सकता है। यदि वार्षिकी तालिकायें उपलब्ध न हों तो गणित द्वारा गणना करके भी रोकड़ी विक्रय-मूल्य ज्ञात किया जा सकता है। रोकड़ी विक्रय-मूल्य ज्ञात हो जाने पर किराया-क्रेता अथवा विक्रेता की पुस्तकों में सौदों को सुविधापूर्वक दर्ज किया जा सकता है।

**वार्षिकी तालिकाओं के आधार पर रोकड़ी मूल्य ज्ञात करना :**

**Illustration 91.**

On 1st July, 1964, a manufacturing company buys on the hire-purchase system machinery for Rs. 30,000 payable by three equal annual instalments combining principal and interest, the latter being at the nominal rate of 5 per cent per annum.

Calculate the amount of cash selling price and show the necessary accounts for the three years in the manufacturing company's ledger. (The present value of an annuity of one rupee for three years at 5% per annum is Rs. 2.72325). The manufacturing company decides to write off depreciation at 10 per cent on written down value.

1 जुलाई, 1964 को एक उत्पादक कम्पनी किराया-क्रय पद्धति पर 30,000 रु० में मशीनरी खरीदती है जिसका भुगतान तीन बराबर की वार्षिक किस्तों में किया जायेगा। किस्तों में पूँजीगत मूल्य व ब्याज सम्मिलित है। ब्याज 5 प्रतिशत वार्षिक दर पर लगाया जाता है।

रोकड़ी विक्रय-मूल्य ज्ञात कीजिए तथा उत्पादक कम्पनी की खाता-बही में तीन वर्षों तक आवश्यक खाते खोलिए। (1 रु० की वार्षिकी का 5 प्रतिशत वार्षिक ब्याज की दर पर 3 वर्ष के लिये वर्तमान मूल्य 2·72325 रु० है) उत्पादक कम्पनी क्रमागत ह्रास विधि के आधार पर 10 प्रतिशत की दर से ह्रास काटने का निश्चय करती है।

**Solution :**

मशीनरी का रोकड़ी मूल्य ज्ञात करना :—

∵ 1 रु० की 3 साल के लिए वार्षिकी का वर्तमान मूल्य = 2·72325 रु०

∴ 10,000 रु० की 3 साल के लिए वार्षिकी का वर्तमान मूल्य = 27,232·50 रु०

अतः रोकड़ी विक्रय मूल्य = 27,232·50 रु०

**विश्लेषण तालिका**

| किस्तों की क्रम संख्या (1) | रोकडी मूल्य का प्रारम्भिक शेष (2) | भुगतान की जा रही कुल रकम (3) | ब्याज (4) | पूँजीगत मूल्य (5) | शेष रोकड़ी मूल्य जो देना है (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० | रु० | रु० |
| प्रथम किस्त | 27,232·50 | 10,000 | 1,361·63 | 8.638·37 | 18,594·13 |
| द्वितीय किस्त | 18,594·13 | 10,000 | 929·71 | 9,070·29 | 9,523·84 |
| तृतीय किस्त | 9,523·84 | 10,000 | 476·16 | 9,523·84 | — |
| | | 30.000 | 2,767·50 | 27,232·50 | — |

**Machinery Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1-7-64 | To Hire Vendor's a/c | 27,232 | 50 | 30-6-65 | By Depreciation a/c | 2,723 | 25 |
| | | | | 30-6-65 | By Balance c/d | 2,4509 | 25 |
| | | 27,232 | 50 | | | 27 232 | 50 |
| 1-7-65 | To Balance b/d | 24,509 | 25 | 30-6-66 | By Depreciation a/c | 2,450 | 93 |
| | | | | 30-6-66 | By Balance c/d | 22,058 | 32 |
| | | 24,509 | 25 | | | 24,509 | 25 |
| 1-7-66 | To Balance b/d | 22,058 | 32 | 30-6-67 | By Depreciation a/c | 2,205 | 83 |
| | | | | 30-6-67 | By Balance c/d | 19.852 | 49 |
| | | 22,058 | 32 | | | 22,058 | 32 |

**Hire Vendor's Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 30-6-65 | To Bank a/c | 10,000 | – | 1-7-64 | By Machinery a/c | 27,232 | 50 |
| 30-6-65 | To Balance c/d | 18,594 | 13 | 30-6-65 | By Interest a/c | 1,361 | 63 |
| | | 28,594 | 13 | | | 28,594 | 13 |
| 30-6-66 | To Bank a/c | 10,000 | – | 1-7-65 | By Balance b/d | 18,594 | 13 |
| 30-6-66 | To Balance c/d | 9,523 | 84 | 30-6-66 | By Interest a/c | 929 | 71 |
| | | 19,523 | 84 | | | 19,523 | 84 |
| 30-6-67 | To Bank a/c | 10,000 | | 1-7-66 | By Balance b/d | 9,523 | 84 |
| | | | | 30-6-67 | By Interest a/c | 476 | 16 |
| | | 10,000 | | | | 10,000 | – |

**Interest Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 30-6-65 | To Hire Vendor | 1,361 | 63 | 30-6-65 | By P. & L. a/c | 1,361 | 63 |
| 30-6-66 | To Hire Vendor | 929 | 71 | 30-6-66 | By P. & L. a/c | 929 | 71 |
| 30-6-67 | To Hire Vendor | 476 | 16 | 30-6-67 | By P. & L. a/c | 476 | 16 |

**Depreciation Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 30-6-65 | To Machinery a/c | 2,723 | 25 | 30-6-65 | By P. & L. a/c | 2,723 | 25 |
| 30-6-66 | To Machinery a/c | 2.450 | 93 | 30-6-66 | By P. & L. a/c | 2,450 | 93 |
| 30-6-67 | To Machinery a/c | 2,205 | 83 | 30-6-67 | By P. & P. a/c | 2.205 | 83 |

**तुरन्त जमा की राशि दिये जाने पर वार्षिकी तालिकाओं द्वारा रोकड़ी मूल्य ज्ञात करना**—यदि प्रश्न में 'तुरन्त जमा' की राशि भी दी हुई हो तो वह रकम वार्षिकीत ालिकाओं के आधार पर ज्ञात की गई वर्तमान मूल्य में जोड़ दी जायेगी। दोनों का जोड़ रोकड़ी मूल्य होगा। उदाहरण के लिए पिछले प्रश्न में किराया-क्रय मूल्य के भुगतान की विधि इस प्रकार तय होती कि 6,000 रु० तुरन्त जमा कराने हैं तथा वाकी 24,000 रु०, बराबर की तीन वार्षिक किस्तों में चुकाने हैं तो रोकड़ी मूल्य निम्न प्रकार निकाला जाता :—

$$\text{Rs. } (8{,}000 \times 2{\cdot}72325) + \text{Rs. } 6{,}000 = \text{Rs. } 27{,}786$$

**गणित द्वारा गणना करके रोकड़ी मूल्य ज्ञात करना (Calculation of Cash Price by mathematical calculation)**—यदि प्रश्न में रोकड़ी मूल्य व वार्षिकी तालिकाओं के आधार पर 1 रु० का वर्तमान मूल्य (दोनों ही) न दिये हुये हों तो, गणित द्वारा गणना करके रोकड़ी मूल्य ज्ञात किया जा सकता है। आगे के उदाहरणों से इस प्रकार का रोकड़ी मूल्य ज्ञात करना स्पष्ट हो जावेगा—

Illustration 52.

A man bought a machine on hire-purchase. He paid Rs. 4,000 as immediate deposit, Rs. 2,000 at the end of first year, Rs. 2,400 at the end of second year, Rs. 2,900 at the end of third year and Rs. 3,300 each at the end of fourth and fifth year. The interest on unpaid cash price is 10 per cent per annum. Find out the cash price and amount of interest included in each instalment.

एक व्यक्ति ने किराया-क्रय पर एक मशीन खरीदी। उसने सुपुर्दगी पर 4,000 रु०, प्रथम वर्ष के अंत में 2,000 रु०, द्वितीय वर्ष के अंत में 2,400 रु०, तृतीय वर्ष के अंत में 2,900 रु० तथा चौथे व पाँचवें वर्ष के अंत में 3,300 रु०, प्रति वर्ष भुगतान किये। अदत्त रोकड़ी मूल्य पर 10 प्रतिशत ब्याज लगाया जाता है। रोकड़ी मूल्य ज्ञात कीजिए तथा प्रत्येक किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम निकालिए।

**Solution :**

रोकड़ी मूल्य की गणना निम्न प्रकार की जावेगी :

रोकड़ी मूल्य व ब्याज की गणना का विवरण

| किस्त | गणना | प्रारम्भिक अदत्त पूँजीगत मूल्य | ब्याज |
|---|---|---|---|
| पंचम | $\frac{3,300 \times 100}{110}$ रु०* | 3,000 रु० | 3,300- 3,000= 300 रु० |
| चतुर्थ | $(3,000+3,300) \times \left(\frac{100}{110}\right)$ रु० | 5,727 रु० | 6,300- 5,727= 573 रु० |
| तृतीय | $(5,727+2,900) \times \left(\frac{100}{110}\right)$ रु० | 7,843 रु० | 8,627- 7,843 = 784 रु० |
| द्वितीय | $(7,843+2,400) \times \left(\frac{100}{110}\right)$ रु० | 9,312 रु० | 10,243- 9,312= 931 रु० |
| प्रथम | $(9,312+2,000) \times \left(\frac{100}{110}\right)$ रु० | 10,284 रु० | 11,312-10,284=1,028 रु० |

रोकड़ी मूल्य 10,284 रु० + 4,000 रु० (तुरन्त जमा) = 14,284 रु० होगा। प्रथम किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम 1,028 रु०, द्वितीय किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम 931 रु०, तृतीय किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम 784 रु०, चतुर्थ किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम 573 रु०, एवं पंचम किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम 300 रु० होगी।

सूचनाः—उपरोक्त विवरण बना लेने के बाद विश्लेषण तालिका बनाने की आवश्यकता नहीं है तथा प्रश्न हल किया जा सकता है।

*3,300 रु० पंचम वर्ष के अंत में दी गई किस्त की रकम है। जब 100 रु० मूलधन माना गया है तो मिश्रधन 100 रु० + ब्याज की दर अर्थात् 110 रु० हो गया। अतः उक्त सूत्र का प्रयोग किया गया।

**Illustration 93.**

Prabhat Cinematic company purchase a photographic machinery from Machine Stores Limited on hire-purchase basis for Rs. 2,520. The amount is to be paid as follows:—

Rs. 400 on delivery, Rs. 600 at the end of first year, Rs. 400 at the end of second year and Rs. 1,120 at the end of third year. Interest at the rate of 12 per cent per annum on the unpaid cash value of the machine is included in the above instalments. Prepare ledger accounts in the books of hire purchaser.

प्रभात सिनेमेटिक कम्पनी किराया-क्रय के आधार पर मशीन स्टोर्स लिमिटेड से एक फ़ोटोग्राफिक मशीनरी 2,520 रु० में खरीदते हैं। रकम का भुगतान इस प्रकार किया जायेगा:—400 रु० सुपुर्दगी के समय, 600 रु० प्रथम वर्ष के अंत में, 400 रु० द्वितीय वर्ष के अंत में, तथा 1,120 रु० तृतीय वर्ष के अंत में। मशीन के अदत्त रोकड़ी मूल्य पर 12 प्रतिशत वार्षिक दर से लगाया गया ब्याज उपरोक्त किस्तों में सम्मिलित है। किराया-क्रेता की पुस्तकों में खाते तैयार कीजिये।

**Solution :**

चूंकि प्रश्न में रोकड़ी मूल्य नहीं दिया हुआ है, अतः सर्व प्रथम रोकड़ी मूल्य ज्ञात किया जावेगा। साथ ही प्रत्येक किस्त में सम्मिलित ब्याज की रकम भी ज्ञात कर ली जावेगी।

रोकड़ी मूल्य व ब्याज की गणना का विवरण

| किस्त | गणना | प्रारम्भिक अदत्त पूंजीगत मूल्य | ब्याज |
|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० |
| तृतीय | $\frac{1,120 \times 100}{112}$ रु० | 1,000 | 1,120–1,000=120 |
| द्वितीय | $(1,000+400) \times \left(\frac{100}{112}\right)$ रु० | 1,250 | 1,400–1,250=150 |
| प्रथम | $(1,250+600) \times \left(\frac{100}{112}\right)$ रु० | 1,652 | 1,850–1,652=198 |

रोकड़ी मूल्य = 1,652 रु० + 400 रु० (तुरन्त जमा) = 2,052 रु०

**Books of Prabhat Cinematic Company (Hire Purchaser) :–**

**Photographic Machinery Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| Time of Delivery | To Machine Stores Limited | 2,052 | — | End of 1st year | By Balance c/d | 2,052 | — |
| Beginning of II year | To Balance b/d | 2,052 | — | End of II year | By Balance c/d | 2,052 | — |
| Beginning of III year | To Balance b/d | 2,052 | — | End of III year | By Balance c/d | 2,052 | — |

नोट:—मूल्य-ह्रास का ध्यान नहीं रखा गया है।

**Machine Stores Limited**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| Time of Delivery | To Bank a/c | 400 | — | Time of Delivery | By Photographic Machinery a/c | 2,052 | — |
| End of I year | To Bank a/c | 600 | — | End of I year | By Interest a/c | 198 | — |
| ,, ,, | To Balance c/d | 1,250 | — | | | | |
| | | 2,250 | — | | | 2,250 | — |
| End of II year | To Bank a/c | 400 | — | Beginning of II yr. | By Balance b/d | 1,250 | — |
| ,, ,, | To Balance c/d | 1,000 | — | End of II year | By Interest a/c | 150 | — |
| | | 1,400 | — | | | 1,400 | — |
| End of III year | To Bank a/c | 1,120 | — | Beginning of III yr | By Balance b/d | 1,000 | — |
| | | | | End of III year | By Interest a/c | 120 | — |
| | | 1,120 | — | | | 1,120 | — |

**Interest Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| End of I year | To Machine Stores Ltd. | 198 | — | End of I year | By P. & L. a/c | 198 | — |
| End of II year | To Machine Stores Ltd. | 150 | — | End of II year | By P. & L. a/c | 150 | — |
| End of III year | To Machine Stores Ltd. | 120 | — | End of III year | By P. & L. a/c | 120 | — |

## कम कीमत के माल (Goods of Small Value)

**स्टॉक पद्धति (Goods Out or Stock Method)—**

जब किराया-क्रय विक्रियों की संख्या अधिक हो, बेचे गये माल का मूल्य कम हो तथा किस्तों की संख्या प्रत्येक विक्री में एक समान न हो तो विक्रेता की पुस्तकों में स्टॉक पद्धति द्वारा सौदों को दर्ज किया जाता है। इस पद्धति की मुख्य विशेषता यह है कि जो भी माल किराये पर बाहर गया हुआ होता है, वह स्टॉक (Stock) समझा जाता है। इस पद्धति के अन्तर्गत वित्तीय पुस्तकों (Financial books) के अतिरिक्त कई स्मरण पुस्तिकायें (Memorandum books) रखी जाती हैं। वित्तीय पुस्तकों में किराया-क्रय माल खाता (Hire Purchase Trading Account) एक मुख्य खाता होता है जोकि वर्ष भर में हुए किराया-क्रय सौदों पर लाभ अथवा हानि बतलाता है। यह प्रेपण खाते (Consignment Account) के समान होता है।

मुख्य-मुख्य स्मरण पुस्तिकायें निम्नलिखित होती हैं :—

(i) किराया क्रेताओं की खाता वही (Hire Purchase Customers Ledger)

(ii) किराया क्रय विक्री पुस्तक (Hire Purchase Sales Day Book)

(iii) किराया-क्रय वापसी पुस्तक (Hire Purchase Returns Book)

(iv) वकाया किस्त पुस्तक (Instalment Overdue Book)

इनमें से किराया-क्रेताओं की खाता बही एक प्रमुख स्मरण पुस्तिका है। यह पुस्तक दोहरे लेखे का अंग नहीं मानी जाती। इस पुस्तक में किराया क्रेताओं के व्यक्तिगत खाते खुले हुए होते हैं। प्रत्येक खाते के डेविट पक्ष में क्रेता को वेचे जाने वाले माल को किराया-क्रय मूल्य (Hire purchase price) पर दिखलाया जाता है तथा क्रेडिट पक्ष में निम्न बातें दिखलाई जाती हैं :—

(i) समय-समय पर क्रेता से प्राप्त किस्तों की रकमें;

(ii) वकाया किस्तें जो देय हो गई हैं, किन्तु भुगतान नहीं हुआ है; तथा

(iii) लौटाये गये माल या स्टॉक का किराया-क्रय मूल्य।

अलग-अलग खातों के शेष का योग एक निश्चित तिथि को, बाहर रहे स्टॉक (Stock out on hire) का किराया-क्रय मूल्य वतलायेंगे। चूंकि यह एक स्मरण-पुस्तिका है, अत: ये खाते 'संदर्भ खाते' (Reference Accounts) ही कहे जा सकते हैं तथा तलपट में शामिल नहीं किये जाते।

माल बेचने का सौदा होते ही सबसे पहले 'किराया-क्रय विक्री पुस्तक' में दर्ज किया जाता है। पुस्तक में तिथि अनुसार समस्त बिक्रियों के विवरण दर्ज रहते हैं। क्रेता का नाम, खाता वही पृष्ठांक, किस्तों के विवरण, माल का लागत मूल्य तथा किराया-क्रय मूल्य इत्यादि सूचनायें इस पुस्तक में दर्ज की जाती हैं। इस पुस्तक का योग दैनिक, साप्ताहिक अथवा माहवारी, जैसी भी आवश्यकता हो किया जा सकता है।

किराया-क्रेता के दोष के कारण अथवा स्वेच्छा से लौटाने पर जव माल वापस आता है तो 'किराया-क्रय वापसी पुस्तक' में सौदे को दर्ज किया जाता है। माल वापस लौटने पर उसका पुनर्मूल्यांकन किया जाता है तथा पुनर्मूल्यांकित राशि से 'Returned Stock a/c को डेबिट करके Hire-Purchase Trading a/c को क्रेडिट किया जाता है। जिस तिथि को माल वापस लौटता है उस तिथि को यह ज्ञात किया जाता है कि ग्राहक या क्रेता की तरफ कितनी किस्तें ऐसी है, जो देय (Due) नहीं हुई हैं। इन किस्तों का योग वापस लौटे हुए माल का किराया-क्रय मूल्य कहलाता है। इस राशि को 'स्मरण खाता वही' में खुले हुए सम्वन्धित क्रेता के खाते में क्रेडिट भी कर देना चाहिये।

किराया-क्रेताओं के खातों में वकाया किस्तें (जो देय हो गई हैं किन्तु भुगतान नहीं हुआ है) ज्ञात की जाती हैं तथा उनके विवरण 'वकाया किस्त पुस्तक' में दर्ज किये जाते हैं। यह पुस्तक 'वकाया किस्तों की सूची' भी कही जा सकती है। प्राय: इस पुस्तक का योग वर्ष के अन्त में पुस्तकें वन्द करते समय लगाया जाता है। योग की राशि से, 'Instalments overdue a/c' डेविट करके 'Hire Purchase Trading Account' को क्रेडिट किया जाता है।

रोकड़ बही (Cash Book) :—यह पुस्तक वित्तीय पुस्तक मानी जाती है तथा दोहरे लेखे का अंग है। जव किराया-क्रेताओं से किस्तों का रुपया प्राप्त होता है तो इस पुस्तक के डेविट पक्ष में दर्ज कर

लिया जाता है। इस पुस्तक का दैनिक, साप्ताहिक या माहवारी (जैसी भी आवश्यकता हो) योग लगाया जाता है तथा किराया-क्रय माल खाते (Hire Purchase Trading Account) के क्रेडिट पक्ष में खता लिया जाता है। इस प्रकार सौदे का दोहरा लेखा पूर्ण हो जाता है अर्थात् रोकड़ खाता डेबिट व किराया-क्रय माल खाता क्रेडिट हो जाता है।

इस पुस्तक से किराया-क्रेताओं की खाता वही में खुले हुए व्यक्तिगत खातों में भी प्रविष्टि की जाती है। उन खातों के क्रेडिट पक्ष में 'प्राप्त रकम' जमा कर ली जाती है। अतः रोकड़ पुस्तक से दो कार्य सम्पन्न होते हैं—(i) दोहरा लेखा, तथा (ii) किराया-क्रेताओं की खाता वही में रकमें खताने के लिए सामग्री प्रदान करना।

**'बाहर गये माल' का लागत मूल्य निकालना (Valuation of Stock out on hire at Cost Price)—**

जैसा कि पहले बतलाया जा चुका है, किराया-क्रेताओं की खाता-वही (Hire purchase Customers' Ledger) में खुले हुए विभिन्न खातों के शेष का योग 'बाहर गये माल' का किराया-क्रय मूल्य बतलाते हैं। चूंकि वर्ष के अन्त में 'बाहर गये माल या स्टॉक' की रकम किराया-क्रय माल खाते (Hire-Purchase Trading Account) के क्रेडिट पक्ष में दिखलाई जाती है, अतः उसका लागत मूल्य पर मूल्यांकन करना बहुत जरूरी है। उसको लागत मूल्य पर मूल्यांकित करने के लिए 'किराया-क्रय मूल्य' में से लाभ की रकम घटा देनी चाहिए। उदाहरण के लिए बाहर गये स्टॉक का किराया-क्रय मूल्य 2,400 रु० है तथा बिक्री मूल्य पर 20 प्रतिशत लाभ कमाया जाता है तो उक्त स्टॉक का लागत मूल्य निम्न प्रकार होगा :—

$$\text{लागत मूल्य} = \text{Rs.}\left(\frac{80}{100} \times \frac{2,400}{1}\right) = \text{Rs. } 1,920$$

उक्त सूत्र तभी लागू होगा जबकि वर्ष भर लाभ की दर एक समान रही हो। यदि लाभ की दर एक समान नहीं रही बल्कि भिन्न-भिन्न सौदों में भिन्न-भिन्न रही है तो वर्ष के अन्त में स्टॉक सूची (Stock Schedule) बनानी होगी। स्टॉक सूची में वस्तु के लागत मूल्य को आनुपातिक आधार पर घटा कर दर्ज किया जावेगा। आनुपातिक आधार पर घटाने के लिए निम्न सूत्र काम में आयेगा :—

$$\frac{\text{Hire Purchase Price not due}}{\text{Total Hire Purchase price of stock sold}} \times \text{Cost price of stock sold}$$

स्टॉक सूची का नमूना निम्न प्रकार का हो सकता है :—

**Stock Schedule**

| Agreement Number | Particulars | Memo L. F. | Amount of Hire-Purchase Price | | Cost Price | Proportionate Cost Price |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | Total Price | Not due | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | | | Rs. | Rs. | Rs. | Rs. P. |
| | Ram | | 220–00 | 184–00 | 154–00 | 128–80 |
| | Shyam | | 114–00 | 76–00 | 78–00 | 52–00 |
| | | | | | | 180–80 |

उक्त सूची में राम और श्याम के पास जो स्टॉक था, उसके लागत मूल्य का आनुपातिक लागत दिखलाया गया है। वर्ष के अन्त में कालम संख्या 7 के योग से निम्न प्रविष्टि कर दी जाती है :—

| | Rs. P. | Rs. P. |
|---|---|---|
| Stock out on hire a/c......Dr. | 180–80 | |
| To Hire-Purchase Trading a/c | | 180–80 |
| (Stock valued and transferred.) | | |

वित्तीय पुस्तकों में 'किराया-क्रय माल खाता' एवं अन्य खाते खोलना (Preparation of Hire Purchase Trading a/c and other connected accounts in financial books) :—

जैसा कि पहले बतलाया जा चुका है, किराया-क्रय माल खाता वित्तीय पुस्तकों में एक मुख्य खाता है। अतः वित्तीय पुस्तकों में किराया-क्रय माल खाते एवं अन्य सम्वन्धित खातों को खोलने के लिए इस प्रकार जर्नल प्रविष्टियां की जाती हैं :—

| | | |
|---|---|---|
| वर्ष के प्रारम्भ में | Hire-Purchase Trading a/c......Dr. | |
| | To Stock out on hire a/c | (लागत मूल्य से) |
| | To Instalments over due a/c | (बकाया किस्तों के योग से) |
| | (Opening balances transferred.) | |
| वर्ष भर में समय-समय पर : | Hire-Purchase Trading a/c......Dr. | |
| | To Goods sold on hire purchase a/c | (लागत मूल्य से) |
| | (Goods sold on Hire-purchase.) | |
| | Cash a/c ......Dr. | |
| | To Hire-Purchase Trading a/c | |
| | (Cash received.) | |
| | Returned stock a/c.........Dr. | (पुनर्मूल्यांकित राशि से) |
| | To Hire-Purchase Trading a/c | |
| | (Goods returned.) | |
| वर्ष के अन्त में | Instalments Overdue a/c......Dr. | (बकाया किस्तों के योग से) |
| | Stock out on Hire a/c... Dr. | (लागत मूल्य से) |
| | To Hire-Purchase Trading a/c | |
| | (Closing balances.) | |
| | Hire-Purchase Trading a/c......Dr. | (यदि लाभ है, हानि की दशा में विपरीत प्रविष्टि होगी) |
| | To General Trading a/c | |
| | (Profit transferred.) | |
| | Goods sold on Hire-purchase a/c...Dr. | |
| | To Trading a/c | |
| | (Balance transferred to close the account.) | |

'बकाया किस्त खाते' तथा 'बाहर गये माल खाते' का शेष निकाला जायेगा तथा चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष की ओर दिखलाया जायेगा।

Purchases a/c.........Dr.
To Returned Stock a/c
(Balance transferred to close the account.)

'बकाया किस्त खाते' तथा 'बाहर गये माल खाते' का शेप निकाला जायेगा तथा चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष की ओर दिखलाया जायेगा।

Illustration 94

Jain & Brothers sell miscellaneous articles of small value on hire purchase. They sold 25 small articles to Banarsi for a total sum of Rs. 1,000 to be paid in ten monthly instalments of Rs.100 each; and ten articles to Krishna for a total sum of Rs. 1,500 to be paid in six monthly instalments of Rs. 250 each. At the end of the year, Banarsi had paid five instalments and was in arrear for one instalment and Krishna had paid two instalments that fell due during the course of the year. The vendors sell goods at a profit of 20% on the selling price. You are required to prepare for the year ending 31st December, 1967 :—

(i) Memorandum books; and
(ii) Journal in financial books.

जैन एण्ड ब्रादर्स कम कीमत की विविध वस्तुएं किराया-क्रय पद्धति पर बेचते हैं। उन्होंने बनारसी को 1,000 रु० में 25 वस्तुएं बेची जिनका भुगतान 100 रु० वाली 10 माहवारी किस्तों में होगा। कृष्णा को 1,500 रु० में 10 छोटी वस्तुएं बेची गई जिनका भुगतान 250 रु० वाली 6 माहवारी किस्तों में होगा। वर्ष के अन्त तक, बनारसी ने देय किस्तों में से पाँच का भुगतान कर दिया तथा एक किस्त की रकम बकाया थी। कृष्णा की तरफ दो किस्तें देय हुई जिसका उसने भुगतान कर दिया। विक्रेता विक्रय मूल्य पर 20 प्रतिशत लाभ कमाकर माल बेचते हैं। 31 दिसम्बर, 1967 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए आप निम्नलिखित तैयार कीजिए:—

(i) स्मरण पुस्तकें; तथा
(ii) वित्तीय पुस्तकों में जर्नल

**Solution :** स्मरण पुस्तकें (Memorandum books)

**Hire Purchase Sales Day Book**

| Date (1) | Particulars (2) | Memo L.F. (3) | Immediate deposit (4) | Instalments No. (5) | Instalments Periodicity (6) | Instalments Amount (7) | * Cost Price (8) | Hire Purchase Price (9) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1967 | | | | | | Rs. | Rs. | Rs. |
| July 31 | Banarsi | — | — | 10 | Monthly | 100 | 800 | 1,000 |
| Nov. 30 | Krishna | — | — | 6 | Monthly | 250 | 1,200 | 1,500 |
| | | | | | | | 2,000 | 2,500 |

$$* \text{ Cost price} = \text{Rs.} \frac{80}{100} \times \frac{1000}{1} = \text{Rs. } 800$$

$$\text{Cost price} = \text{Rs.} \frac{80}{100} \times \frac{1500}{1} = \text{Rs. } 1{,}200$$

## Hire Purchase Customers Ledger

### Banarsi's Account

| 1967 | | Rs. | P. | 1967 | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| July 31 | To Stock sold | 1,000 | — | July 31 | By Cash a/c | 100 | — |
| | | | | Aug. 31 | By Cash a/c | 100 | — |
| | | | | Sept. 30 | By Cash a/c | 100 | — |
| | | | | Oct. 31 | By Cash a/c | 100 | — |
| | | | | Nov. 30 | By Cash a/c | 100 | — |
| | | | | Dec. 31 | By Instalment due | 100 | — |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 400 | — |
| | | 1,000 | — | | | 1,000 | — |

### Krishna's Account

| 1967 | | Rs. | P. | 1967 | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| Nov. 30 | To Stock sold | 1,500 | — | Nov. 30 | By Cash a/c | 250 | — |
| | | | | Dec. 31 | By Cash a/c | 250 | — |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 1,000 | — |
| | | 1,500 | — | | | 1,500 | — |

### Instalments Overdue Book

| Agreement Number | Particulars | Memo L.F. | Instalments overdue | | | Total Amount overdue |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | No. | Periodicity | Amount | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | | | | | Rs. | Rs. |
| | Banarsi | — | 1 | Monthly | 100 | 100 |
| | | | | | | 100 |

नोट :—(1) किराया-क्रय वापसी पुस्तक की इस प्रश्न में आवश्यकता नहीं है।
(2) किस्तों की प्राप्तियों को रोकड़ वही के डेबिट पक्ष में दिखलाया जावेगा।

**Journal Entries in Financial Books :**

**Journal of Jain & Brothers**

| | | | Dr. Rs. | P. | Cr. Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (i) | Hire Purchase Trading a/c Dr.<br>To Goods sold on hire-purchase a/c<br>(Total of cost price of Hire-Purchase Sales Day book.) | | 2,000 | — | 2,000 | — |
| (ii) | Cash a/c Dr.<br>To Hire-Purchase Trading a/c<br>(Total cash received on instalments.) | | 1,000 | — | 1,000 | — |
| (iii) | Instalments Overdue a/c Dr.<br>To Hire Purchase Trading a/c<br>(Total of Instalments overdue book.) | | 100 | — | 100 | — |
| (iv) | Stock out on hire a/c Dr.<br>To Hire Purchase Trading a/c<br>(Cost price of stock out on hire i. e. closing balances of customers' a/cs.) | | 1,120 | — | 1,120 | — |
| (v) | Hire-Purchase Trading a/c Dr.<br>To General Trading a/c<br>(Profit Transferred.) | | 220 | — | 220 | — |
| (vi) | Goods sold on hire-purchase a/c Dr.<br>To General Trading a/c<br>(Balance transferred in order to close the account.) | | 2,000 | — | 2,000 | — |
| | | | 6,440 | — | 6,440 | — |

Calculation of cost price of stock out on hire :—

Customers ledger balances or Rs.

Hire-Purchase price of stock out on hire =1,400

Less profit Rs. $\left(\frac{20}{100} \times 1{,}400\right)$ = 280

Cost Price of stock out on hire=1,120

स्टॉक पद्धति की यह विशेषता है कि लागत मूल्य एवं किराया-क्रय मूल्य का अन्तर लाभ समझा जाता है तथा व्याज के तत्व के लिए अलग से प्रविष्टियां नहीं की जाती हैं ।

**Illustration 95.**

From the following details set out the Hire-Purchase Trading Account in the books of a trader who sells number of articles of comparatively small value on the hire-purchase system, showing his profit on this department of the business for the year ending 31st March, 1968. For the purpose of charging hire-purchase customers, he adds 60 per cent to the cost price of the goods.

निम्नलिखित विवरणों से एक ऐसे व्यापारी की पुस्तकों में किराया-क्रय माल खाता बनाइये जो कम कीमत की वस्तुओं को किराया-क्रय पद्धति पर बेचता है। उक्त व्यापारी लागत मूल्य पर 60 प्रतिशत जोड़कर किराया-क्रेताओं को माल बेचता है। 31 मार्च, 1968 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए इन सौदों पर लाभ दिखलाइये।

| | | Rs. |
|---|---|---|
| 1967 April 1 | Stock in customers hands at selling price | 3,240 |
| 1968 March 31 | Sale of hire purchase goods during the year at selling price. | 13,068 |
| | Cash received from hire-purchasers at selling price | 4,200 |
| | Stock in customers' hands at selling price | 11,348 |

**Solution :**

**Hire purchase Trading Account**

| | | Rs. | p. | | | Rs. | p. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1967 April 1 | To Hire Purchase Stock a/c Rs. $\left(\frac{100}{160}\times 3,240\right)$ | 2,025 | – | 1968 Mar. 31 | By Cash a/c | 4,200 | – |
| | | | | „ „ | By Instalments overdue a/c | *760 | – |
| 1968 Mar. 31 | To Goods sold on Hire purchase a/c Rs. $\left(\frac{100}{160}\times 13,068\right)$ | 8,167 | 50 | „ „ | By Hire-purchase Stock a/c Rs $\left(\frac{100}{160}\times 11,348\right)$ | 7,092 | 50 |
| „ „ | To Gross Profit to P. & L. a/c | 1,860 | – | | | | |
| | | 12,052 | 50 | | | 12,052 | 50 |

**Memorandum Hire-Purchase Customers Account**

| | Rs. | p. | | Rs. | p. |
|---|---|---|---|---|---|
| To Balance (opening) | 3,240 | – | By Cash a/c | 4,200 | – |
| | | | By Balance (closing) | 11,348 | – |
| To Goods sold | 13,068 | – | By Instalments overdue (Balancing figure) | 760 | – |
| | 16,308 | – | | 16,308 | – |

*Instalments overdue on 31st March, 1968 have been calculated by preparing Memorandum Hire Purchase Customers' Account.

**Illustration 96.**

A Ltd., which sells a product of small value on hire-purchase terms, has the following transactiohs for the year ending 31st December, 1967. The gross profit is 25 per cent on selling price.

ए लिमिटेड, जोकि कम कीमत की वस्तुएं किराया-क्रय शर्तों पर वेचते हैं, के 31 दिसम्बर, 1967 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए निम्नलिखित सौदे हैं। सकल लाभ विक्रय-मूल्य पर 25 प्रतिशत कमाया जाता है।

| 1967 | | Rs. |
|---|---|---|
| Jan. 1 | Stock out on hire at hire-purchase price | 4,000 |
| | Stock in hand (at shop) | 500 |
| | Instalments overdue (customers still paying) | 300 |
| Dec. 31 | Stock out on hire at hire-purchase price | 4,600 |
| | Stock in hand (at shop) | 700 |
| | Instalments overdue (customers still paying) | 500 |
| | Cash purchases during the year | 6,800 |
| | Cash received on instalments during the year | 8,000 |

Prepare Hire Purchase Trading Account for the year ended 31st December 1967 and a Balance Sheet as on that date. (31 दिसम्बर, 1967 को किराया क्रय व्यापार खाता तथा चिट्ठा बनाइये।)

**Solution :** **Hire Purchase Trading Account**

| 1967 | | Rs. | 1967 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | To Stock out on hire at cost | 3,000 | Dec. 31 | By Cash | 8,000 |
| ,, ,, | To Instalments overdue | 300 | ,, ,, | By Instalments Overdue | 500 |
| ,, ,, | To Stock at shop | 500 | ,, ,, | By Stock out on hire at cost | 3,450 |
| Dec. 31 | To Purchases | 6,800 | ,, ,, | By Stock a tshop | 700 |
| ,, ,, | To Gross Profit transferred to P. & L. a/c | 2,050 | | | |
| | | 12,650 | | | 12,650 |

**Balance Shcet as at 31st December, 1967**

| Liabilities | Amount | Assets | Amount |
|---|---|---|---|
| | Rs. | | Rs. |
| Capital (Balancing figure) | 3,800 | Cash Rs. (8000–6,800) | 1,200 |
| Profit and Loss a/c | 2,050 | Instalments Overdue | 500 |
| | | Stock at shop at cost | 700 |
| | | Stock out on hire at cost | 3,450 |
| | 5,850 | | 5,850 |

**स्टॉक पद्धति के अन्तर्गत मदों को विक्रय मूल्य पर दिखलाना (At selling Price)**

कभी-कभी स्टॉक पद्धति के अन्तर्गत बनाये गये 'किराया क्रय माल खाते' (Hire Purchase Trading a/c) में मदों को विक्रय मूल्य पर दिखलाया जाता है। ऐसी स्थिति में ऐसी मदों को जिनको विक्रय मूल्य पर दिखलाया गया है, विक्रय मूल्य और क्रय मूल्य के अन्तर से विपरीत प्रविष्टियाँ करके क्रय मूल्य पर लाया जाता है जिससे सही लाभ ज्ञात किया जा सके।

डेबिट पक्ष पर निम्नलिखित मद विक्रय मूल्य पर दिखलाये जाते हैं :

(i) वर्ष के प्रारम्भ में किराया क्रेताओं के पास स्टॉक
(Stock out on Hire purchase at the beginning of the year)

(ii) वर्ष पर्यन्त किराया क्रय पर वेचा गया माल
(Goods sold on Hire purchase during the year)

उपरोक्त दोनों सौदों की समायोजन प्रविष्टियाँ निम्नलिखित होगी।

| | | |
|---|---|---|
| (i) Stock Reserve a/c Dr.<br>To Hire purchase Trading a/c<br>(Balance transferred.) | | प्रारम्भिक स्टॉक के विक्रय मूल्य और क्रय मूल्य के अन्तर से |
| (ii) Goods sold on Hire purchase a/c Dr.<br>To Hire purchase Trading a/c<br>(Adjustment made.) | | किराया क्रय पर वेचे गये माल के विक्रय मूल्य और क्रय मूल्य के अन्तर से |

उपरोक्त दोनों समायोजन प्रविष्टियों की खतोनी 'किराया क्रय माल खाते' के क्रेडिट पक्ष में की जावेगी, जिसके फलस्वरूप, किराया क्रेताओं के पास प्रारम्भिक स्टाक तथा वर्ष पर्यन्त किराया क्रय पर वेचा गया माल' जो विक्रय मूल्य पर दिखलाये गये हैं, क्रय मूल्य पर आजावेंगे।

किराया क्रय माल खाते के क्रेडिट पक्ष पर निम्नलिखित मद विक्रय मूल्य पर बताये जाते हैं।

(i) किराया क्रय पर लौटाया गया माल। यदि लौटाया गया माल क्षतिग्रस्त अवस्था में है और उसका बाजार मूल्य दिया हुआ है तो ऐसी अवस्था में लौटाये गये माल को बाजार मूल्य पर दिखलाया जाता है। यदि लौटाया गया माल बाजार मूल्य पर दिखलाया गया है तो उसकी समायोजन प्रविष्टि नहीं की जाती है।

(ii) वर्ष की अन्तिम तिथि को किराया क्रेताओं के पास स्टॉक

उपरोक्त दोनों सौदों की समायोजन प्रविष्टियाँ निम्नलिखित होंगी :

| | | |
|---|---|---|
| (i) Hire purchase Trading a/c Dr.<br>To Returned Stock a/c<br>(Adjustment made.) | | लौटाये गये माल के विक्रय मूल्य और क्रय मूल्य के अन्तर से<br>(यदि लौटाया गया माल विक्रय मूल्य पर दिखलाया गया है) |
| (ii) Hire purchase Trading a/c Dr.<br>To Stock Reserve a/c<br>(Stock Reserve created.) | | अन्तिम स्टॉक के विक्रय और और क्रय मूल्य के अन्तर से |

उपरोक्त दोनों समायोजन प्रविष्टियाँ किराया क्रय माल खाते के डेबिट पक्ष में की जावेंगी जिसका शुद्ध प्रभाव यह होगा कि लौटाया गया माल तथा अन्तिम स्टॉक जो विक्री मूल्य पर बतलाये गये हैं, क्रय मूल्य पर आजावेंगे।

Illustration 97

| 1966 | | Rs. |
|---|---|---|
| Jan., 1 | Goods out on hire purchase (at hire purchase price) | 8,000 |
| Dec., 31 | Goods sold on hire purchase during the year (at hire purchase price) | 40,000 |
| | Cash received during the year | 28,000 |
| | Goods received back (hire-purchase instalments not due Rs. 1,000) valued at | 150 |
| | Goods out on hire with customers (at hire purchase price) | 18,000 |

Goods are hire sold on purchase at cost plus 60%. Prepare Hire purchase Trading Account and other connected ledger accounts in the financial books of Hire-Purchase Seller. (माल लागत में 60% जोड़कर किराया क्रय पर वेचा जाता है। किराया क्रय विक्रेता की पुस्तकों में किराया क्रय व्यापार खाता एवं अन्य सम्बन्धित खाते तैयार कीजिये।)

**Solution :** **Hire-Purchase Trading Account**

| 1966 | | Rs. | P. | 1966 | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | To Hire Purchase Stock a/c | 8,000 | — | Jan. 1 | By Stock Reserve a/c (Adjustment) | 3,000 | — |
| Dec. 31 | To goods sold on hire purchase a/c | 40,000 | — | Dec. 31 | By Cash a/c | 28,000 | — |
| „ | To Stock Reserve a/c (Adjustment of Closing Stock on hire) | 6,750 | — | „ | By Returned Stock a/c | 150 | — |
| „ | To Gross Profit to P. & L. a/c | 10,400 | — | „ | By Instalments overdue | 1,000 | — |
| | | | | „ | By Hire Purchase Stock a/c | 18,000 | — |
| | | | | | By Goods sold on hire purchase a/c (Adjustment) | 15,000 | — |
| | | 65,150 | — | | | 65,150 | — |

**Memorandum Hire Purchase Customers Account**

| | Rs. | P. | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|
| To Balance b/d | 8,000 | — | By Cash received | 28,000 | — |
| To Goods sold | 40,000 | — | By Returned Stock (at hire purchase value, | 1,000 | — |
| | | | By Balance (closing) | 18,000 | — |
| | | | By Instalments Overdue (Balancing figure) | 1,000 | — |
| | 48,000 | — | | 48,000 | — |

Instalments overdue have been calculated by preparing Memorandum Hire–Purchase Customers A/c.

**Other connected accounts would be as follows :**

**Hire–Purchase Stock Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 8,000 | — | Jan. 1 | By Hire Purchase Trandig a/c | 8,000 | — |
| Dec. 31 | To Hire Purchase Trading a/c | 18,000 | — | Dec. 31 | By Balance c/d | 18,000 | — |
| | | 26,000 | — | | | 26,006 | — |
| 1967 | | | | | | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 18,000 | | | | | |

**Goods sold on Hire Purchase Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Hire Purchase Trading a/c | 15,000 | — | Dec. 31 | By Hire Purchase Trading a/c | 40,000 | — |
| ,, | ToGeneral Trading a/c | 25,000 | — | | | | |
| | | 40,000 | — | | | 40,000 | — |

**Cash Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1966 | | | | | | | |
| Dec. 31 | To Hire-Purchase Trading a/c | 28,000 | — | | | | |

**Returned Stock Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Hire-Purchase Trading a/c | 150 | — | Dec. 31 | By Purchases a/c | 150 | — |

**Instalment Overdue Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Hire-Purchase Trading a/c | 1,000 | — | Dec. 31 | By Balance c/d | 1,000 | — |

**Stock Reserve Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Jan. 1 | To Hire-Purchase Trading a/c | 3,000 | — | Jan. 1 | By Balance b/d | 3,000 | — |
| Dec. 31 | To Balance c/d | 6,750 | — | Dec. 31 | By Hire-Purchase Trading a/c | 6,750 | — |
| | | 9,750 | — | | | 9,750 | — |
| | | | | 1967 | | | |
| | | | | Jan. 1 | By Balance b/d | 6,750 | — |

नोट :—(1) चूंकि गत वर्ष के अंत में 8,000 रु० का किराया-क्रय स्टॉक था, अतः इस पर 3,000 रु० का स्टॉक रिजर्व भी होगा। इसको स्टॉक रिजर्व खाते में प्रारम्भिक शेष के रूप में दिखलाया गया है।

(2) 31 दिसम्बर, 1966 को तैयार किये जाने वाले चिट्ठे में 'Hire Purchase Stock Account' का शेष 18,000 रु० तथा Instalments Overdue Account का शेष 1,000 रु० सम्पत्ति पक्ष की ओर दिखलाये जावेंगे। Stock Reserve Account का शेष 6,750 रु० Hire Purchase Stock Account की रकम में से घटा दिया जावेगा।

(3) अगले वर्ष 1 जनवरी 1967 को तैयार किये जाने वाले किराया-क्रय माल खाते (Hire Purchase Trading a/c) में Hire Purchase Stock a/c की रकम 18,000 रु० तथा Instalment Overdue की रकम 1,000 रु० डेबिट में दिखाई जायेगी तथा Stock Reserve a/c की रकम 6,750 रु० क्रेडिट पक्ष में दिखाई जायेगी।

## Questions

✓1. On 1st January, 1962 M/s Vallabhbhai & Co. Ltd. took delivery from Gariwala Ltd. of 5 vans on hire-purchase system. Rs. 2,000 being paid on delivery and the balance in 5 instalments of Rs. 3,000 each, payable on 31st December each year. The vendors charge 5% p.a. interest on yearly balances. The cash value is Rs. 15,000. Show the details of this transaction in the books of both the parties.

1 जनवरी, 1962 को मैसर्स वल्लभभाई एण्ड कम्पनी ने, किराया-क्रय पद्धति पर, गाड़ी वाला लि० से 5 गाड़ियां खरीदीं। 2,000 रु० सुपुर्दगी पर दिये जायेंगे तथा 3,000 रु० वाली पांच किस्तों में शेष राशि का भुगतान किया जायेगा जोकि प्रति वर्ष 31 दिसम्बर को देय होंगी। विक्रेता वार्षिक बाकियों पर 5 प्रतिशत वार्षिक के हिसाब से ब्याज वसूल करते हैं। रोकड़ी मूल्य 15,000 रु० है। दोनों पक्षों की पुस्तकों में इस सौदे के विवरणों को दिखाइये। [106]

Hint : There is an adjustment of Rs. 14.77. In the amount of interest included in the final instalment.

2. A colliery company hired wagons on hire-purchase system over a term of two years starting on 1st January, 1966. Instalments of Rs. 4,000 each were payable half yearly, first instalment being paid on 30th June, 1966. The cash value of the wagons at the time of the agreement was Rs. 14,870 and the Wagon Company charged interest at the rate of 6 per cent per annum with half-yearly rests.

Give the necessary ledger accounts to record the above transactions in the books of both the parties assuming that depreciation is charged on wagons @ 10% per annum on reducing instalment basis. How will the items appear in the Balance Sheet as at 31st December, 1966 ?

1 जनवरी, 1966 से प्रारम्भ होने वाले दो वर्षों की अवधि के लिए एक कोलीयरी कम्पनी ने, किराया-क्रय पद्धति पर वैगन खरीदे। 4,000 रु० वाली अर्द्धवार्षिक किस्तों में भुगतान किया जायेगा। प्रथम किस्त का भुगतान 30 जून, 1966 को होगा। अनुबन्ध के समय वैगनों का रोकड़ी मूल्य 14,870 रु० था और वैगन कम्पनी अर्ध वर्ष के अन्तर से 6 प्रतिशत वार्षिक दर पर ब्याज वसूल करती है।

यह मानते हुए कि क्रमागत ह्रास पद्धति के आधार पर वैगनों पर 10 प्रतिशत वार्षिक ह्रास अपलिखित किया जाता है, दोनों पक्षों की पुस्तकों में सौदों को दर्ज करने के लिए आवश्यक लेजर खाते बनाइये। 31 दिसम्बर, 1966 को तैयार किये जाने वाले चिट्ठे में मदें किस प्रकार दिखलाई जावेंगी ? [107]

Ans. Balance of Wagons a/c on 31-12-1967—Rs. 12,044-70; Wagons shown in the Balance Sheet on 31-12-1966—Rs. 5,727-42 net.)

3. On 1st January, 1965 the Agri-pump Manufacturing Company sold on hire-purchase Pump Sets to the Co-operative Farming Association. The cash price of the pumps was Rs. 18,625.

The arrangement was that the Association was to pay Rs. 5,000 on the date of purchase and execution of the agreement. Further, three instalments of Rs. 5,000 each were also to be paid on 31st December, 1965, 1966 and 1967 respectively. The seller company is entitled to charge 5 percent interest per annum.

Pass journal entries and write up ledger accounts in the books of Co-operative Farming Association assuming that depreciation is to be charged at 20 percent per annum on Fixed Instalment basis.

Also write up the account of the Co-operative Farming Association in the books of the Agri-pump Manufacturing Company.

1 जनवरी, 1965 को एग्रो-पम्प निर्माता कम्पनी ने कॉपरेटिव फार्मिंग एसोशिएशन को किराया क्रय पर पम्पों के सैट वेचे। पम्पों का रोकड़ी मूल्य 18,625 रु० था।

व्यवस्था यह की गई कि क्रय एवं अनुबन्ध पालन की तिथि को एसोशिएशन 5,000 रु० का भुगतान करेगी। आगे, 5,000 रु० वाली तीन किस्तों का क्रमशः 31 दिसम्बर, 1965, 1966 एवं 1967 को भुगतान किया जावेगा। विक्रेता कम्पनी 5 प्रतिशत वार्षिक ब्याज वसूल करने का अधिकार रखती है।

कॉपरेटिव फार्मिंग एसोशिएशन की पुस्तकों में जर्नल प्रविष्टियाँ दिखाइये तथा लेजर खाते भी बनाइये। स्थायी किस्त पद्धति के आधार पर 20 प्रतिशत वार्षिक ह्रास अपलिखित किया जाता है।

एग्रो-पम्प निर्माता कम्पनी की पुस्तकों में कॉपरेटिव फार्मिंग एसोशिएशन का खाता भी खोलिए। [108]

Ans. Balance of Pump Sets a/c on 31-12-67—Rs. 7,450.

✓4. A firm of coal merchants purchased wagons on hire-purchase system over a period of four years, Rs. 6,000 were payable on delivery (1st January, 1964) and the balance by annual instalments of Rs. 6,000 each on 31st December. The vendors charged 5% per annum interest on the yearly balances. The cash price of the wagons on delivery was Rs. 27,300. Depreciation at 10% on the diminishing balance was written off each year.

Write up the accounts in the purchaser's books and show how they would appear in its Balance Sheet on 31st December, 1965?

कोयला व्यापारियों की एक फर्म ने चार वर्ष की अवधि के लिए, किराया-क्रय पद्धति पर वैगन खरीदे। सुपुर्दगी की तिथि (1 जनवरी, 1964) पर 6,000 रु० का भुगतान होगा तथा शेष राशि का 31 दिसम्बर को 6,000 रु० वाली वार्षिक किस्तों में भुगतान किया जायेगा। वार्षिक बाकियों पर विक्रेता 5 प्रतिशत वार्षिक ब्याज वसूल करते हैं। सुपुर्दगी पर वैगनों का रोकड़ी मूल्य 27,300 रु० था। क्रमागत ह्रास पद्धति पर 10 प्रतिशत ह्रास प्रत्येक वर्ष के अन्त में अपलिखित किया जाता है।

क्रेता की पुस्तकों में खाते खोलिए तथा बतलाइये कि 31 दिसम्बर, 1965 को तैयार किये जाने वाले चिट्ठे में ये किस प्रकार दिखलाये जायेंगे। (109]

Ans. Wagons shown in the Balance Sheet on 31.12.65—Rs. 10,929·75 net.

✓5. Lucky Machinery Mart had purchased a machinery on hire-purchase system from Ideal Engineering Company. The terms are that they would pay Rs. 8,000 down on signing of the agreement and 5 annual instalments of Rs.5,500 each, commencing from the beginning of the next year. The cash value of machinery was Rs. 28,850. The purchasers had charged depreciation at the rate of 10 per cent per annum on cost under diminishing balance. At the end of five years, the machinery was sold for Rs. 15,000 cash. The sellers had charged interest at the rate of 10 per cent per annum.

Show the necessary accounts for five years in the books of both the parties assuming that the purchasers decide to maintain asset accrual basis.

लक्की मशीनरी मार्ट ने आइडियल इन्जीनियरिंग कम्पनी से किराया-क्रय पद्धति पर एक मशीनरी खरीदी। शर्तें इस प्रकार थीं कि अनुबन्ध पर हस्ताक्षर करते समय वे 8,000 रु० का भुगतान करेंगे तथा अगले वर्ष से प्रारम्भ होकर 5,500 रु० वाली 5 वार्षिक किस्तें चुकायेंगे। मशीनरी का रोकड़ी मूल्य 28,850 रु० था। क्रेताओं ने, क्रमागत ह्रास पद्धति के आधार पर, 10 प्रतिशत वार्षिक दर से मूल्य ह्रास अपलिखित किया था। पांच वर्ष के अन्त में मशीनरी को 15,000 रु० नकद में बेच दिया गया। विक्रेताओं ने 10 प्रतिशत वार्षिक दर पर ब्याज वसूल किया था।

क्रेता 'सम्पत्ति अर्जित विधि' अपनाने का निश्चय करते हैं। दोनों पक्षों की पुस्तकों में पांच वर्ष के आवश्यक खाते खोलिये। [110]

Ans. Loss on sale of Machinery—Rs. 2,035-63.

(Hint : It has been assumed that the machine was purchased at the beginning of the first year.)

✓6. Transport Ltd. purchased a truck on 1st January. 1965 on hire-purchase basis from Rajasthan Motors Ltd. The cash price was Rs. 30,000. Rs. 12,000 is payable as immediate deposit, the balance being payable by 12 quarterly instalments of Rs. 1,890 each falling due from April 1, 1965. The financial year of both the parties ends on 30th June.

The purchasers decide to charge depreciation @ 20% per annum on cost on Fixed Instalment basis. Show the necessary accounts in the books of both the parties.

ट्रांसपोर्ट लिमिटेड ने राजस्थान मोटर्स लिमिटेड से किराया-क्रय आधार पर 1 जनवरी, 1965 को एक ट्रक खरीदा। रोकड़ी मूल्य 30,000 रु० था। 12,000 रु० तुरन्त जमा कराये जायेंगे तथा शेष राशि का 1,890 रु० वाली 12 तिमाही किस्तों में भुगतान होगा। प्रथम किस्त 1 अप्रैल, 1965 को देय होगी। दोनों पक्षों का आर्थिक वर्ष 30 जून को समाप्त होता है।

क्रेताओं ने स्थायी किस्त पद्धति के आधार पर 20 प्रतिशत वार्षिक दर से ह्रास अपलिखित करने का निर्णय किया। दोनों पक्षों की पुस्तकों में आवश्यक खाते खोलिये। [111]

Ans. Balance of Truck Account as on June 30, 1968 Rs. 9,000; Interest for first quarter—Rs. 720 and for last quarter—Rs. 60.)

✓7. On 1st January, 1966 Krishna Brothers supplied a motor vehicle to X on hire-purchase system. The cash selling price was Rs. 24,500. According to the terms of the agreement, Krishna Brothers was to receive four half-yearly instalments of Rs. 8,000 each, the first payment to be made on 30th June, 1966. The sellers guaranteed to repair the motor vehicle free of charge for two years.

The motor vehicle cost Rs. 21,800 to Krishna Brothers and they decide to carry forward one-third of the profit to a separate account making provision for service of repairs. The actual repair charges were as follows : First half year Nil; Second half year—Rs. 100; Third half year —Rs. 250 and fourth half year Rs. 500.

Show by means of ledger accounts how these transactions would be recorded in the books of Krishna Brothers. How the items will appear in his Balance Sheet on 31st December, 1966.

1 जनवरी, 1966 को कृष्णा ब्रदर्स ने एक्स को किराया-क्रय पद्धति पर एक मोटर गाड़ी दी। रोकड़ी विक्रय मूल्य 24,500 रु० था। अनुबन्ध की शर्तों के अनुसार, कृष्णा ब्रदर्स को 8,000 रु० वाली चार अर्ध वार्षिक किस्तें प्राप्त होनी थीं। प्रथम किस्त का भुगतान 30 जून, 1966 को होना था। विक्रेताओं ने मोटर गाड़ी की दो वर्ष तक मुफ्त मरम्मत कराने की गारन्टी दी है।

कृष्णा ब्रादर्स को मोटर गाड़ी का लागत मूल्य 21,800 रु० पड़ा था और उन्होंने लाभ का एक तिहाई भाग, मुफ्त मरम्मत के प्रावधान करने के लिए, एक अलग खाते में ले जाने का निश्चय किया है। मरम्मत के वास्तविक खर्चे इस प्रकार थे:—प्रथम छमाही–कुछ नहीं; द्वितीय छमाही-100 रु०; तृतीय छमाही-250 रु० तथा चतुर्थ छमाही-500 रु०।

कृष्णा ब्रदर्स की पुस्तकों में लेजर खाते खोल कर इन सौदों को दर्ज कीजिये। 31 दिसम्बर, 1966 को तैयार किये जाने वाले उसके चिट्ठे में मदें किस प्रकार दिखलाई जावेंगी। [112]

Answer : Balance of Provision for Repairs a/c on 31st Dec. 1967 —Rs. 50.

8. On 1st January, 1963 Vimco Drycleaners purchased a plant on hire-purchase system. According to the terms of the agreement Rs. 3,000 was to be paid on the signing of the contract. The balance was to be paid in four annual instalments of Rs. 1,500 each plus interest. The cash price of the plant was Rs. 9,000. Interest chargeable on outstanding balances was 6 percent per annum. Vimco Drycleaners decide to write off depreciation at 10 percent per annum on straight line method.

You are required to prepare relevant accounts in the books of Hire-Purchasers. How will the Plant account Appear in the Balance Sheet as at 31st December, 1964 ?

1 जनवरी, 1963 को विमको ड्राई क्लीनर्स ने किराया-क्रय पद्धति पर एक प्लान्ट खरीदा। अनुबंध की शर्तों के अनुसार, 3,000 रु० अनुबन्ध पर हस्ताक्षर करते समय, दिये जायेंगे। शेष राशि का, 1,500 रु० वाली चार वार्षिक किस्तों (व्याज अलग) में भुगतान किया जायेगा। प्लान्ट का रोकड़ी मूल्य 9,000 रु० था। बकाया राशियों पर 6 प्रतिशत वार्षिक दर से व्याज वसूल किया जाना था। विमको ड्राईक्लीनर्स सीधी रेखा पद्धति पर 10 प्रतिशत वार्षिक ह्रास अपलिखित करने का निर्णय करते हैं।

आपको किराया-क्रेता की पुस्तकों में सम्बन्धित खाते खोलने हैं। 31 दिसम्बर, 1964 को तैयार किये जाने वाले चिट्ठे में प्लान्ट खाता किस प्रकार दिखलाया जायेगा। [113]

Answer : Plant shown in Balance Sheet on 31-12-64—Rs. 4,200 net.

9. Enterprises Ltd. purchased a machinery on 1st January, 1966 on the hire-purchase system. Terms of payments were—Rs. 4,000 half-yearly for two years, the first payment to be made on 30th June, 1966. The cash selling price was Rs. 14,900. Rate of interest was charged at 6% per annum. Enterprises Ltd. decide to write off 20% depreciation and close its books on 30th June every year.

The hire-purchasers could not pay the instalment due on 30th June, 1967. As a consequence, the hire vendor took possession of the machinery on 2nd July,

1967 waiving interest for two days. The sellers revalue the machinery at Rs. 3,500. After negotiations, the hire-vendor received on 25th July, 1967 the instalment due on 30th June, 1967 from Enterprises Ltd.

Give necessary Journal entries and ledger accounts in the books of both the parties.

एन्टरप्राइजेज लिमिटेड ने, 1 जनवरी, 1966 को, किराया-क्रय पद्धति पर एक मशीन खरीदी। भुगतान की शर्तें इस प्रकार थी—दो वर्ष तक 4,000 रु० छमाही का भुगतान; प्रथम भुगतान 30 जून, 1966 को किया जायेगा। रोकड़ी विक्रय मूल्य 14,900 रु० था। ब्याज की दर 6 प्रतिशत वार्षिक थी। एन्टरप्राइजेज लिमिटेड ने 20 प्रतिशत ह्रास अपलिखित करने का निश्चय किया। उनकी पुस्तकें प्रति वर्ष 30 जून को बन्द की जाती हैं।

किराया-क्रेता 30 जून, 1967 को देय होने वाली किस्त का भुगतान नहीं कर सके। परिणाम-स्वरूप विक्रेता ने 2 जुलाई 1967 को (दो दिन के व्याज का त्याग करते हुए) मशीन को अपने अधिकार में ले लिया। विक्रेता ने मशीन का 3,500 रु० पर पुनर्मूल्यांकन किया। बातचीत के बाद, विक्रेता को 25 जुलाई, 1967 को उस किस्त का पूर्ण भुगतान मिल गया जोकि एन्टरप्राइजेज लिमिटेड द्वारा 30 जून, 1967 को देय थी।

दोनों पक्षों की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां तथा खाते दीजिये, [114]

Ans. : Loss on return of Machinery—Rs. 6,810; Loss on repossession of Stock Rs. 418.

10. Rajasthan Transport Company, Jaipur purchased from Kohinoor Motors Ltd., Delhi five trucks on hire-purchase system. The cash-down price for each truck was Rs. 10,000. The price was payable as to Rs. 2,200 for each truck on signing of the contract (1st January, 1954) and the rest in four equal annual instalments of Rs. 2,200 for each truck. The instalments included interest charged at 5 percent per annum. Rajasthan Transport Company write off depreciation at 20% per annum on the diminishing balance basis.

After paying the two annual instalments, Rajasthan Transport Company discontinued payment of instalments in respect of two trucks and returned them to the sellers on 2nd January, 1956 according to the terms of the agreement. The sellers did not charge interest for two days. The agreement with regard to the other three trucks was, however, duly carried out.

Show the necessary accounts in the books of Rajasthan Transport Company for the period from 1st January, 1954 to 31st December, 1957.

राजस्थान ट्रांसपोर्ट कम्पनी, जयपुर ने कोहिनूर मोटर्स लिमिटेड, देहली से किराया-क्रय पद्धति पर पाँच ट्रक खरीदे। प्रत्येक ट्रक का रोकड़ी मूल्य 10,000 रु० था। मूल्य का भुगतान इस प्रकार किया

जाना था–अनुबन्ध के हस्ताक्षर के समय (1 जनवरी, 1954) 2,200 रु० प्रति ट्रक के लिये। शेष राशि का 2,200 रु० (प्रति ट्रक) वाली चार वार्षिक किस्तों में भुगतान किया जायेगा। किस्तों में 5 प्रतिशत वार्षिक दर पर निकाला गया ब्याज सम्मिलित था। राजस्थान ट्रांसपोर्ट कम्पनी, क्रमागत ह्रास पद्धति के आधार पर, 20 प्रतिशत वार्षिक ह्रास अपलिखित करती है।

दो वार्षिक किस्तें चुका देने के बाद राजस्थान ट्रांसपोर्ट कम्पनी ने दो ट्रकों से सम्बन्धित किस्तों का भुगतान बन्द कर दिया तथा 'अनुबन्ध की शर्तों के अनुसार' 2 जनवरी, 1956 को इन ट्रकों को विक्रेता को लौटा दिया। विक्रेता ने दो दिन का ब्याज वसूल नहीं किया। शेष तीन ट्रकों के सम्बन्ध में अनुबन्ध का पूर्णतया पालन किया गया।

1 जनवरी, 1954 से 31 दिसम्बर, 1957 तक की अवधि के लिये राजस्थान ट्रांसपोर्ट कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक खाते दिखाइये। [115]

Ans : Loss on return of two trucks—Rs. 4,621

11. A Ltd. entered into a hire-purchase agreement with B Ltd. for the purchase of 10 wagons over a period of three years from 1st January 1964 by half-yearly instalments of Rs. 925 payable on 30th June and 31st December each year, the cash price being Rs. 500 per wagon and the rate of interest at 6 percent per annum with half-yearly rest.

On 1st January 1965 after paying two instalments A Ltd. transferred his right in the agreement to C Ltd. for a consideration of Rs. 1,200. C Ltd. paid the sum to A Ltd. on 1st January, 1965 and the next instalment to B Ltd. on the due date. Show in the form of Journal entries how the transactions should appear in the books of C Ltd. upto 30 the June, 1965 writing off depreciation at the rate of 15% per annum. Also show wagons a/c and the account of B Ltd. in the books of A Ltd.

ए लिमिटेड बी लिमिटेड से 10 वैगन खरीदने के लिए, 1 जनवरी,1964 से 2 वर्ष की अवधि के लिए 925 रु० की छमाही किस्तों द्वारा 30 जून और 31 दिसम्बर को देय, किराया-क्रय समझौता करते हैं। रोकड़ मूल्य 500 रु० प्रति वैगन है और ब्याज अर्धं वार्षिक शेष पर 6% की दर से हैं।

दो किस्तों का भुगतान करने के पश्चात् 1 जनवरी, 1965 को ए लिमिटेड ने समझौते में अपने अधिकार सी लिमिटेड को 1,200 रु० प्रतिफल के बदले में हस्तान्तरित कर दिये। सी लिमिटेड ने 1 जनवरी 1965 को यह राशि ए लिमिटेड को और अगली किस्त की राशि देय तिथि को बी लिमिटेड को चुका दी। 15% वार्षिक की दर से ह्रास अपलिखित करते हुये इन व्यवहारों की 30 जून, 1965 तक सी लिमिटेड की पुस्तकों में जर्नल प्रविष्टियां कीजिए। ए लिमिटेड की पुस्तकों में वैगन खाता और बी लिमिटेड का खाता दिखाइये। [116]

Ans. Purchase consideration of C Ltd.—Rs. 3,426-75 due to B Ltd. plus Rs. 1,200 due to A Ltd. Total Rs. 4,626-75

12. On 1st April, 1964, a manufacturing company buys on the hire-purchase system a plant for Rs. 35,000 payable as to Rs. 5,000 down and the balance in there equal annual instalments to include interest at the rate of 5 per cent per annum.

Calculate the amount of cash selling price and show the necessary accounts for three years in the manufacturing company ledger. The manufacturing company decides to write off depreciation at 10 per cent per annum on written down value. (The present value of an annuity of Re. 1 for three years at 5 percent per annum is Rs. 2·72325.)

1 अप्रैल, 1964 को एक उत्पादक कम्पनी किराया क्रय विधि के अन्तर्गत 35,000 रु० की एक प्लांट खरीदती है जिसके 5,000 रु० तुरन्त और शेष मूलधन और व्याज शामिल करते हुए तीन बराबर की वार्षिक किस्तों में देय है। किस्त में 5% वार्षिक दर से व्याज शामिल है।

नकद विक्रय-मूल्य की गणना कीजिए और उत्पादक कम्पनी की खाता वही में तीन वर्षों के लिए आवश्यक खाते दिखाइये। उत्पादक कम्पनी क्रमागत ह्रास विधि से 10% वार्षिक की दर पर ह्रास अपलिखित करने का निश्चय करती है। 5% वार्षिक दर से तीन वर्ष के लिए 1 रु० की वार्षिक वृत्ति का वर्तमान मूल्य 2·72325 रु० है। (117)

Ans. : Cash selling price—Rs. $(10,000 \times 2{\cdot}72325) +$ Rs. 5,000
=Rs. 32,232·50

13. On 1st January, 1964 X company purchased motor cars on the hire-purchase system. The cash price was Rs. 29,800 and the payment was to be made as follows :—

Rs. 8,000 was to be paid on signing of the agreement and the balance in three equal annual instalments at the end of each year with five percent interest per annum. X Company wrote off depreciation @ 15% per annum on reducing instalment basis.

Enter the foregoing transactions in the books of X company assuming that Rs. 2.725 is the present value of Re. 1 payable each year over three years a 5 per cent per annum.

1 जनवरी, 1964 को एक्स कम्पनी ने किराया-क्रय विधि के अन्तर्गत मोटर-कार खरीदी। इसका नकद-मूल्य 29,800 रु० था और भुगतान निम्नलिखित प्रकार से देय था:—

8,000 रु० समझौते पर हस्ताक्षर करते समय और शेष 5% वार्षिक व्याज सहित प्रत्येक वर्ष के अन्त में तीन बराबर की वार्षिक किस्तों में। एक्स कम्पनी ने 15% वार्षिक दर पर क्रमागत ह्रास विधि से ह्रास अपलिखित किया।

यह मानते हुये कि 5% वार्षिक दर से तीन वर्ष तक प्रतिवर्ष देय एक रुपये का वर्तमान मूल्य 2.725 रु० है, एक्स कम्पनी की पुस्तकों में उपरोक्त व्यवहारों का लेखा कीजिए। [118]

Ans. Amount of annual instalment Rs. 8,000 calculated as:

Rs. $\dfrac{29,800-8,000}{2.725}$ ; Adjustment of Final Interest—Rs. 16.23

14. Krishi Ltd. acquire a tractor for Rs. 11,000 on January 1, 1964. The Agricultural Finance Corporation finance the purchase. Krishi Ltd. pay them Rs. 2,000 on January 1, 1964 and instalments (inclusive of interest) of Rs. 3,000 at the end of each year. Interest is charged at 5 per cent per annum.

On January 1, 1966 the tractor was sold for Rs. 5,000 only. The debt of the Agricultural Finance Corporation was discharged on the date.

Show the Tractor Account and the Account of the Agricultural Finance Corporation in the ledger of Krishi Ltd. Allow a depreciation of 10 per cent on the diminishing balance.

1 जनवरी, 1964 को कृषि लिमिटेड 11,000 रु० में एक ट्रैक्टर प्राप्त करती है। कृषि वित्त निगम इस क्रय के लिए अर्थ-व्यवस्था करता है। कृषि लिमिटेड 1 जनवरी, 1964 को उसे 2,000 रु० और प्रत्येक वर्ष के अन्त में 3,000 रु० की किस्तें (व्याज शामिल करते हुए) चुकाती है। व्याज 5% वार्षिक दर से वसूल किया जाता है।

1 जनवरी, 1966 को ट्रैक्टर 5,000 रु० में बेच दिया जाता है। इस तारीख को कृषि वित्त निगम का कर्ज भी चुका दिया जाता हैं।

कृषि लिमिटेड की खाता-वही में ट्रैक्टर का खाता और कृषि वित्त निगम का खाता दिखाइये। घटते हुए शेष पर 10% की दर से मूल्य ह्रास अपलिखित कीजिए। [119]

Ans. : Loss on sale of Tractor Rs. 3,910.

15. X Ltd. sold goods to A for Rs. 1,500 and to B for Rs. 1,000; the gross profit being 20 per cent on selling price. A is to pay six monthly instalments of Rs. 250 each and B ten monthly instalments of Rs. 100 each. At the end of the accounting period i.e. 31st December, 1966. A had paid two and B five instalments. B was in arrear for one instalment.

Show Hire Purchase Trading Account and the personal accounts of A and B in the books of X Ltd.

एक्स लिमिटेड ने ए को 1,500 रु० का और बी को 1,000 रु०का माल बेचा। सकल लाभ विक्रय मूल्य पर 20% है। ए को 250 रु० की 6 माहवारी किस्तें और बी को 100 रु० की 10 माहवारी किस्तें देनी हैं। लेखा-काल के अन्त में अर्थात् 31 दिसम्बर, 1966 को ए ने 2 और बी ने 5 किस्तें चुकादी थीं। बी में एक किस्त बकाया थी।

एक्स लिमिटेड की पुस्तकों में किराया–क्रय–व्यापार–खाता और ए तथा बी के व्यक्तिगत खाते दिखाइये। (120)

Ans. : Profit Rs. 220/–. Amounts due from A Rs. 1,000 and from B Rs. 400; Cost of Stock out on hire Rs. 1,120.

16. The following figures have been extracted from the books of a trader who sells goods of small value under hire-purchase system:—

| 1964 | | Rs. |
|---|---|---|
| Jan. 1 | Stock out on hire at Hire Purchase price | 20,000 |
| | Stock in hand at shop | 2,500 |
| | Instalments overdue (customers still paying) | 1,500 |
| Dec., 31 | Stock out on hire at Hire Purchase price | 23,000 |
| | Stock in hand at shop | 3,500 |
| | Instalments overdue (customers still paying) | 2,500 |
| | Purchases during the year | 34,000 |
| | Instalments received during the year | 40,000 |

Assuming his Gross Profit to be 25% on Hire–Purchase price, prepare Hire Purchase Trading Account for the year 1964.

एक व्यापार जो किराया–क्रय विधि के अन्तर्गत अल्प–मूल्य का माल वेचता है, की पुस्तकों से निम्नलिखित आंकड़े प्राप्त किये गये—

| 1964 | | रु० |
|---|---|---|
| जनवरी 1 | किराया क्रय–मूल्य पर वाहर रहा स्टॉक | 20,000 |
| | दुकान पर स्टॉक | 2,500 |
| | वकाया किस्तें (ग्राहक अभी चुका रहे हैं) | 1,500 |
| दिसम्वर, 31 | किराया-क्रय-मूल्य पर वाहर रहा स्टॉक | 23,000 |
| | दुकान पर स्टॉक | 3,500 |
| | वकाया किस्तें (ग्राहक अभी चुका रहे हैं) | 2,500 |
| | वर्ष के क्रय | 34,000 |
| | वर्ष में प्राप्त किस्तें | 40,000 |

यह मानते हुए कि उसका सकल लाभ किराया-क्रय-मूल्य पर 25% है, वर्ष 1964 के लिए किराया-क्रय व्यापार खाता वनाइये। (121)

Ans.: Profit—Rs. 10,250.

17. Mr. Ram sold out goods on Hire-purchase at a profit (including hire-purchase charges) of 25 per cent on cost price. From the following details make out Hire Purchase Trading a/c:—

Stock in Godown Rs. 30,000 (opening) and Rs. 25,000 (closing)

| | |
|---|---|
| Goods out on Hire-Purchase (opening) at hire-purchase price | Rs. 36,000 |
| Purchases | ,, 64,600 |
| Goods sent out during the year | ,, 87,000 |
| Instalments received | ,, 60,000 |

Overdue instalments (opening) Rs. 2,000 and (closing) Rs. 3,000

राम ने लागत मूल्य पर 25% लाभ (किराया-क्रय खर्चों सहित) से किराया-क्रय विधि के अन्तर्गत माल वेचा। निम्नलिखित विवरण से किराया-क्रय व्यापार खाता बनाइये :—

| | |
|---|---|
| गोदाम में स्टॉक 30,000 रु० (प्रारम्भिक) और 25,000 रु० (अंतिम) | |
| किराया-क्रय पर बाहर माल (किराया-क्रय मूल्य पर) | 36,000 रु० |
| क्रय | 64,600 रु० |
| वर्ष में माल भेजा | 87,000 रु० |
| किस्तें प्राप्त हुईं | 60,000 रु० |
| बकाया किस्तें 2,000 रु० (प्रारम्भिक) और 3,000 रु० (अंतिम)। | [122] |

Ans. : Profit—Rs.12,200 ; Goods out on hire-purchase at the close of the year Rs. 62,000 at hire-purchase price.

18. X Ltd. has a Hire Purchase Department. Goods are sold on hire purchase at cost plus 60%. From the following particulars, find out the profit or loss made by this department :

| 1967 | | Rs. |
|---|---|---|
| Jan. 1 | Goods out on Hire Purchase (at hire purchase price) | 16,000 |
| | Goods sold on hire purchase during the year (at hire purchase price) | 80,000 |
| | Cash received during the year | 56,000 |
| | Goods received back (Hire-purchase value Rs.2,200) valued at | 300 |
| | Goods with Hire Purchase customers (at hire purchase price) | 36,000 |

एक्स लिमिटेड के पास एक किराया-क्रय-विभाग है। किराया-क्रय पर माल लागत पर 60% जोड़कर वेचा जाता है। निम्नलिखित विवरण से इस विभाग की लाभ अथवा हानि बताइये :—

| 1967 | | रु० |
|---|---|---|
| जनवरी 1 | किराया-क्रय मूल्य पर बाहर माल | 16,000 |
| | किराया क्रय मूल्य पर वर्ष में वेचा गया माल | 80,000 |
| | वर्ष में नकद प्राप्ति | 56,000 |
| | माल वापस आया (किराया-क्रय मूल्य 2,200 रु०) मूल्य लगाया गया | 300 |
| | किराया-क्रय ग्राहकों के पास किराया- क्रय–मूल्य पर माल | 36,000 |

[123]

Ans : Profit—Rs. 20,600 ; Instalments due at the end—Rs. 1,800

(Hint : Hire-Purchase value of returned goods will be credited to Memorandum Hire-purchase Customers' Account to find out instalments due at the end.)

19. R and Co. sell goods of small value on hire purchase at cost plus 50 per cent. From the following particulars, prepare Hire-Purchase Trading a/c in the books of R and Co.

| 1967 | | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Jan. | 1 | Stock out with Hire-purchase customers at selling price | 9,000 |
| | | Stock at shop (at cost) | 18,000 |
| | | Instalments due | 5,000 |
| Dec. | 31 | Cash received from customers | 60,000 |
| | | Goods repossessed (Instalments not yet due Rs. 2,000) as valued | 500 |
| | | Instalments due, customers still paying | 9,000 |
| | | Stock at shop at cost (excluding repossessed goods) | 20,000 |
| | | Goods purchased during the year | 60,000 |

आर एण्ड कम्पनी लागत में 50% जोड़कर किराया-क्रय विधि से अल्प-मूल्य का माल बेचते हैं। निम्नलिखित विवरण से आर एण्ड कम्पनी की पुस्तकों में किराया-क्रय व्यापार खाता बनाइये—

| 1967 | | रु० |
|---|---|---|
| जनवरी—1 | किराया-क्रय-ग्राहकों के पास स्टॉक (विक्रय मूल्य पर) | 9,000 |
| | दूकान पर स्टॉक (लागत पर) | 18,000 |
| | बकाया किस्तें | 5,000 |
| दिसम्बर—31 | ग्राहकों से प्राप्त नकद | 60,000 |
| | माल वापस प्राप्त हुआ (अभी तक अदेय किस्तें 2,000 रु०) मूल्य लगाया गया | 500 |
| | किस्तें बकाया (ग्राहक अभी चुका रहे हैं) | 9,000 |
| | दुकान पर स्टॉक (लागत मूल्य पर) वापस आये माल के अलावा | 20,000 |
| | वर्ष में खरीदा गया माल | 60,000 |

(124)

Ans. : Profit—Rs. 20,500; Stock out on hire at the end of the year at Hire Purchase Price—Rs. 30,000.

(Hint : Instalments not yet due Rs. 2,000 is the hire purchase value of repossessed goods; goods sold on hire purchase during the year at H. P. Price—Rs. 87,000.)

20. The Rajasthan Furniture Mart sell furniture on hire-purchase basis. The following informations are available from his account books. (दी राजस्थान फर्नीचर मार्ट किराया क्रय पद्धति पर फर्नीचर बेचते हैं। उनकी लेखा पुस्तकों से निम्नलिखित सूचनायें उपलब्ध हैं)—

| 1967 | | Rs. |
|---|---|---|
| Jan. 1 | Stock out on hire (at invoice price) | 1,00,000 |
| | Stock at shop | 12,500 |
| | Instalments overdue-customers still paying | 7,500 |
| | Cash in hand | 1,500 |
| | Cash at Bank | 5,000 |
| | Other Assets | 23,500 |
| Dec. 31 | Stock out on hire (at invoice price) | 1,15,000 |
| | Stock at shop | 17,500 |
| | Instalments overdue-customers still paying | 12,500 |
| | Cash purchases | 1,70,000 |
| | Instalments received in cash | 2,00,000 |
| | Advertising expenses | 1,000 |
| | Repairs | 500 |
| | Local Taxes | 150 |
| | Other Expenses | 1,250 |
| | Depreciation | 2,350 |

Assuming that a gross profit of 25 per cent on invoice price is charged by Rajasthan Furniture Mart, prepare Trading Account and Profit & Loss Account for the year ending 31st December, 1967 and a Balance Sheet as on that date.

(यह मानते हुए कि राजस्थान फर्नीचर मार्ट बीजक मूल्य पर 25% सकल लाभ कमाते हैं, उनका 31 दिसम्बर, 1967 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिये व्यापारिक खाता, एवं लाभ-हानि खाता तथा उसी दिन का चिट्ठा तैयार कीजिये।) [125]

Answer : Gross profit as per Hire Purchase Trading a/c Rs. 51,250; Net profit Rs. 46,000; B/s Total Rs. 1,71,000.

# 6

# किस्त भुगतान खाते
## (Instalment Payment Accounts)

क्रेता एवं विक्रेता के मध्य विक्री का सौदा होने पर, यदि मूल्य का भुगतान किस्तों में चुकाया जाता है तो उसे किस्त भुगतान पद्धति (Instalment Payment System) कहा जाता है।* इस प्रकार के सौदों की निम्न विशेषतायें होती हैं :—

(i) प्रसंविदा होते ही माल का स्वामित्व क्रेता को हस्तांतरित हो जाता है।

(ii) क्रेता द्वारा मूल्य का भुगतान एक साथ न चुका कर किस्तों में चुकाया जाता है।

(iii) माल की सुपुर्दगी, क्रेता को, सौदा होते ही या तुरन्त वाद दे दी जाती है तथा वह माल का स्वामी (Owner) होता है।

(iv) किस्तों के भुगतान में दोष करने पर अथवा विक्री के समझौते की शर्तों का उल्लंघन करने पर विक्रेता द्वारा माल पर कब्जा नहीं किया जा सकता बल्कि अदत्त रकम (Price Unpaid) वसूल करने की कार्यवाही की जा सकती है।

**किराया-क्रय पद्धति एवं किस्त-भुगतान पद्धति में अन्तर**
**(Difference between Hire Purchase and Instalment Payment System):—**

इन दोनों पद्धतियों में केवल एक ही समानता पाई जाती है कि क्रेता द्वारा मूल्य का भुगतान किस्तों में चुकाया जाता है तथा उसका उद्देश्य माल को खरीदना है। किन्तु वैधानिक (Legal) तथा लेखाशास्त्र (Accountancy) के दृष्टिकोण से इन दोनों में बहुत अन्तर है, जो निम्नलिखित है :—

**वैधानिक दृष्टिकोण से अन्तर :—**

| अन्तर का आधार | किराया-क्रय पद्धति | किस्त भगतान पद्धति |
|---|---|---|
| (i) समझौते की प्रवृत्ति : | यह किराये पर देने का समझौता है। | यह विक्री का समझौता है। |
| (ii) अधिनियम : | भारत में अभी तक अलग से अधिनियम नहीं है। | माल की बिक्री अधिनियम लागू होता है। |
| (iii) स्वामित्व का हस्तांतरण | समझौते की शर्त के अनुसार मूल्य की अन्तिम किस्त के भुगतान पर हो जाता है। | प्रसंविदा होते समय ही स्वामित्व का हस्तान्तरण हो जाता है। |

---

* In the transaction of sale between the buyer and the seller, if price is to be paid in instalments, it is known as 'Instalment Payment System.'

| | | |
|---|---|---|
| (iv) क्रेता के अधिकार | माल को लौटाने व समझौता समाप्त करने का विकल्प रहता है। | ऐसा कोई विकल्प नहीं रहता। |
| (v) विक्रेता के अधिकार : | क्रेता द्वारा दोष होने पर माल पर पुनः कब्जा कर सकता है तथा देय किन्तु भुगतान न की गई रकम को वसूल करने की कार्यवाही कर सकता है। | क्रेता द्वारा दोष होने पर अदत्त रकम को वसूल करने की कार्यवाही कर सकता है, माल पर पुनः कब्जा नहीं। |
| (vi) तीसरे पक्ष के अधिकार | मूल विक्रेता को पूर्ण भुगतान न होने तक माल का स्वत्व व स्वामित्व नहीं मिल सकता चाहे सद्‌विश्वास में खरीदा हो। | सद्‌विश्वास में खरीदने वाले को अच्छा स्वत्व मिल सकता है। |

**लेखाशास्त्र के दृष्टिकोण से अन्तर :—**

| | | |
|---|---|---|
| (i) अदेय मूल्य की प्रकृति (Nature of amount not due) | विक्रेता की पुस्तकों में 'बाहर गया माल' (Goods out on hire) माना जाता है। | विक्रेता की पुस्तकों में पुस्तक ऋण (Book debt) समझा जाता है। |
| (ii) दोनों का सम्बन्ध | किरायेदार एवं स्वामी का सम्बन्ध होने के कारण, क्रेता की पुस्तकों में विक्रेता का खाता खोलने की आवश्यकता नहीं है, किन्तु विक्रेता की पुस्तकों में क्रेता का खाता खोलना आवश्यक है। | ऋणी एवं ऋण दाता का सम्बन्ध होने के कारण दोनों की पुस्तकों में एक दूसरे का व्यक्तिगत खाता खोलना आवश्यक है। |
| (iii) डूबत ऋण सम्बन्धी हानि के लिए प्रावधान : | माल पर पुनर्कब्जा करने के अधिकार होने के कारण प्रायः डूबत ऋण सम्बन्धी हानि के लिए प्रावधान करने की आवश्यकता नहीं है। | वट्टे खाते रकम डूबने के लिये प्रावधान करने की आवश्यकता है। |
| (iv) चिट्ठे में निरूपण | क्रेता के चिट्ठे में, 'विक्रेता को अदेय रकम' सम्पत्ति के क्रय मूल्य में से घटाकर दिखलाई जाती है। | माल के क्रय मूल्य को सम्पत्ति पक्ष की ओर तथा विक्रेता को अदत्त रकम दायित्व पक्ष की ओर दिखलाई जाती है। |

**क्रेता एवं विक्रेता की पुस्तकों में लेखे (Accounting records):—**

**क्रेता की पुस्तकें (Purchaser's Books):**—किस्त भुगतान पद्धति में क्रेता सौदे की तिथि से ही उसका स्वामी हो जाता है, अतः वह उस तिथि से ही विक्रेता को अपना ऋणी मान लेता है और उधार क्रय की भांति लेखा प्रविष्टियां करता है। समस्त किस्तों पर देय मूल्य तथा रोकड़ी मूल्य

का जो अन्तर होता है, उसे सौदे की तिथि को ही ब्याज उचंती खाते (Interest Suspense Account) में डेबिट कर दिया जाता है तथा विभिन्न किस्तों पर देय होने वाले ब्याज को उस समय पर विक्रेता के खाते में क्रेडिट न किया जाकर ब्याज उचंती खाते में क्रेडिट किया जाता है। चूंकि किस्त भुगतान पद्धति के सौदे में माल को वापस करने या लेने का विकल्प नहीं होता, अतः माल के मूल्य की किस्तें तो चुकानी ही पड़ेंगी। इस दृष्टिकोण को ध्यान में रखकर लेखापाल किस्तों में सम्मिलित समस्त ब्याज की राशि से सौदा होने की तिथि को ही 'ब्याज उचंती खाता खोल लेते हैं। इसी प्रकार विक्रेता की पुस्तकों में भी ब्याज उचंती खाता खोल लिया जाता है। अन्य प्रविष्टियां सामान्य नियमों के अनुसार होती हैं, जो निम्न प्रकार हैं:—

| | | |
|---|---|---|
| (i) सौदा होने पर : | Asset a/c | Dr. (रोकड़ी मूल्यसे) |
| | Interest Suspense a/c | Dr. (कुल ब्याज से) |
| | To Seller's personal a/c | (दोनों के योग से) |
| | (Asset purchased on instalment payment system.) | |
| (ii) 'तुरन्त जमा' के भुगतान पर : | Seller's Personal a/c Dr. | |
| | To Cash or Bank a/c | |
| | (Immediate deposit paid.) | |
| (iii) किस्तों के भुगतान पर : | Seller's Personal a/c Dr. | (किस्त की पूरी राशि से) |
| | To Cash or Bank a/c | |
| | (Instalment paid.) | |
| (iv) प्रत्येक वर्ष के अन्त में : | Interest a/c Dr. | (वर्ष भर में देय (Due) ब्याज की रकम से) |
| | To Int. Suspense a/c | |
| | (Interest due.) | |
| | Depreciation a/c Dr. | (ह्रास की रकम से) |
| | To Asset a/c | |
| | (Depreciation charged.) | |
| | P. & L. a/c ... Dr. | |
| | To Interest a/c | (ब्याज की रकम से) |
| | To Depreciation a/c | (ह्रास की रकम से) |
| | (Balances transferred.) | |

**चिट्ठे में निरूपण :** क्रेता के चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष की ओर, सम्पत्ति को क्रय मूल्य पर ह्रास घटाने के बाद दिखाया जाता है। विक्रेता को देय रकम दायित्व पक्ष की ओर दिखलाई जाती है। ब्याज उचंती खाते (Interest Suspense Account) का शेष सम्पत्ति पक्ष को ओर दिखलाया जाता है।

**विक्रेता की पुस्तकें (Sellers Books):**—सौदा होने पर विक्रय मूल्य से क्रेता के खाते को डेबिट किया जाता है तथा रोकड़ी मूल्य से विक्रय खाता क्रेडिट व कुल ब्याज की रकम से ब्याज उचंती

खाता क्रेडिट किया जाता है। भुगतान प्राप्त होने पर रोकड़ खाते को डेबिट व क्रेता के खाते को क्रेडिट किया जाता है। प्रत्येक वर्ष के अन्त में देय व्याज की रकम को व्याज उचंती खाते से ब्याज खाते में हस्तान्तरित कर दिया जाता है। इसके लिए व्याज उचंती खाता डेबिट तथा 'ब्याज खाता' क्रेडिट किया जाता है। विक्रय वाले वर्ष के अन्त में 'विक्रय खाते' का माल खाते (Trading account) के क्रेडिट में हस्तान्तरण कर दिया जाता है।

विक्रेता के चिट्ठे में, क्रेता के खाते का शेष पुस्त ऋणों (Book debts) में सम्मिलित करके सम्पत्ति पक्ष की ओर दिखलाया जाता है। व्याज उचंती खाते का शेष दायित्व पक्ष की ओर दिखलाया जाता है।

**Illustration 98**

On 1st January, 1965, The Rajasthan Transport Company purchases Motor Lorries from Bombay Motor Company on instalment payment system, paying cash Rs. 10,000 and agreeing to pay three further instalments of Rs. 10,000 each on 31st December each year. The cash price of the lorries is Rs. 37,250 and Bombay Motor Company charges interest at 5% per annum. The Rajasthan Transport Company writes off 10% every year on the cash value of the lorries on the diminishing balance method. Make Journal entries and open the necessary accounts in the books of Rajasthan Transport Company and also of the Bombay Motor Company. How items shall appear in the balance sheet as on 31st December, 1965.

1 जनवरी, 1965 को राजस्थान ट्रांस्पोर्ट कम्पनी ने, किस्त भुगतान पद्धति पर बॉम्बे मोटर कम्पनी से मोटर लारियां खरीदीं, 10,000 रु० तुरन्त भुगतान किया तथा प्रतिवर्ष 31 दिसम्बर को 10,000 रु० की तीन किस्तें भुगतान करने का वादा किया। लारियों का रोकड़ी मूल्य 37,250 रु० है और बॉम्बे मोटर कम्पनी 5 प्रतिशत वार्षिक व्याज वसूल करती है। राजस्थान ट्रांस्पोर्ट कम्पनी प्रतिवर्ष क्रमागत ह्रास पद्धति के आधार पर लारियों के रोकड़ी मूल्य पर 10 प्रतिशत ह्रास अपलिखित करती है। राजस्थान ट्रांस्पोर्ट कम्पनी एवं बॉम्बे मोटर कम्पनी की पुस्तकों में जर्नल प्रविष्टियां कीजिए तथा आवश्यक खाते खोलिये। 31 दिसम्बर 1965 को तैयार किये जाने वाले चिट्ठे में मदें किस प्रकार दिखलाई जायेंगी।

**Solution :**

विश्लेषण तालिका (Analytical Table)

| भुगतान की किस्त (1) | रोकड़ी मूल्य का शेष (2) | भुगतान की जा रही कुल रकम (3) | व्याज (4) | पूँजीगत मूल्य (3 – 4) (5) | शेष रोकड़ी मूल्य जो देना है (2–5) (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० | रु० | रु० |
| तुरन्त जमा | 37,250 | 10,0C0 | — | 10,000 | 27,250 |
| प्रथम किस्त | 27,250 | 10,000 | 1362·50 | 8,637·50 | 18,612·50 |
| द्वितीय किस्त | 18,612·50 | 10,000 | 930·63 | 9,069·37 | 9,543·13 |
| तृतीय किस्त | 9,543·13 | 10,000 | 456·87 | 9,543·13 | |
| | | 40,000 | 2,750·00 | 37,250·00 | |

**Books of Rajasthan Transport Company—**

**Journal**

| | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | Motor Lorries a/c Dr. | 37,250 | — | | |
| | Interest Suspense a/c Dr. | 2,750 | — | | |
| | To Bombay Motor Company | | | 40,000 | — |
| | (Motor Lorries purchased on instalment payment system.) | | | | |
| " " | Bombay Motor Company Dr. | 10,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | 10,000 | — |
| | (Immediate deposit paid.) | | | | |
| Dec. 31 | Bombay Motor Company Dr. | 10,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | 10,000 | — |
| | (First instalment paid.) | | | | |
| " " | Interest a/c Dr. | 1,362 | 50 | | |
| | To Interest Suspense a/c | | | 1,362 | 50 |
| | (Interest due.) | | | | |
| " " | Depreciation a/c Dr. | 3,725 | — | | |
| | To Motor Lorries a/c | | | 3,725 | — |
| | (Depreciation charged.) | | | | |
| " " | Profit and Loss a/c Dr. | 5,087 | 50 | | |
| | To Interest a/c | | | 1,362 | 50 |
| | To Depreciation a/c | | | 3,725 | — |
| | (Balances transferred.) | | | | |
| 1966 Dec. 31 | Bombay Motor Company Dr. | 10,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | 10,000 | — |
| | (Second Instalment paid.) | | | | |
| " " | Interest a/c Dr. | 930 | 63 | | |
| | To Interest Suspense a/c | | | 930 | 63 |
| | (Interest due.) | | | | |
| " " | Depreciation a/c Dr. | 3,352 | 50 | | |
| | To Motor Lorries a/c | | | 3,352 | 50 |
| | (Depreciation charged.) | | | | |
| " " | Profit and Loss a/c Dr. | 4,283 | 13 | | |
| | To Interest a/c | | | 930 | 63 |
| | To Depreciation a/c | | | 3,352 | 50 |
| | (Balances transferred.) | | | | |
| 1967 Dec. 31 | Bombay Motor Company Dr. | 10,000 | — | | |
| | To Bank a/c | | | 10,000 | — |
| | (Third Instalment paid.) | | | | |

## Journal Contd......

| | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1967 Dec. 31 | Interest a/c Dr.<br>To Interest Suspense a/c<br>(Interest due.) | | 456 | 87 | 456 | 87 |
| ,, ,, | Depreciation a/c Dr.<br>To Motor Lorries a/c<br>(Depreciation charged.) | | 3,017 | 25 | 3,017 | 25 |
| ,, ,, | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Interest a/c<br>To Depreciation a/c<br>(Balances transferred.) | | 3,475 | 12 | 457<br>3,017 | 87<br>25 |

## Motor Lorries Account

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | To Bombay Motor Company | 37,250 | — | 1965 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 3,725 | — |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 33,525 | — |
| | | 37,250 | — | | | 37,250 | — |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 33,525 | — | 1966 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 3,352 | 50 |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 30,172 | 50 |
| | | 33,525 | — | | | 33,525 | — |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 30,172 | 50 | 1967 Dec. 31 | By Depreciation a/c | 3,017 | 25 |
| | | | | ,, ,, | By Balance b/d | 27,155 | 25 |
| | | 30,172 | 50 | | | 30,172 | 50 |

## Interest Suspense Account

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | To Bombay Moter Company | 2,750 | — | 1965 Dec. 31 | By Interest a/c | 1,362 | 50 |
| | | | | ,, | By Balance c/d | 1,387 | 50 |
| | | 2,750 | — | | | 2,750 | — |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 1,387 | 50 | 1966 Dec. 31 | By Interest a/c | 930 | 63 |
| | | | | ,, | By Balance c/d | 456 | 87 |
| | | 1,387 | 50 | | | 1,387 | 50 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 456 | 87 | 1967 Dec. 31 | By Interest a/c | 456 | 87 |

**Bombay Motor Company**

| Date | Particulars | Rs. | P. | Date | Particulars | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | | 1965 | | | |
| Jan. 1 | To Bank a/c | 10,000 | — | Jan. 1 | By Motor Lorries a/c | 37,250 | — |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 10,000 | — | „ „ | By Interest Suspense a/c | 2,750 | — |
| „ „ | To Balance c/d | 20,000 | — | | | | |
| | | 40,000 | — | | | 40,000 | — |
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 10,000 | — | Jan. 1 | By Balance b/d | 20,000 | — |
| „ „ | To Balance c/d | 10,000 | — | | | | |
| | | 20,000 | — | | | 20,000 | — |
| 1967 | | | | 1967 | | | |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 10,000 | — | Jan. 1 | By Balance b/d | 10,000 | — |

**Interest Account**

| Date | Particulars | Rs. | P. | Date | Particulars | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | | 1965 | | | |
| Dec. 31 | To Int. Suspense a/c | 1,362 | 50 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 1,362 | 50 |
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Int. Suspense a/c | 930 | 63 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 930 | 63 |
| 1967 | | | | 1967 | | | |
| Dec. 31 | To Int. Suspense a/c | 456 | 87 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 456 | 87 |

**Depreciation Account**

| Date | Particulars | Rs. | P. | Date | Particulars | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | | 1965 | | | |
| Dec. 31 | To Motor Lorries a/c | 3,725 | — | Dec. 31 | By P. & L a/c | 3,725 | — |
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Motor Lorries a/c | 3,352 | 50 | Dec. 31 | By P. & L a/c | 3,352 | 50 |
| 1967 | | | | 1967 | | | |
| Dec. 31 | To Motor Lorries a/c | 3,017 | 25 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 3,017 | 25 |

**Balance Sheet as on 31st Dec., 1965**

| Liabilities | Rs. | P. | Assets | Rs. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Bombay Motor Company | 20,000 | | Motor Lorries at cost | 37,250 | | |
| | | | Less Depreciation | 3,725 | | |
| | | | | | 33,525 | — |
| | | | Interest Suspense | | 1,387 | 50 |

**Books of Bombay Motor Company**

**Journal**

| | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Jan. 1 | Rajasthan Transport Company Dr.<br>To Sales a/c<br>To Interest Suspense a/c<br>(Motor Lorries sold on instalment payment system.) | | 40,000 | — | 37,250<br>2,750 | —<br>— |
| Jan. 1 | Cash a/c Dr.<br>To Rajasthan Transport Company<br>(Immediate deposit received.) | | 10,000 | — | 10,000 | — |
| Dec. 31 | Cash a/c Dr.<br>To Rajasthan Transport Company<br>(First Instalment received.) | | 10,000 | — | 10,000 | — |
| " " | Interest Suspense a/c Dr.<br>To Interest a/c<br>(Interest earned.) | | 1,362 | 50 | 1,362 | 50 |
| " " | Interest a/c Dr.<br>To P. & L. a/c<br>(Balance transferred.) | | 1,362 | 50 | 1,362 | 50 |
| 1966 Dec. 31 | Cash a/c Dr.<br>To Rajasthan Transport Company<br>(Second Instalment received.) | | 10,000 | — | 10,000 | — |
| " " | Interest Suspense a/c Dr.<br>To Interest a/c<br>(Interest earned.) | | 930 | 63 | 930 | 63 |
| " " | Interest a/c Dr.<br>To P. & L. a/c<br>(Balance transferred.) | | 930 | 63 | 930 | 63 |
| 1967 Dec. 31 | Cash a/c Dr.<br>To Rajasthan Transport Company<br>(Third instalment received.) | | 10,000 | — | 10,000 | — |
| " " | Interest Suspense a/c Dr.<br>To Interest a/c<br>(Interest earned.) | | 456 | 87 | 456 | 87 |
| " " | Interest a/c Dr.<br>To P. & L. a/c<br>(Balance transferred.) | | 456 | 87 | 456 | 87 |

## Rajasthan Motor Transport Company

| Date | Particulars | Rs. | Date | Particulars | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | 1965 | | |
| Jan. 1 | To Sales a/c | 37,250 | Jan. 1 | By Cash a/c | 10,000 |
| | To Int. Suspense a/c | 2,750 | Dec. 31 | By Cash a/c | 10,000 |
| | | | ,, ,, | By Balance c/d | 20,000 |
| | | 40,000 | | | 40,000 |
| 1966 | | | 1966 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 20,000 | Dec. 31 | By Cash a/c | 10,000 |
| | | | ,, ,, | By Balance c/d | 10,000 |
| | | 20,000 | | | 20,000 |
| 1967 | | | 1967 | | |
| Jan. 1 | To Balance b/d | 10,000 | Dec. 31 | By Cash a/c | 10,000 |

## Sales Account

| Date | Particulars | Rs. | Date | Particulars | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | 1965 | | |
| Dec. 31 | To Trading a/c | 37,250 | Jan. 1 | By Raj. Motor Transport Company | 37,250 |

## Interest Suspense Account

| Date | Particulars | Rs. | P. | Date | Particulars | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | | 1965 | | | |
| Dec. 31 | To Interest a/c | 1,362 | 50 | Jan. 1 | By Raj. Motor Transport Company | 2,750 | — |
| ,, ,, | To Balance c/d | 1,387 | 50 | | | | |
| | | 2,750 | — | | | 2,750 | — |
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To Interest a/c | 930 | 63 | Jan. 1 | By Balance b/d | 1,387 | 50 |
| ,, ,, | To Balance c/d | 456 | 87 | | | | |
| | | 1,387 | 50 | | | 1,387 | 50 |
| 1967 | | | | 1967 | | | |
| Dec. 31 | To Interest a/c | 456 | 87 | Jan. 1 | By Balance b/d | 456 | 87 |

## Interest Account

| Date | Particulars | Rs. | P. | Date | Particulars | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 | | | | 1965 | | | |
| Dec. 31 | To P. & L. a/c | 1,362 | 50 | Dec. 31 | By Int. Suspense a/c | 1,362 | 50 |
| 1966 | | | | 1966 | | | |
| Dec. 31 | To P. & L. a/c | 930 | 63 | Dec. 31 | By Int. Suspense a/c | 930 | 63 |
| 1967 | | | | 1967 | | | |
| Dec. 31 | To P. & L. a/c | 456 | 87 | Dec. 31 | By Int. Suspense a/c | 456 | 87 |

**Balance Sheet as on 31st December, 1965**

| | Rs. | P. | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | Book Debts : | | |
| Interest Suspense | 1,387 | 50 | Rajasthan Transport Company | 20,000 | — |

नोट—(1) कुछ व्यापारी 'ब्याज का खाता' अलग से नहीं खोलते; सीधे ही ब्याज की रकम 'ब्याज उचंती खाते' से लाभ हानि खाते में, प्रति वर्ष, हस्तांतरित करते रहते हैं।

**Illustration 99.**

On 1st April, 1964 Delite Drycleaners Ltd. purchases machinery on the Instalment Payment System. The cash price of the machinery is Rs. 8,000, the deposit being Rs. 800 and four annual instalments of Rs. 1,800 each to be paid on 1st April, 1965, 1966, 1967 and 1968. In addition, interest is charged at 7 per cent on yearly balances and the purchaser is to pay to the seller an insurance premium of $\frac{1}{4}$ per cent per annum on the outstanding balances. The seller decides to create a provision for doubtful debts at 10 per cent of the amount not received from the purchaser.

Show the necessary accounts in the books of the seller and how the transactions would appear in the Balance Sheet at 31st March, 1965 and 1966.

1 अप्रैल, 1964 को डिलाइट ड्राईक्लीनर्स लिमिटेड किस्त-भुगतान पद्धति पर मशीनरी खरीदते हैं। मशीनरी का रोकड़ी मूल्य 8,000 रु० है; 800 रु० तुरन्त जमा कराने हैं तथा 1 अप्रैल, 1965, 1966, 1967 व 1968 को 1,800 रु० की चार किस्तें भुगतान की जाती हैं। इसके अतिरिक्त, वार्षिक बाकियों पर 7 प्रतिशत की दर से ब्याज वसूल किया जाता है और क्रेता को बकाया राशियों पर $\frac{1}{4}$ प्रतिशत वार्षिक के हिसाब से बीमे के प्रीमियम का भुगतान विक्रेता को करना है। विक्रेता यह निर्णय करता है कि क्रेता की तरफ बकाया रकम के 10 प्रतिशत के लिये 'सन्देहजनक ऋण' के रूप में प्रावधान किया जाये।

विक्रेता की पुस्तकों में आवश्यक खाते दिखाइये तथा 31 मार्च, 1965 व 1966 को तैयार किये जाने वाले चिट्ठे में सौदे किस प्रकार दिखलाये जायेंगे।

**Solution :**

तुरन्त जमा 800 रु० तथा 1,800 रु० की चार किस्तों का योग 8,000 रु० रोकड़ी मूल्य के बराबर होता है। अतः ब्याज किस्तों में सम्मिलित नहीं है। किस्तों की रकम पूंजीगत मूल्य का भुगतान है। अतः विश्लेषण तालिका बनाने की आवश्यकता नहीं है। ब्याज का भुगतान अलग से किया जाना है।

**Delite Drycleaners Ltd.**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1-4-64 | To Sales a/c | 8,000 | — | 1-4-64 | By Cash a/c | 800 | |
| 31-3-65 | To Interest a/c (7% on Rs. 7,200) | 504 | — | 31-3 65 | By Balance c/d | 7,722 | — |
| ,, ,, ,, | To Ins. Premium Received a/c | 18 | — | | | | |
| | | 8,522 | — | | | 8,522 | — |
| 1-4-65 | To Balance b/d | 7,722 | — | 1-4-65 | By Cash a/c (1800+504+18) | 2,322 | — |
| 31-3-66 | To Interest a/c (7% on Rs. 5,400) | 378 | — | 31-3-66 | By Balance c/d | 5,791 | 50 |
| ,, ,, ,, | To Ins. Premium Received a/c | 13 | 50 | | | | |
| | | 8,113 | 50 | | | 8,113 | 50 |
| 1-4-66 | To Balance b/d | 5,791 | 50 | 1-4-66 | By Cash a/e Rs.(1800+378+13.50) | 2,191 | 50 |
| 31-3-67 | To Interest a/c (7% on Rs. 3,600) | 252 | — | 31-3-67 | By Balance c/d | 3,861 | |
| ,, ,, ,, | To Ins. Premium Received a/c | 9 | — | | | | |
| | | 6,052 | 50 | | | 6,052 | 50 |
| 1-4-67 | To Balance b/d | 3,861 | — | 1-4-67 | By Cash a/c (1800+252+9) | 2,061 | — |
| 31-3-68 | To Interest a/c (7% on Rs. 1,800) | 126 | — | 31-3-68 | By Balance c/d | 1,930 | 50 |
| ,, ,, ,, | To Ins. Premium Received a/c | 4 | 50 | | | | |
| | | 3,991 | 50 | | | 3,991 | 50 |
| 1-4-68 | To Balance b/d | 1,930 | 50 | 1-4-68 | By Cash a/c Rs.(1800+126+4.50) | 1,930 | 50 |

**Sales Account**

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1965 Mar. 31 | To Trading a/c | 8,000 | | 1964 April 1 | By Delite Drycleaners Ltd. | 8,000 | |

## Interest Account

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 31-3-65 | To P. & L. a/c | 504 | — | 31-3-65 | By Delite Drycleaners Ltd. | 504 | — |
| 31-3-66 | To P. & L. a/c | 378 | — | 31-3-66 | By Delite Drycleaners Ltd. | 378 | — |
| 31-3-67 | To P. & L. a/c | 252 | — | 31-3-67 | By Delite Drycleaners Ltd. | 252 | — |
| 31-3-68 | To P. & L. a/c | 126 | — | 31-3-68 | By Delite Drycleaners Ltd. | 126 | — |

## Insurance Premium Received Account

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 31-3-65 | To P. & L. a/c | 18 | — | 31-3-65 | By Delite Drycleaners Ltd. | 18 | — |
| 31-3-66 | To P. & L. a/c | 13 | 50 | 31-3-66 | By Delite Drycleaners Ltd. | 13 | 50 |
| 31-3-67 | To P. & L. a/c | 9 | — | 31-3-67 | By Delite Drycleaners Ltd. | 9 | — |
| 31-3-68 | To P. & L. a/c | 4 | 50 | 31-3-68 | By Delite Drycleaners Ltd. | 4 | 50 |

## Provision for Doubtful Debts Account

| | | Rs. | P. | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 31-3-65 | To Balance c/d | 772 | — | 31-3-65 | By P. & L. a/c $\left(\frac{10}{100} \times \text{Rs. } 7{,}722\right)$ | 772 | — |
| 31-3-66 | To P. & L. a/c | 193 | — | 1-4-65 | By Balance b/d | 772 | — |
| 31-3-66 | ,, Balance c/d | 579 | — | | | | |
| | | 772 | — | | | 772 | — |
| 31-3-67 | To P. & L. a/c | 193 | — | 1-4-66 | By Balance b/d | 579 | — |
| 31-3-67 | ,, Balance c/d | 386 | — | | | | |
| | | 579 | — | | | 579 | — |
| 31-3-68 | To P. & L. a/c | 193 | — | 1-4-67 | By Balance b/d | 386 | — |
| 31-3-68 | To Balance c/d | 193 | — | | | | |
| | | 386 | — | | | 386 | — |
| | | | | 1-4-68 | By Balance b/d | 193 | — |

**Balance Sheet**

| | | | | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|
| | | As on 31-3-65 | | | |
| | | Books Debts : | | | |
| | | Delite Drycleaners | Rs. | | |
| | | Limited | 7,722 | | |
| | | Less Provision for | | | |
| | | doubtful debts | 772 | 6,950 | – |
| | | As on 31-3-66 | | | |
| | | Book Debts : | | | |
| | | Delite Drycleaners | Rs. | | |
| | | Limited | 5,791·50 | | |
| | | Less Provision for | | | |
| | | doubtful debts | 579·00 | 5,212 | 50 |

नोट :—(1) यह माना गया है कि विक्रेता द्वारा अन्य मशीनरी के साथ इस मशीनरी का भी बीमा कराया गया होगा तथा प्रीमियम का भुगतान किया गया होगा ।

(2) चूँकि किस्तों में ब्याज सम्मिलित नहीं है, अतः ब्याज उचंती खाता खोलने का प्रश्न ही नहीं उठता ।

**Illustration 100.**

Rohtas Industries limited purchased on instalment basis machinery on 1st January, 1962. The terms were that a payment of Rs. 5,000 has to be made on 31st December each year to the vendors Messrs Hira & Sons Limited. This includes interest @ 5% on the balance of cash down price due and so on for five years completing the payment in five instalments. It was decided to depreciate the machinery @ 10 per cent per annum on reducing balance method.

Ascertain the cash down price and show Interest Suspense Account and the Machinery Account in the books of the buyers. (Calculation may be made to the nearest rupee.)

1 जनवरी, 1962 को रोहतास इन्डस्ट्रीज लिमिटेड ने किस्त भुगतान पर मशीनरी खरीदी । भुगतान की शर्तें इस प्रकार थीं : मैसर्स हीरा एण्ड संस लिमिटेड (विक्रेता) को प्रतिवर्ष 31 दिसम्बर को 5,000 रु० का भुगतान किया जावेगा । इस रकम में बकाया रोकड़ी मूल्य के शेष पर 5 प्रतिशत की दर से ब्याज सम्मिलित है और यह रकम भुगतान पूर्ण करने के लिए पांच वर्ष तक दी जाती रहेगी । यह निर्णय किया गया कि मशीनरी पर क्रमागत ह्रास विधि के हिसाब से 10 प्रतिशत वार्षिक दर पर मूल्य ह्रास अपलिखित किया जाये ।

रोकड़ी मूल्य ज्ञात कीजिए और क्रेता की पुस्तकों में 'ब्याज उचंती खाता' तथा 'मशीनरी खाता' दिखाइये । (गणना निकटतम रुपये तक की जा सकती है)

**Solution :** रोकड़ी मूल्य व ब्याज निम्न प्रकार निकाला जायेगा :

| Instalment | Calculation | Principal Amount | Interest |
|---|---|---|---|
| | Rs. | Rs. | Rs. Rs. |
| 5th | $(5000 \times \frac{100}{105})$ | 4,762 | 5,000— 4,762=238 |
| 4th | $(5000+4762) \times (\frac{100}{105})$ | 9,297 | 9,762— 9,297=465 |
| 3rd | $(5000+9297) \times (\frac{100}{105})$ | 13,616 | 14,297—13,616=681 |
| 2nd | $(5000+13616) \times (\frac{100}{105})$ | 17,730 | 18,616—17,730=886 |
| 1st | $(5000+17730) \times (\frac{100}{105})$ | 21,648 | 22,730—21,648=1,082 |

चूंकि 'तुरन्त जमा' की राशि नहीं है, अतः रोकड़ी मूल्य 21,648 रु० होगा।

कुल भुगतान=25,000 रु०

रोकड़ी मूल्य=21,648 रु०

अतः कुल ब्याज= 3,352 रु०

**Interest Suspense Account**

| Date | Particulars | Rs. | P. | Date | Particulars | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1962 Jan. 1 | To Hira & Sons Limited | 3,352 | — | 1962 Dec. 31 | By P. & L. a/c | 1,082 | — |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 2,270 | — |
| | | 3,352 | — | | | 3,352 | — |
| 1963 Jan. 1 | To Balance b/d | 2,270 | — | 1963 Dec. 31 | By P. & L. a/c | 886 | — |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 1,384 | — |
| | | 2,270 | — | | | 2,270 | — |
| 1964 Jan. 1 | To Balance b/d | 1,384 | — | 1964 Dec. 31 | By P. & L. a/c | 681 | — |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 703 | — |
| | | 1,384 | — | | | 1,384 | — |
| 1965 Jan. 1 | To Balance b/d | 703 | — | 1965 Dec. 31 | By P. & L. a/c | 465 | — |
| | | | | ,, ,, | By Balance c/d | 238 | — |
| | | 703 | — | | | 703 | — |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 238 | — | 1966 Dec. 31 | By P. & L. a/c | 238 | — |

8. Virendra filed his petition for insolvency on 30th September, 1967. The details of his assets and liabilities were as follows : Cash in hand Rs. 50, Book debts : good Rs. 48,000; doubtful Rs. 21,000 estimated to produce Rs. 9,800; bad Rs. 4,500; Stock-in-trade Rs. 80,000 estimated to produce Rs. 65,000; Bills Receivable, good Rs. 14,500; Office Furniture Rs. 3,500 estimated to produce Rs. 2,500; Machinery and Plant Rs. 6,000 estimated to produce Rs. 4,500; Private house Rs. 16,000 subject to a mortgage of Rs. 8,000; Private Furniture Rs. 3,000 estimated to produce Rs. 2,200; Unsecured Creditors Rs. 2,40,000; Creditors partly secured Rs. 1,40,000 estimated value of security held Rs. 85,000.

Outstanding liabilities at the date of the petition not otherwise included: Rent 6 months Rs. 2,500; Salaries of office staff (2 months) Rs. 1,500.

Prepare the Statement of Affairs.

वीरेन्द्र ने 30 सितम्बर 1967 को दिवालिया घोषित होने हेतु प्रार्थना-पत्र दिया उसकी सम्पत्तियां तथा दायित्वों का विवरण निम्न प्रकार था :—

नकद 50 रु०; पुस्तक ऋण : अच्छे–48,000 रु०; संदिग्ध 21,000 रु० अनुमानित प्राप्य राशि 9,800 रु०; डूबत 4,500 रु०; व्यापार में स्टॉक 80,000 रु० अनुमानित प्राप्य मूल्य 65,000 रु०; प्राप्य बिल अच्छे 14,500 रु०; कार्यालय फर्नीचर 3,500 रु० अनुमानित प्राप्य राशि 2,500 रु०; मशीन और प्लान्ट 6,000 रु० अनुमानित प्राप्य राशि 4,500 रु०; निजी भवन 16,000 रु० जिस पर 8,000 रु० का वन्धक है।

निजी फर्नीचर 3,000 रु० अनुमानित प्राप्य राशि 2,200 रु०; असुरक्षित लेनदार 2,40,000 रु०; अंशत सुरक्षित लेनदार 1,40,000 रु० जिनके पास रखी हुई प्रतिभूति का अनुमानित मूल्य 85,000 रु०।

प्रार्थना-पत्र की तिथि को बकाया दायित्व जो उपरोक्त मदों में सम्मिलित नहीं हैं : किराया 6 मास का–2,500 रु०; कार्यालय के कर्मचारियों का वेतन (2 माह का) 1,500 रु०।

स्थिति विवरण बनाइये। (205)

Answer : Deficiency—Rs. 1,44,450

9. K. Sharma filed his petition for insolvency on 31st December, 1967, on which date his position was as follows : Book-debts : good Rs. 20,000, doubtful Rs. 6,000 estimated to produce Rs. 2,000, bad Rs.1,000; Stock Rs. 60,000 estimated to realise Rs. 43,000; Preference Shares of Hydro Power Ltd. Rs.15,000 estimated to produce Rs. 14,000; Equity Shares Rs. 5,000 estimated to produce Rs. 2,000; Cash at Bank Rs. 500; B/R Rs. 1,000; Buildings cost Rs. 15,000, valued at Rs. 12,000; Machinery Rs. 14,000 estimated to realise Rs. 11,000;

Fixtures Rs. 2,000 estimated to realise Rs. 1,500; Debentures in a company cost Rs. 6,250 estimated to realise Rs. 5,000.

Sundry Creditors Rs. 60,000; B/P Rs. 15,000; Creditors partly secured by lien on shares Rs. 40,000; Landlord for rent Rs. 100; Liability on bills receivable discounted (estimated to rank Rs. 3,500) Rs. 7,000; Mortgage on buildings Rs. 10,100; Creditors for rates, taxes, wages and salaries Rs. 2,900.

On 1st January, 1963, he had a capital of Rs. 50,000. The business resulted in a profit of Rs. 10,000, Rs. 4,500 and Rs. 3,000 in the years 1963, 1964 and 1965 respectively and a loss of Rs. 2,000 and Rs. 7,500 in 1966 and 1967 respectively after allowing Rs. 2,500 for interest on capital each year. The withdrawals amounted to Rs. 35,850 during the period. Losses were incurred through betting, stock exchange transactions and cotton speculation of Rs. 1,000; Rs. 11,000 and Rs. 5,000 respectively.

Prepare a Statement of Affairs and a Deficiency Account.

31 दिसम्बर, 1967 को के० शर्मा ने दिवालिया घोषित होने हेतु प्रार्थना-पत्र दिया। उस तिथि को उसकी स्थिति निम्न प्रकार थी : पुस्तक ऋण-अच्छे 20,000 रु०, संदिग्ध 6,000 रु० अनुमानित प्राप्य मूल्य 2,000 रु०, डूबत ऋण 1,000 रु०; स्टॉक 60,000 रु०, अनुमानित प्राप्य मूल्य 43,000 रु०; हाइड्रो पावर लि० के अधिमान अंश 15,000 रु०, अनुमानित प्राप्य मूल्य 14,000 रु०; ईक्विटी अंश 5,000 रु०, अनुमानित प्राप्य मूल्य 2,000 रु०; बैंक में जमा 500 रु०; प्राप्य बिल 1,000 रु०; भवन लागत मूल्य 15,000 रु०, आंका गया मूल्य 12,000 रु०; मशीन 14,000 रु०, अनुमानित प्राप्य राशि 11,000 रु०; फिक्सचर्स 2,000 रु०, अनुमानित प्राप्य राशि 1,500 रु०; कम्पनी के ऋणपत्र, क्रय मूल्य 6,250 रु०, अनुमानित प्राप्य मूल्य 5,000 रु०।

विभिन्न लेनदार 60,000 रु०; देय बिल 15,000 रु०; अंशतः सुरक्षित लेनदार जिनका अंशों पर ग्रहणाधिकार है 40,000 रु०; भूस्वामी को किराया 100 रु०; भुनाये गये बिल पर दायित्व (अनुमानित देय राशि 3,500 रु०) 7,000 रु०; भवन पर बन्धक 10,100 रु०; कर, मजदूरी और वेतन के लेनदार 2,900 रु०।

1 जनवरी, 1963 को उसकी पूंजी 50,000 रु० थी। 2,500 रु० प्रतिवर्ष पूंजी पर ब्याज चार्ज करने के पश्चात् 1963, 1964 और 1965 में उसको क्रमशः 10,000 रु०, 4,500 रु० और 3,000 रु० का लाभ तथा 1966 और 1967 में क्रमशः 2,000 रु० और 7,500 रु० का नुकसान हुआ। इस काल में आहरण 35,850 रु० के हुये। दाव, स्कन्ध विनिमय व्यवहार तथा रुई में सट्टा लगाने के कारण उसको क्रमशः 1,000 रु०, 11,000 रु० और 5,000 रु० की हानि हुई।

स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाता बनाइये। [206]

Answer : Deficiency Rs. 19,600;
Total of Deficiency Account Rs. 99,600.

5. The assets and liabilities of X, as shown by his books as on 31st December, 1967, were Rs. 80,000 and Rs. 60,000. He filed his petition for insolvency and estimated his deficiency to be Rs. 50,000. After making the above estimates, he found that the following items were not passed through his account book :—

(a) Interest on his capital @ 6% from 1st January, 1967;

(b) Bills discounted Rs. 10,000 expected to rank Rs. 4,000;

(c) A creditor of Rs. 500 omitted to be entered in the books. His claim was, however, admitted by the debtor;

(d) Outstanding expenses—salaries of 4 clerks @ Rs. 100 per month for each clerk for 3 months; wages of a worker for the month of August, 1967 Rs. 50; wages of 4 workers for the month of November, 1967 @ Rs. 40 per worker; Rent for the month of November, 1967 Rs. 400; Amount due to the municipality for rates Rs. 1,000 and to the Income Tax Deptt. Rs. 2,000 and to the Sales Tax Deptt. Rs. 1,500.

Prepare his Statement of Affairs and Deficiency Account.

31 दिसम्बर 1967 को एक्स की पुस्तकों के अनुसार उसकी सम्पत्ति 80,000 रु० थी और उसके दायित्व 60,000 रु० थे। उसने दिवालिया घोषित होने हेतु प्रार्थना-पत्र दिया और उसने 50,000 रु० घाटे का अनुमान लगाया। घाटे का उपरोक्त अनुमान लगाने के पश्चात् उसको यह ज्ञात हुआ कि निम्नलिखित मदों की प्रविष्टि उसके खातों में नहीं हुई है—

(अ) 1 जनवरी 1967 से 6% की दर से उसकी पूंजी पर व्याज;

(ब) भुनाये गये बिल 10,000 रु०, अनुमानित देय राशि 4,000 रु०;

(स) 500 रु० के ऋणदाता को पुस्तकों में दिखाना भूल गये। उसका दावा ऋणी ने स्वीकार कर लिया है;

(द) बकाया खर्चे—4 लिपिकों का 100 रु० प्रति माह प्रति लिपिक के हिसाब से 3 माह का वेतन; अगस्त 1967 माह के लिए एक मजदूर की मजदूरी 50 रु०; नवम्बर 1967 माम के लिए 4 मजदूरों का 40 रु० प्रति मजदूर के हिसाब से मजदूरी; नवम्बर 1967 मास का किराया 400 रु०; करों की देय राशि नगरपालिका को 1,000 रु०, आयकर विभाग को 2,000 रु० और बिक्री कर विभाग को 1.500 रु०।

उसका स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाता बनाइये। [207]

Answer : Deficiency Rs. 60,810;

Total of Deficiency Account Rs. 80,810.

11. B of Bombay was declared insolvent on 30th June, 1968. His Balance Sheet on that date was as follows. (बम्बई के ब को 30 जून, 1968 को दिवालिया घोषित कर दिया गया उसका चिट्ठा उस तिथि को निम्न प्रकार था) :—

**Balance Sheet**

As of 30th June 1968

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Creditors for business | 1,83,000 | Cash | 5,000 |
| Income Tax Arrears | 10,000 | Debtors | 25,000 |
| Salary of 6 clerks | 1,500 | Stock | 90,000 |
| Wages of 10 labourers | 2,000 | Furniture | 10,000 |
| Rent for two months due to landlord | 800 | Buildings | 60,000 |
| Provision for Bad Debts | 2,000 | Goodwill | 8,000 |
| Arrears of Workmen's Compensation | 700 | B's Capital overdrawn | 2,000 |
| | 2,00,000 | | 2,00,000 |

Goods worth Rs. 80,000 were mortgaged with creditors amounting to Rs. 50,000. Creditors amounting to Rs. 40,000 had the second charge on the goods mortgaged with the above creditors. Creditors amounting to Rs. 8,000 have their lien on the furniture. His assets were expected to realise as follows : Stock 30% less than its book value; Furniture Rs. 7,500, Buildings Rs. 40,000, Debtors Rs. 24,000.

His personal creditors amounted to Rs. 60,000.

His private properties amounted to Rs. 50,000 including that of the following properties:—

| | | |
|---|---|---|
| Property held under trust for others | Rs. | 10,000 |
| Property which was under his possession as reputed owner | Rs. | 5,000 |
| Household Furniture, cooking vessels and other necessary wearing apparel for himself and the members of his family | Rs. | 6,000 |

Prepare a Statement of Affairs and Deficiency Account from the above particulars. Also find out the estimated rate of dividend payable to the creditors.

(80,000 रु० का माल 50,000 रु० के लेनदारों के पास बन्धक रखा हुआ है। 40,000 रु० के लेनदारों को इस माल के सम्बन्ध में द्वितीय चार्ज उपलब्ध है। 8,000 रु० के लेनदारों का फर्नीचर पर ग्रहणाधिकार है। उसकी सम्पत्तियों से निम्न प्रकार वसूली होने की आशा है:—

स्टॉक पुस्तक मूल्य से 30 प्रतिशत कम;

फर्नीचर 7,500 रु०; भवन 40,000 रु०; देनदार 24,000 रु०।

उसके व्यक्तिगत लेनदार 60,000 रु० के थे;

उसकी सम्पत्तियों का मूल्य 50,000 रु० था जिसमें अग्रलिखित सम्पत्तियों का मूल्य सम्मिलित था:—

| | रु० |
|---|---|
| अन्य व्यक्तियों के लिये रखी हुई प्रन्यास पर सम्पत्ति | 10,000 |
| सम्पत्ति जो उसके अधिकार में ख्याति प्राप्त स्वामी के रूप में थी | 5,000 |
| उसका तथा उसके परिवार के प्रयोग के लिये फर्नीचर, रसोई के वर्तन, पहनने के कपड़े | 6,000 |

उपरोक्त विवरण से स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाता बनाइये। साथ में यह भी बतलाइये कि उसके लेनदारों को दिवालिये की सम्पत्ति में से मिलने वाली हिस्से की दर क्या होगी।) [208]

Answer : Deficiency Rs. 78,800; Rate of Dividend—56.44 paise per rupee; Total of Deficiency Account Rs. 79,800.

12. On 31st March, 1967, the Balance Sheet of Messrs A and B was as follows (31 मार्च, 1967 को अ और ब का चिट्ठा निम्न प्रकार था):—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Trade Creditors | 2,000 | Machinery | 2,000 |
| Bills Payable | 2,500 | Buildings | 1,000 |
| Bank | 1,500 | Book-Debts | 2,000 |
| 12 Months' Rent | 100 | Cash | 100 |
| 1 Month's Salaries | 100 | Stock | 3,100 |
| Capital : | | | |
| A Rs. 1,000 | | | |
| B Rs. 1,000 | 2,000 | | |
| | 8,200 | | 8,200 |

A owed Rs. 1,800 personally and he had in addition to his interest in the firm a house which cost Rs. 500, Furniture Rs. 200 and Life Policies on which he had paid premiums amounting to Rs. 100. B owed Rs. 1,400 and he had paid Life Insurance Premiums amounting to Rs. 300, and had furniture which cost Rs. 100. The bank held the deed of A's property and his life policies.

The partnership assets were valued as follows : Machinery Rs. 1,090: Buildings Rs. 500; Good Book debts Rs. 1,000; Doubtful Rs. 500 (estimated at Rs. 300); Bad Rs. 500; Stock Rs. 2,000

A's property was considered to be worth Rs. 500; his life policies Rs.50 and his Furniture Rs. 150, B's life policies were worth Rs. 150 and his furniture Rs. 50.

Prepare Statement of Affairs and Deficiency Account of the firm and the Statement of Affairs and Deficiency Account of the partners.

(अ के 1,800 रु० के निजी दायित्व थे। फर्म में हित के अतिरिक्त उसके पास एक मकान है जिसका मूल्य 500 रु० है, फर्नीचर 200 रु० का है तथा वीमा पालिसी है जिस पर उसने 100 रु० प्रीमियम दिया है। व को 1,400 रु० देने थे, उसने जीवन वीमा प्रीमियम के 300 रु० दिये थे और उसके फर्नीचर का मूल्य 100 रु० था। वैंक के पास अ की सम्पत्ति और वीमा पॉलिसी के स्वत्व प्रपत्र थे।

साझेदारी की सम्पत्तियों का मूल्यांकन इस प्रकार किया गया—मशीन 1,090 रु०; भवन 500 रु०; पुस्तक ऋण-अच्छे 1,000 रु०; संदिग्ध 500 रु० (अनुमानित प्राप्य मूल्य 300 रु०); डूवत 500 रु०; स्टॉक 2,000 रु०।

अ की सम्पत्ति का मूल्य 500 रु०; उसकी वीमा पालिसी 50 रु० और उसके फर्नीचर का मूल्य 150 रु० आंका गया। व की जीवन वीमा पालिसी 150 रु० और उसका फर्नीचर 50 रु० का आंका गया।

फर्म का स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाता वनाइये। [209]
साझेदारों के स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाते भी वनाइये।)

Answer : Deficiency of the Firm Rs. 1,210; Deficiency of A Rs. 1,398;
Surplus available for A's personal creditors after
discharging the liability for guarantee Rs. 252;
Deficiency of B Rs. 1,200.

13. Hari and Mohan are equal partners. Insolvency petition is filed on 30th June, 1968. The Balance Sheet as on 30th June, 1968 is as follows. Realisable value is indicated in brackets. (हरि और मोहन बराबर के साझी हैं। दिवालिया घोषित होने हेतु प्रार्थना पत्र 30 जून, 1968 को दाखिल किया गया है। 30 जून, 1968 को उनका चिट्ठा निम्न प्रकार है। अनुमानित प्राप्य मूल्य कोष्ठकों में दिये गये हैं):—

**Balance Sheet**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Mortgage Loan (on freehold property) | 20,000 | Freehold Property (Rs. 60,000) | 80,000 |
| Bank Overdraft (secured by second mortgage on freehold property) | 80,000 | Plant and Machinery (Rs. 36,000) | 60,000 |
| | | Fixture (Rs. 2,000) | 6,000 |
| | | Stock (Rs. 20,000) | 40,000 |
| Preferential Creditors | 3,000 | Debtors (Rs. 30,000) | 50,000 |
| Unsecured Creditors | 1,00,000 | Cash | 1,000 |
| Capital—Hari | 44,000 | Mohan's Capital overdrawn | 10,000 |
| | 2,47,000 | | 2,47,000 |

The overdraft is secured, in addition to second mortgage, by Hari's personal guarantee against which his investments amounting to Rs. 40,000 have

been deposited. Hari's investments are estimated to realise Rs. 34,000. Hari's personal creditors amounted to Rs. 50,000 and his assets other than the investments were valued at Rs. 10,000. Personal creditors of Mohan (including firm's overdrawn balance) amounted to Rs. 20,000. His assets, however, amounted to Rs. 29,000.

Prepare : (a) Statement of Affairs of the firm and its Deficiency Account.

(b) Statement of Affairs of both the partners and their Deficiency Accounts.

(बैंक अधिविकर्ष स्वकीय सम्पत्ति पर द्वितीय नम्बर के वन्धक के अतिरिक्त हरि की व्यक्तिगत गारन्टी से सुरक्षित है जिसके लिए हरि के 40,000 रु० के विनियोग बैंक में जमा करा दिये गये हैं। हरि के विनियोगों से 34,000 रु० वसूल होने का अनुमान है। हरि के व्यक्तिगत दायित्व 50,000 रु० के थे और उनकी सम्पत्तियों का मूल्य (विनियोगों को छोड़ते हुए) 10,000 रु० आंका गया। मोहन के व्यक्तिगत लेनदार (फर्म के दायित्व को सम्मिलित करते हुए) 20,000 रु० के थे। उसकी सम्पत्तियों का मूल्य 29,000 रु० आंका गया।

(अ) फर्म का स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाता तैयार कीजिये।

(ब) साझेदारों के स्थिति विवरण तथा न्यूनता खाते तैयार कीजिये। (210)

Ans. : Deficiencies-Firm Rs. 35,000, Hari's Deficiency Rs. 16,000; Surplus from investments to be distributed among Hari's personal creditors Rs. 24,000; Surplus from Mohan's Deficiency a/c Rs. 9,000.

**Revisional Problems**

14. From the following information prepare a Statement of Affairs and Deficiency Account of A. (निम्नलिखित सूचनाओं से ए का स्थिति-विवरण और न्यूनता खाता बनाइये) :—

| | Rs. |
|---|---|
| Capital on 1st April, 1962 | 4,470 |
| Drawings for the year to 31st March, 1963 | 1,852 |
| Loss on trading for the year to 31st March, 1963 | 3,130 |
| Creditors for Income tax | 208 |
| Creditors | 8,064 |
| Cash in hand | 30 |
| Book debts Rs. 2,737 (estimated to produce) | 2,350 |
| Furniture Rs. 248, estimated to produce | 128 |
| Stock Rs. 1,320, estimated to produce | 1,200 |
| Machinery Rs. 2,125, estimated to produce | 1,930 |
| Freehold Property Rs. 5,800, estimated to produce (subject to mortgage of Rs. 4,500) | 5,800 |

Assuming the cost of winding up at Rs. 282, state the amount of dividend which could be expected to be paid.

(समापन व्यय के 282 रु० मानते हुए, यह बताइये कि भुगतान किये जाने वाले लाभांश की राशि क्या होगी।) [211]

Answer : Deficiency Rs. 1,334; Total of Deficiency Account Rs. 5,804.

15. Sohan Lal filed his insolvency petition on 31st December, 1967 and his Statement of Affairs was composed of the following figures (सोहन लाल ने अपने दिवाला होने का प्रार्थना-पत्र 31 दिसम्बर, 1967 को दाखिल किया और उसका स्थिति-विवरण निम्नलिखित अंकों से बनाया गया था):—

| | Rs. |
|---|---|
| Unsecured Creditors | 15,000 |
| Creditors partly secured by lien on shares | 8,000 |
| Creditors fully secured by lien on stock | 20 |
| Mortgage on Buildings | 2,000 |
| Value of Buildings | 2,200 |
| Liability on B/R discounted (of which estimated to rank Rs. 700) | 1,400 |
| Six months' rent due to landlord | 300 |
| Creditors payable in property for taxes and wages | 300 |
| Book-Debts : | |
| Good | 4,000 |
| Doubtful (estimated to produce Rs. 400) | 800 |
| Bad | 1,200 |
| Life Policy (Surrender Value) | 1,000 |
| Stock (estimated to realise Rs. 8,000) | 12,000 |
| Shares | 3,200 |
| Cash in hand | 40 |
| Bills of Exchange | 260 |
| Machinery (estimated to realise Rs. 2,400) | 3,000 |
| Fixtures and Fittings (estimated to realise Rs. 300) | 600 |
| Furniture (estimated to realise Rs. 600) | 700 |

There is a liability (in respect of a contract which the debtor cannot now complete)of Rs. 300 but it is not expected to rank for dividend against the debtor's estate. A loss of Rs. 140 was sustained in the year after allowing interest on capital Rs. 240 and the drawings amounted to Rs. 720. On 1st January, 1967

he had commenced business with a capital of Rs. 4,000. Prepare the Statement of Affairs and Deficiency Account of Sohan Lal. Also find out the estimated rate of dividend payable to the creditors, if the estimated cost of winding up is Rs. 240.

(एक अनुबंध के सम्बन्ध में, जिसे अब पूर्ण नहीं किया जा सकता, सोहन लाल का दायित्व 300 रु० का है किन्तु ऋणी की सम्पत्ति के विरुद्ध उसके लिये दायित्व उत्पन्न होने की आशा नहीं है। पूंजी पर 240 रु० ब्याज वसूल करने के बाद वर्ष में 140 रु० की हानि हुई तथा आहरण 720 रु० के किये गये। 1 जनवरी, 1967 को उसने 4,000 रु० की पूंजी से व्यापार प्रारम्भ किया। सोहन लाल का स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाता तैयार कीजिए। यदि समापन के 240 रु० व्यय होने का अनुमान हो तो लेनदारों को किये जाने वाले अनुमानित लाभांश की दर भी ज्ञात कीजिए।) [212]

Answer : Deficiency Rs. 3,920; Total of Deficiency Account Rs. 8,160: Rate of Dividend 80 paise per rupee.

16. X, on 31st March, 1968, unable to meet his engagements, requires a Statement of Affairs for submission to his creditors. Prepare the same from the following :—

| | Rs. |
|---|---|
| Leasehold Premises for 99 years, subject to payment of ground rent Rs. 1,000 per year, book value Rs. 1,00,000 estimated to realise | 90,000 |
| Book-Debts : Good Rs. 66,500 estimated to realise | 60,000 |
| Book-Debts : Doubtful Rs. 5,000 estimated to realise | 2,000 |
| Book-Debts : Bad Rs. 7,500 estimated to realise | nil |
| Plant and Machinery Rs. 40,000 estimated to realise | 30,000 |
| Stock-in trade, book value Rs. 20,000 estimated to realise | 14,000 |
| Cash in hand | 100 |

Life Insurance Policy for Rs. 25,000 at death, subject to a premium of Rs. 500 a year due and paid on 28th February, 1968 and held by the Insurance Company for a loan of Rs. 2,000, Surrender value being Rs. 5,000; Household Furniture Rs. 3,600; Private and household debts Rs. 2,900; 600 Shares in National Engineering Co. Ltd. of Rs. 10 each, Rs. 5 paid up, now quoted at Rs. 6.25 per share. Loan of Rs. 50,000 secured by first mortgage on the leasehold at $4\frac{1}{2}$ percent, the interest on same being paid to the 31st March, 1968; Unsecured Creditors Rs. 1,50,000; Bankers for overdraft and interest, Rs. 50,000

holding as security a second mortgage on leasehold; Loan from K. L. Kamal Rs. 4,000 at 5 per cent per annum, interest being paid to 31st March, 1968, who holds as security second charge on Life Insurance Policy; Ground Rent of leasehold accrued since 31st December, 1967.

Also prepare Deficiency Account. On the 1st April, 1965, he had a capital of Rs. 1,20,000 in addition to household furniture. His private drawings as shown in the Cash Book were as follows :—

For the year ended 31st March, 1966 Rs. 49,800; 1967–Rs. 40,000; 1968–Rs. 50,000. He made a profit in his business in 1966 of Rs. 50,000 and in the subsequent years losses of Rs. 30,000 and Rs. 9,350 respectively.

एक्स, जो कि अपने ऋणियों को भुगतान करने में असमर्थ हैं, अपने लेनदारों को समर्पण करने हेतु स्थिति-विवरण तैयार करना चाहता है। निम्नलिखित सूचनाओं से उसे तैयार कीजिए :—

| | रु० |
|---|---|
| 99 वर्ष के लिए पट्टाधृत सम्पत्ति (जिस पर प्रति वर्ष 1,000 रु० भू-किराया दिया जाता है) का पुस्तक मूल्य 1,00,000 रु० | |
| अनुमानित प्राप्य मूल्य | 90,000 |
| पुस्तक ऋण : उत्तम मूल्य 66,500 रु० अनुमानित प्राप्य मूल्य | 60,000 |
| पुस्तक ऋण : संदिग्ध मूल्य 5,000 रु० अनुमानित प्राप्य मूल्य | 2,000 |
| पुस्तक ऋण : डूबत मूल्य 7,500 रु० अनुमानित प्राप्य मूल्य | शून्य |
| प्लांट व मशीनरी 40,000 रु० अनुमानित प्राप्य मूल्य | 30,000 |
| स्टॉक पुस्तक मूल्य 20,000 रु० अनुमानित प्राप्य मूल्य | 14,000 |
| रोकड़ हस्ते | 100 |

जीवन बीमा पालिसी 25,000 रु० जिस पर 500 रु० का वार्षिक प्रीमियम 28 फरवरी, 1968 को देय हुआ तथा भुगतान दिया गया और यह पालिसी 2,000 रु० के ऋण के बदले में बीमा कम्पनी के पास रखी हुई थी। इस पालिसी का समर्पण मूल्य 5,000 रु० है। घरेलू फर्नीचर 3,600 रु० का है। निजी एवं घरेलू ऋण 2,900 रु०। नेशनल इंजीनियरिंग कम्पनी लिमिटेड के 10 रु० वाले 600 अंश जिन पर 5 रु० प्रति अंश भुगतान किया गया था तथा जिनका अब बाजार मूल्य 6·25 रु० प्रति अंश है। $4\frac{1}{2}$ प्रतिशत वार्षिक पर 50,000 रु० का एक ऋण जो कि पट्टाधृत सम्पत्ति पर प्रथम बन्धक के रूप में सुरक्षित था तथा जिस पर 31 मार्च, 1968 तक का ब्याज भुगतान किया गया था। असुरक्षित लेनदार 1,50,000 रु०। अधिविकर्ष एवं ब्याज के लिये लेनदार बैंक 50,000 रु० जिनके पास पट्टावृत सम्पत्ति द्वितीय बन्धक के रूप में रखी थी। 5 प्रतिशत वार्षिक दर पर के. एल. कमल का 4,000 रु० का ऋण जिस पर 31 मार्च, 1968 तक का ब्याज भुगतान किया गया था और उसको जीवन बीमा पालिसी पर द्वितीय भार उपलब्ध है। पट्टावृत सम्पत्ति पर 31 दिसम्बर, 1967 के बाद से भू-किराया अर्जित है।

न्यूनता खाता भी बनाइये—1 अप्रैल, 1965 को घरेलू फर्नीचर के अतिरिक्त उसकी पूंजी 1,20,000 रु० थी। उसकी रोकड़ बही में दिखाये गये अनुसार, उसके निजी आहरण निम्न प्रकार थे—

31 मार्च, 1966 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए 49,800 रु०; 1967 के लिए 40,000 रु०; 1968 के लिए 50,000 रु०। 1966 में उसने 50,000 रु० का लाभ कमाया और बाद वाले वर्षों में क्रमशः 30,000 रु० व 9,350 रु० की हानि हुई। [213]

Answer : Deficiency Rs. 50,200; Total of Deficiency Account Rs. 2,21,650.

17. From the following figures, prepare the Deficiency Account and Statement of Affairs of A as on 30th June, 1968 :

The Stock-in-trade at cost is Rs. 1,44,000 of which Rs. 12,000 worth is in the hands of a creditor for Rs. 20,000 who is entitled to exercise a lien. Book Debts : Good Rs. 1,95,000, Doubtful Rs. 2,400 worth 33 paise in the rupee, Bad Rs. 3,000; Fixtures and Fittings (after depreciation) Rs. 4,600; Cash in hand Rs. 200; Bills Receivable Rs. 22,000 (held by bankers against overdraft of Rs. 80,000 the balance of which is secured by a second charge on debtor's freehold property and by the guarantee of his brother); Customers' bills under discount Rs. 30,000 of which Rs. 4,000 is ascertained to be bad and Rs. 2,000 is doubtful. Freehold Property Rs. 60,000 subject to a first mortgage o` Rs. 40,000. The unsecured creditors amount to Rs. 5,96,000 in addition to claims for rates, taxes and wages amounting to Rs. 4,800.

The stock-in trade is estimated to be worth 75 per cent of its face value and the freehold property which cost Rs. 56,000 is valued at Rs. 44,000. Subject to the modifications above stated assets are worth their book values.

It is also informed that the debtor had a surplus of assets of Rs. 1,00,000 on 1st January, 1966 since when he has withdrawn Rs. 60,000 per annum in equal monthly instalments. His profits for the year ended 31st December, 1966 were Rs. 42,000 and for 1967 Rs. 8,400 since when he has not made up his books.

निम्नलिखित सूचनाओं से ए का 30 जून, 1968 को स्थिति-विवरण तथा न्यूनता खाता बनाइये:—

स्टॉक का लागत मूल्य 1,44,000 रु० जिसमें से 12,000 रु० की कीमत का स्टॉक 20,000 रु० के एक लेनदार के पास है जिसे उस पर ग्रहणाधिकार प्राप्त है। पुस्तक ऋण: उत्तम 1,95,000, रु० संदिग्ध, 2,400 रु० जिनसे रुपये में 33 पैसे प्राप्त होने की आशा है, डूबत 3,000 रु०। फिक्सचर्स व फिटिंग्स (मूल्य ह्रास घटाने के बाद) 4,600 रु०; रोकड़ हस्ते 200 रु०; प्राप्य बिल 22,000 रु० (जोकि 80,000 रु० के अधिविकर्ष के विरुद्ध बैंक के पास रखे थे तथा अधिविकर्ष की

शेष राशि ऋणी की स्वकीय सम्पत्ति पर द्वितीय भार से व उसके भाई की जमानत से सुरक्षित थी)। ग्राहकों के प्राप्य विल भुनाये हुये 30,000 रु० जिनमें से 4,000 रु० डूबने की सम्भावना है तथा 2,000 रु० सदिग्ध हैं। स्वकीय सम्पत्ति 60,000 रु० जिन पर 40,000 रु० के लिये प्रथम बन्धक के रूप मे भार उपस्थित है। दर, कर एवं मजदूरी के 4,800 रु० के लेनदारों के अलावा असुरक्षित लेनदार 5,96.000 रु० के हैं।

स्टॉक से उसके अंकित मूल्य का 75 प्रतिशत वसूल होने का अनुमान है तथा स्वकीय सम्पत्ति, जिसका लागत मूल्य 56,000 रु० है, को 44,000 रु० के मूल्य पर आंका गया। उपरोक्त संशोधनों के अतिरिक्त, सम्पत्तियों से पुस्तक मूल्य वसूल होने का अनुमान है।

यह भी सूचना दी जानी है कि 1 जनवरी, 1966 को ऋणी के पास सम्पत्तियों का 1,00,000 रु० का आधिक्य था। उक्त तिथि के बाद से उसने बराबर की माहवारी किस्तों में 60,000 रु० वार्षिक आहरण किये हैं 31 दिसम्बर, 1966 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए उसका लाभ 42,000 रु० तथा 1967 वर्ष के लिये उसके लाभ 8,400 रु० हैं। उस तिथि के बाद से उसने लेखा पुस्तकें नहीं बनाई हैं। [214]

Answer : Deficiency Rs. 3,68,208; Total of Deficiency Account Rs. 5,18,608.

[Hint : The loss from 1st January, 1968 to 30th June, 1968 (Rs.3,10,000) has been arrived at by preparing the balance sheet of the insolvent on the basis of the book figures given in the question and assuming the difference of the two sides as a loss for the period.]

18. A and B are partners. On 31st December, 1967, their position was as follows. (ए और बी साझेदार हैं। 31 दिसम्बर, 1967 को उनकी स्थिति निम्न प्रकार थी) :

**Balance Sheet of A and B**

| | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Bank Overdraft (having a charge on Furniture) | 20,000 | Cash | | 1,000 |
| Loan from X (having a lien on Stock of Rs. 12,000) | 10,000 | Stock | | 25,000 |
| Creditors | 30,000 | Debtors | Rs. 20,000 | |
| A | 5,000 | Less provision for bad debts | Rs. 1,000 | 19,000 |
| | | Furniture | | 8,000 |
| | | Machinery | | 10,000 |
| | | B | | 2,000 |
| | 65,000 | | | 65,000 |

**Balance Sheet of A**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Creditors | 23,000 | Furniture | 3,000 |
| | | Buildings | 15,000 |
| | | Share in the firm of A & B | 5,000 |
| | 23,000 | | 23,000 |

**Balance Sheet of B**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Creditors | 1,000 | Furniture | 2,500 |
| Firm of A & B | 2,000 | Life Policy | 500 |
| | 3,000 | | 3,000 |

The Bank Overdraft of the firm is further secured by the mortgage on the Buildings of A, the title deeds of which have been deposited with the bankers.

The assets of the firm are expected to realise as follows : Stock 25% less, Debtors Rs. 17,000, Furniture Rs. 6,000 and Machinery Rs. 7,000.

The assets of A are expected to realise as follows : Buildings Rs. 12,000, Furniture Rs. 2,000.

The assets of B are expected to realise : Furniture Rs. 2,000 and Life Policy Rs. 500.

Prepare Statement of Affairs and the Deficiency Accounts of the firm and of the individual partners.

(फर्म का वैंक अधिविकर्ष ए के भवन पर बंधक द्वारा और सुरक्षित था जिसके स्वत्व-प्रपत्र वैंक के पास जमा थे।

फर्म की सम्पत्तियों से निम्न प्रकार वसूल होने का अनुमान था—स्टॉक 25% कम; देनदार 17,000 रु०; फर्नीचर 6,000 रु०; मशीनरी 7,000 रु०।

ए की सम्पत्तियों से इस प्रकार वसूल होने का अनुमान था—भवन 12,000 रु०; फर्नीचर 2,000 रु०।

बी की सम्पत्तियों से इस प्रकार वसूल होने का अनुमान था—फर्नीचर 2,000 रु० और जीवन पालिसी 500 रु०।

फर्म का तथा व्यक्तिगत साझेदारों का स्थिति विवरण तथा न्यूनता खाता बनाइये। (215)

Ans. : Deficiency of firm Rs. 8,583; Deficiency of A Rs, 11,670; Deficiency of B Rs. 500.

# 1

# कम्पनी लेखे—1

## ( Company Accounts-1 )

कम्पनी अधिनियम, 1956 की धारा 3 (i) व (ii) के अनुसार, "कम्पनी से आशय किसी ऐसी कम्पनी से है जिसका निर्माण तथा पंजीयन वर्तमान अथवा निम्नलिखित में से किसी भी पूर्व अधिनियम के अन्तर्गत हुआ हो :—

(1) 1866 से पूर्व के तत्कालीन कम्पनी सन्नियम;
(2) कम्पनी अधिनियम, 1866;
(3) कम्पनी अधिनियम, 1882;
(4) कम्पनी अधिनियम, 1913;
(5) हस्तांतरित कम्पनियों के पंजीयन का अध्यादेश, 1942;
(6) पार्ट बी स्टेट्स या मिले हुए क्षेत्रों में ऐसा कोई कानून जो उपरोक्त कानून या अध्यादेश के समकक्ष हो ।

विभिन्न न्यायाधीशों ने अपना निर्णय देते समय भी कम्पनी की विभिन्न प्रकार से परिभाषाएं दी हैं, जिनमें से प्रमुख इस प्रकार हैं :—

"कम्पनी का आशय व्यक्तियों के उस समूह से लगाया जाता है जो कि एक सामान्य उद्देश्य के लिए एकत्रित हुए हों ।" (न्यायाधीश जेम्स)

"एक कम्पनी बहुत से मनुष्यों का वह समूह है जिन्होंने पूंजी अथवा पूंजी के तुल्य किसी वस्तु का एक सामान्य स्कन्ध में अनुदान किया हो तथा जिसे व्यापार अथवा व्यवसाय में लगादी हो, और उससे होने वाले लाभ व हानि में हिस्सा लेते हों ।" (न्यायाधीश लिंडले)

"कम्पनी विधान द्वारा निर्मित एक वह कृत्रिम व्यक्ति है जिसको पृथक अस्तित्व के साथ-साथ स्थाई उत्तराधिकार प्राप्त है तथा जिसकी (अपनी) सार्व-मुद्रा होती है ।" (हैने)

**कम्पनी के प्रकार (Types of Companies) :** कम्पनियां कई प्रकार की पाई जाती हैं, जैसे असीमित दायित्व वाली कम्पनियां (**Unlimited Companies**), प्रत्याभूति द्वारा सीमित कम्पनियां (Companies Limited by Guarantee), अंशों द्वारा सीमित दायित्व वाली कम्पनियां (Companies Limited by Shares) इत्यादि । इनमें से अंशों द्वारा सीमित दायित्व वाली कम्पनियां हमारे देश में अधिक प्रचलित हैं तथा सबसे अधिक संख्या में पाई जाती हैं ।

कम्पनियों का पंजीयन सार्वजनिक कम्पनी (Public Company), निजी कम्पनी (Private Company, अथवा सरकारी कम्पनी के रूप में हो सकता है । निजी कम्पनी से आशय किसी ऐसी कम्पनी से है जो अपने अन्तर्नियमों द्वारा :—

(अ) अपने अंशों के हस्तांतरण पर प्रतिबन्ध लगाती है;

(ब) अपने सदस्यों की संख्या 50 तक सीमित रखती है (भूत तथा वर्तमान कर्मचारी सदस्यों को छोड़ कर); तथा

(स) अपने अंशों व ऋण-पत्रों को खरीदने के लिए जनता को आमंत्रित किया जाना निषेध करती है।

सार्वजनिक कम्पनी से आशय किसी ऐसी कम्पनी से है जो कि एक निजी कम्पनी नहीं है। सीमित दायित्व वाली निजी कम्पनियों को अपने नाम के अन्त में 'प्राइवेट लिमिटेड' व सार्वजनिक कम्पनियों को 'लिमिटेड' शब्द लगाना आवश्यक है।

कम्पनी अधिनियम की धारा 4 (1) के अनुसार, एक कम्पनी किसी अन्य कम्पनी की सहायक (Subsidiary) कहलाती है, यदि :—

(अ) अन्य कम्पनी इस कम्पनी के संचालक मंडल की रचना को नियंत्रित करती है; अथवा

(ब) अन्य कम्पनी इस कम्पनी की आधी से अधिक मताधिकार शक्ति का नियंत्रण करती है; अथवा

(स) यदि यह कम्पनी किसी ऐसी कम्पनी की सहायक है जो कि अन्य कम्पनी की सहायक है।

यदि एक कम्पनी किसी अन्य कम्पनी की सहायक है तो अन्य कम्पनी 'धारक कम्पनी' (Holding Company) कहलायेगी।

भारतीय कम्पनी अधिनियम, 1956 की धारा 617 के अनुसार 'सरकारी कम्पनी' से आशय एक ऐसी कम्पनी से है जिसकी प्रदत्त अंश पूँजी (Paid up Share Capital) का कम से कम 51% भाग निम्नलिखित में से किसी के पास हो :

(i) केन्द्रीय सरकार, अथवा

(ii) कोई राज्य सरकार या सरकारें, अथवा

(iii) अंशतः केन्द्रीय सरकार के पास और अंशतः एक या अधिक राज्य सरकारों के पास।

यदि कोई कम्पनी सरकारी कम्पनी की सहायक कम्पनी है तो वह भी सरकारी कम्पनी कहलावेगी।

**कम्पनी का निर्माण (Formation of a Company) :—**

कम्पनी के निर्माण का कार्य करने वाले व्यक्ति प्रवर्तक कहलाते हैं। कम्पनी का पंजीयन कराने के लिए 'कम्पनी रजिस्ट्रार' के कार्यालय में निम्नलिखित महत्वपूर्ण प्रलेख जमा कराने पड़ते हैं :—

(1) पार्षद सीमानियम (Memorandum of Association);

(2) पार्षद अन्तर्नियम (Articles of Association);

(3) संचालकों का विवरण (Particulars of Directors);

(4) संचालकों की लिखित सहमति (Written Consent of Directors);

(5) संचालकों का आवश्यक योग्यता अंश खरीदने का लिखित अनुबंध;

(6) प्रबन्ध संचालक अथवा प्रबन्धक के साथ हुए समझौते की प्रतिलिपि; तथा

(7) समामेलन के पूर्व की सभी वैधानिक आवश्यकताएं पूरी करली जाने की एक वैधानिक

घोषणा। इस घोषणा पर किसी एडवोकेट, एटोर्नी, चार्टर्ड एकाउण्टेन्ट, प्रस्तावित संचालक, प्रबन्धक अथवा सचिव के हस्ताक्षर होने चाहिएँ।

निजी कम्पनी को सूचना संख्या (4) व (5) देना आवश्यक नहीं है। एक कम्पनी को उद्योग (विकास एवं नियंत्रण) अधिनियम के अन्तर्गत आने वाले उद्योगों की स्थापना के लिए अलग से लाइसेंस लेना पड़ता है। 'कम्पनी रजिस्ट्रार' से समामेलन का प्रमाण-पत्र (Certificate of Incorporation) मिलते ही कम्पनी का वैधानिक निर्माण हो जाता है तथा सार्वजनिक कम्पनी की स्थिति में अंश पूंजी निर्गमित करने की कार्यवाही प्रारम्भ की जाती है।

**अंशों के प्रकार (Kinds of Shares) :** कम्पनी अधिनियम, 1956 के अन्तर्गत एक सार्वजनिक कम्पनी निम्नलिखित दो प्रकार के अंश निर्गमित कर सकती है :—

(i) अधिमान अंश (Preference Shares); तथा

(ii) ईक्विटी अंश (Equity Shares)।

कम्पनी अधिनियम, 1956 के लागू होने के पूर्व एक सार्वजनिक कम्पनी को तीन प्रकार के अंश निर्गमित करने का अधिकार था—(i) अधिमान अंश, (ii) साधारण अंश (Ordinary Shares), तथा (iii) आस्थगित अंश (Deferred Shares), किन्तु अब केवल दो ही प्रकार के अंश निर्गमित करने का अधिकार है।

**(1) अधिमान अंश (Preference Shares) :** अधिमान अंशों से आशय ऐसे अंशों से है जो निम्नलिखित दो शर्तों की पूर्ति करते हैं :

(i) इनको ईक्विटी अंशों से पहले निश्चित राशि या निश्चित दर से लाभांश प्राप्त करने का अधिकार है; तथा

(ii) कम्पनी के समापन की दशा में उन्हें पूंजी की वापसी का पूर्वाधिकार है।

उपरोक्त वर्णित अधिकारों के अतिरिक्त कम्पनी के सीमानियम या अन्तर्नियम अधिमान अंशों को निम्नलिखित अधिकार और दे सकते हैं :

(i) ईक्विटी अंशधारियों को निश्चित दर से लाभांश देने के पश्चात् शेष लाभ में से लाभांश प्राप्त करने का अधिकार;

(ii) समापन के समय लाभांश की बकाया रकम की प्राप्ति का अधिकार;

(iii) अदत्त लाभांशों को आगामी वर्षों के लाभों में प्राप्त करने का पूर्वाधिकार;

(iv) समापन की दशा में ईक्विटी अंशधारियों को पूंजी वापसी करने के पश्चात् शेष सम्पत्ति में से बँटवारे का अधिकार, आदि।

इन अंशों पर लाभांश एक निश्चित दर पर मिलता है, अतः इस प्रकार के अंश उन विनियोगकों के लिये उपयोगी होते हैं जो स्थायी आय चाहते हैं चाहे वह सीमित मात्रा में हो।

अधिमान अंश निम्नलिखित प्रकार के हो सकते हैं :

**(i) संचयी अधिमान अंश (Cumulative Preference Shares) :** यदि किसी वर्ष कम्पनी के लाभ (Profits) लाभांश (Dividends) देने के लिए पर्याप्त नहीं हैं तो इन अंशधारियों को नहीं दिया गया लाभांश संचित होता रहता है तथा आगामी वर्षों के लाभों में से इन संचित लाभांशों का भुगतान किया जाता है। जब तक ऐसे अंशों का पूरा लाभांश नहीं दे दिया जाता तब तक ईक्विटी अंशों पर लाभांश नहीं दिया जा सकता। कम्पनी के समस्त अंश संचयी माने जाते हैं जब तक कि इसके विपरीत कम्पनी के अन्तर्नियमों में अथवा निर्गमन की शर्तों में स्पष्ट वर्णन न हो।

**(ii) असंचयी अधिमान अंश (Non-Cumulative Preference Shares) :** ऐसे अंशधारियों को लाभांश प्रत्येक वर्ष के लाभ में से दिया जाता है। यदि किसी वर्ष में लाभ नहीं है तो अंशों पर लाभांश नहीं दिया जाता है। असंचयी अधिमान अंशों की स्थिति में यदि किसी वर्ष में लाभों की अपर्याप्तता के कारण उन अंशों पर लाभांश नहीं दिया गया है तो नहीं दिया गया लाभांश संचित नहीं होता है, अर्थात् उसका भुगतान बाद वाले वर्षों के लाभ में से नहीं किया जा सकता है।

**(iii) अवशिष्टभागी अधिमान अंश (Participating Preference Shares) :** ये इस प्रकार के अंश होते हैं जिनमें अंशधारकों को पूर्वाधिकार लाभांश पाने का अधिकार तो होता ही है परन्तु इसके अतिरिक्त शेष लाभ में से भी (ईक्विटी अंशधारियों को निश्चित लाभांश देने के पश्चात्) वे, ईक्विटी अंशधारियों के साथ, लाभांश के भागी होते हैं। यदि कम्पनी के अन्तर्नियमों में स्पष्ट प्रावधान नहीं किया गया है तो समस्त अधिमान अंश अनावशिष्टभागी अधिमान अंश (Non-Participating Preference Shares) माने जायेंगे।

**(iv) अनावशिष्टभागी अधिमान अंश (Non-Participating Preference Shares) :** इस प्रकार के अंशधारियों को केवल निश्चित दर से ही लाभांश पाने का पूर्वाधिकार होता है तथा शेष लाभ में से लाभ पाने का अधिकार नहीं होता है।

**(v) अशोध्य अधिमान अंश (Irredeemable Preference Shares) :** इस प्रकार के अंशधारियों को कम्पनी के जीवन काल में, न्यायालय की आज्ञा के बिना, पूंजी का भुगतान नहीं हो सकता है। कम्पनी के समापन के समय इनको पूंजी प्राप्त करने का पूर्वाधिकार होता है।

**(vi) शोध्य अधिमान अंश (Redeemable Preference Shares) :** इस प्रकार के अंशधारियों को कम्पनी के जीवन काल में भुगतान हो सकता है। इस प्रकार के अंशों का निर्गमन अन्तर्नियमों द्वारा अधिकार मिलने पर कम्पनी अधिनियम की धारा 80 के अधीन दी हुई शर्तों के अन्तर्गत किया जा सकता है। इसका विस्तृत वर्णन आगामी पृष्ठों में किया गया है।

**(2) ईक्विटी अंश (Equity Shares) :** धारा 85 (2) के अनुसार ईक्विटी अंशों का अर्थ कम्पनी के उन अंशों से लगाया जाता है जो अधिमान अंश नहीं हैं।

उपरोक्त विभिन्न अंश मिलकर कम्पनी की अंश पूंजी बनाते हैं। कम्पनी की अंश पूंजी को निम्नलिखित श्रेणियों में विभाजित किया जा सकता है :—

**अधिकृत पूंजी (Authorised Capital) :** यह पूंजी की वह अधिकतम राशि है जिसको

निर्गमन करने का अधिकार कम्पनी को है। इस राशि से अधिक के अंश-पत्रों को कम्पनी निर्गमित नहीं कर सकती है। यह कम्पनी की पूंजी की अधिकतम सीमा का निर्धारण करती है। अधिकृत पूंजी का विवरण पार्षद सीमानियम में दिया जाता है। यह निश्चित राशि के अंश जैसे 1 रु०, 100 रु०, 1,000 रु० आदि में विभाजित होती है। इसको अंकित पूंजी (Nominal Capital) अथवा पंजीकृत पूंजी (Registered Capital) भी कहते हैं।

**निर्गमित पूंजी (Issued Capital) :** कम्पनी ने अधिकृत पूंजी में से जितने अंशों का बन्टन कर दिया है, उनके अंकित मूल्य (Nominal value) को निर्गमित पूंजी कहते हैं।

**अभिदत्त पूंजी (Subscribed Capital) :** निर्गमित पूंजी में से जितनी रकम अंशधारियों द्वारा चुका दी गई है, वह 'अभिदत्त पूंजी' (Subscribed Capital) कहलाती है। इसे प्रदत्त पूंजी (Paid up Capital) भी कहते हैं।

कम्पनी द्वारा अंशधारियों से अंशों के सम्बन्ध में जितनी राशि मांग ली जाती है, वह मांगी हुई पूंजी (Called up Capital) कहलाती है। यदि मांगी गई समस्त राशि का अंशधारियों द्वारा भुगतान कर दिया जाता है तो मांगी गई पूंजी और प्रदत्त पूंजी एक ही हो जाती हैं, लेकिन मांगी गई राशि का कुछ भाग अंशधारियों ने अभी नहीं चुकाया है तो इस भाग को 'बकाया मांग राशि' (Calls in Arrears) कहते हैं और मांगी गई राशि में से इसे घटाने पर प्रदत्त पूंजी ज्ञात होती है।

**उदाहरण :** एक कम्पनी 100 रु० वाले 50,000 अंश जनता को निर्गमित करने का अधिकार रखती है। उसने जनता से 40,000 अंशों के लिए आवेदन-पत्र मांगे। जनता ने 38,000 अंशों के लिए आवेदन-पत्र दिये जो कि कम्पनी द्वारा स्वीकार कर लिये गये और संचालकों ने 38,000 अंश बंटित कर दिये। प्रत्येक अंश पर पूरी रकम मांग ली गई। हरि, जो कि 100 अंशों का मालिक है; 20 रु० प्रति अंश के हिसाब से अन्तिम मांग का भुगतान नहीं कर पाया और शेष रकम कम्पनी द्वारा प्राप्त करली गई है।

| | | |
|---|---|---|
| अधिकृत पूंजी = 50,000 × 100 रु० = | 50,00,000 रु० | |
| निर्गमित पूंजी = 38,000 × 100 रु० = | 38,00,000 रु० | |
| अभिदत्त पूंजी = 38,000 × 100 रु० = | 38,00,000 रु० | मांगी गई पूंजी |
| घटाओ 100 × 20 रु० = | 2,000 रु० | बकाया मांग |
| अभिदत्त अथवा प्रदत्त पूंजी = | 37,98,000 रु० | |

**संचित पूंजी (Reserve Capital) :** 'न मांगी हुई पूंजी' पर कम्पनी का अधिकार होता है। संचालक मण्डल जब चाहे तभी न मांगी हुई पूंजी को अंशधारियों से मंगवा सकता है। परन्तु कभी-कभी एक सीमित दायित्व वाली कम्पनी, विशेष प्रस्ताव पारित करके, यह निश्चित कर देती है कि 'न मांगी हुई पूंजी' का एक विशिष्ट भाग कम्पनी के केवल समापन के समय ही मंगाया जा सकेगा। इस प्रकार का कार्य लेनदारों में विश्वास स्थापित करने के उद्देश्य से किया जाता है। 'न मांगी हुई पूंजी' का वह भाग जिसको समापन के लिए संचित (Reserve) कर दिया जाता है, 'संचित पूंजी' (Reserve Capital) कहलाता है। उदाहरणार्थ, माना कि कम्पनी की निर्गमित पूंजी 20 लाख रु० है जो 10 रुपये वाले

2 लाख अंशों में विभाजित है। कम्पनी के अंशधारियों ने विशेष प्रस्ताव पारित करके 3 रु० प्रति अंश को समापन के समय के लिये संचित कर दिया है, ऐसी अवस्था में 2,00,000 × 3 रु०=6,00,000 रु० की पूंजी 'संचित पूंजी' कहलायेगी। इस प्रकार की संचित पूंजी पर कोई प्रभार (Charge) उत्पन्न नहीं किया जा सकता है।

**अंश पूंजी निर्गमन प्रक्रिया (Procedure for Issue of Shares) :—**

कम्पनी के पंजीयन के वाद संचालक मंडल कम्पनी की पूंजी एकत्रित करने के लिए आवश्यक प्रवन्ध करते हैं। उक्त पूंजी का प्रवन्ध करने के लिए प्रविवरण का निर्गमन किया जाता है तथा अंशों के लिए आवेदन-पत्र मांगे जाते हैं। विनियोगकों को सूचना दे दी जाती है कि वे अपने आवेदन-पत्र, आवेदन रकम सहित, कम्पनी के वेंकरों के पास जमा करादें। वेंकर उक्त आवेदन इकट्ठे करते हैं, रकम प्राप्ति की रसीद देते हैं तथा उक्त रकम को 'अंश आवेदन खाते' में जमा करते हैं। सामान्यतया वेंक प्रतिदिन या निश्चित दिनों के अन्तर से प्राप्त आवेदनों की सूची कम्पनी को भेज देता है जिसके साथ में आवेदन-पत्र भी नत्थी होते हैं। कम्पनी कार्यालय में आवेदन-पत्रों की जांच की जाती है। यदि अधिक अभिदान (Oversubscription) हो गया है तो अनियमित व अपूर्ण आवेदन-पत्रों को हटा दिया जाता हैं। यदि आवेदन की रकम अपर्याप्त है तो आवेदक को शेष रकम जमा कराने के लिए लिखा जा सकता है। जांच करने के वाद आवेदकों को नाम के अनुसार वर्णक्रम (Alphabetic Order) में छांटना होता है। कुछ कम्पनियां उनको आवेदित अंशों की संख्या के अनुसार भी छांट लेती हैं। आवेदनों को छांटने के वाद उनको 'आवेदन तथा वंटन सूचियां' में दर्ज किया जाता हैं जिसका नमूना अगले पृष्ठ पर दिया गया है। ये सूचियां पुस्तक के रूप में हो सकती हैं। अलग–अलग श्रेणी के अंशों के लिए अलग–अलग रंग की पुस्तकें रखी जा सकती हैं। पुस्तक में दर्ज करने के वाद पुनः जांच (Rechecking) करके भी देख लेना चाहिए।

इस पुस्तक में आवेदनों को दर्ज करने के वाद 'अन्तिम सारांश सूची' (अंशों की संख्या के अनुसार) तैयार कर लेनी चाहिए।

उक्त कार्य करने के वाद अंश–वंटन कार्यवाही प्रारम्भ की जाती है। सार्वजनिक कम्पनी द्वारा अंश–वंटन पर कुछ वैधानिक प्रतिवन्ध हैं, जो निम्न प्रकार हैं :—

(1) कोई भी सार्वजनिक कम्पनी अपने अंशों का वंटन उस समय तक नहीं कर सकती जव तक कि न्यूनतम राशि (Minimum Subscription) का अभिदान नहीं हो जाता तथा आवेदन पर देय रकम कम्पनी को भुगतान नहीं कर दी जाती और कम्पनी द्वारा यह रकम नकद या चैक द्वारा प्राप्त नहीं हो जाती। यह न्यूनतम अभिदान की रकम कम्पनी द्वारा निर्गमित किये गये प्रविवरण (Prospectus) में स्पष्ट रूप से दिखाई जाती है।

(2) प्रविवरण में इस प्रकार दी गई न्यूनतम राशि के अभिदान के लिए अंशों की उन रकमों को शामिल नहीं किया जायेगा जो मुद्रा (Money) के अतिरिक्त किसी अन्य रूप में देय हों।

(3) प्रत्येक अंश के आवेदन–पत्र पर देय रकम अंश के अंकित मूल्य के ५ प्रतिशत से कम नहीं होनी चाहिए।

## अंश आवेदन एवं बंटन पुस्तक
## (Share Application and Allotment Book)

| आवेदन की तिथि | आवेदन संख्या | आवेदक का नाम | आवेदक का पता | आवेदक का व्यवसाय | आवेदित अंशों की संख्या | आवेदन पर दी गई राशि | | रोकड़ बही पृष्ठांक | बंटन की तिथि | बंटित अंशों की संख्या | अंशों के क्रमांक | | बंटन पत्र की क्रम संख्या | खेद पत्र की क्रम संख्या | बंटन पर देय राशि | | भुगतान की तिथि | रोकड़ बही का पृष्ठांक | वापसी की गई राशि | | वापस करने की तिथि | सदस्य रजिस्टर पृष्ठ संख्या | अंश प्रमाण पत्र की संख्या | अन्य विवरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | रु० | पै० | | | | से | तक | | | रु० | पै० | | | रु० | पै० | | | | |
| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |

(4) अंशों के आवेदकों से प्राप्त समस्त धन एक अनुसूचित बैंक में उस समय तक जमा रहेगा जब तक कि कम्पनी को धारा 149 के अनुसार व्यापार आरम्भ करने का प्रमाण-पत्र नहीं मिल जाता। यदि यह प्रमाण-पत्र पहले ही मिल गया हो तो उक्त समस्त धन अनुसूचित बैंक में उस समय तक जमा रहेगा जब तक कि न्यूनतम अभिदान के बराबर अंशों के लिए आवेदन-पत्रों पर पूरा रुपया कम्पनी को प्राप्त न हो गया हो।

यदि प्रविवरण निर्गमन के बाद 120 दिन के भीतर उक्त राशि प्राप्त नहीं होती तो अंशों के आवेदकों से प्राप्त राशि उनको उपधारा (5) के अनुसार बिना ब्याज के लौटा दी जायेगी।

(5) यदि उपर्युक्त शर्तों का पालन प्रविवरण के प्रथम निर्गमन के बाद 120 दिन के भीतर नहीं किया जाता तो इस अवधि के व्यतीत हो जाने पर अंशों के आवेदकों को प्राप्त धन तुरन्त लौटा देना चाहिये। यह धन प्रविवरण निर्गमन तिथि से 130 दिन के भीतर लौटाना होगा अन्यथा 130वें दिन के समाप्त होते ही कम्पनी के संचालक वैयक्तिक व सामूहिक रूप से 6 प्रतिशत ब्याज सहित इस राशि को लौटाने के लिए उत्तरदायी होंगे।

(6) उपधारा (3) के अतिरिक्त अन्य प्रावधान अंशों के किसी बंटन पर लागू नहीं होंगे जो कि अंशों के प्रथम बंटन के बाद में किए जाते हैं।

उपरोक्त वैधानिक आवश्यकताओं का ध्यान रखते हुए कम्पनी सचिव अंश-बंटन सूचियाँ तैयार करता है। यदि अधिक अभिदान हुआ है तो बंटन समिति बनाकर बंटन का आधार तय किया जा सकता है। यदि अधिक अभिदान नहीं हुआ है तो बंटन सूचियां तैयार करने के सम्बन्ध में कोई समस्या ही नहीं होगी। अधिक अभिदान की स्थिति में खेद-पत्र सूची भी तैयार करली जाती है। संचालक मंडल की सभा में उक्त सूचियों पर विचार किया जाता है तथा 'बंटन प्रस्ताव' पास होता है। प्रस्ताव पास होने के बाद मंडल के अध्यक्ष द्वारा बंटन सूची के प्रत्येक पन्ने पर हस्ताक्षर कर दिये जाते हैं। प्रस्ताव पास हो जाने के बाद कम्पनी सचिव बंटन-पत्र व खेद-पत्र तैयार करता है तथा सम्बन्धित व्यक्तियों को ये पत्र भेज दिये जाते हैं। बंटन-पत्र में अंशधारकों से यह भी मांग की जाती है कि वे बंटन की अमुक रकम अमुक तिथि तक जमा करा दें।

बंटन करने के बाद प्रत्येक कम्पनी को रजिस्ट्रार के पास बंटन रिटर्न (Return of Allotment) भेजनी पड़ती है जिसमें बंटन सम्बन्धी कुछ सूचनायें दी जानी आवश्यक हैं। यह रिटर्न प्रत्येक कम्पनी को बंटन के बाद 30 दिन के भीतर अथवा रजिस्ट्रार द्वारा बढ़ाई गई अवधि के भीतर रजिस्ट्रार के पास प्रस्तुत करनी पड़ती है।

**अंश प्रमाण-पत्र तथा अंशों पर मांग (Share Certificate and Calls on Shares) :—**

अंश प्रमाण-पत्र कम्पनी की सार्वमुद्रा (Common Seal) के अधीन निर्गमित एक प्रमाण-पत्र है जिसमें किसी सदस्य द्वारा धारण किए हुए अंश निर्दिष्ट होते हैं। अंश प्रमाण-पत्र उस सदस्य के ऐसे अंशों पर अधिकार होने का मूलतः प्रमाण (Prima facie Evidence) है। कम्पनी अधिनियम की धारा 113 के अनुसार कम्पनी को बंटन तिथि के 3 महीने के भीतर अंश प्रमाण-पत्र पूर्णतया सुपुर्दगी के लिए तैयार रखने चाहियें। यदि इनके निर्गमन की शर्तों में इसके विपरीत दिया हुआ है तो उतनी

अवधि में यह कार्य हो जाना चाहिए। अंशों के संयुक्त स्वामित्व की दशा मे कम्पनी केवल एक प्रमाण-पत्र देने के लिए बाध्य है और उनमें से किसी एक स्वामी को दी गई सुपुर्दगी सभी को सुपुर्दगी मानी जावेगी।

आवेदन तथा वंटन के समय ली गई रकमों के अतिरिक्त अंशों की शेष रकम को कम्पनियाँ प्रायः कई किस्तों में लेती हैं। इसी प्रत्येक किस्त की मांग को, जो वंटन के पश्चात् वसूल की जाती है, मांग (Call) कहते हैं। मांग के समय प्रत्येक अंशधारी के पास एक मांग-पत्र भेजा जाता है। इसमें अंशधारी से एक निर्दिष्ट तिथि तक इस मांग राशि को चुकाने की प्रार्थना की जाती है। मांग पर प्राप्त राशि का विवरण एक पुस्तक में लिखा जाता है जिसे मांग-पुस्तक (Call Book) कहते हैं। इसका प्रारूप नीचे दिया जाता है :

**मांग-पुस्तक**
**(Call Book)**

ईक्विटी अंशों पर 20 रु० प्रति अंश के हिसाव से प्रथम मांग (देय तिथि..............)

| क्रम संख्या | नाम | पता | अंशों की संख्या | अंशों के क्रमांक | सदस्य रजिस्टर की पृष्ठ संख्या | देय राशि | भुगतान तिथि | प्राप्त राशि | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | रु० | | रु० | |

कम्पनी के अन्तर्नियमों में प्रायः मांग सम्वन्धी व्यवस्थायें दी रहती हैं। कम्पनी अधिनियम की तालिका 'ए' के नियम 13 से 18 तक इस सम्वन्ध में प्रकाश डालते हैं जो निम्न प्रकार हैं :—

(1) प्रत्येक मांग की राशि अंशों के अंकित मूल्य के 25 प्रतिशत से अधिक नहीं होनी चाहिये।

(2) प्रत्येक सदस्य को मांग पर देय राशि, समय तथा भुगतान करने के स्थान के विषय में 14 दिन की सूचना मिलनी चाहिये।

(3) दो लगातार मांगों के वीच कम से कम एक मास का अन्तर होना चाहिए।

(4) मांग करने का अधिकार संचालकों को ही है और मांग संचालकों की सभा में उचित प्रस्ताव पास करके ही की जा सकती है।

(5) संचालकों को यह मांग कम्पनी के अधिकतम हित में करनी चाहिए। इस अधिकार के सम्वन्ध में संचालक कम्पनी के प्रन्यासी माने जाते हैं।

(6) संचालक किसी भी मांग को निरस्त अथवा स्थगित कर सकते हैं।

(7) अंशों के संयुक्तधारी अंशों पर मांग का भुगतान करने के लिए संयुक्त रूप में व व्यक्तिगत रूप में दायी होंगे।

(8) अंशों की अदत्त मांगों पर उनके भुगतान की देय तिथि से भुगतान करने की तिथि तक पांच प्रतिशत व्याज की दर से व्याज मांगा जा सकता है। ऐसे व्याज लेने के अधिकार को संचालक-सभा पूर्णतः अथवा आंशिक रूप में निरस्त अथवा कम कर सकती है।

(9) अग्रदत्त मांगों पर संचालक मंडल एवं सदस्यों के समझौते के अनुसार 6 प्रतिशत वार्षिक दर से व्याज दिया जा सकता है परन्तु साधारण सभा में प्रस्ताव स्वीकृत होने पर इससे अधिक दर पर भी व्याज दिया जा सकता है। समझौता होने पर ऐसा व्याज तो कम्पनी को देना ही पड़ेगा भले ही उसे लाभ हो या नहीं।

(10) हस्तांतरक (Transferer) अथवा हस्तांतरी (Transferee) द्वारा बकाया मांग का भुगतान नहीं होने तक संचालक हस्तांतरण पर प्रतिबन्ध लगा सकते हैं।

(11) देय तिथि से वाद छः महीने के भीतर किसीसंचालक द्वारा मांग का भुगतान नहीं करने पर उसका पद रिक्त समझा जायेगा।

(12) जब तक मांग का भुगतान नहीं किया जाता तब तक दोषी सदस्य को मताधिकार नहीं दिया जा सकता है।

मांग के सम्बन्ध में सचिव का पहला कर्तव्य यह होता है कि वह मांग चुकाने वाले दायी अंशधारियों की एक सूची वनाये। यह सूची सदस्य-रजिस्टर की सहायता से बनायी जाती है और इसमें अंशधारियों के नाम, सदस्य संख्या, पता, व्यवसाय, खरीदे हुए अंशों की संख्या, सदस्य रजिस्टर की पृष्ठ संख्या, माँग पर देय रकम, भुगतान तिथि, मांग से पूर्व प्राप्त रकम आदि लिखने के लिए अलग-अलग खाने (Columns) होते है। सूची तैयार हो जाने के वाद संचालक मंडल की सभा में मांग का प्रस्ताव पास किया जाता है तथा मांग की सूचना सम्बन्धित सदस्यों को भेज दी जाती है।

**सदस्य रजिस्टर (Register of Members) :**

प्रत्येक कम्पनी को, अपने सदस्यों का पूर्ण विवरण रखने के लिए एक या अधिक 'सदस्य रजिस्टर' रखने होते हैं जिसका नमूना अगले पृष्ठ पर दिया जाता है :—

प्रत्येक कम्पनी को, जिसकी सदस्य संख्या 50 से अधिक है, सदस्यों के रजिस्टर की एक अनुक्रमणिका (Index) रखनी होगी और सदस्यों के रजिस्टर में कोई परिवर्तन करने पर 15 दिन के भीतर ही उस परिवर्तन की इस अनुक्रमणिका में प्रविष्टि करनी होगी।

**न्यूनतम अभिदान (Minimum Subscription) :**

धारा 69 (1) के अनुसार कोई भी सार्वजनिक कम्पनी अपने अंशों का वंटन उस समय तक नहीं कर सकती जब तक कि न्यूनतम राशि का अभिदान नहीं हो जाता। न्यूनतम अभिदान की

# सदस्य रजिस्टर

## (Register of Members)

पृष्ठ संख्या.......................... सदस्य बनने की तिथि ..........................

नाम.......................... सदस्यता समाप्त होने की तिथि..........................

व्यवसाय..........................

पता..........................

| क्रेडिट | | | | | | | | | | | डेबिट | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश प्राप्त किये गये | | | | | | | | | | | अंश हस्तान्तरित किये गये | | | | | | शेष | | | टिप्पणी |
| आवंटन अथवा हस्तान्तरण की संख्या | तिथि | अंशों की संख्या | अंशों के क्रमांक | हस्तान्तरक की पृष्ठ संख्या | मांग की संख्या | मांग (Calls) | | | | धारण किये गये अंशों का कुल मूल्य | हस्तान्तरण की संख्या | तिथि | हस्तान्तरित अंशों की संख्या | हस्तान्तरित अंशों के क्रमांक | हस्तान्तरित अंशों की राशि | हस्तान्तरी की पृष्ठ संख्या | अंशों की संख्या | अंशों के क्रमांक | अंशों की राशि | |
| | | | | | | देय तिथि | राशि | प्राप्ति की तिथि | रोकड़ पुस्तक पृष्ठ संख्या | | | | | | | | | | | |
| | | | | | | | रु० | | | रु० | | | | | रु० | | | | रु० | |

राशि पूंजी की वह रकम है जिसको संचालक व्यापार आरम्भ करने के लिए न्यूनतम रकम समझते हैं। न्यूनतम अभिदान की राशि प्रविवरण में स्पष्ट रूप से दिखाई जाती है।

न्यूनतम अभिदान की राशि की गणना करने में निम्नलिखित मदों को सम्मिलित किया जाता है :—

(1) क्रय की गई किसी सम्पत्ति अथवा क्रय की जाने वाली किसी सम्पत्ति के क्रय मूल्य के लिए जिसका अंश निर्गमन द्वारा प्राप्त रकम से पूर्णतः अथवा अंशतः भुगतान किया जावेगा;

(2) कम्पनी द्वारा देय प्रारम्भिक व्यय तथा कोई कमीशन;

(3) उक्त दोनों कार्यों के लिये कम्पनी द्वारा उधार लिया गया धन जिसका पुनर्भुगतान करना है;

(4) कार्यशील पूंजी; तथा

(5) किसी अन्य व्यय के सम्बन्ध में अनुमानित रकम।

**प्रारम्भिक व्यय (Preliminary Expenses) :**

ऐसे खर्चे जो कम्पनी के निर्माण के सम्बन्ध में किये जाते हैं 'प्रारम्भिक व्यय' कहलाते हैं। इन्हें निर्माण व्यय (Formation Expenses), प्रवर्तन व्यय (Promotion Expenses) या संगठन व्यय (Organisation Expenses) के नाम से भी पुकारा जाता है। इन खर्चों के कुछ उदाहरण निम्नलिखित हैं :—

(1) कम्पनी के रजिस्ट्रेशन के लिये वैधानिक प्रलेखों (मेमोरेण्डम, आर्टिकल्स आदि) के लिखने और छपाने की कीमत।

(2) रजिस्ट्रार के पास प्रलेखों को फाइल करने की फीस; प्रलेखों पर मुद्रांक कर और अधिकृत पूंजी पर चुकाई जाने वाली ड्यूटी।

(3) प्रविवरण के विज्ञापन पर हुआ खर्च।

(4) प्रार्थना-पत्र, बंटन-पत्र आदि प्रपत्रों को छपाने का व्यय, कम्पनी की मोहर का व्यय।

(5) कम्पनी के अंश या ऋण-पत्रों पर दिया गया कमीशन। निर्माण के समय निर्गमित अंशों या ऋण-पत्रों पर दिया गया कमीशन भी प्रारम्भिक व्यय में गिना जाता है। निर्माण के बाद में अंशों या ऋणपत्रों के निर्गमन पर जो कमीशन दिया जाता है, उसको प्रारम्भिक खर्चों में नहीं गिना जाता है।

प्रारम्भिक खर्चे पूंजीगत व्यय होते हैं, अतः इन्हें जब तक अपलिखित न कर दिया जावे, चिट्ठे में कृत्रिम सम्पत्ति के रूप में दिखाया जाता है।

## वित्तीय पुस्तकों में लेखा (Entries in Financial Books) :

कम्पनी अधिनियम की धारा 209 के अन्तर्गत प्रत्येक कम्पनी को हिसाब की पुस्तकें रखना अनिवार्य है। कम्पनी में दोहरा लेखा पद्धति अपनाई जाती है। कम्पनी में कुछ सौदे विशेष प्रकृति के होते हैं। इन सौदों की प्रवृत्ति एकल व्यापारी और साझेदारी व्यवसाय में नहीं पाई जाती है। कम्पनी के कुछ विशेष प्रकृति के सौदों के उदाहरण निम्नलिखित हैं :—

(1) अंशों का निर्गमन (2) अंशों का हरण

(3) शोध्य अधिमान अंशों का शोधन (4) ऋणपत्रों का निर्गमन तथा शोधन

(5) चालू व्यापार की खरीद (6) समामेलन से पूर्व तथा बाद के लाभ
(7) अंशों तथा ऋण-पत्रों का अभिगोपन (8) लाभांश और बोनस अंश
(9) प्रबन्धकों को पारिश्रमिक (10) अन्तिम खाते, आदि

## अंशों का निर्गमन (Issue of Shares)

### सम मूल्य पर निर्गमन (Issue at par)

**अंशों पर एक साथ पूर्ण भुगतान किए जाने पर :**
**(Shares payable in full in one lump sum)**

अंशों को खरीदने वाले अंशधारी कहलाते है। वे कम्पनी के स्वामी होते हैं। कम्पनी का अंश, अंश-प्रमाणपत्र में लिखित राशि तक, उनके स्वामित्व का परिचायक है। यही कारण है कि अंशों की बिक्री पर अंश खाते (Shares a/c) को क्रेडिट नहीं किया जाकर अंश पूंजी खाते (Share Capital a/c) को क्रेडिट किया जाता है। वस्तुतः बिक्री पूंजी की है, अंश तो माध्यम मात्र हैं। कम्पनी में अंशधारियों की संख्या अत्यधिक होने के कारण वित्तीय पुस्तकों में सभी अंशधारियों से प्राप्त हुई रकम का एक लेखा किया जाता है। साझेदारों को तरह से कम्पनी की वित्तीय पुस्तकों में प्रत्येक अंशधारी का व्यक्तिगत खाता नहीं खोला जाता तथा अलग-अलग लेखा नहीं किया जाता। अंशधारियों से प्राप्त हुई रकम का व्यक्तिगत ब्यौरा सदस्य रजिस्टर (Register of Members) में रखा जाता है।

अंशों पर देय राशि इक मुश्त मांगी जा सकती है अथवा किस्तों में। यदि यह राशि इक मुश्त देय है तो इसकी प्रविष्टियां इस प्रकार होंगी :

**अंशों को खरीदने के लिए प्रार्थना-पत्र के साथ राशि प्राप्त होने पर:—**

Bank a/c Dr. } अंश प्रार्थना-पत्र पर प्रार्थियों से प्राप्त
To Share Application a/c } वास्तविक राशि से
(Being cash received @ Rs............
per share from sundry applicants for
the purchase of...........shares.)

**अंशों के बंटन पर :—**

Share Application a/c Dr. } वंटित अंशों पर प्रार्थना-पत्र के
To Share Capital a/c } साथ मांगी गई राशि से
(Being the allotment of...........shares
and the transfer of share application
money received @ Rs............per share
to the Share Capital a/c.)

**Illustration 1**

Prakash Ltd. with a registered capital of Rs. 10,00,000 in Equity shares of Rs. 10 each issued 50,000 shares to the public, full amount being payable on application. All the shares were taken up by the public and paid for. Pass the necessary Journal entries in the books of the company.

प्रकाश लि० ने, जिसकी पंजीकृत पूंजी 10 लाख रु० है और जो 10 रु० वाले ईक्विटी अंशों में विभाजित है, 50,000 अंश जनता को निर्गमित किये। सम्पूर्ण अंश-राशि प्रार्थना-पत्र के साथ देनी है। जनता द्वारा सारे अंश खरीद लिये गए और उनका भुगतान कर दिया गया। कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिए।

**Solution :**

**Journal of Prakash Ltd.**

Dr. Cr.

| Date | Particulars | L.F. | Amount | Amount |
|---|---|---|---|---|
| | | | Rs. | Rs. |
| | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Application a/c<br>(Being amount received from sundry applicants for the purchase of 50,000 Equity shares @ Rs. 10/- per share.) | | 5,00,000 | 5,00,000 |
| | Equity Share Application a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Being the allotment of 50,000 shares to the applicants and the consequent transfer from Share Application a/c to the Share Capital a/c.) | | 5,00,000 | 5,00,000 |

**अंशों का किस्तों में भुगतान (Shares Payable by Instalments) :**

अंशधारियों की सुविधा की दृष्टि से अंशों की कीमत प्रायः उनसे किस्तों में वसूल की जाती है। हिसाब-किताब की पुस्तकों में लेखा करते समय प्रत्येक किस्त को अलग-अलग नाम से पहचाना जाता है। आवेदन-पत्रों के साथ आने वाली राशि को 'अंश आवेदन खाते' (Share Application a/c), बंटन की राशि को 'अंश बंटन खाते' (Share Allotment a/c), प्रथम मांग की राशि को 'अंश प्रथम मांग खाते' (Share First Call a/c), द्वितीय मांग की राशि को 'अंश द्वितीय मांग खाते' (Share Second Call a/c) आदि में दर्ज किया जाता है।

कम्पनी की पुस्तकों में अंशधारियों के खाते को डेबिट-क्रेडिट न किया जाकर विभिन्न खातों, जैसे अंश आवेदन खाते, अंश बंटन खाते, अंश मांग खाते आदि को डेबिट-क्रेडिट किया जाता है। ये खाते अव्यक्तिगत से लगते हैं परन्तु अंशधारियों अर्थात् व्यक्तिगत खातों के स्थान में आने के कारण ये वास्तव में व्यक्तिगत खाते ही हैं।

यदि ये खाते उतनी ही रकम से क्रेडिट किए गये हैं जितनी रकम से डेबिट किये गये थे तो इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि अंशधारियों से जितनी रकम मांगी गई थी, वह सब प्राप्त हो गई है। यदि ये खाते जितनी रकम से डेबिट हुये हैं, उससे कम रकम से क्रेडिट किए गये हैं तो यह अन्तर 'मांग की बकाया राशि' (Calls in Arrears) को प्रकट करता है। मांग की बकाया राशि के लिए अलग से कोई प्रविष्टि नहीं की जाती है। यदि अंशों पर बकाया राशि अन्तिम खाते बनाने की तिथि तक वसूल नहीं हुई है तो इस बकाया राशि को चिट्ठे में अंश पूंजी में से घटाकर बतलाना चाहिये।

अंशों के किस्तों पर निर्गमन की प्रविष्टियां :

| सौदा | तिथि | प्रविष्टि | धन राशि जिससे प्रविष्टि की जायेगी |
|---|---|---|---|
| प्रार्थना-पत्र के साथ धन राशि प्राप्त होने पर | आवेदन राशि प्राप्ति की तिथि को | Bank a/c Dr.<br>To Share Application a/c<br>(Being amount received for the purchase of......shares @ Rs.......per share.) | अंश आवेदन पर प्राप्त वास्तविक धन राशि से |
| वंटन होने पर प्रार्थना-पत्र के साथ आई हुई राशि का पूंजी खाते में हस्तान्तरण करने पर | वंटन की तिथि को | Share Application a/c Dr.<br>To Share Capital a/c<br>(Being the transfer of share application money to Share Capital a/c.) | वंटित अंशों पर प्रार्थना-पत्र के साथ मांगी गई राशि से |
| वंटन पर अंशधारियों से वंटन-राशि मांगने पर | वंटन की तिथि को | Share Allotment a/c Dr.<br>To Share Capital a/c<br>(Being the amount due on allotment of ......shares @ Rs. .........per share as per Board's resolution dated.......) | अंशधारियों से मांगी गई कुल वंटन राशि से |
| वंटन राशि प्राप्त होने पर | वंटन राशि प्राप्त करने की तिथि को | Bank a/c Dr.<br>To Share Allotment a/c<br>(Being amount received on allotment of......shares.) | वास्तविक प्राप्त वंटन राशि से |
| प्रथम मांग का भुगतान मांगने पर | प्रथम मांग की तिथि को | Share First Call a/c Dr.<br>To Share Capital a/c<br>(Being amount due on first call on......shares @ Rs...... per share.) | अंश प्रथम मांग पर मांगी गई कुल राशि से |
| प्रथम मांग का भुगतान प्राप्त करने पर | प्रथम मांग की राशि प्राप्त होने की तिथि को | Bank a/c Dr.<br>To Share First Call a/c<br>(Being the amount received on first call.) | प्रथम मांग पर प्राप्त वास्तविक राशि से |

अन्य मांगों की प्रविष्टियां प्रथम मांग के अनुसार होंगीं। केवल माग की संख्या बदल जायेगी। मांग की बकाया रकम (Calls in arrears) की कोई अलग प्रविष्टि नहीं होगी।

**Illustration 2.**

X Co. Ltd. was registered with an authorised capital of Rs. 35 lakhs divided into 25,000 equity shares of Rs. 100 each and 10,000 preference shares of Rs. 100 each. All the shares were issued and fully subscribed. The shares were issued on January 1, 1967. The subscription lists were closed on 18th January, 1967. Allotment was made on 1st February, 1967, due on 15th Feb. The first and second calls were made on 1st May, 1967 and 1st Oct, 1967 due on 15th May and 15th Oct. 1967 respectively. The shares were payable as follows:—

Rs. 20/– on application; Rs. 30/– on allotment;

Rs. 40/– on first call; and Rs. 10/– on second call.

All the amounts were received on the due dates. Make necessary journal entries in the books of the company, post them in the ledger and give its Balance Sheet.

एक्स कम्पनी लि० का पंजीयन 35 लाख रु० की अधिकृत पूंजी से हुआ जो 100 रु० वाले 25,000 ईक्विटी अंशों में और 100 रु० वाले 10,000 अधिमान अंशों में विभाजित थी। सभी अंश निर्गमित कर दिये गये और उनके खरीदने के लिए प्रार्थना–पत्र प्राप्त हुए। अंश 1 जनवरी, 1967 को निर्गमित किए गए। अभिदान सूचियां 18 जनवरी, 1967 को बन्द कर दी गईं। बंटन 1 फरवरी, 1967 को किया गया जिस पर मांगी गई राशि 15 फरवरी को देय थी। प्रथम तथा द्वितीय मांग 1 मई 1967 और 1 अक्टूबर 1967 को मांगी गई। ये मांगें क्रमशः 15 मई 1967 और 15 अक्टूबर 1967 को देय थीं। इन अंशों का भुगतान निम्न प्रकार करना था:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रार्थना-पत्र के साथ | 20 रु०; | बंटन पर | 30 रु०; |
| प्रथम मांग पर | 40 रु०; और | द्वितीय मांग पर | 10 रु०। |

सभी धन राशि देय तिथियों पर प्राप्त हो गईं। कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिये, खाता बही में खतौनी कीजिए तथा कम्पनी का चिट्ठा दीजिये।

**Solution :**

**Journal of X Co. Ltd.**

| Date | Particulars | L.F. | Dr. Amount Rs. | Cr. Amount Rs. |
|---|---|---|---|---|
| 1967 Jan. 18 | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Application a/c<br>To Preference Share Application a/c<br>(Being application money received on 25,000 equity shares and 10,000 preference shares @ Rs. 20 per share.) | | 7,00,000 | <br>5,00,000<br>2,00,000 |
| Feb. 1 | Equity Share Application a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Being amount received on Equity Share Application a/c transferred to Equity Share Capital a/c.) | | 5,00,000 | 5,00,000 |
| Feb. 1 | Preference Share Application a/c Dr.<br>To Preference Share Capital a/c<br>(Being amount received on Preference Share Application a/c transferred to Preference Share Capital a/c.) | | 2,00,000 | 2,00,000 |
| Feb. 1 | Equity Share Allotment a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Being the allotment money due on, 25,000 equity shares @ Rs. 30/- per share as per resolution no . . of the Board's Meeting dated......) | | 7,50,000 | 7,50,000 |
| Feb. 1 | Preference Share Allotment a/c Dr.<br>To Preference Share Capital a/c<br>(Being allotment money due on 10,000 preference shares @ Rs. 30/- per share as per resolution no.........of the Board's meeting dated......) | | 3,00,000 | 3,00,000 |
| Feb. 15 | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Allotment a/c<br>To Preference Share Allotment a/c<br>(Being the allotment money received on equity shares and preference shares.) | | 10,50,000 | <br>7,50,000<br>3,00,000 |

**Journal Contd.**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| 1967 May I | Equity Share First Call a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Being the amount due on first call on 25,000 equity shares @ Rs. 40 per share as per resolution no......of the Board's meeting dated...) | 10,00,000 | 10,00,000 |
| May I | Preference Share First Call a/c Dr.<br>To Preference Share Capital a/c<br>(Being the amount due on first call on 10,000 preference shares @ Rs. 40/- per share as per resolution no .....of the Board's meeting dated...) | 4,00,000 | 4,00,000 |
| May 15 | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share First Call a/c<br>To Preference Share First Call a/c<br>(Being the amount received on equity share first call and preference share first call.) | 14,00,000 | 10,00,000<br>4,00,000 |
| Oct. I | Equity Share Second Call a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Being the amount due on second call on 25,000 equity shares @ Rs. 10 per share as per resolution no......of the Board's meeting dated ..) | 2,50,000 | 2,50,000 |
| Oct. I | Preference Share Second Call a/c Dr.<br>To Preference Share Capital a/c<br>(Being the amount due on second call on 10,000 preference shares @ Rs. 10 per share as per resolution no......of the Board's meeting dated......) | 1,00,000 | 1,00,000 |
| Oct. 15 | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Second Call a/c<br>To Preference Share Second Call a/c<br>(Being amount received on equity share second call and preference share second call.) | 3,50,000 | 2,50,000<br>1,00,000 |

## Ledger of X Co. Ltd.

Bank Account

| Dr. Date | Particulars | Amount | Date | Particulars | Cr. Amount |
|---|---|---|---|---|---|
| 1967 | | Rs. | 1967 | | Rs. |
| Jan. 18 | To Equity Share Application a/c | 5,00,000 | Dec. 31 | By Balance c/d | 35,00,000 |
| Jan. 18 | To Preference Share Application a/c | 2,00,000 | | | |
| Feb. 15 | To Equity Share Allotment a/c | 7,50,000 | | | |
| Feb. 15 | To Preference Share Allotment a/c | 3,00,000 | | | |
| May 15 | To Equity Share First Call a/c | 10,00,000 | | | |
| May 15 | To Preference Share First Call a/c | 4,00,000 | | | |
| Oct. 15 | To Equity Share Second Call a/c | 2,50,000 | | | |
| Oct. 15 | To Preference Share Second Call a/c | 1,00,000 | | | |
| | | 35,00,000 | | | 35,00,000 |

Equity Share Application Account

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | Rs. | | | Rs. |
| Feb. 1,67 | To Equity Share Capital a/c | 5,00,000 | Jan. 18,67 | By Bank a/c | 5,00,000 |

Preference Share Application Account

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | Rs. | | | Rs. |
| Feb. 1,67 | To Preference Share Capital a/c | 2,00,000 | Jan. 18,67 | By Bank a/c | 2,00,000 |

Equity Share Allotment Account

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | Rs. | | | Rs. |
| Feb. 1,67 | To Equity Share Capital a/c | 7,50,000 | Feb. 15,67 | By Bank a/c | 7,50,000 |

Preference Share Allotment Account

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | Rs. | | | Rs. |
| Feb. 1,67 | To Preference Share Capital a/c | 3,00,000 | Feb. 15,67 | By Bank a/c | 3,00,000 |

Equity Share First Call Account

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | Rs. | | | Rs. |
| May 1,67 | To Equity Share Capital a/c | 10,00,000 | May 15,67 | By Bank a/c | 10,00,000 |

**Preference Share First Call Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| May 1,67 | To Preference Share Capital a/c | 4,00,000 | May 15,67 | By Bank a/c | 4,00,000 |

**Equity Share Second Call Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Oct. 1,67 | To Equity Share Capital a/c | 2,50,000 | Oct. 15,67 | By Bank a/c | 2,50,000 |

**Preference Share Second Call Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Oct. 1,67 | To Preference Share Capital a/c | 1,00,000 | Oct 15,67 | By Bank a/c | 1,00,000 |

**Equity Share Capital Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Dec. 31,67 | To Balance c/d | 25,00,000 | Feb. 1,67 | By Equity Share Application a/c | 5,00,000 |
| | | | Feb. 1,67 | By Equity Share Allotment a/c | 7,50,000 |
| | | | May 1,67 | By Equity Share First Call a/c | 10,00,000 |
| | | | Oct. 1,67 | By Equity Share Second Call a/c | 2,50,000 |
| | | 25,00,000 | | | 25,00,000 |

**Preference Share Capital Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Dec. 31,67 | To Balance c/d | 10,00,000 | Feb. 1,67 | By Preference Share Application a/c | 2,00,000 |
| | | | Feb. 1,67 | By Preference Share Allotment a/c | 3,00,000 |
| | | | May 1,67 | By Preference Share First Call a/c | 4,00,000 |
| | | | Oct. 1,67 | By Preference Share Second Call a/c | 1,00,000 |
| | | 10,00,000 | | | 10,00,000 |

**X Co. Limited**
Balance Sheet as on 31st December, 1967

| | Rs. | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| *Share Capital* | | | Cash at Bank | 35,00,000 |
| Authorised Capital : | | | | |
| 25,000 Equity Shares of Rs. 100 each | 25,00,000 | | | |
| 10,000 Preference Shares of Rs. 100 each | 10,00,000 | 35,00,000 | | |
| Issued and Subscribed Capital : | Rs. | | | |
| 25,000 Equity Shares of Rs. 100 each | 25,00,000 | | | |
| 10,000 Preference Shares of Rs. 100 each | 10,00,000 | 35,00,000 | | |
| | | 35,00,000 | | 35,00,000 |

**अंशों को प्रीमियम पर निर्गमित करना (Issue of Shares at Premium) :—**

अंशों के अंकित मूल्य से अधिक मूल्य पर जब अंश निर्गमित किए जाते हैं, तब उनको प्रीमियम पर निर्गमित हुआ कहते हैं। निर्गमित मूल्य में से अंकित मूल्य को घटा देने के पश्चात् जो राशि शेष रहती है, वह प्रीमियम कहलाती है। कम्पनी के अंशों का प्रीमियम पर निर्गमन, उसकी सुदृढ़ आर्थिक स्थिति तथा ख्याति का द्योतक है।

कम्पनी अधिनियम की धारा 78 में उक्त प्रीमियम के प्रयोग के बारे में प्रावधान हैं। प्रीमियम की कुल रकम अंश प्रीमियम खाते में हस्तान्तरित कर दी जानी चाहिए और प्रीमियम का प्रयोग आगे बताये गए कार्यों के अलावा अन्य किसी कार्य में नहीं किया जाना चाहिये। यदि इसका उपयोग अन्य किसी कार्य के लिए किया गया तो विधान के अनुसार प्रीमियम की कमी पूंजी की कमी मानी जावेगी और कम्पनी तथा अधिकारीगण उन्ही दण्डों के भागी होंगे जो पूंजी कमी करने की स्थिति में होते हैं।

प्रीमियम की रकम का निम्नलिखित कार्यों के लिए प्रयोग किया जा सकता है :—

(i) सदस्यों को पूर्ण प्रदत्त बोनस अंश निर्गमित करना।

(ii) प्रारम्भिक व्ययों को अपलिखित करना।

(iii) अंशों अथवा ऋण-पत्रों के निर्गमन सम्बन्धी विपणन (Marketing) व्ययों को अपलिखित करना।

(iv) शोध्य अधिमान अंशों अथवा ऋण-पत्रों के शोधन पर दिये गए प्रीमियम के लिए प्रावधान करना।

इस प्रकार प्रीमियम की रकम सदस्यों में लाभांश के रूप में मुक्त रूप से वितरित नहीं की जा सकती है तथा अंश प्रीमियम खाते में जमा रकम कम्पनी की पूंजीगत सम्पत्ति मानी जाती है।

**Illustration 3**

Rajendra Ltd. was formed with an authorised capital of Rs. 20 lakhs divided into 20,000 equity shares of Rs. 100 each. It issued 10,000 shares to the public at Rs. 105 per share payable as to Rs. 25 on application, Rs. 35 (including premium) on allotment, Rs. 20 on first call and the balance as and when required. 8,000 shares were subscribed for by the public. All the moneys were called except the second and final call. The amounts were received from the shareholders with the following exceptions :—

A holder of 200 shares failed to pay the allotment money and the first call money.

A holder of 100 shares failed to pay the first call money.

Enter the above transactions in the books of the company and show how share capital will appear in the balance sheet.

राजेन्द्र लिमिटेड की स्थापना 20 लाख रु० की अधिकृत पूंजी से की गई। उक्त पूंजी 100 रु० वाले 20,000 ईक्विटी अंशों में विभाजित थी। उसने जनता में 10,000 अंश, 105 रु० प्रति अंश के हिसाब से, निर्गमित किए, जो इस प्रकार देय थे : प्रार्थना-पत्र के साथ 25 रु०, बंटन पर 35 रु० (प्रीमियम सहित), प्रथम मांग पर 20 रु० और शेष राशि आवश्यकता पड़ने पर। जनता द्वारा 8,000 अंश खरीदे गए। इन अंशों पर द्वितीय व अन्तिम मांग के अलावा सभी राशि मंगाली गई और अंशधारियों से निम्नलिखित के अतिरिक्त सभी धन राशि प्राप्त हो गई :—

एक अंशधारी ने जिसके पास 200 अंश थे, बंटन तथा प्रथम मांग पर देय धन राशि नहीं दी।

एक अंशधारी ने, जिसके पास 100 अंश थे, प्रथम मांग पर देय धन राशि नहीं दी।

कम्पनी की पुस्तकों ने आवश्यक प्रविष्टियां कीजिए तथा यह बतलाइये कि कम्पनी के चिट्ठे में अंश पूंजी किस प्रकार दिखलाई जावेगी।

**Solution :**

**Journal of Rajendra Limited**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Equity Share Application a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Being the transfer of Equity Share Application a/c to Equity Share Capital a/c.) | | 2,00,000 | 2,00,000 |
| | Equity Share Allotment a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>To Share Premium a/c<br>(Being the amount due on allotment.) | | 2,80,000 | 2,40,000<br>40,000 |
| | Equity Share First Call a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Being the amount due on equity share first call.) | | 1,60,000 | 1,60,000 |

नोट—रोकड़ प्राप्ति से सम्बन्धित प्रविष्टियां रोकड़ बही में दिखाई गई हैं।

**Cash Book (Bank Column)**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Share Application a/c | 2,00,000 | By Balance c/d | 6,27,000 |
| To Share Allotment a/c | 2,73,000 | | |
| To Share First Call a/c | 1,54,000 | | |
| | 6,27,000 | | 6,27,000 |

**Equity Share Application Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Equity Share Capital a/c | 2,00,000 | By Bank a/c | 2,00,000 |

**Equity Share Allotment Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Equity Share Capital a/c | 2,40,000 | By Bank a/c | 2,73,000 |
| To Share Premium a/c | 40,000 | By Balance c/d | 7,000 |
| | 2,80,000 | | 2,80,000 |

**Equity Share Capital Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Balance c/d | 6,00,000 | By Equity Share Application a/c | 2,00,000 |
| | | By Equity Share Allotment a/c | 2,40,000 |
| | | By Equity Share First Call a/c | 1,60,000 |
| | 6,00,000 | | 6,00,000 |

**Equity Share First Call Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Equity Share Capital a/c | 1,60,000 | By Bank a/c | 1,54,000 |
| | | By Balance c/d | 6,000 |
| | 1,60,000 | | 1,60,000 |

**Share Premium Account**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Balance c/d | 40,000 | By Equity Share Allotment a/c | 40,000 |

**Balance Sheet of Rajendra Limited**

| | | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| *Authorised Capital :* | | | Ca-h at Bank | 6,27,000 |
| 20,000 Equity Shares of Rs. 100 each | | 20,00,000 | | |
| *Issued and Subscribed Capital :* | | | | |
| 8,000 Equity Shares of Rs. 100 each of which Rs. 75 called up | | 6,00,000 | | |
| Less Calls in Arrears. | | 12,000 | | |
| | | 5,88,000 | | |
| Share Premium | 40,000 | | | |
| Less amount not received | 1,000 | 39,000 | | |
| | | 6,27,000 | | 6,27,000 |

**अंशों का बट्टे पर निर्गमन करना (Issue of Shares at Discount) :—**

जब अंशों का निर्गमित मूल्य उनके अंकित मूल्य से कम होता है तो अंश बट्टे पर निर्गमित हुए कहे जाते हैं। दोनों मूल्यों का अन्तर बट्टा (Discount) कहलाता है। कोई भी कम्पनी धारा 79 के अन्तर्गत दी हुई शर्तों तथा प्रतिबन्धों के अधीन ही अंशों का बट्टे पर निर्गमन कर सकती है। ये शर्तें तथा प्रतिबन्ध निम्नलिखित हैं :—

(i) अंश ऐसी श्रेणी के होने चाहिए जो पहले से ही निर्गमित किए हुए हों।

(ii) अंशों को बट्टे पर निर्गमन करने का अधिकार, कम्पनी की साधारण सभा में पास किए गए प्रस्ताव द्वारा दिया जाना चाहिए तथा न्यायालय द्वारा अनुमोदित होना चाहिए।

(iii) बट्टे की अधिकतम दर प्रस्ताव में स्पष्ट की हुई होनी चाहिए जो कि 10% से अधिक नहीं होनी चाहिए। 10% से अधिक होने पर केन्द्रीय सरकार को स्वीकृति लेना आवश्यक है।

(iv) निर्गमन की तिथि को कम्पनी को व्यवसाय प्रारम्भ करने का अधिकार मिले हुए कम से कम एक वर्ष की अवधि समाप्त हो गई है।

(v) अंशों का निर्गमन न्यायालय द्वारा अनुमोदन की तिथि से दो माह के भीतर अथवा न्यायालय द्वारा बढ़ाई गई अवधि के भीतर करना चाहिये।

(vi) न्यायालय द्वारा अनुमोदन के समय लगाये गये अन्य प्रतिबन्ध तथा शर्तों का भी ध्यान रखना चाहिए।

अंशों के निर्गमन से सम्बन्धित प्रत्येक प्रविवरण में, दिए गए बट्टे का विवरण होना चाहिए अथवा बट्टे की उस रकम का वर्णन होना चाहिए जिसे प्रविवरण की निर्गमन तिथि तक अपलिखित नहीं किया गया है। यदि इस उपधारा का पालन करने में त्रुटि की जाती है तो कम्पनी तथा उसके प्रत्येक दोषी पदाधिकारी पर 50 रु० तक अर्थदण्ड किया जा सकता है।

बट्टे की रकम कम्पनी के पूंजीगत लाभों (प्रीमियम, संस्थापन से पूर्व के लाभ आदि) में से अपलिखित की जा सकती है। यदि कम्पनी के पास पूंजीगत लाभ नहीं हैं तो इसको लाभ-हानि खाते से भी अपलिखित किया जा सकता है।

वट्टे की राशि का वह भाग जो अपलिखित नहीं किया गया है चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष की तरफ दिखाया जाता है।

वट्टे की लेखा प्रविष्टि—

Discount on Issue of Shares a/c Dr.

To Share Capital a/c

**Illustration 4.**

Kalar Limited (established in the year 1965) had an authorised share capital of Rs. 80 lakhs divided into 80,000 equity shares of Rs. 100 each, of which equity shares worth Rs. 50 lakhs were already issued to the public in 1965. It further decided to raise fresh capital by issuing remaining equity shares to the public at a discount of 5 per cent in the year 1967. The allotment took place on 15th April, 1967 and a call was made on 15th June, 1967. Rs. 30 were payable on application, Rs. 40 on allotment and the balance at the time of call. The due dates for payment on allotment and call were 30th April and 30th June, 1967 respectively. All the moneys were received on due dates.

Pass necessary journal entries relating to this issue in the books of the company and show how transactions would appear in the balance sheet.

कालार लिमिटेड (स्थापित 1965) की अधिकृत अंश-पूंजी 80 लाख रु० थी जो 100 रु० वाले 80,000 ईक्विटी अंशों में विभाजित थी। इन अंशों में से उसने 50 लाख रु० के ईक्विटी अंश 1965 में जनता को निर्गमित किये हुये थे। अब 1967 में उसने शेष ईक्विटी अंश जनता को 5 प्रतिशत वट्टे पर निर्गमित करके नयी पूंजी प्राप्त करने का निश्चय किया। वंटन 15 अप्रैल, 1967 को किया गया तथा मांग 15 जून, 1967 को की गई। प्रार्थनापत्र के साथ 30 रु०, वंटन पर 40 रु० और शेष राशि मांग के समय देय थी। वंटन तथा मांग राशियों की भुगतान देय तिथि क्रमशः 30 अप्रैल व 30 जून, 1967 थी। देय तिथियों पर समस्त धन राशि प्राप्त हो गई।

उक्त निर्गमन के लिए कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिए तथा बतलाइये कि चिट्ठे में ये सौदे किस प्रकार दिखलाए जायेंगे।

**Solution :**

### Journal of Kalar Limited

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| ? | Bank a/c | Dr. | 9,00,000 | |
| | To Equity Share Application a/c | | | 9,00,000 |
| | (Being the share application money received.) | | | |
| 1967 Apr. 15 | Equity Share Application a/c | Dr. | 9,00,000 | |
| | To Equity Share Capital a/c | | | 9,00,000 |
| | (Being the balance of Share Application a/c transferred.) | | | |
| Apr. 15 | Equity Share Allotment a/c | Dr. | 12,00,000 | |
| | Discount on Issue of Equity Shares a/c | Dr. | 1,50,000 | |
| | To Equity Share Capital a/c | | | 13,50,000 |
| | (Being the allotment money due.) | | | |
| Apr. 30 | Bank a/c | Dr. | 12,00,000 | |
| | To Equity Share Allotment a/c | | | 12,00,000 |
| | (Being the allotment money received.) | | | |
| June 15 | Equity Share Call a/c | Dr. | 7,50,000 | |
| | To Equity Share Capital a/c | | | 7,50,000 |
| | (Being the amount due on equity share call.) | | | |
| June 30 | Bank a/c | Dr. | 7,50,000 | |
| | To Equity Share Call a/c | | | 7,50,000 |
| | (Being the equity share call money received.) | | | |

### Balance Sheet of Kalar Limited

| Liabilities | Amount | Assets | Amount |
|---|---|---|---|
| | Rs. | | Rs. |
| *Authorised Capital :* 80,000 Equity Shares of Rs. 100 each | 80,00,000 | Discount on Issue of Shares | 1,50,000 |
| *Issued and subscribed capital :* 80,000 Equity Shares of Rs. 100 each fully paid up | 80,00,000 | | |

नोट :— यह मान लिया गया है कि वंटन पर 40 रु० प्रति अंश नकद प्राप्त होता है और बट्टा इसके अतिरिक्त है।

**अंशों का अधि-अभिदान (Over subscription):—**

प्रायः लोकप्रिय कम्पनियों में अभिदान के लिए जितने अंश जनता में निर्गमित किये जाते हैं, उनसे कहीं अधिक अंशों को खरीदने के लिए जनता से प्रार्थना-पत्र आ जाते हैं। ऐसी स्थिति को 'अंशों के अधि-अभिदान' की स्थिति कहते हैं। अंशों के अधि-अभिदान की अवस्था में, वंटन करते समय, संचालकों का कार्य कुछ कठिन हो जाता है। वे सभी प्रार्थियों को उनके प्रार्थनानुसार अंशों का वंटन नहीं कर सकते हैं क्योंकि प्रविवरण में वर्णित निर्गमित अंशों से अधिक का वंटन नहीं किया जा सकता। अधि-अभिदान की अवस्था में अंश वंटन के लिए जो विधियां अपनाई जाती हैं, उनके कतिपय उदाहरण निम्नलिखित हैं :—

(i) सभी प्रार्थियों को यथानुपात अंशों का वंटन कर दिया जावे। जैसे, 1 लाख रु० के अंश निर्गमित किए गए और 2 लाख रु० के अंश खरीदने के लिए प्रार्थना-पत्र आये। ऐसी स्थिति में 2 अंशों के लिए प्रार्थना-पत्र देने वाले को 1 अंश के हिसाब से वंटन कर दिया जायेगा। प्रार्थी की शेष राशि उसे लौटाई नहीं जाती अपितु वंटित अंशों की भविष्य की मांग-पूर्तियों के लिए रख ली जाती है।

(ii) कुछ प्रार्थियों को उनके द्वारा प्रार्थित सभी अंशों का वंटन कर दिया जावे तथा कुछ प्रार्थियों को अंशों का वंटन बिल्कुल नहीं किया जावे। जब प्रार्थियों को वंटन के लिए बिल्कुल मना कर दिया जाता है, तब प्रार्थना-पत्र राशि खेद-पत्र के साथ लौटा दी जाती है।

**Illustration 5.**

Robbins Limited was registered with an authorised capital of Rs. 1,00,00,000 divided into 1 lakh shares of Rs. 100 each. The company issued 50,000 shares to the public @ Rs. 105 per share payable as follows :—Rs. 20 on application, Rs. 35 (including premium) on allotment, Rs. 30 on first call and Rs. 20 on second call. The shares were subscribed to the extent of 1,20,000. The directors proceeded to allotment in the following way :—

(i) *Applicants of 20,000 shares were refused allotment and their application money was refunded.*

(ii) The remaining applicants were allotted shares in the company pro-rata.

A holder of 100 shares failed to pay the allotment money and moneys due on subsequent calls. Another holder of 200 shares failed to pay the moneys due on share first call and second call.

Give journal entries in the books of the company and prepare Cash Book relating to the above transactions. Also prepare a statement showing calls in arrears.

रोबिन्स लिमिटेड का पंजीयन 1 करोड़ रु० की अधिकृत पूंजी से हुआ जो 100 रु० वाले 1 लाख अंशों में विभाजित थी। कम्पनी ने 50,000 अंशों को 105 रु० प्रति अंश के हिसाब से जनता में निर्गमित किया जो निम्न प्रकार देय थे.—प्रार्थना-पत्र के साथ 20 रु०; वंटन पर 35 रु० (प्रीमियम सहित), प्रथम मांग पर 30 रु०, तथा द्वितीय मांग पर 20 रु०। 1,20,000 अंशों को खरीदने के लिए प्रार्थना-पत्र आये। संचालकों ने निम्न प्रकार से वंटन किया :—

(1) 20,000 अंशों के प्रार्थियों को वंटन के लिए मना कर दिया गया तथा उनकी आवेदन राशि लौटा दी गई।

(2) शेष प्रार्थियों को यथानुपात अंशों का वंटन कर दिया गया।

एक अंशधारी ने जिसके पास 100 अंश थे, वंटन राशि तथा आगामी मांगों पर देय राशि का भुगतान नहीं किया। दूसरे अंशधारी ने, जिसके पास 200 अंश थे, प्रथम तथा द्वितीय मांग राशियों का भुगतान नहीं किया।

उक्त व्यवहारों के सम्बन्ध में कम्पनी की पुस्तकों में जर्नल प्रविष्टियां दीजिये तथा रोकड़ वही बनाइये। बकाया मांग राशि का एक विवरण भी तैयार कीजिए।

**Solution :**

**Journal of Robbins Limited**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Share Application a/c Dr.<br>To Share Capital a/c<br>(Being the balance of Share Application a/c transferred.) | | 10,00,000 | 10,00,000 |
| | Share Allotment a/c Dr.<br>To Share Capital a/c<br>To Premium on Issue of Shares a/c<br>(Being the amount due on allotment.) | | 17,50,000 | 15,00,000<br>2,50,000 |
| | Share Application a/c Dr.<br>To Share Allotment a/c<br>(Being the excess application money adjusted towards allotment dues.) | | 10,00,000 | 10,00,000 |
| | Share First Call a/c Dr.<br>To Share Capital a/c<br>(Being the amount due on first call.) | | 15,00,000 | 15,00,000 |
| | Share Second Call a/c Dr.<br>To Share Capital a/c<br>(Being the amount due on second call.) | | 10,00,000 | 10,00,000 |

**Cash Book (Bank Column)**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| To Share Application a/c | | 24,00,000 | By Share Application a/c | | 4,00,000 |
| To Share Allotment a/c | | 7,48,500 | By Balance c/d | | 52,33,500 |
| To Share First Call a/c | | 14,91,000 | | | |
| To Share Second Call a/c | | 9,94,000 | | | |
| | | 56,33,500 | | | 56,33,500 |

नोट :— अंश वंटन पर प्राप्त राशि का परिकलन इस प्रकार किया गया है:

| | रु० |
|---|---|
| वंटन पर कुल देय राशि | 17,50,000 |
| अंश आवेदन खाते से हस्तान्तरित | 10,00,000 |
| कुल राशि जो 50,000 अंशों के धारकों से अब देय है | 7,50,000 |
| 100 अंशों के धारक से राशि प्राप्त नहीं हुई $\left(\frac{7,50,000}{50,000} \times 100\right)$ रु० | 1,500 |
| अंश वंटन पर प्राप्त राशि | 7,48,500 |

**Statement Showing Calls in Arrears**

| Particulars | Amount due | Amount received | Calls in arrears |
|---|---|---|---|
| | Rs. | Rs. | Rs. |
| Share Allotment | 17,50,000 | 17,48,500 | 1,500 |
| Share First Call | 15,00,000 | 14,91,000 | 9,000 |
| Share Second Call | 10,00,000 | 9,94,000 | 6,000 |
| | 42,50,000 | 42,33,500 | 16,500 |

**अग्रदत्त मांग (Calls in Advance)**

यदि कोई अंशधारी अंशों पर न मांगी गई राशि को स्वेच्छा से कम्पनी को देना चाहता है तो कम्पनी उसे स्वीकार कर सकती है बशर्ते कि अंतर्नियमों में इस सम्बन्ध में प्रावधान किया गया है अथवा कम्पनी पर 'सारणी ए' लागू होती है। उक्त राशि 'अग्रिम मांग राशि' (Calls in Advance) कहलाती है। इस अग्रिम राशि पर सदस्य को ब्याज भी दिया जा सकता है। कम्पनी द्वारा 'सारणी ए' अपनाये जाने पर यह दर 6 प्रतिशत वार्षिक हो सकती है परन्तु साधारण सभा में प्रस्ताव पास करके इस दर को बढ़ाया भी जा सकता है।

**Illustration. 6.**

Narendra Ltd. with a nominal capital of Rs. 5,00,000 divided into 50,000 equity shares of Rs. 10 each issued 30,000 equity shares at par, payable as to Rs. 2 on application, Rs. 3 on allotment, Rs. 2.50 on first call and Rs. 2.50 on second call. All the shares were subscribed for and were allotted on 1st April, 1967, the due date for payment of amount due on allotment being 30th April, 1967. The first and second calls were made on 1st August, 1967 and 1st December, 1967 and were payable on 31st August, 1967 and 31st December, 1967 respectively. All the amounts were received on the due dates except that a holder of 100 shares failed to deposit the amount due on allotment on its due date and instead deposited this amount with interest @ 5% p. a, with the first call money. Another holder of 200 shares paid the whole of the amount due along with allotment money. He was, however, paid interest @ 6% per annum on his advance deposits.

**Journalise the above transactions.**

नरेन्द्र लि० ने, जिसकी अधिकृत पूंजी 5 लाख रु० ( 10 रु० वाले 50,000 ईक्विटी अंशों में विभाजित ) थी, 30,000 ईक्विटी अंश सम मूल्य पर निर्गमित किये जो इस प्रकार देय थे: प्रार्थना-पत्र के साथ 2 रु०, वंटन पर 3 रु०, प्रथम मांग पर 2.50 रु० और द्वितीय मांग पर 2.50 रु०। सभी अंशों को खरीदने के लिए प्रार्थना-पत्र आये। और 1 अप्रैल 1967 को अंशों का वंटन किया गया। वंटन-राशि के भुगतान करने की तिथि 30 अप्रैल 1967 थी। प्रथम और द्वितीय मांग क्रमशः 1 अगस्त

1967 और 1 दिसम्बर 1967 को की गई, तथा इन की भुगतान तिथियां क्रमशः 31 अगस्त 1967 और 31 दिसम्बर 1967 थीं। देय तिथियों को सभी धन राशि प्राप्त हो गई; केवल एक धारक ने, जिसके पास 100 अंश हैं, वंटन पर मांगी गई राशि का भुगतान समय पर नहीं किया और उसने वंटन पर मांगी हुई राशि का प्रथम मांग के साथ 5% वार्षिक ब्याज सहित भुगतान कर दिया। दूसरे अंशधारी ने, जिसके पास 200 अंश हैं, पूर्ण देयधन वंटन के साथ दे दिया। उसके द्वारा अग्रिम जमा कराये हुए धन पर 6% वार्षिक दर से ब्याज दिया गया।

उपरोक्त सौदों का जर्नल में लेखा कीजिए।

**Solution :** **Journal of Narendra Ltd.**

| | | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| ? | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Application a/c<br>(Application money received on 30,000 shares @ Rs. 2/- per share.) | | | 60,000 | 60,000 |
| 1967<br>April 1 | Equity Share Application a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Balance of Equity Share Application a/c transferred to Equity Share Capital a/c.) | | | 60,000 | 60,000 |
| April 1 | Equity Share Allotment a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Allotment money due on 30,000 shares @ Rs. 3/- per share.) | | | 90,000 | 90,000 |
| April 30* | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Allotment a/c<br>(Cash received on allotment.) | | | 89,700 | 89,700 |
| April 30* | Bank a/c Dr.<br>To Calls in Advance a/c<br>(Cash received on 'Calls in Advance' on 200 shares @ Rs. 5/- per share.) | | | 1,000 | 1,000 |
| August 1 | Equity Share First Call a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(First call money due on 30,000 shares @ Rs 2.50 per share.) | | | 75,000 | 75,000 |
| August 1 | Calls in Advance a/c Dr.<br>To Equity Share First Call a/c<br>(Calls in advance money adjusted.) | | | 500 | 500 |

*दोनों की मिश्रित प्रविष्टि भी की जा सकती है।

Journal Contd.

**Journal of Narendra Ltd. Continued**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| Aug. 31 | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share First Call a/c<br>(Cash received on first call.) | 74,500 | 74,500 |
| Aug. 31 | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Allotment a/c<br>To Interest a/c<br>(Cash received on allotment on 100 shares and interest @ 5% p. a. on Rs. 300 for 4 months.) | 305 | 300<br>5 |
| Dec. 1 | Equity Share Final Call a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>(Final call money due on 30,000 shares @ Rs. 2.50 per share.) | 75,000 | 75,000 |
| Dec. 1 | Calls in Advance a/c Dr.<br>To Equity Share Final Call a/c<br>(Calls in advance money adjusted.) | 500 | 500 |
| Dec. 31 | Bank a/c Dr.<br>To Equity Share Final Call a/c<br>(Cash received on second call.) | 74,500 | 74,500 |
| Dec. 31 | Interest on Calls in Advance a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Being interest on calls in advance paid as to Rs. 15 from 1st May to 1st August and Rs. 10 from Ist August to Ist December, 1967.) | 25 | 25 |

## अंशों का हरण (Forfeiture of Shares)

जब कोई अंशधारी अंशों से सम्बन्धित मांग का भुगतान नहीं कर पाता है तो कम्पनी द्वारा उसके अंश जब्त किये जा सकते हैं और उसकी सदस्यता का अन्त किया जा सकता है। अंशों के जब्त किये जाने को ही 'अंशों का हरण' कहते हैं। कम्पनी को अंश हरण का अधिकार अन्तर्नियमों के प्रावधानों द्वारा प्राप्त होता है। यदि अन्तर्नियमों ने कम्पनी को अंश हरण का अधिकार नहीं दे रखा है और कम्पनी पर टेबिल 'ए' लागू नहीं होती है तो कम्पनी अंशों का हरण नहीं कर सकती है। अंशों का हरण अन्तर्नियमों में दिये हुये नियमों के अन्तर्गत होना चाहिए, यदि नियमों का पालन नहीं किया गया है तो वह हरण वैध नहीं होगा। अंशों का हरण अंशों से सम्बन्धित मांग का न भुगतान करने

के कारण ही हो सकता है, अन्य कारणों से नहीं। जैसे, यदि किसी कम्पनी ने व्यापारिक ऋण का भुगतान न करने के कारण किसी अंशधारी के अंशों का हरण किया है तो यह अवैध हरण माना जायेगा (Hopkinson v. Mortimer Harley & Co. 1917)।

अंशों के हरण हो जाने पर भी अंशधारी, उन अंशों पर उस समय तक मांगी गई किन्तु उसके द्वारा अदत्त राशि के लिये, उत्तरदायी रहेगा। अंशों को किसी अन्य व्यक्ति को बेचे जाने पर उसका उत्तरदायित्व समाप्त हो जाता है। अंशों के हरण के पश्चात् हरण किये गए अंश कम्पनी की सम्पत्ति हैं और कम्पनी उन अंशों को किसी अन्य व्यक्ति को बेच सकती है। अंशों के हरण किये जाने पर अंशधारी कम्पनी का सदस्य नहीं रहता है तथा उसका नाम सदस्यों के रजिस्टर से हटा दिया जाता है। उसे हरण किये गये अंशों का प्रमाण-पत्र कम्पनी को लौटाना पड़ता है तथा उन अंशों पर उस अंशधारी द्वारा दी गई राशि जब्त करली जाती है।

## अंशों के हरण पर लेखा प्रविष्टियां

**(अ) सम मूल्य पर निर्गमित अंशों का हरण :**

यदि अंश अंशधारी को सम मूल्य पर निर्गमित किये गये थे और मांगी गई रकम का भुगतान न करने के कारण उन अंशों का हरण कर लिया गया है तो हरण की प्रविष्टि निम्नलिखित होगी:—

Share Capital a/c Dr. (हरण किये गये अंशों पर मांगी गई कुल राशि से)*

To Forfeited Shares a/c (हरण किये गये अंशों पर हरण होने तक प्राप्त राशि से)
To Share Allotment a/c
To Share First Call a/c
To Share Second Call a/c } (विभिन्न मांगों पर बकाया राशि से)

उपरोक्त प्रविष्टि से स्पष्ट है कि अंश पूंजी खाता (Share Capital a/c) हरण किये गये अंशों पर मांगी गई पूंजी की राशि से ही डेबिट किया जायेगा न कि अंशों के अंकित मूल्य से। जैसे, 1 अंश 100 रु० का है और हरण की तिथि तक उस पर 60 रु० मांगे गये हैं तो अंश पूंजी खाता (Share Capital a/c) 60 रु० से डेबिट होगा न कि 100 रु० से।

अंशों पर जो धन राशि उस अंशधारी से, जिसके अंश हरण किये गये हैं, हरण करने की तिथि तक प्राप्त हुई है, उसको हरण अंश खाते (Forfeited Shares a/c) में क्रेडिट कर दिया जाता है।

केवल वे ही मांग के खाते, जैसे वंटन, प्रथम मांग, द्वितीय मांग, आदि क्रेडिट किये जावेंगे, जिन पर मांगी गई धन राशि प्राप्त नहीं हुई है।

---

*Share Capital a/c को डेबिट किये जाने वाली राशि निम्नलिखित सूत्र से भी ज्ञात की जा सकती है:—

$$\frac{\text{No. of Shares forfeited}}{\text{No. of Shares issued}} \times \text{Credit balance of Share Capital Account}$$

**Illustration 7**

X was allotted 100 equity shares of Rs. 100 each in Y Co. Ltd. The company called Rs. 10/- on application, Rs. 20/- on allotment, Rs. 20/- on first call and Rs. 30/- on second call. X could pay only application and allotment moneys. He could not pay the amounts due on first call and the second call. His shares were forfeited by the company. Pass the necessary journal entry regarding this forfeiture in the books of the company.

एक्स को वाई कम्पनी लि० में 100 रु० वाले 100 ईक्विटी अंशों का वंटन किया गया। कम्पनी ने प्रार्थना पर 10 रु०, वंटन पर 20 रु०, प्रथम मांग पर 20 रु० और द्वितीय मांग पर 30 रु० मंगवाये। एक्स केवल प्रार्थना-पत्र और वंटन राशियां दे सका। उसने प्रथम मांग तथा द्वितीय मांग पर मांगी गई राशि नहीं दी। उसके अंश कम्पनी द्वारा जब्त कर लिये गये। कम्पनी की पुस्तकों में जब्त सम्बन्धी आवश्यक जर्नल प्रविष्टि कीजिये।

**Journal**

**Solution :**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Equity Share Capital a/c Dr. | | 8,000 | |
| | To Forfeited Shares a/c | | | 3,000 |
| | To Equity Share First Call a/c | | | 2,000 |
| | To Equity Share Second Call a/c | | | 3,000 |
| | (Being the forfeiture of 100 equity shares on which Rs. 80 called up for non payment of calls as per resolution No...of the meeting of Board of Directors dated...) | | | |

(व) जबकि अंशों को प्रीमियम पर निर्गमित किया गया है और हरण किये गये अंशों पर प्रीमियम की राशि प्राप्त नहीं हुई है:—

Share Capital a/c Dr. (हरण किए गये अंशों पर पूंजी के रूप में मांगी गई कुल राशि से)

Premium on Issue of Shares a/c Dr. (हरण किये गये अंशों पर प्रीमियम के रूप में मांगी गई धन राशि से)

To Forfeited Shares a/c (हरण किये गए अंशों पर प्राप्त धन राशि से)

To Share Allotment a/c
To Share First Call a/c
To Share Second Call a/c
} (हरण किये गए अंशों पर बकाया राशि से)

प्रीमियम की राशि प्राप्त न होने के कारण डेबिट कर दी गई है।

**Illustration 8**

X purchased 100 equity shares of Rs. 100 each in Y Co. Ltd. at a premium of Rs. 5/- per share. The company called Rs. 10/- on application, Rs. 25/- on

allotment (including premium), Rs. 20/- on first call and Rs. 30/- on second call. He could pay only application money. He could not pay allotment, first call and second call moneys. His shares were forfeited by the company. Pass the necessary journal entry regarding this forfeiture in the books of the company.

एक्स ने वाई कम्पनी में 100 रु० वाले 100 ईक्विटी अंशों को, 105 रु० प्रति अंश के हिसाब से, खरीदा। कम्पनी ने 10 रु० प्रार्थना-पत्र के साथ, 25 रु० वंटन पर (प्रीमियम सहित), 20 रु० प्रथम मांग पर और 30 रु० द्वितीय मांग पर मंगवाये। वह केवल प्रार्थना-पत्र राशि ही दे सका। उसने वंटन, प्रथम तथा द्वितीय मांग पर मांगी गई राशि नहीं चुकाई। कम्पनी ने उसके अंश जब्त कर लिये। कम्पनी की पुस्तकों में हरण सम्बन्धी आवश्यक जर्नल प्रविष्टि कीजिये।

**Journal**

**Solution :**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Equity Share Capital a/c Dr. | | 8,000 | |
| | Premium on Issue of Shares a/c Dr. | | 500 | |
| | To Forfeited Shares a/c | | | 1,000 |
| | To Equity Share Allotment a/c | | | 2,500 |
| | To Equity Share First Call a/c | | | 2,000 |
| | To Equity Share Second Call a/c | | | 3,000 |
| | (Being the forfeiture of 100 equity shares on which Rs. 85 called up including premium of Rs. 5 per share for nonpayment of calls as per resolution No......of the meeting of Board of Directors dated......) | | | |

(स) जबकि अंशों को प्रीमियम पर निर्गमित किया गया है और हरण किये गये अंशों प प्रीमियम की राशि प्राप्त हो गई है:—

| | |
|---|---|
| Share Capital a/c Dr. | (हरण किए गये अंशों पर मांगी गई कुल राशि में से प्रीमियम-राशि को घटाने के बाद शेष राशि से) |
| To Forfeited Shares a/c | (हरण किए गए अंशों पर प्राप्त धन राशि में से प्रीमियम की राशि घटाने के बाद शेष राशि से) |
| To Share Allotment a/c<br>To Share First Call a/c<br>To Share Second Call a/c | } (हरण किए गए अंशों पर बकाया राशि से) |

यदि अंश प्रीमियम पर निर्गमित किए गये हैं तथा हरण किए गये अंशो पर प्रीमियम राशि प्राप्त हो चुकी है तो प्रीमियम का खाता डेबिट नहीं किया जाता है। हरण किये गये अंशों जितनी धन राशि प्राप्त हो गई है उसमें से प्रीमियम की रा। को घटाकर शेष रकम से ही 'हरण गये अंश खाते' (Forfeited Shares a/c) को क्रेडिट करना चाहिये।

**Illustration 9**

X was allotted 100 equity shares of Rs. 100 each in Y Co. Ltd. at Rs. 105. The company called Rs. 30/- on application, Rs. 25 on allotment (including premium of Rs. 5/- per share), Rs. 20 on first call and Rs. 30 on second call. He could pay only application and allotment dues and could not pay first call and second call. His shares were forfeited by the company. Pass the necessary journal entry regarding this forfeiture in the books of the company.

एक्स को वाई कम्पनी में 100 रु० वाले 100 ईक्विटी अंशों का वंटन 105 रु० प्रति अंश के हिसाव से किया गया। कम्पनी ने 30 रु० प्रार्थना-पत्र के साथ, 25 रु० वंटन पर (5 रु० प्रीमियम सहित), 20 रु० प्रथम मांग पर और 30 रु० द्वितीय मांग पर मंगवाये। वह केवल प्रार्थना-पत्र राशि तथा वंटन राशि ही भुगतान कर सका तथा उसने प्रथम तथा द्वितीय मांग राशियां नहीं दी। कम्पनी ने उसके अंश जब्त कर लिये। कम्पनी की पुस्तकों में हरण सम्बन्धी आवश्यक प्रविष्टि कीजिए।

**Journal**

**Solution :**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| | Equity Share Capital a/c Dr. | 10,000 | |
| | To Forfeited Shares a/c | | 5,000 |
| | To Equity Share First Call a/c | | 2,000 |
| | To Equity Share Second Call a/c | | 3,000 |
| | (Being the forfeiture of 100 equity shares on which Rs. 100 per share called up for non-payment of calls as per resolution No......of the meeting of Board of Directors dated......) | | |

**हरण किये गए अंशों का पुनर्निर्गमन (Reissue of Forfeited Shares) :—**

पहले बताया जा चुका है कि हरण किए गये अंश कम्पनी की सम्पत्ति हैं और कम्पनी उन अंशों का पुनर्निर्गमन कर सकती है। पुनर्निर्गमन प्रीमियम, सममूल्य या वट्टे पर भी हो सकता है। धारा 79 में दिए हुये प्रतिवन्ध, हरण किए गए अंशों को वट्टे पर निर्गमन करने पर, लागू नहीं होते हैं। इस स्थिति में, अधिकतम वट्टे की राशि वह हो सकती है जो उन अंशों पर हरण की तिथि तक प्राप्त हो चुकी है। जैसे यदि कोई अंश 100 रु० का है, उस पर 70 रु० प्राप्त हो गये हैं, 30 रुपये प्राप्त नहीं हुए हैं और इस कारण से उस अंश का हरण किया गया है तो पुनर्निर्गमन पर उस अंश पर 70 रु० तक वट्टा दिया जा सकता है।

**अंशों का हरण खाता (Forfeited Shares Account) :** अंशों के हरण किए जाने पर, हरण किये हुए अंशों पर जितनी धन राशि प्राप्त हो गई है, उससे यह खाता क्रेडिट कर दिया जाता है। यदि अंशों का पुनर्निर्गमन वट्टे पर होता है तो वट्टे की राशि से Discount on Issue of Shares Account को डेविट न कर Forfeited Shares Account को डेविट किया जाता है। इसके पश्चात्

इस खाते में जो शेष रहे, उसको पूंजी संचय (Capital Reserve) में हस्तान्तरित कर दिया जाता है। हस्तान्तरण की प्रविष्टि निम्नलिखित होगी।

Forfeited Shares a/c Dr.
To Capital Reserve a/c
(Balance of Forfeited Shares a/c transferred to Capital Reserve.)

यदि अंशों का पुर्ननिर्गमन उस वित्तीय वर्ष में नहीं हुआ है जिसमें उन अंशों का हरण किया गया है तो Forfeited Shares a/c को पूंजी संचय में हस्तान्तरित नहीं किया जाता अपितु उसके शेष को अन्तिम खाते बनाते समय चिट्ठे में प्रदत्त अंश पूंजी में जोड़कर दिखाया जाता है।

## पुर्ननिर्गमन पर प्रविष्टियां (Entries on Reissue of Forfeited Shares)

(अ) सम मूल्य पर पुर्ननिर्गमन :

Bank a/c Dr. (प्राप्त की गई राशि से)
To Share Capital a/c
(Being the reissue of......forfeited shares at Rs......as per resolution No......of the meeting of the Board of Directors dated......)

(ब) प्रीमियम पर पुर्ननिर्गमन :

Bank a/c Dr. (कुल प्राप्त की गई राशि से)
To Share Capital a/c (अंशों पर पूंजी के लिए प्राप्त राशि से)
To Premium on Issue of Shares a/c (प्रीमियम के लिए प्राप्त राशि से)
(Being the re-issue of...........forfeited shares at Rs...........as per resolution No......of the meeting of the Board of Directors dated......)

(स) बट्टे पर पुर्ननिर्गमन :

Bank a/c Dr. (प्राप्त की गई राशि से)
Forfeited Shares a/c Dr. (बट्टे की राशि से)
To Share Capital a/c (अंशों पर मांगी गई राशि से)
(Being the re-issue of.........forfeited shares at Rs...........as per resolution No......of the meeting of the Board of Directors dated......)

**Illustration 10**

Ganesh Cotton Mills Limited registered in the year 1967 with an authorised capital of Rs. one crore divided into 1 lakh equity shares of Rs. 100 each issued all its shares to the public payable as to Rs. 20/- on application, Rs. 25 on allotment, Rs. 20/- on first call and the balance as and when required. The shares were subscribed to the extent of 1,25,000. All the applicants were allotted shares pro-rata. Allotment took place on 1st May, and the first call was made on 1st August

of that year. The allotment money was due on Ist June and the first call money was due on Ist September. All the shareholders except that of the following paid the above calls on the due dates:

Shareholder A, who was holding 60 shares, did not pay allotment and the first call moneys, Shareholder B, who was holding 120 shares, did not pay first call money.

After giving proper notices to both of these shareholders, their shares were forfeited on 15th November, 1967.

Subsequently, these shares were reissued on Dec. 1, 1967 at Rs. 55 per share with Rs. 65/- paid up on these shares.

(a) Pass necessary Journal entries (including those of cash transactions) in the books of the company and show how Share Capital and Forfeited Shares Accounts will appear in the Balance Sheet; and

(b) also point out whether there will be any difference in the presentation of the Share Capital Account and Forfeited Shares Account in the Balance Sheet if the forfeited shares would have not been re-issued in the year 1967.

गणेश कॉटन मिल्स लि. ने जिसका पंजीयन 1967 में 1 करोड़ रु० की पूंजी से हुआ तथा जिसकी पूंजी 100 रु० वाले 1 लाख ईक्विटी अंशों में विभाजित थी, अपनी समस्त अंश पूंजी का जनता में निर्गमन किया। अंश-राशि इस प्रकार देय थी—20 रु० प्रार्थना-पत्र के साथ; 25 रु० वंटन पर; 20 रु० प्रथम मांग पर तथा शेष राशि आवश्यकता पड़ने पर। 1,25,000 अंशों को खरीदने के लिए आवेदन-पत्र आए। सभी प्रार्थियों को कम्पनी में यथानुपात वंटन किया गया वंटन 1 मई को किया गया और प्रथम मांग 1 अगस्त को की गई। वंटन की देय तिथि 1 जून थी और प्रथम मांग की 1 सितम्बर। निम्नलिखित अंशधारियों के सिवाय सभी अंशधारियों ने उनसे मांगी गई धन राशि को भुगतान की तिथि तक जमा करा दिया :—

अंशधारी 'अ' ने जिसके पास 60 अंश थे, वंटन तथा प्रथम मांग राशि नहीं दी।

अंशधारी 'ब' ने जिसके पास 120 अंश थे प्रथम मांग राशि का भुगतान नहीं किया।

उपरोक्त दोनों अंशधारियों को उचित नोटिस देकर उनके अंश 15 नवम्बर 1967 को हरण कर लिये गए।

तत्पश्चात् ये अंश 1 दिसम्बर 1967 को 65 रु० प्रदत्त पूंजी मानते हुए 55 रु० प्रति अंश के हिसाब से पुनर्निर्गमित किए गए।

(अ) रोकड़ी व्यवहारों सहित कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिये तथा बताइए कि अंश पूंजी खाता तथा अंश हरण खाता कम्पनी के चिट्ठे में किस प्रकार दिखाया जायेगा;

(ब) यह भी बताइये कि यदि हरण किए गये अंश 1967 में पुनर्निर्गमित [illegible] चिट्ठे में अंश पूंजी और अंश हरण खाते के [illegible]।

**Journal Contd.**

| | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|
| Bank a/c Dr. | | 1,32,750 | |
| To Debenture Allotment a/c | | | 1,26,750 |
| To Debenture Calls Received in Advance a/c | | | 6,000 |
| (Amount due on allotment received and one debentureholder holding 200 debentures deposited the remaining amount of Rs. 30 per debenture in advance.) | | | |
| Debenture First Call a/c Dr. | | 80,000 | |
| To Debentures a/c | | | 80,000 |
| (Amount due on 4,000 debentures @ Rs. 20/- per debenture in respect of first call.) | | | |
| Debenture Calls Received in Advance a/c Dr. | | 4,000 | |
| To Debenture First Call a/c | | | 4,000 |
| (Adjustment of debenture calls received in advance.) | | | |
| Bank a/c Dr. | | 79,250 | |
| To Debenture First Call a/c | | | 76,000 |
| To Debenture Allotment a/c | | | 3,250 |
| (Amount due on first call received; Allotment dues in arrears on 100 debentures also received with the first call.) | | | |
| Debenture Second Call a/c Dr. | | 40,000 | |
| To Debentures a/c | | | 40,000 |
| (Amount due on 4,000 debentures in respect of second call @ Rs. 10 per debenture.) | | | |
| Debenture Calls Received in Advance a/c Dr. | | 2,000 | |
| To Debenture Second Call a/c | | | 2,000 |
| (Debenture Calls in Advance adjusted.) | | | |
| Bank a/c Dr. | | 38,000 | |
| To Debenture Second Call a/c | | | 38,000 |
| (Amount due on debenture second call received.) | | | |

**ऋणपत्रों का समर्थक ऋणाधार के रूप में निर्गमन (Issue of debentures as collateral security)—**

कभी-कभी कम्पनी बैंक से या किसी अन्य संस्था से धन उधार लेती है और उस संस्था के पास अन्य प्रतिभूति के अलावा ऋणपत्रों को समर्थक ऋणाधार (Collateral Security) के रूप में जमा करा देती है। इस प्रकार के ऋणपत्र कम्पनी के द्वारा लिये गये ऋण की अतिरिक्त जमानत का काम करते हैं। यदि कम्पनी ऋण का भुगतान करने में असमर्थ रहती है तो ऋणदाता को अधिकार है कि वह जमा कराये हुए ऋणपत्रों को बेचकर अपने ऋण का भुगतान करले। यदि कम्पनी ऋण का भुगतान कर देती है तो ऋणदाता को जमा कराये हुए ऋणपत्र कम्पनी को वापस करने पड़ते हैं। ऋणदाता को व्याज उसके द्वारा कम्पनी को उधार दी गई राशि पर दिया जाता है। जमा कराये हुए ऋणपत्रों पर कोई व्याज नहीं दिया जाता है।

**हिसाब सम्बन्धी प्रविष्टि—**

ऋणपत्रों को ऋण की प्रतिभूति के रूप में जमा कराने पर कोई प्रविष्टि नहीं की जाती है, केवल कम्पनी द्वारा बैंक से या अन्य किसी संस्था से उधार ली गई राशि की प्रविष्टि की जाती है।

यदि इस प्रकार के ऋणपत्रों को जमा कराने पर कोई प्रविष्टि करना ही है तो निम्न प्रकार से हो सकती है।

Debenture Suspense a/c Dr. (ऋणपत्रों के अंकित मूल्य से)
 To Debentures a/c

Debenture Suspense a/c को सम्पत्ति पक्ष पर दिखाया जाता है तथा Debentures a/c को दायित्व पक्ष पर; परन्तु ऐसे ऋणपत्र जो जमानत के रूप में निर्गमित किये गये हैं, उनको अन्य ऋण-पत्रों से अलग दिखाना चाहिये।

**Illustration 19**

Z Co. Ltd. took a loan of Rs. one lakh from the Bank of Rajasthan Ltd., and deposited debentures worth Rs. 1,60,000 as collateral security with the bank. The company also issued debentures worth Rs. 2 lakhs to the public at a discount of 5%. Pass necessary journal entries for the above transactions and show them in the Balance Sheet.

जेड कं० लि० ने राजस्थान बैंक से 1 लाख रु० उधार लिया तथा अपने 1,60,000 रु० के ऋणपत्र समर्थक ऋणाधार के रूप में जमा करा दिये। कम्पनी ने जनता में भी 5% बट्टे पर 2 लाख रु० के ऋणपत्र जारी किये। उपरोक्त सौदों के लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां दीजिये और इनको चिट्ठे में बतलाइये।

**Solution :**

**Journal of Z Co. Ltd.**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Bank a/c Dr.<br>To Bank Loan a/c<br>(Loan of Rs. one lakh taken from the Bank of Rajasthan Ltd. and debentures worth Rs, 1,60,000 deposited as collateral security.) | | 1,00,000 | 1,00,000 |
| | Bank a/c Dr.<br>To Debenture Application a/c<br>(Debenture applications received.) | | 1,90,000 | 1,90,000 |
| | Debenture Application a/c Dr.<br>Discount on Issue of Debentures a/c Dr.<br>To Debentures a/c<br>(Debenture application money transferred on allotment.) | | 1,90,000<br>10,000 | 2,00,000 |

**Balance Sheet of Z Co. Limited**

As on......

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| *Authorised Capital :* | ............ | Cash at Bank | 2,90,000 |
| *Issued and Subscribed Capital :* | ............ | Discount on Issue of Debentures | 10,000 |
| 2,000 Debentures of Rs. 100 each | 2,00,000 | | |
| Bank Loan (Debentures worth Rs.1,60,000 deposited as collateral security.) | 1,00,000 | | |
| | 3,00,000 | | 3,00,000 |

**ऋणपत्रों का अंशों में परिवर्तन** (Conversion of Debentures into Shares)

ऋणपत्रों को निर्गमन करते समय कुछ कम्पनियां ऋणपत्रधारियों को यह अधिकार देती हैं कि यदि वे चाहें तो एक निश्चित समय में अपने ऋणपत्रों को अंशों में बदल सकते हैं। यह एक अतिरिक्त सुविधा है। इससे बहुत से ऐसे व्यक्ति, जो कम्पनी के अंशधारी बनना चाहते हैं परन्तु जिनको कम्पनी की प्रारम्भिक लाभ अर्जन क्षमता में विश्वास नहीं है, इस प्रकार के ऋण-पत्रों को खरीद सकते हैं तथा अपने ब्याज को सुरक्षित कर सकते हैं। कम्पनी की लाभ-अर्जन क्षमता का विश्वास हो जाने पर वे अपने ऋणपत्रों को अंशों में बदल सकते हैं। ऋणपत्रधारियों को, अंशों में परिवर्तित कराने का, विकल्प दिया जाता है और वे उस विकल्प का लाभ उसी समय उठाते हैं, जबकि इस प्रकार का कार्य उनके हित में हो। प्रायः ऋणपत्रों का अंशों में परिवर्तन प्रीमियम पर होता है।

**Illustration 20**

A Company issued 5,000 6% Debentures of Rs. 100 each at Rs. 99 per debenture on 1st January, 1967. Holders of these debentures have an option to convert their holdings into equity shares of Rs. 100 each at a premium of 25% at any time within 3 years.

On 31st October, 1967, a holder of 100 debentures gave his option to convert his holdings into the equity shares. Pass necessary Journal entries in the books of the company.

एक कम्पनी ने 100 रु० वाले 5,000 6% ऋणपत्र, 1 जनवरी, 1967 को 99 रु० प्रति ऋणपत्र के हिसाब से निर्गमित किये। ऋणपत्रधारियों को यह अधिकार है कि वे अपने ऋणपत्रों को 3 वर्ष की अवधि में 100 रु० वाले ईक्विटी अंशों में 25% प्रीमियम पर बदल सकते हैं।

31 अक्टूबर, 1967 को 100 ऋणपत्रों के एक धारक ने अपने ऋणपत्रों को ईक्विटी अंशों में बदलने का विकल्प दिया। कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिये।

**Solution :**

**Journal**

| 1967 | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | Bank a/c Dr.<br>To Debenture Application a/c<br>(Amount received on applications for 5,000 debentures at Rs. 99 per debenture.) | | 4,95,000 | 4,95,000 |
| ,, | Debenture Application a/c Dr.<br>Discount on issue of Debentures a/c Dr.<br>To Debentures a/c<br>(Amount received on Debenture Application a/c transferred to Debentures a/c on allotment.) | | 4,95,000<br>5,000 | 5,00,000 |
| Oct. 31 | 6% Debentures a/c Dr.<br>To Equity Share Capital a/c<br>To Premium on Issue of Shares a/c<br>(Conversion of 6% debentures into equity shares at a premium of 25%.) | | 10,000 | 8,000<br>2,000 |
| Dec. 31 | Debenture Interest a/c Dr.<br>To Outstanding Interest on Debentures a/c<br>(Being interest due on debentures of Rs. 4,90,000 @ 6% per annum for 12 months and debentures worth Rs. 10,000 for 10 months.) | | 29,900 | 29,900 |
| ,, | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Debenture Interest a/c<br>(Debenture interest transferred to Profit & Loss a/c.) | | 29,900 | 29,900 |

**ऋणपत्रों का शोधन (Redemption of Debentures)**

शोधन के आधार पर ऋण-पत्र दो प्रकार के हो सकते हैं—शोध्य एवं अशोध्य। शोध्य ऋण-पत्र वे होते हैं जिनका भुगतान कम्पनी के जीवन काल में एक निश्चित अवधि के पश्चात् होता है। अशोध्य ऋण-पत्र वे होते हैं जिनका भुगतान कम्पनी के जीवन काल में नहीं हो सकता। प्रायः कम्पनियां शोध्य ऋण-पत्र ही निर्गमित करती हैं और इस प्रकार के ऋण-पत्र जनता में लोकप्रिय हैं।

ऋण-पत्रों के निर्गमन करते समय उनके शोधन को विधि भी स्पष्ट करदी जाती है। प्रायः ऋण-पत्रों का शोधन निम्नलिखित विधियों से हो सकता है —

(1) एक निर्दिष्ट अवधि के पश्चात् ऋण-पत्र धारियों को इक मुश्त (In one lump sum) भुगतान करके; अथवा

(2) वार्षिक किस्तों (Annual Drawings) द्वारा शोधन।

**ऋण-पत्राधारियों को इक मुश्त भुगतान द्वारा शोधन (Redemption by payment in one lump sum)—**

निर्गमन की शर्तों के अनुसार, ऋण-पत्रों का भुगतान सम मूल्य पर, प्रीमियम पर या बट्टे (Discount) पर किया जा सकता है। शोधन के समय सम-मूल्य पर भुगतान किये जाने की स्थिति में कम्पनी को न तो लाभ होता है और न हानि। सम-मूल्य पर भुगतान करने पर शोधन को प्रविष्टि निम्नलिखित होगी :—

Debentures a/c Dr. (ऋण-पत्रों के अंकित मूल्य से)
 To Bank a/c
(Debentures paid.)

जब कम्पनी ऋण-पत्रों का प्रीमियम पर शोधन करती है तो भुगतान के समय दिया गया प्रीमियम कम्पनी की पूंजीगत हानि होती है। कम्पनी अपनी अन्य पूंजीगत आय से अथवा लाभ-हानि खाते से इस हानि को अपलिखित कर सकती है। प्रीमियम अथवा बोनस पर शोधन की प्रविष्टियां इस प्रकार होंगी :—

Debentures a/c Dr. (ऋण-पत्रों के अंकित मूल्य से)
Premium on Redemption of Debentures a/c Dr. (ऋण-पत्रों पर दिये जाने वाले प्रीमियम से)
 To Bank a/c (नकद भुगतान की गई वास्तविक राशि से
(Debentures redeemed at premium.)

(Particular) Capital Profit a/c Dr.
or
Profit and Loss a/c Dr.
 To Premium on Redemption of Debentures a/c
(Premium on Redemption of debentures written off.)

निर्गमन की शर्तों के अनुसार कभी-कभी ऋण-पत्रों का शोधन उनके अंकित मूल्य से भी कम मूल्य पर अथवा बट्टे पर किया जाता है। इस प्रकार के शोधन से कम्पनी को पूंजीगत लाभ होता है। किन्तु इस प्रकार का शोधन लोकप्रिय नहीं होता। बट्टे पर किये गये शोधन की निम्नलिखित प्रविष्टियां होती हैं :—

| | | |
|---|---|---|
| Debentures a/c | Dr. | (ऋणपत्रों के अंकित मूल्य से) |
| To Bank a/c | | (भुगतान की वास्तविक राशि से) |
| To Profit on Redemption of Debentures a/c | | (अंकित मूल्य व भुगतान की राशि के अन्तर से) |
| (Debentures redeemed at a discount of Rs...... per debenture.) | | |

**Illustration 21**

A company desires to redeem the following classes of debentures :—

(a) 1,000 6% Debentures of Rs. 100 each to be redeemed at par.

(b) 1,000 5% Debentures of Rs. 100 each to be redeemed at a premium of 5%.

(c) 1,000 7% Debentures of Rs. 100 each to be redeemed at a discount of 2%.

The company redeems all the above debentures. Give Journal entries for their redemption.

एक कम्पनी ऋणपत्रों की निम्नलिखित श्रेणियों का शोधन करना चाहती है:—

(अ) 100 रु० वाले 1,000 6% ऋण-पत्र जिनका शोधन सम-मूल्य पर करना है।

(ब) 100 रु० वाले 1,000 5% ऋण-पत्र जिनका शोधन 5% प्रीमियम पर करना है।

(स) 100 रु० वाले 1,000 7% ऋण-पत्र जिनका शोधन 2% बट्टे पर करना है।

कम्पनी ने उक्त ऋण-पत्रों का शोधन कर दिया है। उपरोक्त ऋण-पत्रों के शोधन की प्रविष्टियां दीजिये।

**Solution :**

**Journal**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| (a) | 6% Debentures a/c Dr. | | 1,00,000 | |
| | To Bank a/c | | | 1,00,000 |
| | (Debentures redeemed at par.) | | | |
| (b) | 5% Debentures a/c Dr. | | 1,00,000 | |
| | Premium on Redemption of Debentures a/c Dr. | | 5,000 | |
| | To Bank a/c | | | 1,05,000 |
| | (Debentures redeemed at a premium.) | | | |
| (c) | 7% Debentures a/c Dr. | | 1,00,000 | |
| | To Bank a/c | | | 98,000 |
| | To Profit on Redemption of Debentures a/c | | | 2,000 |
| | (Debentures redeemed at a discount of 2%.) | | | |

जैसा कि पहले बतलाया जा चुका है, ऋण-पत्रों का शोधन एक निश्चित अवधि के बाद इक मुश्त भुगतान करके किया जा सकता है। यदि कम्पनी की आर्थिक व तरल स्थिति (Liquid Position) सुदृढ़ है तो कम्पनी को इक मुश्त भुगतान करने में कठिनाई नहीं होगी। लेकिन बहुत सी कम्पनियां शोधन के समय इक मुश्त भुगतान करने के लिये प्रारम्भ से ही अपने लाभ हानि खाते से प्रति वर्ष एक निश्चित रकम का संचय करती रहती हैं तथा उसको व्यापार के बाहर विनियोग कर देती हैं। इस विधि को आगे समझाया गया है।

**संचित लाभों में से ऋण-पत्रों का शोधन (Redemption of Debentures ont of Accumulated Profits)**

निर्गमन की शर्तों के अनुसार प्रायः ऋण-पत्रों का भुगतान एक निश्चित अवधि के पश्चात् करना पड़ता है। उस अवधि के पश्चात् उनका भुगतान करने के लिए धन की आवश्यकता होती है। अतः कम्पनियां ऋण-पत्रों का भुगतान करने के लिए संचित कोष की स्थापना कर लेती हैं। लाभ-हानि खाते में से प्रतिवर्ष एक निश्चित धन राशि संचय खाते में हस्तान्तरित की जाती है। इस संचित धन राशि का प्रयोग व्यापार के लिए किया जा सकता है अथवा इस संचित धन राशि को व्यापार के बाहर प्रतिभूतियों को खरीदने में विनियोग किया जा सकता है। संचित राशि को व्यापार में प्रयोग करने से यह खतरा है कि ऋण-पत्रों का भुगतान करते समय व्यापार की सम्पत्तियों को बेचना पड़ेगा, इससे व्यापार की गतिविधि को धक्का लगने की आशंका है। दूसरी विधि के अनुसार संचित धन व्यापार के बाहर प्रतिभूतियों में विनियोग कर दिया जाता है। आवश्यकता पड़ने पर प्रतिभूतियां बेच दी जाती हैं और उससे ऋण-पत्रों का भुगतान कर दिया जाता है। संचित कोष को व्यापार के बाहर विनियोग करने से ऋण-पत्रों के भुगतान के समय व्यापारिक गतिविधि को कोई धक्का नहीं लगता है। जब कोष ऋण-पत्रों के भुगतान के लिए बनाया जाता है और उसकी धनराशि को व्यापार के बाहर विनियोग कर दिया जाता है तो उस कोष को 'शोधन कोष' अथवा 'सिंकिंग फन्ड' (Sinking Fund) कहते हैं। यदि इस कोष का प्रयोग व्यापार में किया गया है तो उसको 'ऋण–पत्र शोधन संचय' (Reserve for Redemption of Debentures) कहते हैं।

**संचयी सिंकिंग फन्ड (Cumulative Sinking Fund)**

लाभ-हानि खाते में से प्रति वर्ष निकाली गई राशि के साथ-साथ जब उस पर अर्जित ब्याज को भी पुनः विनियोग कर दिया जाता है तब यह सिंकिंग फन्ड 'संचयी सिंकिंग फन्ड' कहलाता है। ब्याज पर जो ब्याज प्राप्त होता है उसका भी विनियोग कर दिया जाता है।

**असंचयी सिंकिंग फन्ड (Non-cumulative Sinking Fund)**

इस प्रकार के सिंकिंग फन्ड में केवल लाभ-हानि से निकाली गई राशि ही विनियोग की जाती है, उस पर अर्जित ब्याज नहीं।

**संचयी सिंकिंग फन्ड के निर्माण पर प्रविष्टियां**

**प्रथम वर्ष में**

(i) लाभ-हानि विनियोग खाते से निश्चित धन राशि के हस्तान्तरण पर—

P. & L. Appropriation a/c . . Dr.
    To Sinking Fund a/c
(Being the amount transferred to Sinking Fund a/c).

सिंकिग फन्ड में हस्तान्तरित राशि का विनियोग करने पर—.

Sinking Fund Investments a/c Dr.
To Bank a/c
(Being the amount of Sinking Fund invested in securities.)

प्रथम वर्ष के बाद अगले प्रत्येक वर्ष में:—

लाभ-हानि नियोजन खाते में निश्चित धन राशि के सिंकिंग फन्ड में हस्तान्तरण करने पर—

P. & L. Appropriation a/c Dr.
To Sinking Fund a/c
(Being the amount transferred to Sinking Fund a/c from Profit & Loss Appropriation a/c.)

गतवर्ष के विनियोगों पर व्याज प्राप्ति पर—

(क) Bank a/c Dr.
To Sinking Fund a/c
(Being interest received on sinking fund investments.)

अथवा

(ख) (i) Bank a/c Dr.
To Interest a/c
(Interest received on sinking fund investments.)

(ii) Interest a/c Dr.
To Sinking Fund a/c
(Transfer of interest to Sinking Fund a/c.)

चूंकि यह व्याज सिंकिंग फन्ड के विनियोगों पर है और व्याज के रूप में प्राप्त राशि का पुनः विनियोग किया जायेगा, अतः व्याज को लाभ-हानि खाते में हस्तान्तरित न करके सिंकिंग फन्ड खाते में हस्तान्तरित करते हैं।

यदि (क) के स्थान पर ख के अनुसार दो प्रविष्टियां की जाती हैं तो, व्याज खाता एक बार क्रेडिट किया जाता है और एक बार डेबिट किया जाता है और इस प्रकार से व्याज खाता बन्द हो जाता है। अन्त में एक प्रविष्टि रह जाती है—बैंक खाता डेबिट और सिंकिग फन्ड खाता क्रेडिट। अतः व्यवहार में व्याज प्राप्ति पर (ख) प्रविष्टियां न की जाकर; केवल (क) प्रविष्टि की जाती है।

धन-राशि का विनियोग करने पर—

Sinking Fund Investments a/c Dr.
To Bank a/c
(Being the investment of sinking fund.)

(उपरोक्त प्रविष्टि में धन का विनियोग लाभ-हानि नियोजन खाते में निकाली गई धन-राशि तथा इस वर्ष में प्राप्त की गई राशि के व्याज की राशि के योग के बराबर होगा।)

अन्तिम वर्ष में

प्रतिवर्ष की भांति उपरोक्त प्रथम दो प्रविष्टियां की जावेंगी लेकिन विनियोग की प्रविष्टि नहीं की जावेगी क्योंकि अंतिम वर्ष धन का विनियोग नहीं किया जाता, बल्कि विनियोगों को इस वर्ष बेच दिया जाता है, ताकि इस धन की सहायता से ऋण-पत्रों का शोधन किया जा सके। अतः इस वर्ष उपरोक्त दो के अतिरिक्त अन्य प्रविष्टियां इस प्रकार होंगी :—

**विनियोगों को बेचने पर—**

Bank a/c Dr.
To Sinking Fund Investments a/c
(Investments sold.)

**विनियोगों के बेचने से लाभ होने पर—**

Sinking Fund Investments a/c Dr.
To Sinking Fund a/c
(Being profit on sale of investments transferred to Sinking Fund a/c.)

**विनियोग के बेचने से हानि होने पर—**

Sinking Fund a/c Dr.
To Sinking Fund Investments a/c
(Being loss on sale of sinking fund investments transferred to Sinking Fund a/c.)

**ऋण-पत्रों का भुगतान करने पर—**

Debentures a/c Dr.
To Bank a/c
(Debentures paid.)

Sinking Fund a/c Dr.
To General Reserve a/c
(Being the balance of Sinking Fund a/c transferred to General Reserve a/c.)

**सम्पत्ति के पुनर्स्थापन के लिए एवं दायित्वों के भुगतान के लिये सिंकिंग फण्ड में अन्तर (Difference between Sinking Fund to replace an Asset and to repay a Liability) :—**

कभी-कभी सम्पत्ति के पुनर्स्थापन के लिये भी सिंकिंग फंड का निर्माण किया जा सकता है जैसा कि 'ह्रास एवं संचय' वाले अध्याय में बताया जा चुका है। सिंकिंग फंड का निर्माण दायित्व के भुगतान के लिये भी किया जाता है। इन दोनों में निम्नलिखित अन्तर हैं:—

(i) सम्पत्ति के पुनर्स्थापन के लिये बनाये गये सिंकिंग फंड में प्रति वर्ष रकम लाभ-हानि खाते से हस्तान्तरित की जाती है क्योंकि सम्पत्ति पर ह्रास के लिये किया गया प्रावधान एक आवश्यक व्यापारिक खर्चा है।

दायित्व के भुगतान के लिये बनाये गये सिंकिंग फंड में प्रति वर्ष रकम लाभ-हानि नियोजन खाते (Profit and Loss Appropriation Account) से हस्तान्तरित की जाती है क्योंकि दायित्व के भुगतान के लिये किया गया प्रावधान एक व्यापारिक खर्चा नहीं है।

(ii) जब वह सम्पत्ति, जिसके पुनर्स्थापन के लिये सिंकिंग फन्ड का निर्माण किया गया है, बेकार हो जाती है तथा उस खाते को बंद करना होता है तो सिंकिंग फंड खाते के शेष को सम्पत्ति खाते में हस्तान्तरित करके दोनों खातों को बन्द कर दिया जाता है।

जब दायित्व का भुगतान किया जाता है तो दायित्व खाते को डेबिट करके रोकड़ या बैंक खाते को क्रेडिट कर दिया जाता है। इस प्रकार दायित्व खाता बन्द हो जाता है किन्तु सिंकिंग फण्ड खाते का शेष बचा रहता है। उसे सामान्य संचय खाते में हस्तान्तरित कर दिया जाता है।

(iii) दायित्वों के भुगतान हेतु बने सिंकिंग फण्ड का उपयोग लाभांश देने में किया जा सकता है जबकि सम्पत्ति के पुनर्स्थापन के लिए बनाये गये सिंकिंग फण्ड का उपयोग लाभांश देने में नहीं किया जा सकता।

**Illustration 22.**

On 1st January, 1963 Surendra Ltd. issued debentures worth Rs. 5 lakhs repayable after 5 years at par. It was decided to set up a sinking fund for the purpose of redeeming the above debentures. Sinking Fund Tables reveal that an amount of Rs. ·184627 set aside every year and invested in 4% securities will amount to Re. 1/- after five years. The debentures were paid on the due date.

Give Journal entries (ignoring debenture interest) and prepare Debentures a/c, Debenture Sinking Fund a/c and Debenture Sinking Fund Investment a/c for the five years.

1 जनवरी 1963 को सुरेन्द्र लिमिटेड ने जनता में 5 लाख रु० के ऋण-पत्र जारी किये जो 5 वर्ष पश्चात् सम मूल्य पर शोधनीय हैं। ऋण-पत्रों के शोधन के लिये यह निश्चय किया गया कि सिंकिंग फण्ड का निर्माण कर दिया जाय। सिंकिंग फण्ड तालिकायें यह बतलाती हैं कि यदि ·184627 रु० का धन प्रतिवर्ष निकाला जाय तथा 4% प्रतिभूतियों में विनियोग कर दिया जाय तो 5 वर्ष पश्चात् यह राशि 1 रु० हो जावेगी। ऋण-पत्रों का भुगतान देय तिथि पर कर दिया गया।

आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां (ऋण-पत्रों पर व्याज के अलावा) कीजिये तथा डिबेन्चर खाता, डिबेन्चर सिंकिंग फन्ड खाता तथा डिबेन्चर सिंकिंग फण्ड इनवैस्टमैन्ट खाता 5 वर्षों का तैयार कीजिये।

**Solution :**

**Journal of Surendra Limited**

| | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1963 Jan. 1 | Bank a/c Dr.<br>To Debenture Application a/c<br>(Amount received on application for 5,000 debentures at Rs. 100 per debenture.) | | 5,00,000 | 00 | 5,00,000 | 00 |

Journal Contd.

| | | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1963 Jan. 1 | Debenture Application a/c Dr. To Debentures a/c (Amount received on Debenture Application transferred to *Debentures a/c, on* allotment.) | | 5,00,000 | 00 | 5,00,000 | 00 |
| Dec. 31 | P. & L. Appropriation a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Transfer from P. & L. Appropriation a/c to Debenture Sinking Fund a/c.) | | 92,313 | 50 | 92,313 | 50 |
| " | Debenture Sinking Fund Investments a/c Dr. To Bank a/c (Investments made.) | | 92,313 | 50 | 92,313 | 50 |
| 1964 Dec. 31 | Bank a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Interest received on investments.) | | 3,692 | 54 | 3,692 | 54 |
| " | P. & L. Appropriation a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Transfer from P. & L. Appropriation a/c to Debenture Sinking Fund a/c.) | | 92,313 | 50 | 92,313 | 50 |
| " | Debenture Sinking Fund Investments a/c Dr. To Bank a/c (Investments made.) | | 96,006 | 04 | 96,006 | 04 |
| 1965 Dec. 31 | Bank a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Receipt of interest on debenture sinking fund investments.) | | 7,532 | 78 | 7,532 | 78 |
| " | P. & L. Appropriation a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Transfer from P. & L. Appropriation a/c to Debenture Sinking Fund a/c.) | | 92,313 | 50 | 92,313 | 50 |
| " | Debenture Sinking Fund Investments a/c Dr. To Bank a/c (Investments made.) | | 99,846 | 28 | 99,846 | 28 |
| 1966 Dec. 31 | Bank a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Receipt of interest on debenture sinking fund investments.) | | 11,526 | 63 | 11,526 | 63 |

Journal Contd.

| | | Rs. | P. | Rs. | P. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1966 Dec. 31 | P. & L. Appropriation a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Transfer from P. & L. Appropriation a/c to Debenture Sinking Fund a/c.) | 92,313 | 50 | 92,313 | 50 |
| ,, | Debenture Sinking Fund Investments a/c Dr. To Bank a/c (Investments made.) | 1,03,840 | 13 | 1,03,840 | 13 |
| 1967 Dec. 31 | Bank a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Interest received on sinking fund investments.) | 15,680 | 24 | 15,680 | 24 |
| ,, | P. & L. Appropriation a/c Dr. To Debenture Sinking Fund a/c (Transfer from P. & L. Appropriation a/c to Debenture Sinking Fund a/c.) | 92,313 | 81 | 92,313 | 81 |
| ,, | Bank a/c Dr. To Debenture Sinking Fund Investments a/c (Investments sold at the purchase price.) | 3,92,005 | 95 | 3,92,005 | 95 |
| ,, | Debentures a/c Dr. To Bank a/c (Debentures paid at par.) | 5,00,000 | 00 | 5,00,000 | 00 |
| ,, | Debenture Sinking Fund a/c Dr. To General Reserve a/c (Balance of Debenture Sinking Fund a/c transferred to General Reserve a/c.) | 5,00,000 | 00 | 5,00,000 | 00 |

**Debentures Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1963 Dec. 31 | To Balance c/d | 5,00,000 | 1963 Jan. 1 | By Bank a/c | 5,00,000 |
| 1964 Dec. 31 | To Balance c/d | 5,00,000 | 1964 Jan. 1 | By Balance b/d | 5,00,000 |
| 1965 Dec. 31 | To Balance c/d | 5,00,000 | 1965 Jan. 1 | By Balance b/d | 5,00,000 |
| 1966 Dec. 31 | To Balance c/d | 5,00,000 | 1966 Jan. 1 | By Balance b/d | 5,00,000 |
| 1967 Dec. 31 | To Bank a/c | 5,00,000 | 1967 Jan. 1 | By Balance b/d | 5,00,000 |

**Debenture Sinking Fund Account**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1963 | | Rs. | 1963 | | Rs. |
| Dec. 31 | To Balance c/d | 92,313–50 | Dec. 31 | By P. & L. Appropriation a/c | 92,313–50 |
| 1964 | | | 1964 | | |
| Dec. 31 | To Balance c/d | 1,88,319–54 | Jan. 1 | By Balance b/d | 92,313–50 |
| | | | Dec. 31 | By Bank a/c | 3,692–54 |
| | | | ,, | By P. & L. Appropriation a/c | 92,313–50 |
| | | 1,88,319–54 | | | 1,88,319–54 |
| 1965 | | | 1965 | | |
| Dec. 31 | To Balance c/d | 2,88,165–82 | Jan. 1 | By Balance b/d | 1,88,319–54 |
| | | | Dec. 31 | By Bank a/c | 7,532–78 |
| | | | ,, | By P. & L. Appropriation a/c | 92,313–50 |
| | | 2,88,165–82 | | | 2,88,165–82 |
| 1966 | | | 1966 | | |
| Dec. 31 | To Balance c/d | 3,92,005–95 | Jan. 1 | By Balance b/d | 2,88,165–82 |
| | | | Dec. 31 | By Bank a/c | 11,526–63 |
| | | | ,, | By P. & L. Appropriation a/c | 92,313–50 |
| | | 3,92,005–95 | | | 3,92,005–95 |
| 1967 | | | 1967 | | |
| Dec. 31 | To General Reserve a/c | 5,00,000–00 | Jan. 1 | By Balance b/d | 3,92,005–95 |
| | | | Dec. 31 | By Bank a/c | 15,680–24 |
| | | | ,, | By P. & L. Appropriation a/c | 92,313–81 |
| | | 5,00,000–00 | | | 5,00,000–00 |

**Debenture Sinking Fund Investments Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1963 Dec. 31 | To Bank a/c | 92,313-50 | 1963 Dec. 31 | By Balance c/d | 92,313-50 |
| 1964 Jan. 1 | To Balance b/d | 92,313-50 | 1964 Dec. 31 | By Balance c/d | 1,88,319-54 |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 96,006-04 | | | |
| | | 1,88,319-54 | | | 1,88,319-54 |
| 1965 Jan. 1 | To Balance b/d | 1,88,319-54 | 1965 Dec. 31 | By Balance c/d | 2,88,165-82 |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 99,846-28 | | | |
| | | 2,88,165-82 | | | 2,88,165-82 |
| 1966 Jan. 1 | To Balance b/d | 2,88,165-82 | 1966 Dec. 31 | By Balance c/d | 3,92,005-95 |
| Dec. 31 | To Bank a/c | 1,03,840-13 | | | |
| | | 3,92,005-95 | | | 3,92,005-95 |
| 1967 Jan. 1 | To Balance b/d | 3,92,005-95 | 1967 Dec. 31 | By Bank a/c | 3,92,005-95 |

नोट—(i) यह मान लिया गया है कि विनियोगों से ठीक उतनी ही राशि प्राप्त हुई है जो उनका क्रय मूल्य था।

(ii) अंतिम वर्ष लाभ-हानि नियोजन खाते से 92,313 रु० 81 पै० लाये गये हैं।

**Illustration 23.**

The following balances appeared in the books of Y & Co. Ltd. on 31st December, 1966 :—

| | Rs. |
|---|---|
| 5% Mortgage Debentures | 6,00,000 |
| Debenture Sinking Fund | 6,05,000 |
| Debenture Sinking Fund Investments : | |
| Rs. 3,60,000 (5% Govt. Loan purchased at par) | 3,60,000 |
| Rs. 2,40,000 4% Govt. Loan purchased for | 2,30,000 |

On 30th June, 1967, 5% Govt. Loan was sold at a premium of one per cent and 4% Govt. Loan at a discount of 8 per cent. On the above date, the debentures were paid off at a premium of 2 per cent. The interest on debentures had only been paid upto 31st December, 1966.

Show the necessary accounts in the books of Y & Co. Ltd.

वाई एण्ड कम्पनी लि० की पुस्तकों में 31 दिसम्बर 1966 को निम्न शेष थे:—

| | Rs. |
|---|---|
| 5% वन्धक ऋण | 6,00,000 |
| डिवेन्चर सिंकिंग फण्ड | 6,05,000 |
| डिवेन्चर सिंकिंग फण्ड इनवैस्टमैन्ट : | |
| 3,60,000 रु० 5% सरकारी ऋण सम मूल्य पर खरीदा गया | 3,60,000 |
| 2,40,000 रु० 4% सरकारी ऋण खरीदा गया | 2,30,000 |

30 जून 1967 को 5% सरकारी ऋण 1% प्रीमियम पर बेचा गया और 4% सरकारी ऋण 8% बट्टे पर बेचा गया। उसी तारीख को कम्पनी के ऋण-पत्रों को 2% प्रीमियम पर भुगतान कर दिया गया। ब्याज केवल 31 दिसम्बर 1966 तक दिया गया है।

वाई एण्ड कं० लि० की पुस्तकों में आवश्यक खाते बनाइये।

**Solution :** **5% Mortgage Debentures Account**

| 1967 | | Rs. | 1967 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| June 30 | To Bank a/c | 6,00,000 | Jan. 1 | By Balance b/d | 6,00,000 |

**Debenture Sinking Fund Investments Account**

| 1967 | | Rs. | 1967 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Jan. 1 | To Balance b/d | | June 30 | By Bank a/c : | |
| | Rs. 3,60,000 5% Govt. Loan | 3,60,000 | | Rs. 3,60,000 5% Govt. Loan | 3,63,600 |
| | Rs. 2,40,000 4% Govt. Loan | 2,30,000 | | Rs. 2,40,000 4% Govt. Loan | 2,20,800 |
| | | | Dec. 31 | By Debenture Sinking Fund a/c (Loss) | 5,600 |
| | | 5,90,000 | | | 5,90,000 |

**Debenture Sinking Fund Account**

| 1967 | | Rs. | 1967 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Dec. 31 | To Debenture Sinking Fund Investments a/c | 5,600 | Jan. 1 | By Balance b/d | 6,05,000 |
| ,, | To Premium on Redemption of Debentures a/c | 12,000 | | | |
| ,, | To General Reserve | 5,87,400 | | | |
| | | 6,05,000 | | | 6,05,000 |

**Premium on Redemption of Debentures Account**

| 1967 | | Rs. | 1967 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| June 30 | To Bank a/c | 12,000 | Dec. 31 | By Debenture Sinking Fund a/c | 12,000 |

**Interest on Debentures Account**

| 1967 | | Rs. | 1967 | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| June 30 | To Bank a/c | 15,000 | Dec. 31 | By P. & L. a/c | 15,000 |

**वार्षिक किस्तों द्वारा शोधन (Redemption by Annual Drawings):**

ऋण-पत्रों का शोधन वार्षिक किस्तों द्वारा भी किया जा सकता है। कम्पनी प्रति वर्ष एक निश्चित धन राशि का उपयोग इन ऋण-पत्रों के शोधन कार्य में करती है। उस धन राशि से कुल ऋण-पत्रधारियों में से कुछ को उनके ऋण-पत्रों का भुगतान किया जा सकता है। उक्त भुगतान किन ऋण-पत्रधारियों को किया जाये, यह बात लॉटरी (Lottery) द्वारा अथवा अन्य किसी विधि से निश्चित की जा सकती है। इन ऋण-पत्रधारियों को भुगतान, निर्गमन की शर्तों के अनुसार, सम मूल्य या प्रीमियम पर किया जा सकता है। लेखा प्रविष्टियां उसी प्रकार होंगी जिस प्रकार ऋण-पत्रों का इक मुश्त भुगतान करने पर बताई गई हैं, अन्तर केवल रकम (Amount) का होगा।

जब कभी ऋण-पत्रों का बाजार मूल्य कम्पनी द्वारा शोधन पर दिये जाने वाले मूल्य से कम होता है तो कम्पनी यह भी निश्चय कर सकती है कि ऋण-पत्रधारियों को सीधे भुगतान न करके ऋण-पत्रों को बाजार में खरीद लिया जाये। विधान कम्पनी को अपने स्वयं के ऋण-पत्र खरीदने पर प्रतिबंध नहीं लगाता है, लेकिन ऋण-पत्रों के निर्गमन की शर्तों में ऐसा प्रतिवन्ध लगाया जा सकता है। सामान्यतया कम्पनी को अपने ऋण-पत्र बाजार में खरीदने का अधिकार प्राप्त होता है। कम्पनी बाजार में अपने ऋण-पत्र तभी खरीदती है जबकि उसे लाभ हो। अतः इसकी निम्न लेखा प्रविष्टि होगी :—

| | | |
|---|---|---|
| Debentures a/c | Dr. | (ऋण-पत्रों के अंकित मूल्य से) |
| To Cash/Bank a/c | | (वास्तविक भुगतान की रकम से) |
| To Profit on Redemption of Debentures a/c | | (लाभ की राशि से) |

(Debentures cancelled by purchase in the open market).

**Illustration 25**

On 1st January, 1964 a company issued 2,000 6% debentures of Rs. 1,000 each at Rs. 960. The expenses of issue amounted to Rs. 5,000 which were written off in 1964. The terms of issue provided that beginning from 1966, Rs. 1,00,000 of debentures should be redeemed either by drawings at par or by purchase in the market every year. The company wrote off Rs. 10,000 from the discount on debentures every year. In 1966, the debentures to be redeemed were repaid at the end of the year by drawings. In 1967 the company purchased for cancellation 100 debentures at the ruling price of Rs. 985 on 31st December, the expenses being Rs. 100. Interest is payable yearly. Ignore income-tax.

Give journal entries for the years 1964 to 1967 and prepare the balance sheet (as far as it relates to debentures) on 31st December, 1967.

1 जनवरी 1964 को एक कम्पनी ने 1,000 रु० वाले 2,000 6% ऋण-पत्र 960 रु० प्रति ऋण-पत्र की दर से निर्गमित किये। निर्गमन व्यय 5,000 रु० था जो 1964 में अपलिखित कर दिया गया। निर्गमन की शर्तों के अनुसार 1966 से प्रारम्भ होकर प्रति वर्ष 1 लाख रु० के ऋण-पत्र आहरण द्वारा या बाजार में खरीद कर शोधन किये जाने चाहियें। कम्पनी ने प्रति वर्ष ऋण-पत्रों के निर्गमन पर दिये हुए बट्टे में से 10,000 रु० अपलिखित किये। 1966 के अन्त में शोध्य योग्य ऋण-पत्रों का भुगतान

ग्राहरण द्वारा किया गया। 31 दिसम्बर 1967 को कम्पनी ने ऋण पत्रों को रद्द करने के लिए 100 ऋण-पत्र985 रु० प्रति ऋण-पत्र की दर से बाजार से खरीद लिये। इस सम्बन्ध में खर्चा 100 रु० हुआ। ब्याज वार्षिक देय है। आयकर का ध्यान नहीं रखना है।

1964 से 1967 तक की जर्नल प्रविष्टियां दीजिये और 31 दिसम्वर, 1967 को ऋण-पत्रों से सम्बन्धित मदों को दिखाते हुए चिट्ठा बनाइये।

**Solution :** **Journal**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| 1964 Jan. 1 | Bank a/c Dr.<br>Discount on Issue of Debentures a/c Dr.<br>To Debentures a/c<br>(Issue of 2,000 Debentures of Rs. 1,000 each at Rs. 960 per debenture.) | | 19,20,000<br>80,000 | <br><br>20,00,000 |
| ,, | Debenture Issue Expenses a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Expenses incurred on the issue of debentures.) | | 5,000 | <br>5,000 |
| Dec. 31 | Debenture Interest a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Debenture Interest paid.) | | 1,20,000 | <br>1,20,000 |
| ,, | Profit and Loss a/c Dr,<br>To Debenture Issue Expenses a/c<br>To Discount on Issue of Debentures a/c<br>To Debenture Interest a/c<br>(Debenture Issue expenses Rs. 5,000, discount on issue of debentures Rs. 10,000 and debenture interest Rs. 1,20,000 written off.) | | 1,35,000 | <br>5,000<br>10,000<br>1,20,000 |
| 1965 Dec. 31 | Debenture Interest a/c Dr.<br>To Bank a/c<br>(Debenture interest paid.) | | 1,20,000 | <br>1,20,000 |
| ,, | Profit and Loss a/c Dr.<br>To Discount on Issue of Debentures a/c<br>To Debenture Interest a/c<br>(Discount on issue of debentures and debenture interest written off.) | | 1,30,000 | <br>10,000<br>1,20,000 |

**Journal Contd.**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| 1966 Dec. 31 | Debenture Interest a/c | Dr. | 1,20,000 | |
| | To Bank a/c | | | 1,20,000 |
| | (Debenture interest paid.) | | | |
| ,, | Profit and Loss a/c | Dr. | 1,30,000 | |
| | To Discount on Issue of Debentures a/c | | | 10,000 |
| | To Debenture Interest a/c | | | 1,20,000 |
| | (Discount on issue of debentures and debenture interest written off.) | | | |
| ,, | 6% Debentures a/c | Dr. | 1,00,000 | |
| | To Bank a/c | | | 1,00,000 |
| | (Redemption of debentures worth Rs. 1,00,000 at par, by drawings.) | | | |
| 1967 Dec. 31 | Debenture Interest a/c | Dr. | 1,14,000 | |
| | To Bank a/c | | | 1,14,000 |
| | (Debenture interest paid.) | | | |
| ,, | 6% Debentures a/c | Dr. | 1,00,000 | |
| | To Bank a/c | | | 98,600 |
| | To Profit on Redemption of Debentures a/c | | | 1,400 |
| | (Cancellation of 100 debentures of Rs. 1,000 each by purchasing them in the market @ Rs. 985 per debenture and Rs. 100 expenses incurred thereon.) | | | |
| ,, | Profit & Loss a/c | Dr. | 1,22,600 | |
| | Profit on Redemption of Debentures a/c | Dr. | 1,400 | |
| | To Discount on Issue of Debentures a/c | | | 10,000 |
| | To Debenture Interest a/c | | | 1,14,000 |
| | (Discount on issue of debentures Rs. 10,000 and debenture interest Rs. 1,14,000 written off.) | | | |

**Balance Sheet**
**As at 31st December, 1967**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| 1,800 6% Debentures of Rs. 1,000 each | 18,00,000 | Sundry Assets | ........... |
| | | Discount on Issue of Debentures | 40,000 |

नोट:— ऋण-पत्रों के शोधन पर लाभ 100 रु० खर्चा घटाने के बाद निकाला गया है।

अपने ऋण-पत्रों का विनियोग के रूप में क्रय (P**y**
**investment)**—कभी-कभी कम्पनी अपने ऋण-पत्रों को बा
बल्कि उन्हें विनियोग के रूप में कायम रखती है। ऐसा कर
हो जाती है। ऐसा तब किया जाता है जब कम्पनी के पास थो
आवश्यकता पड़ने पर ऋण-पत्र पुनः बाजार में बेच दिये जाते हैं।
कम्पनी इन ऋण-पत्रों को रद्द कर देती है।

**Illustration 26.**

A company had issued 1,000 9% debentures of Rs. 100 each. On De 1968 it purchased 200 of its debentures at Rs. 90 in the open market and them as investments. On December 31, 1969 half of these debentures wer cancelled and the remaining half were sold at Rs. 102. The company prepares its annual accounts on December 31.

Give necessary journal entries for purchase, cancellation and resale of the debentures. Also show how debentures will appear in the balance-sheet of the company on December 31, 1968.

एक कम्पनी ने 100 रु० वाले 1,000 9% ऋण-पत्र निर्गमित कर रखे थे। 31 दिसम्बर, 1968 को इसने अपने ऋण-पत्रों में से 200 ऋण-पत्र 90 रु० की दर से बाजार में खरीदे। 31 दिसम्बर, 1969 को इन ऋण-पत्रों में से आधे रद्द कर दिये गये और शेष आधे 102 रु० की दर से बेच दिये गये। कम्पनी अपने वार्षिक खाते 31 दिसम्बर को तैयार करती है।

ऋण-पत्रों के क्रय, निरसन व पुनर्विक्री के सम्बन्ध में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां दीजिए। यह बताइये कि ऋण-पत्र 31 दिसम्बर, 1968 को कम्पनी के चिट्ठे में किस प्रकार दिखाये जावेंगे।

**Solution :**

**Journal**

| | | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1968 Dec. 31 | Own Debentures a/c<br>To Bank a/c<br>(200 Debentures of Rs. 100 each purchased at Rs. 90.) | Dr. | | 18,000 | <br>18,000 |
| 1969 Dec. 31 | 9% Debentures a/c<br>To Own Debentures a/c<br>To Profit on Redemption of Debentures a/c<br>(100 Debentures cancelled.) | Dr. | | 10,000 | <br>9,000<br>1,000 |

| Contd.

| Date | Particulars | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| 1969 Dec. 31 | Bank a/c<br>To Own Debentures a/c<br>(100 Debentures resold.) | Dr. | 10,200 | 10,200 |
| Dec. 31 | Profit on Redemption of Debentures a/c<br>Own Debentures a/c<br>To General Reserve a/c<br>(Profit transferred.) | Dr.<br>Dr. | 1,000<br>1,200 | 2,200 |

**Balance Sheet as on December 31, 1968**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| 1,000 9% Debentures of Rs. 100 each | 1,00,000 | **Investments :** Own Debentures | 18,000 |

**ऋण-पत्रों के निर्गमन पर दिये गये बट्टे इत्यादि को अपलिखित करना (Writing off discount on issue of debentures) :**

ऋण-पत्रों के निर्गमन पर दिये गये बट्टे अथवा निर्गमन पर हुई हानि या खर्चों को जल्दी ही अपलिखित करना अच्छा होता है। जब कभी उक्त बट्टे, हानि या खर्चों को अपलिखित करना हो तो लाभ-हानि खाते को डेबिट तथा बट्टे खाते या खर्चे खाते को क्रेडिट करना चाहिये।

इस बट्टे या खर्चे खाते को कितने वर्षों में कितनी रकम से अपलिखित किया जाये, यह अलग-अलग परिस्थितियों पर निर्भर करता है। अधिक लाभ होने की स्थिति में कुछ कम्पनियां एक साथ एक ही वर्ष में इनको अपलिखित कर देती हैं। अन्य कम्पनियां इसको कई वर्षों में धीरे-धीरे अपलिखित करती हैं। यदि ऋण-पत्रों का शोधन एक निश्चित अवधि के अन्त में किया जाता है तो इन खर्चों को उक्त अवधि में बराबर-बराबर अपलिखित किया जा सकता है। उदाहरणार्थ, यदि एक कम्पनी ने 1 लाख रु० के ऋण-पत्र 5 प्रतिशत बट्टे पर निर्गमित किये तथा उनका शोधन 10 वर्ष बाद करना है तो बट्टे के 5,000 रु० में से 10 वर्ष तक प्रति वर्ष 500 रु० अपलिखित किये जा सकते हैं। बट्टे की जो रकम अपलिखित नहीं की गई है, उसको चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष की ओर दिखाया जायेगा।

यदि ऋण-पत्रों का किस्तों में भुगतान किया जाता है तो बट्टे के खर्चे को अपलिखित करने की अन्य विधि अपनाई जा सकती है। ऐसी स्थिति में, बकाया ऋण-पत्र (Outstanding Debentures) का शोधन की कुल अवधि में अनुपात ज्ञात किया जायेगा और बट्टे का खर्चा उसी अनुपात में अपलिखित किया जायेगा। इससे फायदा यह होगा कि कम्पनी ने जिस अनुपात में ऋण-पत्रों के निर्गमन से लाभ उठाया है उसी अनुपात में लाभ-हानि खाते को डेबिट कर दिया जायेगा। यह विधि अगले उदाहरण से स्पष्ट हो जाये

**Illustration 27**

A company issued debentures of the face value of Rs. 1,00,000 at a discount of 6%. The debentures were repayable by annual drawings of Rs. 20,000.

Show the Discount Account in the company's ledger for the duration of debentures.

एक कम्पनी ने 1 लाख रु० के अंकित मूल्य के ऋण-पत्रों को 6% बट्टे पर निर्गमित किया। 20,000 रु० के ऋण-पत्रों का भुगतान प्रति वर्ष करना है।

कम्पनी की पुस्तकों में ऋण-पत्रों की अवधि के लिए बट्टा खाता दिखलाइये।

**Solution :**

**Discount on Issue of Debentures Account**

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1st year (Date of issue) | To Debentures a/c | 6,000 | 1st year (At the end of the year) | By Profit & Loss a/c | 2,000 |
| | | | | By Balance c/d | 4,000 |
| | | 6,000 | | | 6,000 |
| 2nd year | To Balance b/d | 4,000 | 2nd year | By Profit & Loss a/c | 1,600 |
| | | | ,, | By Balance c/d | 2,400 |
| | | 4,000 | | | 4,000 |
| 3rd year | To Balance b/d | 2,400 | 3rd year | By Profit & Loss a/c | 1,200 |
| | | | ,, | By Balance c/d | 1,200 |
| | | 2,400 | | | 2,400 |
| 4th year | To Balance b/d | 1,200 | 4th year | By Profit & Loss a/c | 800 |
| | | | ,, | By Balance c/d | 400 |
| | | 1,200 | | | 1,200 |
| 5th year | To Balance b/d | 400 | 5th year | By Profit & Loss a/c | 400 |

नोटः—एक लाख रु० के ऋण-पत्रों पर कुल कटौती 6,000 रु० दी गई है। ऋण-पत्रों की निर्गमन की शर्तों के अनुसार 20,000 रु० के ऋण-पत्र प्रति वर्ष भुगतान किये जावेंगे। इसका अर्थ यह हुआ कि ऋण-पत्रों की राशि का उपयोग निम्न प्रकार से होगा :—

| | | रु० |
|---|---|---|
| प्रथम वर्ष में | कुल धन राशि | 1,00,000 |
| द्वितीय वर्ष में | (1,00,000—20,000) रु० | 80,000 |
| तीसरे वर्ष में | (80,000—20,000) रु० | 60,000 |
| चौथे वर्ष में | (60,000—20,000) रु० | 40,000 |
| पांचवें वर्ष में | (40,000—20,000) रु० | 20,000 |

चूंकि पाँचों वर्षों में ऋण-पत्रों की राशि का उपयोग समान नहीं हुआ है, अतः कटौती की रकम पांच वर्षों में समान रूप से नहीं बांटी जावेगी, वरन् धन राशि के उपयोग के अनुपात में बांट दी जावेगी। उपयोग का अनुपात निम्न प्रकार है :—

10 : 8 : 6 : 4 : 2 अथवा 5 : 4 : 3 : 2 : 1

| | | |
|---|---|---|
| प्रथम वर्ष में कटौती की राशि | 6,000 रु० × 5/15 = | 2,000 रु० |
| द्वितीय वर्ष में ,, ,, ,, | 6,000 रु० × 4/15 = | 1,600 रु० |
| तीसरे वर्ष में ,, ,, ,, | 6,000 रु० × 3/15 = | 1,200 रु० |
| चौथे वर्ष में ,, ,, ,, | 6,000 रु० × 2/15 = | 800 रु० |
| पांचवें वर्ष में ,, ,, ,, | 6,000 रु० × 1/15 = | 400 रु० |

## ऋण-पत्रों के शोधन पर प्रीमियम (Premium on Redemption of Debentures)

ऋण-पत्रों के शोधन पर दिया गया प्रीमियम पूंजीगत हानि है। यदि निर्गमन की शर्तों के अनुसार ऋण-पत्रों के शोधन पर प्रीमियम अवश्य दिया जाना है तो इस प्रीमियम का आयोजन (Provision) ऋण-पत्रों के निर्गमन के समय से ही प्रारम्भ कर देना चाहिए। यदि ऋण-पत्रों के शोधन पर दिया जाने वाला प्रीमियम वैकल्पिक है तो इसका आयोजन किया जाना आवश्यक नहीं है। ऋण-पत्रों के शोधन पर प्रीमियम देना आवश्यक है या वैकल्पिक, यह ऋण-पत्रों के निर्गमन की शर्तों पर निर्भर करता है। मान लीजिये, निर्गमन की शर्तों के अनुसार ऋण-पत्र 1975 में 5% प्रीमियम पर शोधित किये जावेंगे। निर्गमन की शर्तों से स्पष्ट है कि 1975 में कम्पनी को ऋण-पत्रों के शोधन पर प्रीमियम देना पड़ेगा, अतः इस प्रीमियम का प्रावधान निर्गमन के समय से ही आरम्भ कर देना चाहिए। इसके विपरीत मान लीजिये कि निर्गमन की शर्तों के अनुसार ऋण-पत्रों का शोधन 1975 में सम मूल्य पर करना है। ऐसी स्थिति में भी यदि कम्पनी चाहे तो 1975 के पहले इन ऋण-पत्रों का भुगतान प्रीमियम पर कर सकती है। इस उदाहरण में ऋण-पत्रों पर प्रीमियम का भुगतान वैकल्पिक माना जायेगा। अतः इस प्रीमियम का प्रावधान आवश्यक नहीं है।

शोधन पर दिये जाने वाले प्रीमियम को ऋण-काल में बांट देना चाहिए। जैसे, ऋण-पत्र 10 वर्ष के लिए निर्गमित किये गये हैं और शोधन पर 50,000 रु० प्रीमियम के देने हैं तो पहले वर्ष से ही लाभ-हानि खाते से 5,000 रु० प्रतिवर्ष Premium on Redemption of Debentures a/c में हस्तान्तरित करते रहना चाहिए। इससे 10 वर्षों में इस खाते में 50,000 रु० की राशि संचित हो जावेगी। प्रत्येक वर्ष में आयोजन करने से अन्त के वर्ष के लाभ-हानि खाते पर अधिक भार नहीं पड़ता है।

### अंशों एवम् ऋण-पत्रों पर कमीशन

धारा 76 (1) के अन्तर्गत कम्पनी को उन व्यक्तियों अथवा संस्थाओं को कमीशन देने का अधिकार है जो कि कम्पनी की पूंजी प्राप्त करने अथवा जुटाने में मदद करते हैं। कमीशन का भुगतान निम्नलिखित शर्तों की पूर्ति पर किया जा सकता है :—

(1) अन्तर्नियमों (Articles of Association) ने इस प्रकार के कमीशन देने का अधिकार दे रखा हो।

(2) अंशों पर कमीशन उनके निर्गमन मूल्य के 5% से अधिक नहीं होना चाहिए और ऋण-पत्रों पर उनके निर्गमन मूल्य के $2\frac{1}{2}$% से अधिक नहीं होना चाहिए। यदि अन्तर्नियमों में उपरोक्त दरों से कम दरों का प्रावधान है तो कमीशन अन्तर्नियमों में दी हुई दर से अधिक नहीं हो सकता है।

(3) यदि अंश या ऋण-पत्र जनता में निर्गमित किये जाने को हैं तो कमीशन के रूप में दी जाने वाली राशि या दर प्रविवरण में दी जानी चाहिए। यदि अंश या ऋण-पत्र जनता में निर्गमित नहीं किये जाने को हैं तो कमीशन की राशि या दर स्थानापन्न विवरण में अथवा परिपत्र या नोटिस में दी जानी चाहिए। साथ में ही उल्लेखित कमीशन पर निर्गमित किये जाने वाले अंशों या ऋण-पत्रों की संख्या का भी उल्लेख होना चाहिए।

उपरोक्त दशाओं के अतिरिक्त अन्य किसी दशा में कम्पनी द्वारा अंशों एवम् ऋण-पत्रों पर कमीशन नहीं दिया जा सकता है। यदि कोई कम्पनी या उसका अधिकारी उपरोक्त नियमों का उल्लंघन करता है तो कम्पनी और उसका प्रत्येक अधिकारी जो दोषी है, उस पर 500 रुपये तक जुर्माना किया जा सकता है।

**अंशों व ऋण-पत्रों का अभिगोपन (Under-writing of Shares and Debentures)—**

कम्पनी में पूंजी निर्गमन बहुत ही महत्वपूर्ण कार्य है। सार्वजनिक कम्पनी अपने अंशों को खरीदने के लिए जनता को आमंत्रित करती है। जनता द्वारा न्यूनतम अभिदान-राशि (Minimum Subscription) के अंश न खरीदने पर कम्पनी को व्यापार प्रारम्भ करने का अधिकार नहीं रहता है। यदि पर्याप्त मात्रा में पूंजी नहीं खरीदी गई तो कम्पनी का कार्य संचालन सुगमतापूर्वक नहीं हो सकता। इन सब कठिनाइयों से बचने के लिये कम्पनी अपने अंशों का अभिगोपन करवा लेती है। अभिगोपन में अभिगोपक कम्पनी को गारन्टी देता है कि एक निश्चित समय में कम्पनी के निर्गमित अंश या ऋण-पत्र (सभी या उनका कोई भाग) यदि जनता द्वारा नहीं खरीदे गये तो वह (अभिगोपक) उन अंशों या ऋण-पत्रों को स्वयं खरीदेगा। इस तरह से अभिगोपन एक प्रकार का बीमा है जो कम्पनी को अंश या ऋण-पत्र निर्गमन पर जनता द्वारा न खरीदे जाने की जोखिम से सुरक्षा प्रदान करता है। गारन्टी देने के बदले में कम्पनी की तरफ से अभिगोपक को जो पुरस्कार मिलता है, उसको 'अभिगोपन कमीशन, कहते हैं।

अभिगोपन कम्पनी की समस्त पूंजी के लिये हो सकता है अथवा उसके किसी भाग के लिए हो सकता है। अभिगोपकों को कमीशन अभिगोपित राशि पर मिलता है। उदाहरणार्थ, अभिगोपक ने कम्पनी की 5 लाख रु० की अंश पूंजी का अभिगोपन किया। जनता द्वारा केवल 3 लाख रु० के अंश खरीदे गये। ऐसी स्थिति में अभिगोपक को शेष 2 लाख रु० के अंश खरीदने पड़ेंगे परन्तु उसको अभिगोपन कमीशन 5 लाख रु० की अभिगोपित राशि पर मिलेगा।

अभिगोपन कमीशन पर भी धारा 76 (1) में दिये हुए प्रतिबन्ध लागू होते हैं। अभिगोपन कमीशन का भुगतान नकद, अंश (Shares) या ऋण-पत्रों के निर्गमन द्वारा हो सकता है।

अभिगोपक एक व्यक्ति, फर्म या कम्पनी हो सकती है। अंशों या ऋण-पत्रों का अभिगोपन होने पर उसका विवरण एवं अभिगोपकों का नाम भी प्रविवरण में दिया जाता है। साथ में ही संचालकों को

प्रविवरण में अपनी सम्मति प्रकाशित करनी पड़ती है कि उनकी दृष्टि में अभिगोपकों की आर्थिक स्थिति सुदृढ़ है और यदि अंश या ऋण-पत्र जनता द्वारा न खरीदे गये, तो वे इन्हें खरीद कर अपने दायित्व की पूर्ति करने में समर्थ होंगे।

अभिगोपन पर दिया जाने वाला कमीशन पूंजीगत हानि है। इस हानि को पूंजीगत लाभों में से या रेवेन्यूगत लाभों में से अपलिखित किया जा सकता है। जब तक इस हानि को अपलिखित नहीं किया जाता है, इसको चिट्ठे में सम्पत्ति पक्ष की ओर दिखाया जाता है।

**उप-अभिगोपन (Sub-underwriting)—**

यदि अभिगोपक की सम्मति में अभिगोपन के परिणामस्वरूप जोखिम अत्यधिक है तो वह अपनी जोखिम को किसी अन्य व्यक्ति से प्रसंविदा करके हस्तान्तरित कर सकता है। उप-अभिगोपक अभिगोपक के प्रति प्रसंविदे के अनुसार निश्चित राशि के अंशों के निर्गमन के लिए उत्तरदायी रहता है। उपअभिगोपन अभिगोपक और उपअभिगोपक के मध्य में प्रसंविदा है। इससे कम्पनी और अभिगोपक के मध्य में हुए प्रसंविदे पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। उपअभिगोपक अभिगोपक के प्रति उत्तरदायी है परन्तु कम्पनी के प्रति नहीं। उप-अभिगोपक को अभिगोपन कार्य के लिए अभिगोपक से कमीशन प्राप्त होता है जिसे 'उपअभिगोपन कमीशन' कहते हैं। कम्पनी उपअभिगोपक को कमीशन देने के लिए उत्तरदायी नहीं है।

**फर्म अभिगोपन (Firm Underwriting)—**

फर्म अभिगोपन में अभिगोपक कम्पनी से यह अनुबन्ध करता है कि वह (अभिगोपक) कम्पनी से एक निश्चित मात्रा तक अंश या ऋण-पत्र स्वयं खरीदेगा। प्रायः इस प्रकार का अनुबन्ध प्रारम्भ में ही अभिगोपन के साथ कर लिया जाता है। यह अनुबन्ध करके अभिगोपक उस कम्पनी में अपने नाम से एक निश्चित राशि के अंशों या ऋण-पत्रों का बंटन सुरक्षित करवा लेता है। इस प्रकार के अनुबन्ध के अभाव में अभिगोपक को केवल वे ही अंश बंटित किये जाते हैं जिनके खरीदने के लिये जनता से प्रार्थना-पत्र नहीं आये हैं। जनता से समस्त अंशों या ऋण-पत्रों को खरीदने के प्रार्थना-पत्र आने पर, अभिगोपक के नाम में अंशों का बंटन नहीं किया जाता है। जब अभिगोपक अपने नाम में अंशों का बंटन निश्चित रूप में करवाना चाहता है तब वह कम्पनी से उक्त प्रकार का समझौता कर लेता है।

फर्म अभिगोपन की दशा में, अभिगोपक का शुद्ध दायित्व निकालते समय फर्म अभिगोपित अंशों को घटा दिया जाता है, जैसे एक अभिगोपक ने 10,000 अंशों का अभिगोपन अनुबन्ध किया जिसमें से 1,000 अंश फर्म अभिगोपन के थे। जनता ने 6,000 अंश खरीदने के लिये अनुदान किया तो अभिगोपक का शुद्ध दायित्व (Net Liability) केवल 3,000 अंश खरीदने के लिए रहेगा।

**दलाली (Brokerage)—**

स्कन्ध-दलाल उस व्यक्ति को कहते हैं जो कम्पनी के अंशों व ऋण-पत्रों को बाजार में बिकवाने में सहायता करता है। एक निश्चित दलाली के बदले में वह जनता से अंश या ऋण-पत्र खरीदने के लिये प्रार्थना-पत्र लाता है। उसके मारफत अंशों या ऋण-पत्रों को खरीदने के लिए, जो प्रार्थना पत्र आते हैं, उन पर उसको दलाली दी जाती है। दलाली पर भी धारा 76 (1) में दिये हुए प्रतिबन्ध लागू होते हैं।

**Illustration 28**

A company issues 2,000 7% debentures of Rs. 1,000 each at a premium of 5%. Sixty per cent of the issue was underwritten by M/s Ravi Prakash & Co. at the maximum rate of commission allowed by law. Applications were received for 1,600 debentures which were accepted and paid for in full. Give journal entries.

एक कम्पनी ने 1,000 रु० वाले 2,000 7% ऋण-पत्रों का 5% प्रीमियम पर निर्गमन किया। मेसर्स रवि प्रकाश एण्ड कम्पनी ने उक्त निर्गमन के 60 प्रतिशत का अभिगोपन किया तथा उनको कमीशन विधान द्वारा इजाजत दी गई अधिकतम दर के अनुसार देय है। 1,600 ऋण-पत्रों के लिए प्रार्थना-पत्र आये जिनको स्वीकार कर लिया गया तथा जिनका पूरा भुगतान हो गया। जर्नल प्रविष्टियां दीजिए।

**Solution :** **Journal**

| | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| | Bank a/c Dr.<br>To Debenture Application a/c<br>(Application money on 1,600 debentures received.) | | 16,80,000 | 16,80,000 |
| | Debenture Application a/c Dr.<br>To 7% Debentures a/c<br>To Premium on Issue of Debentures a/c<br>(Amount received on debenture application transferred to Debentures Account, on allotment.) | | 16,80,000 | 16,00,000<br>80,000 |
| | Ravi Prakash & Co.'s a/c Dr.<br>To 7% Debentures a/c<br>To Premium on Issue of Debentures a/c<br>(Allotment of 240 debentures to the underwriters in pursuance of their agreement.)* | | 2,52,000 | 2,40,000<br>12,000 |
| | Underwriting Commission a/c Dr.<br>To Ravi Prakash & Co.'s a/c<br>(Commission @ $2\frac{1}{2}$% (maximum allowed by law) on 1,200 debentures calculated at the issue price of Rs. 1,050 per debenture.) | | 31,500 | 31,500 |
| | Bank a/c Dr.<br>To Ravi Prakash & Co.'s a/c<br>(Amount received from underwriters in full settlement.) | | 2,20,500 | 2,20,500 |

*नोट—अभिगोपित ऋण-पत्र 1,200; कुल प्रार्थना-पत्र आये 1,600; अन्य सूचना के अभाव में $\frac{1,600 \times 60}{100}$ ऋण-पत्र = 960 ऋण-पत्र अभिगोपकों के जरिये माने जायेंगे। अतः उनका दायित्व 240 ऋण-पत्रों का ही रहेगा।

शोधन करना चाहती है। चिट्ठे का दायित्व पक्ष इस प्रकार से हैं) :—

| | Rs. |
|---|---|
| 50,000 Equity Shares of Rs. 10 each fully paid | 5,00,000 |
| 20,000 6% Redeemable Preference Shares of Rs. 10 each fully paid | 2,00,000 |
| 10,000 7% Redeemable Preference Shares of Rs. 10 each, Rs. 5 paid | 50,000 |
| | 7,50,000 |
| Sundry Creditors | 2,00,000 |
| General Reserve | 1,50,000 |
| Profit & loss Account | 1,00,000 |

The preference shares are redeemable at a premium of 5% at any time after 31st December, 1967. In the year 1968, the directors desire to redeem the above preference shares and seek your opinion for their redemption.

Suggest the necessary procedure for the same giving your opinion.

(31 दिसम्बर 1967 के पश्चात् अधिमान अंशों का 5% प्रीमियम पर शोधन किया जाना है। 1968 में संचालक गण इन अंशों का शोधन करना चाहते हैं और शोधन के लिए आपकी परामर्श चाहते हैं।

परामर्श देते हुए इन अंशों के शोधन की आवश्यक विधि बतलाइये।) [152]

33. A company was registered on 1st January, 1967 with an authorised share capital of Rs. 10,00,000 divided into 10,000 equity shares of Rs. 100 each. It offered to the public for subscription, 5,000 equity shares at a premium of Rs. 10 per share payable as to Rs. 25 on application, Rs. 35 (including premium) on allotment, and the balance in two equal instalments of Rs. 25 each. It further issued 1,000 debentures of Rs. 100 each at par, payable as to Rs. 10 on application, Rs. 40 on allotment and the balance two months after allotment. The shares and debentures were all taken up and duly paid for. Show the necessary journal entries in the books of the company to record these transactions. How the items will appear in the Balance Sheet of the company ?

1 जनवरी, 1967 को एक कम्पनी की 10 लाख रु० की अधिकृत पूंजी से स्थापना हुई, जो 100 रु० वाले 10,000 ईक्विटी अंशों में विभाजित थी। उसने जनता को 10 रु० प्रति अंश के प्रीमियम पर 5,000 ईक्विटी अंश अभिदान के लिए प्रस्तावित किए जो इस प्रकार देय हैं : प्रार्थना-पत्र पर 25 रु०, वंटन पर 35 रु० (प्रीमियम सहित), तथा शेष राशि 25 रु० की बराबर-बराबर दो किस्तों में। उसने आगे 100 रु० वाले 1,000 ऋण-पत्र सम-मूल्य पर निर्गमित किये जो इस प्रकार देय होंगे—प्रार्थना पत्र पर 10 रु०, वंटन पर 40 रु० तथा शेष राशि वंटन के दो महीने बाद। इन सौदों को दर्ज करने के लिए कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां दिखाइये। कम्पनी के चिट्ठे में मदें किस प्रकार दिखाई जायेंगी ? [153]

Answer : Total of Balance sheet—Rs. 6,50,000

Balance of Cash Book—Rs. 6,50,000

✓34. A Ltd. made an issue, which was fully subscribed, of Rs. 2,00,000 6% First Mortgage Debentures (Rs. 100 each) at Rs. 98. The debentures were allotted on 31st March, subscription being payable 10% on application, 40% on allotment, 25% on 30th September and the balance on 30th November. Under the terms of the issue, payment could be made in full on allotment, interest on any amounts prepaid being allowable at the rate of 5 per cent per annum, such interest was payable by the company on 31st December. The allottees of one half of the debentures took advantage of the pre-payment terms. The others paid on the due dates.

Journalise the above transactions in the books of the company.

एक कम्पनी ने 2,00,000 रु० के 6% प्रथम बन्धक ऋण-पत्र (प्रत्येक 100 रु० का) 98 रु० पर निर्गमित किये जो पूर्णतया अभिदान किये गये। ऋण-पत्रों का बंटन 31 मार्च को किया गया, भुगतान निम्न प्रकार देय था—प्रार्थना-पत्र के साथ 10 प्रतिशत; बंटन पर 40 प्रतिशत; 30 सितम्बर को 25 प्रतिशत; तथा शेष राशि 30 नवम्बर को। निर्गमन की शर्तों के आधीन, बंटन पर पूर्ण भुगतान किया जा सकता था। इस प्रकार अग्रिम भुगतान की गई राशि पर 5 प्रतिशत वार्षिक दर से ब्याज दिया जाना था जोकि कम्पनी द्वारा 31 दिसम्बर को देय है। ऋण-पत्रों के आधे आवंटियों ने अग्रिम भुगतान की शर्तों का लाभ उठाया, अन्य आवन्टियों ने देय तिथियों पर भुगतान किया।

उपरोक्त सौदों को कम्पनी के जर्नल में दर्ज कीजिए। [154]

✓35 (a) Explain what is meant by the issue of debentures

(i) at a premium and
(ii) at a discount ?

(b) B Ltd. made the following issue of debentures :—

(i) For cash 6,000 7% debentures of Rs. 100 each at a premium of 5 per cent,

(ii) To a creditor who supplied machinery costing Rs. 1,00,000, 1,100 debentures of Rs. 100 each, and

(iii) To Bank for a loan of Rs. 7,00,000 as collateral security, 10,000 debentures of Rs. 100 each.

Journalise the above transactions and show how the item 'Debentures' will appear in the Balance Sheet ?

(अ) कम्पनी द्वारा (i) प्रीमियम पर, तथा (ii) बट्टे पर ऋण-पत्रों के निर्गमन से आप क्या समझते हैं, वर्णन करिये।

(ब) बी लिमिटेड ने ऋण-पत्रों के निम्न निर्गमन किए :—

(i) नकद—6,000 7% ऋण-पत्र (100 रु० वाले) 5 प्रतिशत प्रीमियम पर;

(ii) एक लेनदार को जिसने 1,00,000 रु० लागत की मशीनरी बेची थी—1,100 ऋण-पत्र (100 रु० वाले); तथा

(iii) 7,00,000 रु० के ऋण के लिए एक बैंक को समर्थक ऋणाधार के रूप में 10,000 ऋण-पत्र (100 रु० वाले)।

उपरोक्त सौदों को जर्नल में दर्ज कीजिए तथा बतलाइए कि चिट्ठे में 'ऋण-पत्र' का मद किस प्रकार दिखाया जावेगा। [155]

Answer: Total of Debentures Account Rs. 7,10,000.

36. R Ltd. issued 4,000 6% debentures of Rs. 100 each at Rs. 105. The debentureholders had the option of converting, within one year, debentures into 8 per cent preference shares of Rs. 100 each at Rs. 125.

At the end of the first year, the interest on debentures was outstanding. Holders of 200 debentures decided to take advantage of the option. Give journal entries and show these items in the balance-sheet of the company.

आर० लिमिटेड ने 100 रु० वाले 4,000 6% ऋण-पत्रों का 105 रु० पर निर्गमन किया। ऋण-पत्र धारियों को एक वर्ष के भीतर यह विकल्प था कि वे अपने ऋण-पत्रों को 100 रु० वाले 8% अधिमान अंशों में 125 रु० के हिसाब से परिवर्तन करा सकते हैं।

प्रथम वर्ष के अन्त का ऋण-पत्रों पर ब्याज बकाया है। 200 ऋण-पत्रों के धारकों ने विकल्प का लाभ उठाने का निश्चय किया। जर्नल प्रविष्टियां दीजिए तथा इन मदों को कम्पनी के चिट्ठे में दिखाइये। [156]

37. On 1st January, 1960 a company had issued 10,000 ten year debentures of Rs. 100 each, bearing interest at 5 per cent per annum. One of the terms of the issue was that the debentures could be redeemed by the company at a premium of 2% by giving six months' notice at any time after five years either by payment of cash or by allotment of shares and/or other debentures according to the option of the debenture-holders.

The necessary notice was given on 1st January, 1965, informing the debenture-holders about the intention of the company to redeem the debentures on 1st July, 1965 either by payment of cash or by allotment of 8% preference shares of Rs. 100 each at Rs. 120 per share or debentures of Rs. 100 each bearing interest at 6 per cent per annum issued at Rs. 98 each.

Holders of 2,000 debentures accepted the offer of preference shares, holders of 4,900 debentures accepted the offer of 6% debentures and the rest demanded cash.

Give journal entries recording the above transactions.

1 जनवरी, 1960 को एक कम्पनी ने 100 रु० वाले दस वर्षीय 10,000 ऋण-पत्र निर्गमित किये थे जिन पर 5 प्रतिशत वार्षिक दर से ब्याज देय था। निर्गमन की शर्तों में एक शर्त यह थी कि पांच वर्ष बाद किसी भी समय छः माह की सूचना देकर कम्पनी ऋण-पत्रों का 2% प्रीमियम पर शोधन कर सकती है। शोधन पर या तो नकद भुगतान कर दिया जायेगा अथवा ऋण-पत्र धारियों को विकल्प होगा कि वे अपने ऋण-पत्रों के बदले में अंश तथा/अथवा अन्य ऋण-पत्र बंटित करालें।

1 जनवरी, 1965 को ऋण-पत्र धारियों को सूचित करते हुए आवश्यक नोटिस दे दिया गया कि कम्पनी का विचार, 1 जुलाई 1965, को ऋण-पत्रों के शोधन करने का है। शोधन का भुगतान या तो नकद किया जा सकता है अथवा 100 रु० वाले 8% अधिमान अंशों का 120 रु० प्रति अंश के हिसाब से बंटन करवाया जा सकता है अथवा 100 रु० वाले 6% ऋण-पत्र 98 रु० प्रति ऋण-पत्र के हिसाब से लिये जा सकते हैं।

2,000 ऋण-पत्रों के धारकों ने अधिमान अंशों का प्रस्ताव स्वीकार किया, 4 900 ऋण-पत्रों के धारकों ने 6% वाले ऋण-पत्रों के प्रस्ताव को स्वीकार किया तथा शेष ने नकद भुगतान की मांग की।

उपरोक्त सौदों को दर्ज करने के लिए जर्नल प्रविष्टियां दीजिए। [157]

38. A company issued 5,000 debentures of Rs. 100 each at par on Ist January, 1963 redeemable at par on 31st December, 1967. A cumulative sinking fund was established for the purpose. It was expected that investments would earn 5 per cent net. Sinking Fund tables show that Re. 0.180975 a ounts to Re. 1 at the end of 5 years @ 5%. On 31st December, 1967 the investments realised Rs. 3,9 ,000. On that date the company's bank balance stood at Rs. 1,45,600. The debentures were duly redeemed. Pass necessary Journal entries and post them into ledger accounts.

1 जनवरी, 1963 को एक कम्पनी ने 100 रु० वाले 5,000 ऋण-पत्रों का सम मूल्य पर निर्गमन किया जिनका शोधन, 31 दिसम्बर, 1967 को, सम मूल्य पर किया जाना था। उक्त कार्य के लिए संचयी सिंकिंग फंड की स्थापना की गई। अनुमान लगाया गया कि विनियोगों पर 5% शुद्ध ब्याज प्राप्त होगा। सिंकिंग फंड तालिकाओं से ज्ञात हुआ है कि 0.180975 रु० का विनियोग 5% के दर पर 5 वर्ष के अन्त में, 1 रु० प्रदान करेंगे। 31 दिसम्बर, 1967 को विनियोगों से 3,90,000 रु० प्राप्त हुए। उस तिथि को कम्पनी का बैंक बैलेंस 1,45,600 रु० था। ऋण-पत्रों का शोधन कर दिया गया। आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिए तथा उनकी खाता वही में खतौनी भी कीजिये। [158]

Answer : Loss on sale of investments-Rs. 12·44

39. (a) Distinguish between sinking fund to repay a liability and sinking fund to replace a wasting asset.

(b) Illustrate your answer by showing the operation of ledger accounts at the end of five years in the following cases :—

(i) Sinking Fund to repay Rs. 60,000 debentures at the end of five years ;

(ii) Sinking Fund to replace leasehold property valued at Rs. 60,000 at the end of five years.

(अ) दायित्वों के भुगतान के लिए निर्मित सिंकिंग फंड तथा क्षयी सम्पत्ति के पुनर्स्थापन के लिये निर्मित सिंकिंग फंड में अन्तर बतलाइये।

(ब) निम्नलिखित परिस्थितियों में पाँच वर्षों के अन्त में खाता बही में विभिन्न खाते खोलकर अपने उत्तर को प्रदर्शित कीजिए:—

(i) पांच वर्षों के अन्त में 60,000 रु० के ऋण-पत्रों का भुगतान करने के लिये निर्मित सिंकिंग फंड;

(ii) पांच वर्षों के अन्त में 60,000 रु० की लागत की पट्टे पर सम्पत्ति के पुनर्स्थापनः के लिये निर्मित सिंकिंग फंड। [159]

✓40. Kumar Limited has an authorised share capital of Rs. 15,00,000 in equity shares of Rs. 10 each of which 80,000 shares have been issu-d and are fully paid. The following is the summary of the balance-sheet as on October 31, 1967. (कुमार लिमिटेड को 10 रु० वाले अंशों में विभाजित 15,00,000 रु० की अधिकृत ईक्विटी अंश पूंजी थी, जिसमें से 80,000 अंश पूर्ण प्रदत्त रूप से निर्गमित थे। 31 अक्टूबर, 1967 को कम्पनी का चिट्ठा निम्नलिखित था):—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Equity Share Capital | 8,00,000 | Fixed Assets | 12,50,000 |
| Debenture Redemption Reserve | 3,00,000 | Stock in Trade | 1,80,000 |
| Profit and Loss a/c | 2,00,000 | Sundry Debtors | 1,07,000 |
| 6% Debentures | 4,00,000 | Investments at cost | 1,85,000 |
| Current Liabilities | 1,70,000 | Balance at Bank | 1,48,000 |
| | 18,70,000 | | 18,70,000 |

The following transactions took place :

(i) On March 1, 1968 equity shares were offered to existing shareholders, in the ratio of one for every five held, new shares at a price of Rs. 12·50 per share, payable as to Rs. 5 on application, and the balance on allotment. The shareholders took up all the shares to which they were entitled and the amounts due on allotment, which took place on March 17, 1968, were all received by March 22, 1968.

(ii) On April 1, 1968 all the investments were realised, the net proceeds, amounting to Rs. 1,66,000, being received on April 12.

(iii) On April 30, 1968 all outstanding debentures were redeemed at a premium of 5 per cent and the half year's interest due on that date was paid.

(iv) Expenses of the share-issue amounted to Rs. 5,000 and were paid on April 20.

Journalise the entries to record the above transactions utilising the Share Premium Account to the full extent permitted by law. Also prepare the new Balance Sheet of the company.

(कम्पनी के निम्नलिखित सौदे हुए :—

( i ) 1 मार्च, 1968 को वर्तमान अंशधारियों को, 12·50 रु० प्रति अंश के मूल्य पर नये अंश प्रस्तावित किये गये। पुराने प्रति 5 अंश के लिए एक नया अंश दिया जाना था जो इस प्रकार देय था—प्रार्थना-पत्र के साथ 5 रु० तथा शेष राशि वंटन पर। अंशधारियों ने समस्त अंशों को खरीद लिया। वंटन 17 मार्च, 1968 को किया गया तथा वंटन पर देय राशि 22 मार्च, 1968 तक प्राप्त हो गई।

(ii) 1 अप्रैल, 1968 को समस्त विनियोगों को बेचा गया तथा 12 अप्रैल को 1,66,000 रु० की शुद्ध प्राप्ति हो गई।

(iii) 30 अप्रैल, 1968 को समस्त बकाया ऋण-पत्रों का 5% प्रीमियम पर शोधन कर दिया गया तथा उस तिथि पर देय आधे वर्ष का ब्याज भी चुका दिया गया।

(iv) अंश निर्गमन व्यय 5,000 रु० हुआ जिसका 20 अप्रैल को भुगतान कर दिया गया।

उपरोक्त सौदों को दर्ज करने के लिए जर्नल प्रविष्टियां कीजिए। विधान जिस सीमा तक अंश प्रीमियम खाते के उपयोग की आज्ञा देता है, उस सीमा तक उसका प्रयोग कर लीजिए। कम्पनी का नया चिट्ठा भी दिखाइए। [160]

Answer : Balance Sheet Total Rs. 16,14,000

✓41. The following balances appeared in the books of a company as on 31st December, 1967 :—6% First Mortgage Debentures Rs. 5,00,000; Debenture Redemption Fund Rs. 5,21,000; Debenture Redemption Fund Investment : Rs. 2,64,000 4% Govt. Loan purchased at par and Rs. 2,80,000 $3\frac{1}{2}$% Government Paper purchased for Rs. 2,71,000.

On 29th February, 1968, the investments were sold at Rs. 110 and Rs. 99 respectively, and the debentures were paid off at Rs. 102 together with accrued interest. The interest on debentures had been paid upto 31st December, 1967.

Write up the ledger accounts concerned.

31 दिसम्बर, 1967 को कम्पनी की पुस्तकों में निम्नलिखित शेष पाये गये :—6% प्रथम बन्धक ऋण-पत्र 5,00,000 रु०; ऋण-पत्र शोधन फंड 5,21,000 रु०; ऋण-पत्र शोधन फंड विनियोग : 2,64,000 रु० 4% सरकारी ऋण (सम मूल्य पर खरीदा हुआ) तथा 2,80,000 रु० $3\frac{1}{2}$% सरकारी पत्र (2,71,000 रु० में खरीदा हुआ)।

29 फरवरी, 1968 को विनियोगों को क्रमशः 110 रु० तथा 99 रु० के हिसाब से बेचा गया तथा ऋण-पत्रों का 102 रु० के हिसाब से, अर्जित ब्याज सहित, भुगतान कर दिया गया। ऋण-पत्रों पर 31 दिसम्बर, 1967 तक के ब्याज का भुगतान किया गया था।

सम्बन्धित लेजर खाते खोलिये। [161]

Answer : Profit on sale of Investments—Rs. 32,600; Rs 5,43,600 transferred to General Reserve.

✓42. A number of years ago, a limited company had issued 5% debentures, redeemable at the company's option at 105 per cent on any interest date (30th June and 31st December) on giving three months' notice. The company had subsequently built up a Debenture Sinking Fund partly represented by investments.

On 31st December, 1966, Rs. 3,00,000 of the debentures were outstanding, the debenture sinking fund stood at Rs. 1,21,500 and the investments appeared in the books at cost Rs. 1,17,800.

On 30th September, 1967 the directors of the company gave notice of their intention to repay the whole of the debentures three months after date, at the same time offering holders the right to subscribe for new 6% debentures at the issue price of 98 per cent upto a total nominal amount of Rs. 2,00,000. The whole of these were taken up.

The balance of cash required to pay off the old debentures was provided as to Rs. 96,700 by the sale of investments having a book value of Rs. 89,300 and as to the remainder out of current funds.

Set out the relevant ledger accounts in the books of the company making any transfer or adjustments you consider appropriate.

कुछ वर्षों पहले, एक लिमिटेड कम्पनी ने 5% ऋण-पत्र निर्गमित किये थे जिनका कम्पनी द्वारा किसी भी व्याज की तिथि (30 जून तथा 31 दिसम्बर) को तीन माह की सूचना द्वारा 105 प्रतिशत पर शोधन किया जा सकता था। बाद में कम्पनी ने ऋण-पत्र शोधन फंड बना लिया था जो कि आंशिक रूप से विनियोगों में विनियोजित था।

31 दिसम्बर, 1966 को 3,00,000 रु० के ऋण-पत्र बकाया थे। ऋण-पत्र शोधन-फंड का शेष 1,21,500 रु० तथा विनियोग खाते का शेष 1,17,800 रु० था।

30 सितम्बर, 1967 को कम्पनी के संचालकों ने तीन माह बाद सम्पूर्ण ऋण-पत्रों को शोधन करने का अपना विचार सूचना द्वारा बतला दिया। ऋण-पत्र धारकों को यह अधिकार भी दिया गया कि वे 2,00,000 रु० के अंकित मूल्य तक नये 6% ऋण-पत्र का 98 प्रतिशत पर अभिदान कर सकते हैं। ये नये समस्त ऋण-पत्र खरीद लिये गये।

पुराने ऋण-पत्रों का भुगतान करने के लिए जितनी शेष रोकड़ की आवश्यकता थी उसकी पूर्ति हेतु 89,300 रु० के पुस्तक मूल्य के विनियोग 96,700 रु० में बेच दिये गये तथा बाकी रकम चालू कोषों में से भी गई।

उचित हस्तान्तरण अथवा समायोजन करते हुए कम्पनी की पुस्तकों में सम्बन्धित लेजर खाते बनाइये। [162]

Answer : Profit on sale of investments Rs. 7,400.

✓43. S Ltd. made an issue of 1,000 6% debentures of Rs. 1,000 each on 1st January, 1962, at the issue price of Rs. 960 per debenture. The terms of issue provided that beginning with 1964 Rs. 20,000 debentures should be redeemed every year either by purchase in the market or by drawings by lot at par. The expenses of issue amounted to Rs. 4,000 which were written off in 1962. Rs. 5,000 were written off the discount on issue of debentures every year.

Towards the end of 1964, the company purchased Rs. 6,000 debentures @ Rs. 940 and Rs. 10,000 debentures @ Rs. 950, the expenses being Rs 400. On 31st December, the remaining debentures, necessary to be redeemed, were paid off

at par by drawings by lot. Assuming the interest is payable on 30th June and 31st December, pass necessary journal entries to record the above transactions. Also show the items relating to debentures in the Balance Sheet of the company.

1 जनवरी 1962 को एस` लिमिटेड ने 1000रु० वाले 1,000 6% ऋण-पत्र 960 रु० प्रति ऋण-पत्र के मूल्य पर निर्गमित किये। निर्गमन की शर्तों में प्रावधान था कि 1964 वर्ष से प्रारम्भ होकर 20,000 रु० के ऋण-पत्रों का या तो बाजार में खरीद द्वारा अथवा सममूल्य पर वार्षिक आहरण द्वारा प्रति वर्ष शोधन किया जायेगा। निर्गमन व्यय 4,000 रु० हुआ जिसको 1962 में अपलिखित कर दिया गया। ऋण-पत्र के निर्गमन पर बट्टे में से प्रति वर्ष 5,000 रु० अपलिखित किये जाते हैं।

1964 वर्ष के अन्त में कम्पनी ने 6,000 रु० के ऋण-पत्र 940 रु० की दर पर तथा 10,000 रु० के ऋण-पत्र 950 रु० की दर पर खरीद लिये। खरीद खर्चा 400 रु० हुआ। 31 दिसम्बर, 1964 को अनिवार्य रूप से शोधन किये जाने वाले ऋण-पत्रों की बाकी राशि का सम मूल्य पर भुगतान कर दिया गया। यह मानते हुए कि ब्याज का भुगतान 30 जून व 31 दिसम्बर को किया जाता है, उपरोक्त सौदों को दर्ज करने के लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां दीजिए। ऋण-पत्रों से सम्बन्धित मदों को कम्पनी के चिट्ठे में भी दिखाइये। [163]

44. (a) D Ltd. issued 10,000 debentures of Rs 100 each at a discount of 6 per cent. The debentures have to be redeemed at the rate of Rs. 1,00,000 each year commencing with the end of fifth year. How much discount should be written off each year ?

(b) A limited company issues Rs. 1,00,000 debentures at a discount of 5 per cent repayable at a premium of 5 per cent at the end of 5 years. What entry should be passed at the time of issue ? What provision should the company make for the redemption of such debentures and how would the various accounts concerned be dealt with at the time of payment of the debentures ?

(अ) डी लिमिटेड ने 100 रु० वाले 10,000 ऋण-पत्रों का 6 प्रतिशत बट्टे पर निर्गमन किया। पांचवे वर्ष के अन्त से प्रारम्भ होकर 1,00,000 रु० के ऋण-पत्रों का प्रति वर्ष शोधन किया जाना है। प्रति वर्ष बट्टे की कितनी रकम अपलिखित की जाये।

(ब) एक लिमिटेड कम्पनी ने 1,00,000 रु० के ऋण-पत्र 5 प्रतिशत बट्टे पर निर्गमित किये जिनका 5 वर्ष के अन्त में 5 प्रतिशत प्रीमियम पर शोधन किया जाना है। निर्गमन पर क्या प्रविष्टि होगी ? इन ऋणपत्रों के शोधन के लिए कम्पनी को क्या प्रावधान बनाने चाहियें तथा ऋण-पत्रों के भुगतान के समय विभिन्न खातों में क्या प्रविष्टियां की जायें ? [164]

45. P Ltd. made an issue of 10,000 6% First Mortgage Debentures of Rs. 100 each at Rs. 96 per debenture. The whole of the issue was underwritten by M/s P. C. & Co., 8,500 debentures were applied for and allotted to the public. The underwriters discharged their liability and were paid their commission which was at the rate of 2 per cent on the nominal value of the debentures. Give journal entries, and ledger accounts in the books of both the parties.

पी लिमिटेड ने 100 रु० वाले 10,000 6% प्रथम वंधक ऋण-पत्र 96 रु० प्रति ऋण-पत्र के हिसाब से निर्गमित किये। समस्त निर्गमन का मेसर्स पी० सी० एण्ड कम्पनी द्वारा अभिगोपन किया गया। 8,500 ऋण-पत्रों के प्रार्थना-पत्र आये तथा उनका वंटन कर दिया गया। अभिगोपकों ने अपने दायित्व को पूरा किया और उनको ऋण-पत्रों के अंकित मूल्य पर 2 प्रतिशत की दर पर कमीशन का भुगतान कर दिया गया। दोनों पक्षों की पुस्तकों में जर्नल प्रविष्टियां दीजिए तथा लेजर खाते खोलिये। [165]

'46. A banking company underwrote 10,000 Rs. 10 shares in a new issue made by B Co. Ltd. The agreed commission was 5% payable as to 75% in fully paid shares and 25% in cash.

In addition to underwriting these shares, the banking company made a firm application in the ordinary course for a further 2,500 shares.

The issue was not fully subscribed by the public and the banking company was obliged to take up 25% of the shares underwritten. The shares in B Co. Ltd. were subsequently quoted at a discount of $12\frac{1}{2}$%.

Prepare accounts showing the position as it would appear in the books of the banking company.

एक बैंकिंग कम्पनी ने बी कम्पनी लिमिटेड द्वारा 10 रु० वाले 10,000 अंशों के नये निर्गमन का अभिगोपन किया। कमीशन 5 प्रतिशत तय हुआ जो 75 प्रतिशत पूर्ण प्रदत्त अंशों में तथा 25% नकद देय था।

इन अंशों के अभिगोपन के अतिरिक्त बैंकिंग कम्पनी ने, साधारण गतिविधि में, 2,500 और अंशों के लिये फर्म आवेदन किया है।

जनता द्वारा निर्गमन का समस्त अभिदान नहीं किया गया तथा बैंकिंग कम्पनी को अभिगोपित अंशों का 25 प्रतिशत लेना पड़ा। बाद में बी कम्पनी लिमिटेड के अंशों का मूल्य $12\frac{1}{2}$ प्रतिशत बट्टे पर उद्धृत किया गया। [166]

बैंकिंग कम्पनी की पुस्तकों में, स्थिति बतलाते हुए, खाते खोलिये।

Answer : Balance of Shares in B Co. Ltd Rs. 47,031·25

✓47. A company was formed to take over the business of an old established firm. The assets of the firm consisted of:—

Land & Buildings Rs. 1,50,000; Machinery and Plant Rs. 3,25,000; Furniture and Fittings Rs. 5,000; Stock in trade Rs. 1,00,000; Sundry Debtors Rs. 1,00,000; Work-in-progress Rs. 40,000 (Rs. 70,000 gross minus Rs. 30,000 received on account); Cash at Bank Rs. 20,000; Cash in hand Rs. 300; Total Rs. 7,40,300.

The liabilities of the firm were: Trade and Cash Creditors Rs. 2,40,300; Partners' Capital Rs. 5,00,000; Total Rs. 7,40,300.

The company took over all the assets and agreed to discharge the liabilities.

The purchase consideration was Rs. 8,50,000 in 40,000 fully paid equity shares of Rs. 10 each, Rs. 1,00,000 in 6 per cent debentures and the balance in cash.

Rs. 3,50,000 in Rs. 10 equity shares were invited and obtained from the public, as well as Rs. 1,50,000 debentures as follows:—

| | Shares | Debentures |
|---|---|---|
| | Rs. | |
| On application | 1.25 | 10 per cent |
| On allotment | 2.50 | 25 ,, ,, |
| On first call | 2.50 | 25 ,, ,, |
| On second call | 2.50 | 25 ,, ,, |
| On final call | 1.25 | 15 ,, ,, |

Pass the necessary journal entries to record the purchase of the business and the issue of the capital and draw up the Balance Sheet assuming that the vendors have been paid. Ignore the question of interest.

एक पुराने फर्म का व्यापार लेने के लिए एक कम्पनी का निर्माण किया गया। फर्म की सम्पत्तियों में थी :—

भूमि और भवन 1,50,000 रु०; मशीन और प्लान्ट 3,25,000 रु०; फर्नीचर और फिटिंग्स 5,000 रु०; व्यापार मध्य स्टॉक 1,00,000 रु०, विभिन्न देनदार 1,00,000 रु०; अर्ध-निर्मित माल 40,000 रु० (70,000 रु० कुल जिनमें से 30,000 रु० प्राप्त हो चुका); बैंक में नकद 20,000 रु०; हस्तगत नकद 300 रु०; योग 7,40,300 रु०।

फर्म के दायित्व थे : व्यापारिक और नकद लेनदार 2,40,300 रु०; साझियों की पूंजी 5,00,000 रु०; योग 7,40,300 रु०।

कम्पनी ने सभी सम्पत्तियों को ले लिया और दायित्वों के भुगतान करने का समझौता किया।

क्रय प्रतिफल 8,50,000 रु० था : 10 रु० वाले 40,000 पूर्ण प्रदत्त ईक्विटी अंशों में, 1,00,000 रु० 6% ऋण-पत्रों में, और शेष नकद में।

3,50,000 रु० 10 रु० वाले ईक्विटी अंशों में आमन्त्रित किये गये और जनता से प्राप्त हो गये और 1,50,000 रु० ऋण-पत्रों के भी प्राप्त हो गये। यह प्राप्ति इस प्रकार थी:—

| | अंश | ऋण-पत्र |
|---|---|---|
| | रु० | |
| प्रार्थना-पत्र देने पर | 1.25 | 10% |
| वंटन पर | 2.50 | 25% |
| प्रथम मांग पर | 2.50 | 25% |
| द्वितीय मांग पर | 2.50 | 25% |
| अंतिम मांग पर | 1.25 | 15% |

व्यापार के क्रय और पूंजी के निर्गमन के सम्बन्ध में लेखा करने के लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिए और चिट्ठा बनाइये यह मानते हुए कि व्यापार विक्रेताओं को भुगतान कर दिया गया। ब्याज को ध्यान में नहीं रखना है। [167]

Answer : Total of Balance Sheet Rs. 12,40,300

18. The Balance Sheet of D and R stood as under when they sold off the concern to a newly formed joint stock company. (डी और आर का चिट्ठा निम्नलिखित था जब उन्होंने अपना व्यापार एक नई स्थापित संयुक्त स्कन्ध कम्पनी को बेच दिया) :—

| | | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Sundry Creditors | | 16,000 | Land and Buildings | 56,000 |
| Capital Accounts : | | | Machinery | 28,000 |
| D | 1,20,000 | | Stock | 52,000 |
| R | 60,000 | | Bills Receivable | 24,000 |
| | | 1,80,000 | Debtors | 36,000 |
| | | 1,96,000 | | 1,96,000 |

The company is started with a capital of Rs. 4,00,000 divided into 2,000 equity shares of Rs. 200 each. It also issues debentures for Rs. 2,00,000 at a discount of 5%. The entire concern of D and R is taken up by the company on agreeing to pay them Rs. 96,000 by the issue of 480 equity shares fully paid and Rs. 96,000 in cash.

All the debentures and the remaining shares are issued to the public which are all taken up and paid for with the exception of 200 shares held by S on which he has not paid the final call of Rs. 80 per share which were forfeited and reissued as fully paid at a discount of Rs. 40 per share. The company paid Rs. 2,000 for preliminary expenses. The balance of the Forfeited Shares Account is utilised firstly to write off preliminary expenses and discount on issue of debentures entirely and then towards goodwill.

Pass the necessary journal entries in the books of the company and prepare also the balance-sheet.

(कम्पनी 4,00,000 रु० की पूंजी से प्रारम्भ की जाती है जो 200 रु० वाले 2,000 ईक्विटी अंशों में विभाजित है। वह 2,00,000 रु० के ऋण-पत्र भी 5% बट्टे पर निर्गमित करती है। डी और आर का सम्पूर्ण व्यापार, उनके 96,000 रु० का भुगतान 480 ईक्विटी अंशों के निर्गमन द्वारा और 96,000 रु० का भुगतान नकद में स्वीकार करने पर, कम्पनी द्वारा ले लिया जाता है।

समस्त ऋण-पत्र और शेष अंश जनता को निर्गमित किये जाते हैं जो कि सब ले लिये जाते हैं और चुका दिये जाते हैं, सिवाय 200 अंशों के जो एस के पास थे, जिस पर उसने 80 रु० प्रति अंश की

अंतिम मांग का भुगतान नहीं किया और जो जब्त कर लिये गये और 40 रु० प्रति अंश वट्टे के हिसाब से पूर्ण प्रदत्त निर्गमित कर दिये गये। कम्पनी ने 2,000 रु० प्रारम्भिक व्यय के चुकाये। अंश-हरण खाते के शेष का पहले प्रारम्भिक व्यय को अपलिखित करने में, फिर ऋण-पत्रों पर वट्टे को पूर्ण रूप से अपलिखित करने में और तब ख्याति को अपलिखित करने मे उपयोग किया गया।

कम्पनी की पुस्तकों में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां दीजिए और चिट्ठा भी बनाइये।) [168]

Answer : Total of Balance sheet Rs. 6,16,000

✓49. B Ltd. was formed to acquire the business of A and B who shared profits $\frac{2}{3}$ and $\frac{1}{3}$ respectively, and whose Balance Sheet was as under on 31st March, 1968. ( ए और वी के व्यापार को लेने के लिए वी लिमिटेड की स्थापना की गई। ए और वी क्रमशः $\frac{2}{3}$ और $\frac{1}{3}$ के अनुपात में लाभ-विभाजन करते थे और 31 मार्च, 1968 को उनका चिट्ठा इस प्रकार था ):—

| | | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| Bills Payable | | 7,200 | Land & Buildings | 40,000 |
| Sundry Creditors | | 21,600 | Machinery | 20,000 |
| Mrs. A's Loan | | 3,200 | Stock | 24,000 |
| Capitals : | | | Debtors | 23,200 |
| | A Rs. 64,000 | | B/R | 6,400 |
| | B Rs. 40,000 | | Investments | 4,800 |
| | | 1,04,000 | Cash at Bank | 9,600 |
| | | | Goodwill | 8,000 |
| | | 1,36,000 | | 1,36,000 |

B Ltd. agreed to take over the assets at book values with the exception of land and buildings and stock which are taken over at Rs. 45,000 and Rs. 20,000 respectively. The investments are retained by the firm and sold by them for Rs. 4,000. They also discharged the loan of Mrs. A. The company took over the remaining liabilities.

The purchase consideration is fixed at Rs. 1,51,600 payable as follows : Rs. 76,000 in 7% debentures issued at Rs. 95; 608 fully paid equity shares of Rs. 100 each and the balance in cash. The company issued 392 equity shares to the public which were taken up and paid for in cash fully.

Close the books of the firm and pass journal entries opening the books of B Ltd. and prepare the balance-sheet of the company after the transactions are completed.

भूमि और भवन तथा स्टॉक को छोड़कर, जोकि क्रमशः 45,000 रु० और 20,000 रु० में लिये गये, वी लिमिटेड ने सम्पत्तियों को पुस्तक मूल्य पर लेना स्वीकार कर लिया। विनियोग फर्म द्वारा रख लिये जाते हैं और 4,000 रु० में बेच दिये जाते हैं। उन्होंने श्रीमती ए के ऋण का भी भुगतान कर दिया। शेष दायित्व कम्पनी द्वारा ले लिये गये।

क्रय-प्रतिफल 1,51,600 रु० तय हुआ जो इस प्रकार देय था : 76,000 रु० 100 रु० वाले 7% ऋण-पत्र 95 रु० पर निर्गमित; 100 रु० वाले 608 पूर्ण दत्त ईक्विटी अंश और शेष नकद। कम्पनी ने 392 ईक्विटी अंश जनता को निर्गमित किये जोकि पूर्ण रूप से ले लिये गये और चुका दिये गये।

फर्म की पुस्तकें बन्द कीजिए और वी लिमिटेड की पुस्तकें खोलते हुये जर्नल प्रविष्टियां कीजिए तथा व्यवहारों के पूर्ण हो जाने के पश्चात् कम्पनी का चिट्ठा बनाइये। [169]

Answer : Total of Balance Sheet Rs. 2,08,800.

50. Deepak and Ravi sharing profits equally wanted to convert their partnership into a limited company, their Balance Sheet on 31st December, 1967 was as under. (दीपक और रवि बराबर-बराबर लाभ विभाजित करते हैं। उन्होंने अपनी साझेदारी को एक सीमित कम्पनी में बदलना चाहा। 31, दिसम्बर, 1967 को उनका चिट्ठा इस प्रकार था) :—

**Balance Sheet**

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Sundry Creditors | 27,000 | Sundry Debtors | 50,000 |
| Loan Creditor | 25,000 | B/R | 7,000 |
| Bank Overdraft | 10,000 | Stock in Trade | 20,000 |
| Reserve | 15,000 | Patents | 5,000 |
| Deepak's Capital | 25,000 | Plant and Machinery | 10,000 |
| Ravi's Capital | 25,000 | Land & Buildings | 35,000 |
| | 1,27,000 | | 1,27,000 |

(a) The goodwill of the firm was to be valued on the basis of twice the average of the previous three years' profits.

(b) The loan creditor of the firm agreed to take up 6% preference shares to the value of the loan.

(c) The land & buildings and plant & machinery were taken over at a revaluation of Rs. 75,000 and Rs. 15,000 respectively.

(d) 6% Debentures, Rs. 1,00,000 were issued at a discount of 5%.

(e) The past working results of the partnership showed the following profits : 1964 Rs. 20,000, 1965 Rs. 23,000, and 1966 Rs. 26,000 after setting aside Rs. 5,000 each year to reserve and charging Rs, 1,500, Rs. 1,800 and Rs. 2,100 respectively in respect of income tax.

(f) The company did not take over the debtors and creditors but agreed to act as agent of the vendors for collection of debts and payment of creditors.

(g) The bank overdraft was paid off.

(h) The amounts due to the partners were settled in the form of fully paid equity shares.

You are required to prepare :

(i) A statement showing how the purchase consideration was arrived at.

(ii) The opening Balance Sheet of the company, assuming that all transactions are duly completed.

Give working notes in detail.

( i ) फर्म की ख्याति पिछले तीन वर्षों के औसत लाभ के दो गुने के आधार पर आंकी गई।

( ii ) फर्म का ऋण-लेनदार ऋण के मूल्य के लिए 6% अधिमान अंश लेने के लिए राजी हो गया।

(iii.) भूमि और भवन तथा प्लान्ट और मशीन क्रमशः 75,000 रु० और 15,000 रु० के मूल्यांकन पर लिये गये।

( iv ) 1,00,000 रु० के 6% ऋण-पत्र 5% वट्टे पर निर्गमित किये गये।

( v ) साझेदारी के पिछले परिणाम निम्न लाभ बताते थे:—
1964, 20,000 रु०; 1965, 23,000 रु०; और 1966, 26,000 रु०। ये लाभ प्रति वर्ष 5,000 रु० संचय में ले जाने और क्रमशः 1,500 रु०, 1,800 रु० और 2,100 रु० आयकर के चार्ज करने के बाद थे।

( vi ) कम्पनी ने देनदार और लेनदार नहीं लिए लेकिन देनदारों से लेने और लेनदारों को चुकाने के लिए व्यापार विक्रेताओं की ओर से एजेन्ट के रूप में काम करना स्वीकार कर लिया।

(vii ) बैंक अधिविकर्ष का भुगतान कर दिया गया।

(viii) साझियों को देय रकम पूर्ण दत्त ईक्विटी अंशों में चुका दी गई।

आपको तैयार करना है :

(अ) क्रय-प्रतिफल किस प्रकार निकाला गया, यह दिखाते हुए एक विवरण-पत्र;

(ब) यह मानते हुए कि व्यवहार ठीक तरह से पूर्ण हो जाते हैं, कम्पनी का प्रारम्भिक चिट्ठा।

विस्तार से कार्य सम्बन्धी टिप्पणियां दीजिए। [170]

Answer:—Total of Balance Sheet Rs. 2,71,600.

51. A company which purchased the business of a sole trader agreed to collect his book debts and pay off his creditors at a commission of 5 per cent on amounts collected and 3 per cent on amounts paid, any loss or profit in the process being that of the vendors. The debtors on the date of purchase were Rs. 80,000 and creditors were Rs. 12,000.

Three months later the company reported that out of the debtors, Rs. 48,000 had been collected including Rs. 3,000 previously written off as a bad debt. Discount allowed were Rs. 1,200. Creditors were paid off in full, the discount earned being Rs. 400. A claim of Rs. 1,000 for damages had to be admitted and paid in respect of a late supply of goods to one of their customers by the firm.

Journalise the transactions in the books of the company.

एक कम्पनी ने, जिसने एक एकाकी व्यापारी का व्यापार खरीदा, उसके पुस्तक ऋण वसूल करने और उसके लेनदारों को चुकाने का समझौता किया जिसके लिए वसूल किये गये धन का 5% और चुकाये गये धन का 3% कमीशन तय हुआ। इस प्रक्रिया में कोई भी लाभ-हानि व्यापार विक्रेताओं की थी। क्रय की तारीख को देनदार 80,000 रु० और लेनदार 12,000 रु० के थे।

तीन महीने बाद कम्पनी ने सूचना दी कि देनदारों से 48,000 रु० वसूल हो गये हैं जिनमें 3,000 रु० की ऐसी राशि शामिल है जिसे पहले अपलिखित किया जा चुका था। 1,200 रु० की छूट दी गई। लेनदारों को पूरा चुका दिया गया; 400 रु० छूट प्राप्त हुई। फर्म के द्वारा उसके ग्राहकों में से एक को देर से माल भेजने के कारण 1,000 रु० की क्षति-पूर्ति का दावा स्वीकार करना पड़ा।

कम्पनी की पुस्तकों में इन व्यवहारों की जर्नल प्रविष्टियां कीजिए। [171]

52. Kamal sold his business to Kamal Ltd. for Rs. 1,25,000, the company taking over the following assets and liabilities : Goodwill Rs. 10,000. Premises Rs. 60,000; Plant Rs. 35,000, Furniture Rs. 3,000; Stock Rs. 5,000; Sundry Debtors Rs. 15,000; Provision for Doubtful Debts Rs. 1,000; Sundry Creditors Rs. 13,000.

Kamal was paid Rs. 2,760 in cash, Rs. 3,000 were transferred towards his Guarantee Account and for the remaining amount he was allotted equity shares in the company at 10% premium.

The company issued 3,000 equity shares of Rs. 100 each at a premium of 10% and these were paid up in full.

Kamal guaranteed that the debtors would realise Rs. 14,000 and creditors would not exceed the book figure. The debtors realised only Rs. 10,000 and creditors proved to be Rs. 14,000.

Kamal also guaranteed that dividends during each of the first three years would amount to 8%. The actual dividends paid were 6%, 11% and 5%.

Give the necessary Journal entries to record the purchase of business and write up Kamal's Guarantee Account in the books of the company.

कमल ने अपना व्यापार 1,25,000 रु० में कमल लिमिटेड को बेच दिया। कम्पनी ने निम्न सम्पत्तियों एवं दायित्वों को लियाः—

ख्याति 10,000 रु०; भवन 60,000 रु०; प्लान्ट 35,000 रु०;
फर्नीचर 3,000 रु०; स्टॉक 5,000 रु०; विविध देनदार 15,000 रु०;
संदिग्ध ऋण के लिए आयोजन 1,000 रु०; विविध लेनदार 13,000 रु०

कमल को 2,760 रु० नकद दिया गया और 3,000 रु० उसके गारन्टी खाते को हस्तान्तरित किये गये और शेष रकम के लिए उसे कम्पनी में 10% प्रीमियम पर ईक्विटी अंशों का वंटन किया गया।

कम्पनी ने 100 रु० वाले 3,000 ईक्विटी अंशों का 10% प्रीमियम पर निर्गमन किया और इनका पूरा भुगतान कर दिया गया।

कमल ने गारन्टी दी थी कि देनदारों से 14,000 रु० वसूल होंगे और लेनदार पुस्तक में दिखाई गई राशि से अधिक नहीं होंगे। देनदारों से केवल 10,000 रु० वसूल हुआ और लेनदार 14,000 रु० के निकले।

कमल ने यह भी गारण्टी दी कि प्रथम तीन वर्षों में प्रत्येक वर्ष लाभांश 8% होगा। वास्तविक लाभांश 6%, 11% और 5% चुकाया गया।

व्यापार के क्रय के सम्बन्ध में आवश्यक जर्नल प्रविष्टियां कीजिए और कम्पनी की पुस्तकों में कमल का गारन्टी खाता बनाइये। [172]

Answer : Credit Balance of Kamal's Guarantee a/c Rs. 1,428 paid at the end of the third year assuming that the dividend for the third year has not been credited to his Guarantee Account.

53. The following is the Balance Sheet of X and Y as at December 31, 1967 (31 दिसम्बर, 1967 को एक्स और वाई का चिट्ठा निम्नलिखित था ):—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Sundry Creditors | 40,000 | Land & Buildings | 2,00,000 |
| Mrs. X's Loan | 1,80,000 | Plant and Machinery | 1,60,000 |
| Capitals :— | | Stock in trade | 60,000 |
| X Rs. 2,40,000 | | Sundry Debtors | 1,00,000 |
| Y Rs. 1,60,000 | 4,00,000 | Investments | 80,000 |
| | | Cash at Bank | 20,000 |
| | 6,20,000 | | 6,20,000 |

Profits were shared $\frac{2}{3}$ to X and $\frac{1}{3}$ to Y. On Ist January, 1968 XY Ltd. purchased the business of X and Y for a payment of Rs. 6,00,000 to be made in the form of equity shares of Rs. 100 each credited as Rs. 80 paid. The company does not take over the investments and Mrs. X's Loan. The company also decides to revalue the land and buildings at Rs. 2,70,000, plant and machinery at Rs. 1,40,000 and to create a provision for doubtful debts on debtors@ 5%. There was a claim by a worker for Rs. 6,000 for injuries in an accident. The company decided to admit the claim. Out of the investments, Rs. 12,000 are worthless. Mrs. X agreed to receive the remaining investments and 1,400 shares of X Y Ltd. in settlement of her loan. X agrees to sell his fraction of share to Y.

The company decides to retain the books of accounts of the firm. Journalise these transactions, post them into ledger and prepare fresh trial balance.

(लाभों का बंटवारा एक्स में $\frac{2}{3}$ और वाई में $\frac{1}{3}$ होता था। 1 जनवरी, 1968 को एक्स वाई लिमिटेड ने 6,00,000 रु० के भुगतान में एक्स और वाई का व्यापार खरीद लिया जो 100 रु० वाले 80 रु० प्रदत्त ईक्विटी अंशों में देय था। कम्पनी ने विनियोग और श्रीमती एक्स का ऋण नहीं लिया। कम्पनी भूमि और भवन का 2,70,000, रु० पर तथा प्लान्ट और मशीन का 1,40,000 रु० पर पुनर्मूल्यांकन करना, तथा देनदारों पर संदिग्ध ऋण के लिए 5% आयोजन करना भी तय करती है। एक मजदूर का दुर्घटना में चोट लगने के कारण 6,000 रु० का दावा था। कम्पनी ने इस दावे को स्वीकार करने का निश्चय किया। विनियोगों में 12,000 रु० के विनियोग बेकार हैं। श्रीमती एक्स शेष विनियोगों को और एक्स वाई लिमिटेड के 1,400 अंश अपने ऋण के पूर्ण भुगतान के रूप में लेने के लिए राजी हो गई। एक्स ने अपना अंश का टुकड़ा वाई को बेचना स्वीकार कर लिया है।

कम्पनी फर्म की पुस्तकों को चालू रखना तय करती है। इन व्यवहारों को जर्नल में लिखिए, खतौनी कीजिए और नया तलपट बनाइये। [173]

Answer : Trial Balance Total Rs. 6,51,000; 3,733 equity shares and 2,367 equity shares allotted to X and Y respectively.

54. Unique Private Limited was incorporated on 1st July, 1967 to purchase the business of X as on April 1, 1967. The fully paid up capital of the company consisted of Rs. 20,00,000 in equity shares of Rs. 100 each.

500 6% Debentures of Rs. 1,000 each were also issued and fully paid up.

The accounts for the year ended 31st March, 1968 disclosed the following particulars :—

Sales for the year Rs. 32,10,400 (from 1st April 1967 to 1st July 1967—Rs. 8,02,600); Gross Profit for the year Rs. 4,12,800; Managing director's salary, Director's fees etc. Rs. 53,000; Preliminary expenses Rs. 5,000; Bad debts Rs, 14,890 (prior to 1st July 1967 Rs. 4,020, and after Rs. 10,870); Interest on debentures Rs. 20,000; Depreciation on Machinery and Plant etc. Rs. 25,200; Advertising and General expenses Rs. 58,400.

You are required to prepare a statement showing (a) profit prior to incorporation, and (b) profit after incorporation. How would you deal with the profit prior to incorporation ?

1 अप्रैल, 1967 को एक्स का व्यापार खरीदने के लिए यूनिक प्राइवेट लिमिटेड का 1 जुलाई, 1967 को समामेलन हुआ। कम्पनी की पूर्ण प्रदत्त पूंजी 100 रु० वाले 20,00,000 रु० के ईक्विटी अंशों में थी।

1,000 रु० वाले 6% 500 ऋण-पत्र भी निर्गमित किये गये जिनका पूर्ण भुगतान हो गया।

31 मार्च, 1968 को समाप्त हुए वर्ष के खाते निम्नलिखित विवरण देते थे :—

वर्ष की बिक्री 32,10,400 रु०, (1 अप्रैल, 1967 से 1 जुलाई 1967 तक 8,02,600 रु०);

वर्ष का सकल लाभ 4,12,800 रु०; प्रबन्ध संचालक का वेतन, संचालकों का शुल्क आदि 53,000 रु०; प्रारम्भिक व्यय, 5,000 रु०; डूबत ऋण 14,890 रु० (1 जुलाई, 67 से पहले का 4,020 रु० तथा बाद का 10,870 रु०); ऋण-पत्रों पर ब्याज 20,000 रु०; प्लान्ट और मशीन आदि पर मूल्य ह्रास 25,200 रु०; विज्ञापन और सामान्य खर्चे 58,400 रु०।

(अ) समामेलन से पूर्व, और (ब) समामेलन से पश्चात् का लाभ बताते हुये आपको एक विवरण-पत्र बनाना है। समामेलन से पूर्व के लाभ के साथ में आप किस प्रकार से व्यवहार करेंगे। [174]

Answer : Profit prior to incorporation Rs. 78,280 and post-incorporation Rs. 1,58,030.

55. A private company was incorporated on 1st May, 1967 to take over a business from 1st January 1967. The Trading and Profit & Loss Account for the year ending 31st December, 1967 showed the following results. ( 1 जनवरी, 1967 से व्यापार लेने के लिए 1 मई, 1967 को एक निजी कम्पनी का समामेलन हुआ। 31 दिसम्बर, 1967 को समाप्त हुये वर्ष का व्यापार तथा लाभ-हानि खाता निम्नलिखित परिणाम दिखाता था ) :—

| Dr. | Rs. | | Cr. Rs. |
|---|---|---|---|
| To Opening Stock | 28,000 | By Sales | 2,80,000 |
| To purchases | 1,82,000 | By Closing Stock | 14,000 |
| To Gross Profit c/d | 84,000 | | |
| | 2,94,000 | | 2,94,000 |
| To Rent, Rates and Insurance | 3,600 | By Gross Profit b/d | 84,000 |
| To Director's fees | 4,000 | | |
| To Salaries | 12,000 | | |
| To Office Expenses | 9,000 | | |
| To Travelling Commission | 2,800 | | |
| To Discount | 3,500 | | |
| To Bad debts | 700 | | |
| To Auditors fees | 500 | | |
| To Depreciation | 1,200 | | |
| To Debenture Interest | 900 | | |
| To Interest on purchase consideration to 31st August | 3,200 | | |
| To Net Profit | 42,600 | | |
| | 84,000 | | 84,000 |

It is ascertained that the sales for January, March and September are one and half times the average of those for the year, whilst those for December are twice the average and those for February only half the average.

Apportion the year's profit between pre-incorporation period and post incorporation period.

(यह ज्ञात होता है कि जनवरी, मार्च और सितम्बर की बिक्री वर्ष की औसत बिक्री से डेढ़ गुना थी जब कि दिसम्बर की बिक्री औसत से दुगुनी और फरवरी की बिक्री औसत से केवल आधी थी।

वर्ष के लाभ को समामेलन से पूर्व और समामेलन से बाद लाभों में विभाजित कीजिए।) [175]

Answer : Profit prior to Incorporation Rs. 16,675 and Post Incorporation Rs. 25,925.

नोट—आडिट फीस को दोनों अवधियों में समय के अनुपात में बांटा गया है।

56. Lucky Ltd. agreed to purchase as at June 30, 1965 the business of a firm whose Balance Sheet at that date was as follows. (लकी लिमिटेड ने 30 जून, 1965 को एक फर्म का व्यवसाय खरीदने का समझौता किया जिसका चिट्ठा उस दिन निम्नलिखित था):—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Creditors | 2,80,000 | Goodwill | 1,00,000 |
| Bank Overdraft | 90,000 | Land and Buildings | 6,50,000 |
| Capital | 15,70,000 | Plant and Machinery | 2,80,000 |
| | | Stock in-trade | 2,40,000 |
| | | Debtors | 6,70,000 |
| | 19,40,000 | | 19,40,000 |

The purchase consideration was decided at Rs. 15 lakhs and the company took over all the assets and liabilities except bank overdraft which was discharged by the firm. For the purpose of purchase consideration, stock-in-trade was valued at Rs. 2,10,000; plant and machinery at Rs. 3,00,000 and a provision Rs. 50,000 was considered necessary in respect of doubtful debts.

To provide funds for the purchase of business and further working capital, the company decided to issue 2,00,000 new equity shares of Rs. 10 each at Rs. 11 per share. Of these new shares the vendor agreed to accept 50,000 shares in part satisfaction of the purchase consideration and these were allotted as fully paid on July 15, 1965, the balance of consideration being payable on September 1, 1965 in cash.

Lucky Ltd. offered the remaining equity shares to the public on July 1, 1965, payable as follows : Rs. 2·50 on application, Rs. 3·50 on allotment on July 15 (including premium) and Rs. 5 on August 14, 1965. The public applied for 2,00,000 shares and allotment was made prorata. All balances due on allotment and call moneys were received with the exception of the call on 5,000 shares. On October 31, 1965, these 5,000 shares were forfeited and were reissued as fully paid on November 10, 1965 for a consideration of Rs. 10 per share received in cash. The issue expenses amounted to Rs. 2,000.

The company was further in need of capital funds and decided to issue 5,000 6% First Mortgage Debentures of Rs. 1,000 each at Rs. 995 on September 1, 1966. Eighty per cent of this issue was underwritten by M/s A. B. & Co. for a commission of 2 per cent on the nominal value of the debentures. Applications were

received for all the debentures and allotment was made on September 15, 1966. All the moneys were received on due dates.

According to the terms of the issue, the company was to redeem Rs. 50,000 debentures each year, beginning with 1967-68, by drawings by lot or by purchase in the open market. *On 30th June, 1968 when the accounting books are closed,* the company purchases Rs. 30,000 debentures in the open market at Rs. 990 and the remaining debentures necessary to be redeemed that year were paid cash at par.

Journalise in the books of the company.

(क्रय-प्रतिफल 15 लाख रुपया तय हुआ और कम्पनी ने बैंक अधिविकर्ष को छोड़कर, जिसका भुगतान फर्म द्वारा कर दिया गया, सभी सम्पत्तियों एवं दायित्वों को ले लिया। क्रय प्रतिफल के लिए स्टॉक 2,10,000 रु० पर, और प्लान्ट और मशीन 3,00,000 रु० पर आंके गये और संदिग्ध ऋण के लिए 50,000 रु० का आयोजन आवश्यक समझा गया।

व्यापार को खरीदने और कार्यशील पूंजी के लिए धन की व्यवस्था करने हेतु कम्पनी ने 10 रु० वाले 2,00,000 नये ईक्विटी अंशों का 11 रु० प्रति अंश के हिसाब से निर्गमन करने का निश्चय किया। इन नये अंशों में से व्यापार विक्रेताओं ने क्रय प्रतिफल के आंशिक भुगतान के रूप में 50,000 अंशों को लेना स्वीकार किया और इनका 15 जुलाई 1965 को उनको पूर्ण प्रदत्त वंटन कर दिया गया; प्रतिफल का शेष 1 सितम्बर, 1965 को नकद में देय था।

लकी लिमिटेड ने शेष अंशों को जनता के सामने 1 जुलाई 1965 को प्रस्तावित किया जो निम्न प्रकार देय थे :—

2·50 रु० प्रार्थना पर; 3·50 रु० बंटन पर 15 जुलाई को (प्रीमियम सहित); और 5 रु० 14 अगस्त, 1965 को। जनता ने 2,00,000 अंशों के लिए प्रार्थना-पत्र दिये और बंटन यथानुपात कर दिया गया। 5,000 अंशों पर मांग-राशि को छोड़कर बंटन और मांग की समस्त देय राशि प्राप्त हो गई। 31 अक्टूबर, 1965 को इन 5,000 अंशों को जब्त कर लिया गया और 10 नवम्बर, 1965 को इन्हें 10 रु० प्रति अंश नकद प्रतिफल के बदले पुनर्निर्गमित किया गया। निर्गमन के खर्चे 2,000 रु० हुए।

कम्पनी को फिर पूंजी की आवश्यकता हुई और उसने 1 सितम्बर, 1966 को 1,000 रु० वाले 995 रु० के हिसाब से 5,000, 6% प्रथम बन्धक ऋण-पत्र निर्गमन करने का निश्चय किया। इस निर्गमन का 80% मेसर्स ए० बी० एण्ड कम्पनी द्वारा ऋण-पत्रों के अंकित मूल्य के 2% कमीशन पर अभिगोपित किया गया। सभी ऋण-पत्रों के लिए प्रार्थना-पत्र प्राप्त हो गये और 15 सितम्बर, 1966 को बंटन किया गया। सभी रकम देय तिथियों को प्राप्त हो गई।

निर्गमन की शर्तों के अनुसार कम्पनी को 50,000 रु० के ऋण-पत्र प्रति वर्ष 1967-68 से प्रारम्भ होते हुए लाटरी द्वारा निकाल कर या खुले बाजार में खरीद कर शोधन करने थे। 30 जून, 1968 को (जब कि लेखा पुस्तकें बन्द होती हैं) कम्पनी खुले बाजार में 990 रु० के हिसाब से 30,000 रु० के ऋण-पत्र खरीदती है और उस वर्ष शोधन किये जाने वाले शेष ऋण-पत्र सम मूल्य पर नकद में चुका दिये गये।

कम्पनी की पुस्तकों में जर्नल प्रविष्टियां कीजिए।) [176]

## Revisional Problems

57. On 31st December, 1966, the Balance-Sheet of the Bharat Cotton Mill Co. Ltd. contained, inter alia, the following items :—

(a) Authorised Capital : 10,000 equity shares of Rs. 100 each.

(b) Issued Capital : 6,000 equity shares (issued for cash) Rs. 80 per share called up.

(c) Calls in Arrear : Rs. 1,05,000.

(d) Staff Provident Fund Rs. 22,500.

Given below are some of the company's transactions for the year 1967 :—

| | |
|---|---|
| Jan. 25 | Made final call of Rs. 20 per share. |
| Feb. 10 | Received Rs. 1,15,000 on account of final call. |
| March 31 | Forfeited 200 shares on which Rs. 14,000 was unpaid. |
| April 15 | Offered 2,000 further shares to existing shareholders at a premium of Rs. 25 per share, payable as to Rs. 75 (including the premium) on application and balance on allotment. |
| May 10 | Allotted 2,000 shares which had been applied for and for which the necessary application deposits had been received. |
| June 1 | Received as allotment money Rs. 99,000. |
| July 25 | Issued 1,000 Equity Shares as fully paid to Patel Engineering Co. Ltd. for machinery purchased from them. |
| Sept. 30 | An employee of the company was discharged and was paid Rs. 2,150 on account of his Provident Fund. |
| Oct. 1 | Received Rs. 50,000 as public deposits at 6% per annum. |
| Dec. 31 | Company's contribution to the Staff Provident Fund for the year 1967 amounted to Rs. 8,750. |

Enter these transactions in the company's Journal and Cash Book, and show how Share Capital, Forfeited Shares, Premium on Shares, Staff Provident Fund and Public Deposits would appear in the Balance Sheet as on 31st December, 1967.

भारत कॉटन मिल कं० लि० के 31 दिसम्बर, 1966 के चिट्ठे में अन्य बातों के साथ-साथ निम्नलिखित मदें थीं :—

(अ) अधिकृत पूँजी : 100 रु० वाले 10,000 ईक्विटी अंश;

(ब) निर्गमित पूँजी : 6,000 ईक्विटी अंश (रोकड़ के बदले निर्गमित) जिन पर 80 रु० प्रति अंश मांगा गया;

(स) बकाया मांग : 1,05,000 रु०

(द) स्टाफ प्रॉविडेण्ट फण्ड : 22,500 रु०

कम्पनी के 1967 वर्ष के व्यवहारों में से कुछ व्यवहार नीचे दिये जाते हैं :-

जनवरी 25—20 रु० प्रति अंश के हिसाब से अन्तिम मांग की गई;

फरवरी 10—अन्तिम मांग पर 1,15,000 रु० प्राप्त हुए;

मार्च 31—200 अंश जब्त किये जिन पर 14,000 रु० नहीं चुकाये गये थे;

अप्रैल 15—वर्तमान अंशधारियों को 2,000 रु० और अंश 25 रु० प्रति अंश प्रीमियम पर प्रस्तावित किये गये जोकि 75 रु० (प्रीमियम सहित) आवेदन पर और शेष बंटन पर देय हैं;

मई 10—2,000 अंशों का बंटन किया गया जिनके लिए प्रार्थना-पत्र व आवश्यक आवेदन राशि प्राप्त हो गई थी;

जून 1—99,000 रु० बंटन राशि प्राप्त हुई;

जुलाई 25—पटेल इन्जीनियरिंग कम्पनी लि० को, उनसे खरीदी गई मशीन के प्रतिफल में, पूर्ण प्रदत्त 1,000 ईक्विटी अंश निर्गमित किये;

सितम्बर 30-कम्पनी के एक कर्मचारी को सेवा मुक्त किया गया और उसे प्रॉविडेण्ट फण्ड के 2,150 रु० चुकाये गये;

अक्टूबर 1-6% वार्षिक पर 50,000 रु० सार्वजनिक निक्षेप प्राप्त किये;

दिसम्बर 31-1967 के लिए स्टॉफ प्रॉविडेण्ट फण्ड में कम्पनी का योगदान 8,750 रु० हुआ।

इन व्यवहारों को कम्पनी की जर्नल व रोकड़ बही में लिखिये और 31 दिसम्बर, 1967 के चिट्ठे में अंश पूंजी, जब्त अंश, अंश प्रीमियम, स्टाफ प्रॉविडेन्ट फण्ड और सार्वजनिक निक्षेप को दिखलाइये। [177]

58. The Hindustan Trading Co. Private Ltd. issued a prospectus offering 20,000 equity shares of Rs. 100 each, for subscription on the following terms :

| | Rs. |
|---|---|
| On application | 5 per share |
| On allotment (including a premium of Rs. 20 per share) | 35 ,, ,, |
| On first call (3 months after allotment) | 40 ,, ,, |
| On second call (6 months after allotment) | 40 ,, ,, |

Subscriptions were received for 31,700 equity shares on 23rd April, 1967 and the directors proceeded to allotment on 30th April as follows :

| | shares allotted |
|---|---|
| (a) Allotment in full (two applicants paid in full on allotment in respect of 400 shares each) | 3,800 |
| (b) Allotment of two-thirds of shares applied for | 16,000 |
| (c) Allotment of one-fourth of shares applied for | 200 |

Cash amounting to Rs. 15,500 (being application money received with applications for 3,100 shares upon which no allotments were made) was returned to applicants on 6th May.

Cash received in advance of calls was retained until the due dates. The amounts on allotment, first and second calls were transferred to the general funds (i. e. the General cash Book) of the company on the 15th May, August and November respectively; the whole of the cash due was received prior to those dates.

You are required to show :—

(a) The Cash Account relating to the issue, and

(b) The Application, Allotment and the Call Accounts. (Journal entries are not required.)

हिन्दुस्तान ट्रेडिंग कम्पनी प्रा० लिमिटेड ने निम्नलिखित शर्तों पर 100 रु० वाले 20,000 ईक्विटी अंश अभिदान के लिए प्रस्तावित करते हुए एक प्रविवरण का निर्गमन किया :—

| | रु० |
|---|---|
| आवेदन पर | 5 प्रति अंश |
| वंटन पर (20 रु० प्रति अंश प्रीमियम सहित) | 35 „ „ |
| प्रथम मांग पर (वंटन के 3 माह पश्चात्) | 40 „ „ |
| द्वितीय मांग पर (वंटन के 6 माह पश्चात्) | 40 „ „ |

23 अप्रैल, 1967 को 31,700 ईक्विटी अंशों के लिए अभिदान प्राप्त हुआ और संचालकों ने 30 अप्रैल को निम्न प्रकार से वंटन किया:

| | अंश वंटित किये |
|---|---|
| (अ) पूर्ण वंटन (इनमें से दो आवेदकों में से प्रत्येक ने 400 अंशों पर पूर्ण राशि वंटन पर चुका दी) | 3,800 |
| (ब) आवेदित अंशों का दो-तिहाई वंटन | 16,000 |
| (स) आवेदित अंशों का एक-चौथाई वंटन | 200 |

6 मई को 3,100 अंशों के आवेदकों को जिन्हें कोई वंटन नहीं किया गया प्रार्थना-पत्रों के साथ प्राप्त आवेदन राशि के 15,500 रु० लौटा दिये गये।

मांगों पर अग्रिम प्राप्त रोकड़ देय तिथियों तक रोक ली गई। वंटन, प्रथम मांग व द्वितीय मांग पर देय राशि क्रमशः 15 मई, अगस्त और नवम्बर को कम्पनी की साधारण रोकड़ वही में हस्तान्तरित की गई; समस्त देय रोकड़ उन तिथियों से पूर्व ही प्राप्त हो गई थी।

आपको दिखाना है :

(अ) निर्गमन के सम्बन्ध में रोकड़ खाता; और

(ब) आवेदन, वंटन और मांग खाते (जर्नल प्रविष्टियां नहीं देनी है।) [178]

Answer : Balance of Cash Account Rs. 24,00,000.

59. On 31st December, 1967, the Balance Sheet of Gangan Ltd. was as follows. (31 दिसम्बर, 1967 को गंगन लिमिटेड का चिट्ठा निम्न प्रकार था) :—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Issued Capital : 40,000 6% Redeemable Pref. Shares of Rs. 10 each fully paid | 4,00,000 | Sundry Assets | 8,40,000 |
| 20,000 Equity Shares of Rs. 10 each fully paid | 2,00,000 | Cash at Bank | 3,00,000 |
| Share Premium Account | 50,000 | | |
| Profit and Loss Account | 2,50,000 | | |
| General Reserve | 30,000 | | |
| Sundry Creditors | 2,10,000 | | |
| | 11,40,000 | | 11,40,000 |

By the terms of their issue, the preference shares were redeemable at a premium of 5 per cent on the following January 1, and it was decided to arrange this as far as possible out of the company's resources subject to leaving a balance of Rs. 12,000 to remain to the credit of the Profit and Loss Account. It was also decided to raise the balance of funds required by the issue of sufficient number of equity shares at a premium of 10%.

Show the necessary Journal entries and ledger accounts giving effect to the transactions and the Balance Sheet thereafter.

(निर्गमन की शर्तों के अनुसार अधिमान अंश आगामी 1 जनवरी को 5% प्रीमियम पर शोधनीय हैं। यह निश्चय किया गया कि लाभ-हानि खाते में 12,000 रु० छोड़ते हुये यथा संम्भव कम्पनी के साधनों से ही इसका प्रबन्ध किया जाय। यह भी निश्चय किया गया कि आवश्यक शेष कोष पर्याप्त मात्रा में ईक्विटी अंशों के 10% प्रीमियम पर निर्गमन द्वारा प्राप्त किया जाय।

उपरोक्त व्यवहारों को प्रभावी बनाने के लिए आवश्यक जर्नल प्रविष्टियाँ व खाते और उनके पश्चात् का चिट्ठा दिखाइये।) [179]

Answer : 12,000 Equity shares were issued.

60 On 31st December, 1967, a limited company had outstanding Rs. 5,00,000 6% Debentures 1964-1968 redeemable at 101% and a Debenture Redemption Fund of Rs. 4,60,000.

On 1st January, 1968, it was decided:—

( i ) To give the holders of these debentures the option to convert at par their holdings into 7% Debentures 1980, redeemable at 105%;

( ii ) To redeem any balance; and

( iii ) To issue a corresponding nominal amount of the 7% Debentures for cash at 102%.

On 31st March 1968, holders of Rs. 3,50,000 of the old debentures had exercised their option for conversion and the company then issued the remaining amount of the new debentures to an investment trust company. The cash for these was received in full on 1st April, 1968.

Draft journal entries to record these transactions and any consequential transfers which you consider to be necessary.

31 दिसम्बर, 1967 को एक सीमित कम्पनी के पास 5,00,000 रु० के 101% पर शोध्य 1964–68 6% ऋण-पत्र तथा 4,60,000 रु० का ऋण-पत्र शोधन कोष था।

1 जनवरी, 1968 को यह निश्चय किया गया कि :—

(i) इन ऋण-पत्रों के धारकों को यह विकल्प दिया जाय कि वे अपने ऋण-पत्रों को 105% पर शोध्य 1980 7% ऋण-पत्रों में बदल सकें;

(ii) शेष ऋण-पत्रों का शोधन कर दिया जावे; और

(iii) 102% नकद पर तदनुरूपी अंकित मूल्य के 7% ऋण-पत्र निर्गमित कर दिये जाँय।

31 मार्च, 1968 को 3,50,000 रु० के पुराने ऋण-पत्रों के धारकों ने परिवर्तन के अपने विकल्प का उपयोग किया और कम्पनी ने तब नये ऋण-पत्रों की शेष राशि एक विनियोग प्रन्यास कम्पनी को निर्गमित कर दी। इन पर पूर्ण राशि 1 अप्रैल, 1968 को प्राप्त हो गई।

इन व्यवहारों एवं आवश्यक परिणामी हस्तान्तरणों का लेखा करने के लिए जर्नल प्रविष्टियाँ दीजिये। [180]

61. A company issued Rs. 1,00,000 4% debentures at 98 on 1st January 1963, the interest being payable half-yearly on 30th June and 31st December. The debentures are to be redeemed at the end of 20 years at $102\frac{1}{2}$, but the company has power to redeem on any earlier date after the first year at 105, upon giving six months' written notice of its intention. Provision is made for the establishment of a sinking fund, and the annual contribution of Rs. 2,000, together with the interest received during the preceding year, is to be invested on the 1st January in each year. The first investment being made at the beginning of the second year. The trustees are empowered to purchase debentures in the open market should they be below par, and to realise the sinking fund investments for this purpose. Investments were realised as follows in order to purchase debentures:—

| | Original Cost | Produced | Nominal value of Debentures purchased |
|---|---|---|---|
| | Rs. | Rs. | Rs. |
| 30th June, 1964 | 1,050 | 1,062 | 1,100 |
| 31st December, 1965 | 2,000 | 2,100 | 2,150 |

The amounts of interest received on the sinking fund investments for 1964, 1965 and 1966 were Rs. 40, Rs. 80 and Rs, 120 respectively.

Prepare accounts showing the transactions upto 31st December, 1966. Ignore income tax and calculate to the nearest rupee.

एक कम्पनी ने 1 जनवरी, 1963 को 1,00,000 रु० के 4% ऋण-पत्र 98 की दर पर निर्गमित किये। ब्याज अर्ध-वार्षिक 30 जून और 31 दिसम्बर को देय है। ऋण-पत्र $102\frac{1}{2}$ की दर पर 20 वर्ष पश्चात् शोध्य हैं लेकिन कम्पनी को एक वर्ष पश्चात 105 की दर पर 6 महीने का लिखित नोटिस देकर भी शोधन करने का अधिकार है। एक शोधन कोष की स्थापना की व्यवस्था की गई। प्रति वर्ष 1 जनवरी को 2,000 रु० वार्षिक योगदान पिछले वर्ष में प्राप्त ब्याज सहित विनियोजित किया जाना है। प्रथम विनियोग दूसरे वर्ष के प्रारम्भ में किया जाना है। प्रन्यासियों को खुले बाजार में ऋण-पत्र खरीदने का अधिकार है, यदि वे सम-मूल्य से कम पर उपलब्ध हों। इस कार्य के लिए उन्हें शोधन कोष विनियोगों को भी बेचने का अधिकार है। ऋण-पत्रों को खरीदने के लिए विनियोगों से इस प्रकार वसूली हुई :

| | मूल लागत | वसूली मूल्य | क्रय किये गये ऋण-पत्रों का अंकित मूल्य |
|---|---|---|---|
| | रु० | रु० | रु० |
| 30 जून, 1964 | 1,050 | 1,062 | 1,100 |
| 31 दिसम्बर, 1965 | 2,000 | 2,100 | 2,150 |

शोधन कोष विनियोगों पर 1964, 1965 और 1966 में प्राप्त ब्याज क्रमशः 40 रु०, 80 रु० और 120 रु० है।

31 दिसम्बर, 1966 तक के व्यवहारों को दिखाते हुये खाते तैयार कीजिये। आयकर का ध्यान न रखें तथा गणना निकटतम रुपये तक करें। [181]

62. Income Ltd. was formed with an authorised capital of 3,000 equity shares of Rs. 100 each to purchase the business of Income company for Rs. 2,00,000 to be satisfied by the allotment of fully paid shares in the company.

On Ist January 1957, the purchase consideration was satisfied and 600 equity shares were subscribed for by the public at par at Rs. 20 per share being payable on application and Rs. 10 per share on allotment. A first call of Rs. 25 per share was due on 1st March and a second call of Rs. 20 per share on Ist May.

On 31st December 1957, the position as regards the shares subscribed for by the public was as follows :

The full amount called had been paid on 500 shares.
Rs. 55 per share had been paid on 70 shares.
Rs. 30 per share had been paid on 20 shares.
Rs. 20 per share had been paid on 10 shares.

On 31st December, 1957 all shares on which less than Rs. 55 per share had been paid were forfeited.

On 28th February, 1958 the arrears on 70 shares were collected.

On 1st March, 1958 the forfeited shares were reissued as fully paid up to Ibrahim Hussan at the price of Rs. 80 per share which he paid on that day.

On 1st April, 1958 the directors made a final call of Rs. 25 per share, payable on 1st June, the whole amount due thereon was received on that date.

Pass Journal entries to record all the above transactions, prepare Cash Book and set out the capital items as they should appear in the company's Balance Sheet as on 31st December, 1957 and 1958.

इनकम कम्पनी का 2,00,000 रु०, जो पूर्ण दत्त अंशो के बंटन द्वारा चुकाये जावेंगे, में व्यापार खरीदने के लिए इनकम लिमिटेड की 100 रु० वाले 3,000 ईक्विटी अंशों की अंकित पूंजी के साथ स्थापना हुई।

1 जनवरी, 1957 को क्रय प्रतिफल चुका दिया गया और 600 ईक्विटी अंश सम मूल्य पर जनता द्वारा अभिदत्त हुये जिन पर 20 रु० प्रति अंश प्रार्थना-पत्र पर तथा 10 रु० प्रति अंश बंटन पर देय थे। 25 रु० प्रति अंश की प्रथम मांग 1 मार्च को तथा 20 रु० प्रति अंश की द्वितीय मांग 1 मई को देय थी।

31 दिसम्बर 1957 को जनता द्वारा अभिदत्त अंशों की स्थिति इस प्रकार थी :

500 अंशों पर मांगी गई पूर्ण राशि चुका दी गई;
70 अंशों पर 55 रु० प्रति अंश चुकाया गया;
20 अंशों पर 30 रु० प्रति अंश चुकाया गया; तथा
10 अंशों पर 20 रु० प्रति अंश चुकाया गया।

31 दिसम्वर, 1957 को ऐसे समस्त अंशों को जब्त कर लिया गया जिन पर 55 रु० प्रति अंश से कम चुकाये गये थे।

28 फरवरी, 1958 को 70 अंशों पर बकाया राशि वसूल हुई।

जब्त अंश 1 मार्च, 1958 को इब्राहिम हुस्सेन को 80 रु० प्रति अंश की दर पर पुनर्निर्गमित कर दिये गये। यह राशि उसने उसी दिन चुका दी।

संचालकों ने 1 अप्रैल, 1958 को 25 रु० प्रति अंश की अन्तिम मांग की जो 1 जून को देय थी; उस पर देय समस्त राशि उसी दिन प्राप्त हो गई।

उपरोक्त समस्त व्यवहारों का लेखा करने के लिए जर्नल प्रविष्टियां कीजिए, रोकड़ वही बनाइये और 31 दिसम्वर, 1957 तथा 1958 को कम्पनी के चिट्ठे में पूंजी सम्बन्धी मदों को दिखाइये। [182]

63. Black and White carried on business as partners sharing profits and losses equally. Their business was divided into A and B departments, and the following is their balance-sheet as on March 31, 1966 (ब्लैक और व्हाइट लाभ-हानि को

बराबर-बराबर बाँटते हुए व्यापार करते थे। उनका व्यवसाय अ और ब विभागों में विभक्त था तथा 31 मार्च, 1966 को उनका चिट्ठा निम्नलिखित था) :—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| Creditors ; | | Land and Buildings | 18,650 |
| A Deptt. | 15,400 | Furniture | 500 |
| B Deptt. | 2,600 | Debtors : | |
| Loans | 1,200 | A Deptt. | 6,400 |
| Bank Overdraft | 8,950 | B Deptt. | 10,800 |
| Capital Accounts : | | Stock | |
| Black | 26,300 | A Deptt. | 23,000 |
| White | 16,200 | B Deptt. | 11,250 |
| | | Cash in hand | 50 |
| | 70,650 | | 70,650 |

As from 31st March, 1966, it was arranged that the business should be taken over by two limited companies, one called Black and Company Limited, to take over A Department, and the other called White and Company Limited to take over B Department. The loanholders agreed to accept 7% preference shares of Rs. 10 each fully paid for their loans, 72 of these being in Black and Co. Ltd. and 48 in White and Co. Ltd.

Black and Co. Ltd. took over the Land and Buildings, Furniture, Cash and the liability to the bank.

The assets and liabilities were transferred at the balance-sheet figures, and the partners were to be paid Rs. 5,000 for the goodwill of A Department and Rs. 4,000 for that of B Department.

The whole of the purchase price was satisfied by the allotment of fully paid equity shares of Rs. 10 each in the respective companies as follows :—

Black : 2,375 shares in Black and Co. Ltd. and the balance by shares in White and Co. Ltd.

White : 1,592 shares in White and Co. Ltd. and the balance by shares in Black and Co. Ltd.

The bank overdraft was paid off out of the proceeds of a mortgage of Rs. 10,000 which was raised on the land and buildings by Black and Co. Ltd. The cost of the mortgage was Rs. 3.50.

Equity Shares, as follows, were taken up and paid for in full by some mutual friends :

Black and Co. Ltd. 100; White and Co. Ltd. 150.

The formation expenses which were payable by the respective companies were :

Black and Co. Ltd. Rs. 650; White and Co. Ltd. Rs. 400.

Set out the Balance Sheets of the new companies after the foregoing transactions had taken place;

(31 मार्च 1966 से यह तय हुआ कि यह व्यवसाय दो सीमित कम्पनियों द्वारा ले लिया जाय, एक ब्लैक एण्ड कम्पनी कहलावे जो अ विभाग को ले और दूसरी व्हाइट एण्ड कम्पनी कहलावे जो ब विभाग को ले। ऋण के धारक अपने ऋण के बदले में 10 रु० वाले 7% अधिमान अंश (पूर्ण दत्त) स्वीकार करने को राजी हो गये। इनमें से 72 ब्लैक एण्ड कम्पनी लिमिटेड में और 48 व्हाइट एण्ड कम्पनी लिमिटेड में थे।

ब्लैक एण्ड कम्पनी ने भूमि और भवन, फर्नीचर, रोकड़ तथा बैंक अधिविकर्ष लिया। सम्पत्तियों एवं दायित्वों का हस्तान्तरण चिट्ठे की रकम पर हुआ और साझियों को अ विभाग की ख्याति के 5000 रु० और ब विभाग की ख्याति के 4,000 रु० चुकाये जाने थे।

सम्पूर्ण क्रय मूल्य का अपनी-अपनी कम्पनियों में 10 रु० वाले पूर्ण दत्त ईक्विटी अंशों के बंटन द्वारा निम्न प्रकार समाधान हुआ:—

ब्लैक : 2,375 अंश ब्लैक एण्ड कम्पनी में और शेष अंश व्हाइट एण्ड कम्पनी में;
व्हाइट : 1,592 अंश व्हाइट एण्ड कम्पनी में और शेष अंश ब्लैक एण्ड कम्पनी में।

ब्लैक एण्ड कम्पनी द्वारा भूमि और भवन के बन्धक पर 10,000 रु० की प्राप्ति से बैंक अधिविकर्ष का भुगतान कर दिया गया। बन्धक का खर्च 350 रु० था। कुछ मित्रों द्वारा ईक्विटी अंश निम्न प्रकार से ले लिये गये और पूर्ण रूप से चुका दिये गये :

ब्लैक एण्ड कम्पनी में 100; व्हाइट एण्ड कम्पनी में 150।
स्थापना सम्बन्धी खर्चे, जो अपनी-अपनी कम्पनियों द्वारा देय थे, इस प्रकार थे :
ब्लैक एण्ड कम्पनी 650 रु०; व्हाइट एण्ड कम्पनी 400 रु०
उपरोक्त व्यवहारों के हो जाने के पश्चात् नई कम्पनियों के चिट्ठे बनाइये। [183]

Answer : Balance Sheet Total : Black and Company Ltd. Rs. 55,650; White and Company Ltd. Rs. 27,550.

64. The balance sheet of C. L. Gangan on December 31, 1967 was as follows. (31 दिसम्बर, 1967 को सी० एल० गङ्गन का चिट्ठा इस प्रकार था):—

| | | Rs. | | | Rs. |
|---|---|---|---|---|---|
| Creditors | Rs. 31,000 | | Sundry Assets | | 1,05,000 |
| Less Reserve | Rs. 1,000 | 30,000 | Debtors | Rs. 67,200 | |
| | | | Less Provision | Rs. 2,200 | 65,000 |
| Loans | | 20,000 | | | |
| C. L. Gangan | | 1,20,000 | | | |
| | | 1,70,000 | | | 1,70,000 |

On 30th April 1968, Gangan Ltd. was incorporated, taking over all the assets (except debtors) and the liability for loans; interest at 6 per cent per annum on the purchase price to be allowed to the vendors from 1st January, 1968, to the date of completion. The credit balance of C. L. Gangan's capital to be satisfied by the issue of equity shares in Gangan Ltd.

The loanholders accept 8 per cent preference shares in discharge of their debts. The company as agent for the vendor, agrees to collect the debts, which realise ultimately Rs. 63,000 out of which they pay, as agent for the vendor, the creditors at the net figure shown in the Balance Sheet. Of the balance, they paid on account to C. L. Gangan the sum of Rs. 10,000; the amount remaining undrawn by C. L. Gangan, including interest to be discharged in the form of Rs. 25,000 debentures at 96 and cash. The new company is entitled to all intervening profit (i. e. between 1st January, 1968 and 30th April, 1968).

Show the opening journal entries of Gangan Ltd. and closing journal entries of C. L. Gangan in respect of the above, assuming that the date of completion is 31st May, 1968. Ignore Income tax.

(30 अप्रैल, 1968 को समस्त सम्पत्तियों (देनदारों को छोड़कर) एवं ऋण सम्बन्धी दायित्व को लेते हुये गंगन लिमिटेड का समामेलन हुआ। 1 जनवरी, 1968 से समाप्ति की तिथि तक क्रय मूल्य पर 6% वार्षिक व्याज विक्रेताओं को स्वीकार किया गया। सी. एल. गंगन को पूंजी के जमा शेष का गंगन लिमिटेड में ईक्विटी अंशों के निर्गमन द्वारा समाधान किया गया।

ऋण के धारक अपने ऋण के भुगतान में 8% अधिमान अंश स्वीकार करते हैं। विक्रेता के अभिकर्ता के रूप में कम्पनी ऋणों को वसूल करना स्वीकार करती है जिनसे अन्ततः 63,000 रु० वसूल होते हैं जिसमें से वह, विक्रेता के अभिकर्ता के रूप में, चिट्ठे में दिखाई गई राशि पर लेनदारों को चुकाती है। शेष राशि में से उन्होंने सी. एल. गंगन को 10,000 रु० का आंशिक भुगतान किया। सी. एल. गंगन द्वारा नहीं ली गई शेष राशि, व्याज सहित, 25,000 रु० के ऋण-पत्र 96 की दर पर और शेष नकद चुकानी है। नई कम्पनी समस्त मध्यवर्ती लाभ (1 जनवरी, 1968 और 30 अप्रैल, 1968 के मध्य के) की अधिकारी है।

यह मानते हुये कि समाप्ति की तारीख 31 मई, 1968 है, गंगन लिमिटेड की पुस्तकों में प्रारम्भिक जर्नल प्रविष्टियाँ दीजिए और सी. एल. गंगन की पुस्तकों में अंतिम जर्नल प्रविष्टियाँ दीजिए। आयकर का ध्यान नहीं रखना है। [184]

65. Bhawani Ltd., was incorporated as a private limited company on 1st August, 1967 to take over a business as a going concern as from 1st February, 1967. The purchase price of the business for such acquisition was fixed on the basis of the Balance Sheet of the firm as at 31st January, 1967, but the agreement provided that the vendors would get 80 per cent of the profits earned prior to 1st August, 1967 as compensation. Company's accounts were made up to 31st January each year and the summarised Trading and Profit & Loss Account for the year ended 31st January, 1968 disclosed the following results. (एक चालू व्यवसाय को 1 फरवरी, 1967 से लेने के लिए 1 अगस्त, 1967 को भवानी लिमिटेड का समामेलन हुआ। व्यवसाय का क्रय-मूल्य फर्म के 31 जनवरी 1967 के चिट्ठे के आधार पर निर्धारित हुआ, लेकिन समझौते में व्यवस्था थी कि विक्रेताओं को 1 अगस्त, 1967 से पूर्व कमाये गये लाभ का 80% क्षति पूर्ति के रूप में मिलेगा। कम्पनी के खाते

प्रति वर्ष 31 जनवरी तक बनाये जाते थे और 31 जनवरी, 1968 को समाप्त हुये वर्ष के लिए बनाया गया संक्षिप्त व्यापार व लाभ-हानि खाता निम्नलिखित परिणाम प्रकट करता था):—

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Material Consumed | 1,86,000 | By Net Sales | 2,60,000 |
| ,, Manufacturing Wages | 48,500 | By Stock : | |
| ,, Misc. Expenses of Manufacture | 18,600 | Finished Goods | 49,000 |
| ,, Carriage Inwards | 6,300 | Incompleted goods | 6,000 |
| ,, Gross Profit c/d | 55,600 | | |
| | 3,15,000 | | 3,15,000 |
| To Salaries and Establishment charges | 18,300 | By Gross Profit b/d | 55,600 |
| ,, Office Expenses | 2,750 | | |
| ,, Directors' Fees | 1,800 | | |
| ,, Bad Debts | 2,300 | | |
| ,, Debenture Interest | 1,250 | | |
| ,, Commission & Discount | 7,800 | | |
| ,, Carriage Outwards | 1,600 | | |
| ,, Depreciation | 10,300 | | |
| ,, Net Profit for the year | 9,500 | | |
| | 55,600 | | 55,600 |

Further information available was that sales made by the company amounted to Rs. 1,16,000 and bad debts amounting to Rs. 1,100 were written off prior to August 1, 1967.

Prepare a statement showing the profits earned prior to and after incorporation. State also the amount of profit prior to August 1, 1967 payable to the vendors.

How should the company deal with its share of profits in the year ending January 31, 1968 ?

आगे उपलब्ध सूचना यह थी कि कम्पनी की बिक्री 1,16,000 रु० हुई और 1 अगस्त, 1967 से पूर्व 1,100 रु० के डूबत ऋण अपलिखित किये जा चुके थे।

समामेलन से पूर्व तथा बाद में अर्जित लाभों को दिखाते हुये एक विवरणपत्र तैयार कीजिए। 1 अगस्त, 1967 से पूर्व का विक्रेताओं को देय लाभ भी बताइये।

31 जनवरी, 1968 को समाप्त हुये वर्ष में अपने हिस्से के लाभों के साथ कम्पनी को कैसा व्यवहार करना चाहिए ? [185]

Answer : Profit prior to Incorporation Rs. 8,813;
Profit after Incorporation Rs. 687;
Amount of profit payable to vendors Rs. 7050·40.

# 2

# कम्पनी लेखे–2

## (Company Accounts–2)

एकाकी व्यवसाय एवं साझेदारी फर्म की भाँति प्रत्येक वर्ष के अन्त में कम्पनी का लाभ-हानि खाता एवं चिट्ठा बनाया जाता है। लाभ-हानि खाता कम्पनी का शुद्ध लाभ अथवा हानि प्रदर्शित करता है तथा चिट्ठा व्यापार की सही आर्थिक स्थिति प्रकट करता है। लाभ-हानि खाते को कई भागों (Sections) में विभाजित किया जाता है। उसका प्रथम भाग व्यापार खाता (Trading Account) कहलाता है। इसमें माल का प्रारम्भिक रहतिया (Opening Stock), शुद्ध क्रय (Net Purchases) प्रत्यक्ष खर्चे (Direct Expenses), शुद्ध बिक्री (Net Sales) एवं माल का अंतिम रहतिया (Closing Stock), दिखलाए जाते हैं। व्यापार खाते से व्यापार के सकल लाभ अथवा हानि (Gross Profit or Loss) को ज्ञात किया जा सकता है।

उक्त सकल लाभ या हानि को लाभ-हानि खाते के द्वितीय भाग (Second Section) में हस्तान्तरित कर दिया जाता है। तत्पश्चात् उस वर्ष से सम्बन्धित व्यापार के समस्त रेवेन्यूगत आय व व्यय इस भाग में दर्ज कर दिये जाते हैं। दोनों पक्षों का अन्तर व्यापार का शुद्ध लाभ या हानि (Net Profit or Loss) बतलाता है। शुद्ध लाभ की स्थिति में, उसे लाभ-हानि खाते के तीसरे भाग (Third Section) में हस्तान्तरित किया जाता है। इस भाग को लाभ-हानि नियोजन खाता (Profit and Loss Appropriation Account) कहते हैं। इस भाग का उद्देश्य यह बतलाना होता है कि शुद्ध लाभ की कितनी राशि वितरण के लिए उपलब्ध है तथा उसका नियोजन किस प्रकार किया गया है। सामान्यतया कम्पनी के लाभों का नियोजन निम्न कार्यों के लिए किया जाता है :—

(i) संचयों में हस्तान्तरण; तथा

(ii) लाभांशों का भुगतान।

कम्पनी के संचालकों को यह अधिकार है कि वे कम्पनी के लाभों में से उचित राशि संचयों में हस्तान्तरण कर सकें [Bond v. Barrow Haematite Ltd.]। ये संचय दो प्रकार के हो सकते हैं : (i) पूंजीगत संचय (Capital Reserve) व (ii) रेवेन्यूगत संचय (Revenue Reserve)। शेष राशि में से लाभांश * (Dividend) का भुगतान किया जा सकता है। जिन लाभों में से कम्पनी को लाभांश बाँटने का वैधानिक अधिकार होता है, उन्हें विभाजन योग्य लाभ (Divisible Profits) कहते हैं।

---

* 'लाभांश' का आशय कम्पनी के लाभ के उस भाग से है जो अंशधारियों में प्रतिशत के आधार पर अथवा कम्पनी के निर्गमित अंशों पर प्रति अंश की दर से कुछ निश्चित राशि के रूप में बाँटा जाता है।

**कम्पनी अधिनियम एवं विभाजन योग्य लाभ**

कम्पनी अधिनियम, 1956 की धारा 205 विभाजन योग्य लाभों के सम्वन्ध में प्रकाश डालती है। इस धारा में निम्नलिखित चार वातों के सम्वन्ध में नियम दिये गये हैं :

(i) लाभांश के श्रोत (Sources of Dividend) [धारा 205 (1)]
(ii) चालू मूल्य ह्रास (Current Depreciation) [धारा 205 (2)]
(iii) मूल्य ह्रास की वकाया (Arrears of Depreciation) [धारा 205 (1) (अ)]
(iv) पिछली हानियां (Past Losses) [धारा 205 (1) (व)]

इनका विस्तृत वर्णन निम्न प्रकार है :—

**(i) लाभांश के श्रोत (Sources of Dividend) —**

कम्पनी अधिनियम, 1956 की धारा 205 (i) के अन्तर्गत एक कम्पनी किसी वर्ष के लिए लाभांश का वितरण केवल निम्नलिखित साधनों से कर सकती है :

(अ) उस वर्ष के लाभ ;
(व) उस वर्ष से पूर्व के वर्षों के लाभ;
(स) उपरोक्त (अ) और (व) का योग; तथा
(द) लाभांश के वितरण के लिए केन्द्रीय सरकार या किसी राज्य सरकार द्वारा दी गई गारन्टी के अन्तर्गत उस समय सरकार से प्राप्त राशि।

**उपरोक्त साधनों में से प्रथम तीन में धारा 205 (2) के अन्तर्गत चालू मूल्य ह्रास, धारा 205 (1) (अ) के अन्तर्गत मूल्य ह्रास की वकाया राशि तथा धारा 205 (1) (व) के अन्तर्गत पिछली हानियों को घटाने के पश्चात् ही शेष राशि को लाभांश के रूप में वांटा जा सकता है।**

**(ii) चालू मूल्य ह्रास (Current Depreciation)—**

कम्पनी अधिनियम की धारा 205 (2) के अनुसार लाभांश का वितरण करने से पूर्व लाभ में से प्रत्येक ह्रास योग्य सम्पत्ति(Depreciable Asset) का इस वर्ष का मूल्य ह्रास अपलिखित किया जाना अनिवार्य है। इस धारा के द्वारा ह्रास की तीन विधियां निर्धारित की गई हैं। इनमें से किसी भी एक को अपनाया जा सकता है। ये विधियां निम्नलिखित हैं :

(अ) कम्पनी अधिनियम की धारा 350 द्वारा निर्धारित विधि के अनुसार मूल्य ह्रास अपलिखित कर दिया जावे। इस धारा में यह निर्दिष्ट है कि :

1. मूल्य ह्रास क्रमागत ह्रास विधि से अपलिखित किया जावेगा ;
2. भारतीय आयकर अधिनियम अथवा आयकर नियमों में दी गई मूल्य ह्रास की दर को अपनाया जावेगा; तथा
3. यदि कोई सम्पत्ति किसी विशेष वर्ष में बेची जाती है, नष्ट हो जाती है अथवा उस उपयोग से हटा दिया जाता है तो उस सम्पत्ति पर हुई हानि को उसी विशेष वर्ष के लाभ में अपलिखित किया जावेगा। हानि से तात्पर्य उस राशि से है [illegible] मूल्य उसके विक्रय मूल्य अथवा [illegible]

Loss=Written down Value–Sale Proceeds of Scrap Value इस विधि को क्रमागत ह्रास विधि कहा जा सकता है।

(ब) किसी ह्रास योग्य सम्पत्ति के सम्बन्ध में प्रति वर्ष इतनी राशि मूल्य ह्रास के रूप में अपलिखित की जावे जो उस सम्पत्ति की मूल लागत (Original Cost) के 95% में **निर्धारित समय** (स्पष्टीकरण आगे देखें) का भाग देने पर आवे। अर्थात्

Annual Depreciation = 95% of the Original Cost ÷ Specified Period

इस विधि के अनुसार एक ही राशि प्रति वर्ष मूल्य ह्रास के रूप में अपलिखित की जाती है, अतः इसे 'स्थायी किस्त विधि' (Fixed Instalment System) कहा जा सकता है।

(स) केन्द्रीय सरकार की अनुमति से अन्य किसी ऐसी विधि के अनुसार मूल्य ह्रास अपलिखित किया जा सकता है जिसके द्वारा उस सम्पत्ति की मूल लागत के 95% को निर्धारित समय में अपलिखित किया जा सके।

**निर्धारित समय (Specified Period) का स्पष्टीकरण**

निर्धारित समय से तात्पर्य उतने वर्षों से है जितने में यदि किसी सम्पत्ति का धारा 350 के अनुसार ह्रास अपलिखित किया जावे तो उस सम्पत्ति की मूल लागत का कम से कम 95% भाग अपलिखित किया जा चुकेगा।

## ह्रास की विधियों का उदाहरण द्वारा स्पष्टीकरण

सम्पत्ति की लागत 10,000 रु०

आयकर विधान के अनुसार ह्रास की दर 30 प्रतिशत

**(अ) क्रमागत ह्रास विधि के अनुसार**

प्रथम वर्ष में 10,000 रु० का 30% अर्थात् 3,000 रु० और द्वितीय वर्ष में (10,000—3,000) रु० का 30% अर्थात् 2,100 रु० मूल्य ह्रास अपलिखित किया जावेगा और आगे भी इस क्रम में मूल्य ह्रास अपलिखित किया जाता रहेगा।

**(ब) स्थायी किस्त विधि के अनुसार**

निर्धारित समय की गणना—चूँकि सम्पत्ति की मूल लागत 10,000 रु० है, अतः उसका 95% = 9500 रु० होगा; तथा निर्धारित समय उतने वर्ष होंगे जिनके अन्त में इस सम्पत्ति में से कम से कम 9,500 रु० मूल्य ह्रास अपलिखित हो जावे, यदि मूल्य ह्रास धारा 350 [अर्थात् उपरोक्त (अ)] के अनुसार अपलिखित किया जावे। यह संख्या 9 वर्ष आवेगी। अतः प्रति वर्ष अपलिखित किये जाने वाले मूल्य ह्रास की राशि =

95% of the Original Cost ÷ Specified Period

अर्थात् 9,500 रु० ÷ 9 = 1,055 रु० 56 पैसे

**(स) अन्य विधि—**

इस सम्पत्ति के सम्बन्ध में केन्द्रीय सरकार की अनुमति से कोई भी ऐसी विधि अपनाई जा

सकती है जिसके द्वारा 9 वर्ष के अन्त में कम से कम 9,500 रु० मूल्य ह्रास अपलिखित हो सकेगा।

नोटः (1) किसी सम्पत्ति को बेचने, उपयोग से हटाने या नष्ट होने के कारण हुई हानि को दूसरी तथा तीसरी विधि के अनुसार मूल्य ह्रास काटने पर भी अपलिखित किया जावेगा।

(2) यदि किसी सम्पत्ति के सम्बन्ध में आयकर विधान या आयकर नियमों के अन्तर्गत मूल्य ह्रास की कोई दर नहीं दी गई है तो उस सम्पत्ति पर मूल्य ह्रास केन्द्रीय सरकार के किसी सामान्य या विशेष आदेश द्वारा संमत (Approved) विधि के अनुसार अपलिखित किया जावेगा।

**(iii) मूल्य ह्रास की बकाया (Arrears of Depreciation)—**

कम्पनी अधिनियम की धारा 205 (1) (अ) ह्रास को बकाया राशि को अपलिखित करने के सम्बन्ध में निम्नलिखित दो नियम देती है :

(अ) एक कम्पनी 28 दिसम्बर, 1960 से पूर्व समाप्त हुए वित्तीय वर्षों के लाभ को ऊपर नं० (ii) में बताये गये मूल्य ह्रास को अपलिखित किये बिना भी किसी वित्तीय वर्ष में लाभांश घोषित करने के काम में ले सकती है।

(ब) यदि कोई कम्पनी 27 दिसम्बर, 1960 के पश्चात् समाप्त होने वाले किसी वित्तीय वर्ष के सम्बन्ध में ऊपर नं० (ii) में बताये गये मूल्य ह्रास को अपलिखित नहीं कर सकी है तो ह्रास की इस बकाया को, इसी तिथि के पश्चात् समाप्त हुये किसी वित्तीय वर्ष के लिए लाभांश की घोषणा करने से पूर्व, उस वर्ष के लाभ में से या पिछले वर्षों के लाभ में से अपलिखित करना अनिवार्य है।

उदाहरण : माना कि किसी कम्पनी का वित्तीय वर्ष 31 दिसम्बर को समाप्त होता है और 1961 के अन्त में उसकी स्थिति इस प्रकार है :

1. 1959 तक के वर्षों का संचित लाभ (Accumulated Profits) = 40,000 रु०
2. 1960 में मूल्य ह्रास अपलिखित करने से पूर्व लाभ = 10,000 रु० और
   मूल्य ह्रास = 40,000 रु०
3. 1961 के लाभ (चालू मूल्य ह्रास काटने के पश्चात्) = 80,000 रु०

∴ लाभांश के लिए उपलब्ध रकम :

1. कम्पनी 40,000 रु० (1959 तक के संचित लाभ) को 1960, 1961 या किसी भी वर्ष लाभांश वितरण के काम में ले सकती है।
2. यदि कम्पनी 1961 के लाभ (80,000 रु०) में से लाभांश बांटना चाहे तो उसे 30,000 रु० (1960 का बकाया मूल्य ह्रास) को पहले या तो 1961 के लाभ (80,000 रु०) में से या पूर्व वर्ष के संचित लाभों (40,000 रु०) में से अपलिखित करना होगा।

**पिछली हानियां (Past Losses)**

कम्पनी अधिनियम की धारा 205 (1) (ब) के अनुसार यदि किसी कम्पनी को 27 दिसम्बर 1960 के पश्चात् समाप्त होने वाले किसी गत वित्तीय वर्ष (Previous Financial Year) में हानि हुई हो तो उस हानि की रकम या उस वर्ष में अपलिखित की गई मूल्य ह्रास की रकम, जो भी कम हो को अग्राङ्कित में से घटाया जाना चाहिए।

(अ) उस वर्ष के लाभ में से जिसके लिए कम्पनी लाभांश घोषित करने का प्रस्ताव करती है;

(ब) कम्पनी के पिछले वित्तीय वर्षों के लाभ में से;

(स) उपरोक्त (अ) और (ब) के योग में से।

उदाहरणार्थ, यदि कम्पनी का वित्तीय वर्ष 31 दिसम्बर को समाप्त होता है और कम्पनी ने 1955 में 10,000 रु० मूल्य ह्रास अपलिखित करने के पश्चात् 7,000 रु० का नुकसान उठाया है तो ऐसी स्थिति में कम्पनी 1969 के पश्चात् के किसी भी वर्ष के लिए लाभांश का वितरण तब तक नहीं नहीं कर सकेगी जब तक कि 1969 के 7,000 रु० के नुकसान को अपलिखित नहीं कर दिया जाता। यह ध्यान रहे कि यदि कम्पनी के पास 28 दिसम्बर, 1960 से पूर्व समाप्त हुये वित्तीय वर्ष के लाभ हैं तो उन पर यह प्रतिबन्ध लागू नहीं होता।

**मूल्य ह्रास से मुक्ति—**

केन्द्रीय सरकार जन हित में किसी कम्पनी को मूल्य ह्रास अपलिखित किये बिना किसी वित्तीय वर्ष के लिए लाभांश की घोषणा करने की अनुमति दे सकती है।

धारा 205 पूंजीगत लाभों (Capital Profits) के वितरण पर रोक नहीं लगाती। पूंजीगत लाभ वे होते हैं जोकि व्यापार के सामान्य व्यवहारों से उत्पन्न न होकर अन्य साधनों से उत्पन्न होते हैं। इनमें निम्न मदें शामिल हो सकती हैं:—

(i) अंशों के निर्गमन पर प्राप्त प्रीमियम;

(ii) ऋणपत्रों के निर्गमन पर प्राप्त प्रीमियम;

(iii) जब्त अंशों के पुनर्निर्गमन के पश्चात् 'अंश हरण खाते' में बची हुई जमा राशि;

(iv) कम्पनी द्वारा समामेलन से पूर्व कमाया गया लाभ;

(v) कम्पनी के ऋणपत्रों के शोधन पर प्राप्त बट्टा;

(vi) स्थायी सम्पत्ति बेचने से प्राप्त लाभ।

अब प्रश्न यह उठता है कि क्या उपरोक्त पूंजीगत लाभों को लाभांश के रूप में बांटा जा सकता है। प्रथम पांच प्रकार के पूंजीगत लाभों के सम्बन्ध में कम्पनी लेखे (प्रथम) में वर्णन कर दिया गया है। स्थायी सम्पत्ति बेचने से जो पूंजीगत लाभ उत्पन्न होते हैं उनका लाभांश के रूप में वितरण तभी किया जा सकता है जबकि वे (i) नकद में प्राप्त हो गये हों, (ii) कम्पनी के अन्तर्नियम उसकी आज्ञा देते हों, तथा (iii) समस्त सम्पत्तियों का पुनर्मूल्यांकन करने के बाद आधिक्य (Surplus) बचता हो। (Lubbock v. British Bank of South America, 1892 and Foster v. The Trinidad Lake Asphalte Co. Ltd. 1901)

कभी-कभी कम्पनी की स्थायी सम्पत्तियों का बाजार मूल्य गिर जाता है और इस प्रकार पुस्तक मूल्य अत्यधिक ऊँचा नजर आने लगता है। कम्पनी की इस प्रकार की हानि पूंजीगत हानि है। भारतीय कम्पनी अधिनियम के अन्तर्गत यह आवश्यक नहीं है कि लाभांश बांटने से पूर्व इस प्रकार की पूंजीगत हानियों को अपलिखित किया जावे। समय-समय पर न्यायालयों के द्वारा दिये गये निर्णयों के आधार पर भी यह कहा जा सकता है कि स्थायी सम्पत्ति की हानि को लाभांश घोषित करने से पूर्व

लाभ में से अपलिखित करना अनिवार्य नहीं है (Bolton v. Natal Land & Colonisation Co. Ltd. 1892 and Verner v. General and Commercial Investment Trust Ltd.) । वैधानिक दृष्टिकोण से पूंजीगत हानि को लाभांश घोषित करने से पूर्व अपलिखित करना अनिवार्य नहीं है लेकिन व्यावहारिक दृष्टिकोण से यही उचित होगा कि इस हानि को थोड़ा-थोड़ा करके कुछ वर्षों में अपलिखित कर दिया जावे।

**Illustration 39**

A company started business in 1959 and closes its accounts on 31st December each year. The position in different years is given below. (एक कम्पनी ने 1959 में व्यापार प्रारम्भ किया और वह प्रति वर्ष 31 दिसम्बर को अपने लेखे बन्द करती है। विभिन्न वर्षों में उसकी स्थिति निम्न प्रकार थी):—

| Year | Depreciation charged | Net Profit or Loss | Dividend declared |
|---|---|---|---|
| | Rs. | Rs. | Rs. |
| 1959 | 15,000 | 10,000 (Loss) | — |
| 1960 | 18,000 | 16,000 | 10,000 |
| 1961 | 20,000 | 30,000 (Loss) | — |
| 1962 | 30,000 | 35,000 | 10,000 |
| 1963 | 28,000 | 10,000 (Loss) | — |
| 1964 | 32,000 | 18,000 | — |

The company wants to know the amount of divisible profit available on 31st December, 1964 in order to determine the rate of dividend that can be declared.

(31 दिसम्बर, 1964 को कम्पनी अपने विभाजन योग्य लाभ की राशि जानना चाहती है ताकि लाभांश घोषणा की दर निर्धारित कर सके।)

**Solution :**

1959—इस वर्ष के ह्रास या हानि की राशि को किसी भी वर्ष के लाभों में से लाभांश की घोषणा करने से पूर्व अपलिखित करना आवश्यक नहीं है क्योंकि यह राशि 28 दिसम्बर, 1960 से पूर्व समाप्त हुए वित्तीय वर्ष से सम्बन्ध रखती है।

| | विभाजन योग्य लाभ |
|---|---|
| | रु० |
| 1960—लाभ 16,000 रु० में से 10,000 रु० लाभांश के घटाने पर शेष बची हुई राशि | +6,000 |
| 1961—ह्रास अथवा हानि जो भी कम हो, उसका प्रावधान किया जायेगा, अतः 20,000 रु० का प्रावधान किया जावेगा। | —20,000 |
| | —14,000 |
| 1962—लाभ के 35,000 रु० में से 10,000 रु० लाभांश के घटाने पर शेष बची हुई राशि | +25,000 |
| | +11,000 |
| 1963—ह्रास अथवा हानि जो भी कम हो, उसका प्रावधान किया जायेगा, अतः 10,000 रु० का प्रावधान किया जावेगा। | —10,000 |
| | + 1,000 |
| 1964—शुद्ध लाभ | +18,000 |
| 31 दिसम्बर, 1964 को विभाजन योग्य लाभ | 19,000 |

**लाभांश (Dividends)**

लाभांश की घोषणा के सम्बन्ध में प्रायः कम्पनी के अन्तर्नियमों में नियम बने होते हैं। अधिमान अंशों के सम्बन्ध में लाभांश की घोषणा एवं भुगतान करने का अधिकार कम्पनी के अन्तर्नियमों द्वारा संचालकों को दे दिया जाता है लेकिन ईक्विटी अंशों के सम्बन्ध में संचालकों को लाभांश का सिफारिश करने का ही अधिकार दिया जाता है और इसके आधार पर अंशधारियों की साधारण सभा घोषणा करती है। लाभांश घोषणा एवं भुगतान के सम्बन्ध में कुछ नियम नीचे दिए जाते हैं :—

(i) कम्पनी साधारण सभा में लाभांश घोषित कर सकती है लेकिन यह राशि संचालकों द्वारा सिफारिश की गई राशि से अधिक नहीं हो सकती [नियम 85, सारणी ए]।

(ii) लाभांश की सिफारिश करने से पूर्व, संचालक कम्पनी के लाभों में से किसी धन को सुरक्षित संचय अथवा संचयों के लिये नियोजित कर सकते हैं और इनका प्रयोग ऐसे कार्यों में कर सकते हैं जिन कार्यों में कम्पनी के लाभों का प्रयोग किया जा सकता है [नियम 87 (1) सारणी ए]।

(iii) संचालक मंडल जिस लाभ का वितरण करना उचित नहीं समझते, उसे संचयों में हस्तान्तरित किये बिना लाभ-हानि खाते में भी आगे ले जा सकते हैं। [नियम 8‾ (2) सारणी ए]।

(iv) कम्पनी के पास पर्याप्त धन होते हुए भी यदि संचालक लाभांश घोषित नहीं करना चाहते तो, कपट की दशा को छोड़कर, अंशधारी लाभांश के भुगतान के लिए दबाव नहीं डाल सकते [Bond v. Barrow Haematite Ltd. 1902]।

(v) लाभांश का भुगतान नकद में किया जायेगा। लेकिन एक कम्पनी लाभों का पूंजीकरण करके बोनस अंशों का निर्गमन भी कर सकती है।

(vi) नक़द में देय लाभांश को चैक या अधिपत्र (Warrant) द्वारा अंशधारी के रजिस्टर्ड पते पर भेजा जायेगा।

(vii) लाभांश की घोषणा के 42 दिन के भीतर कम्पनी को लाभांश का भुगतान करना अनिवार्य होगा। उक्त अवधि में लाभांश अधिपत्र (Dividend Warrants) अवश्य भेज दिये जाने चाहिये।

(viii) लाभांश पर व्याज नहीं दिया जावेगा। [नियम 94 सारणी अ]

(ix) लाभांश, कम्पनी पर, घोषणा की तिथि से एक ऋण हो जाता है और एक अंशधारी इसे प्राप्त करने के लिए मुकदमा चला सकता है [Re severn etc. Rly. 1896]।

वार्षिक साधारण सभा में घोषणा हो जाने के बाद लाभांश सूचियां बनाई जाती हैं जिसमें प्रत्येक अंशधारी को देय लाभांश की रकम, लाभांश में से घटाया जाने वाला आयकर तथा शुद्ध लाभांश, आदि लिख होते हैं। लाभांश सूची के पश्चात् कम्पनी लाभांश अधिपत्र (Dividend warrants) तैयार करती है। लाभांश अधिपत्र कम्पनी द्वारा बैंक को दिया गया एक ऐसा लिखित आदेश है जिसमें वर्णित रकम का सम्बन्धित सदस्य को भुगतान कर देने को कहा जाता है। इसके साथ आयकर का प्रमाण पत्र भी नत्थी होता है जो इस बात का प्रमाण है कि सम्बन्धित लाभांश से आयकर काट लिया गया है। लाभांश अधिपत्र तैयार होने के पश्चात् बैंक में "लाभांश खाता" खोला जाता है जिसमें लाभांश की कुल राशि जमा करा दी जाती है और बैंक, लाभांश अधिपत्र उपस्थित करने वालों को, उस रकम में से भुगतान करता है। कम्पनी सचिव इस खाते के भुगतानों की समय-समय पर जांच करता रहता है और लाभांश-सूची में भुगतान को दर्ज करता है। यदि कुछ अंशधारी चिट्ठे की तारीख तक लाभांश का भुगतान नहीं लेते हैं तो उस राशि को 'न मांगा गया लाभांश' (Unclaimed Dividends) कहते हैं। 'न मांगा गया लाभांश' कम्पनी का दायित्व है और इसे अंशधारी 6 वर्ष तक प्राप्त करने का अधिकार रखते हैं। अतः उक्त समय तक इसे चिट्ठे में दायित्व के रूप में दिखाना आवश्यक है। संचालक, कम्पनी के अंतर्नियमों द्वारा, 'न मांगे गये लाभांश' को जब्त करने का अधिकार प्राप्त कर सकते हैं, लेकिन सामान्यतया ऐसा नहीं होता है।

**अंतरिम लाभांश (Interim Dividends)**

'अंतरिम लाभांश' से तात्पर्य उस लाभांश से है जो कम्पनी के सदस्यों को, किसी अवधि के लाभों की आशा में उस अवधि के लिए कम्पनी के हिसाब तैयार होने और वार्षिक साधारण सभा द्वारा उस हिसाब को पास किए जाने से पूर्व ही, कम्पनी के संचालकों द्वारा घोषित कर दिया जावे। वह लाभांश वित्तीय वर्ष के मध्य, कम्पनी के संचालकों द्वारा कम्पनी के अन्तर्नियमों द्वारा प्रदत्त अधिकारों के अन्तर्गत, घोषित कर दिया जाता है। इसकी घोषणा दो वार्षिक साधारण सभाओं के मध्य में किसी भी समय कर दी जाती है। जब संचालकों द्वारा अंतरिम लाभांश की घोषणा की जाती है तब कम्पनी की वार्षिक साधारण सभा में घोषित किया जाने वाला लाभांश अंतिम लाभांश (Final Dividend) कहलाता है। अंतरिम लाभांश के भुगतान की भी वही विधि होती है जो वार्षिक लाभांश की, अन्तर केवल इतना होगा कि इसकी घोषणा के लिए साधारण सभा बुलाने की आवश्यकता नहीं होगी।

**अधिमान अंशों पर लाभांश (Preference Share Dividend)**

लाभांश के सम्बन्ध में, अधिमान अंशों के अधिकार का वर्णन कम्पनी के अंतर्नियमों में किया जाता है। अधिमान अंश चाहे संचयी हों अथवा असंचयी, उन्हें प्रतिवर्ष लाभों में से एक निश्चित प्रतिशत पर लाभांश दिया जाता है। यदि संचयी अधिमान अंशों को किसी वर्ष लाभांश नहीं चुकाया जाता है तो

वह कम्पनी का संदिग्ध दायित्व (Contingent Liability) है और इसे चिट्ठे में नीचे नोट के रूप में दिखाना चाहिए। वहाँ यह भी लिखा जाना चाहिए कि उक्त लाभांश कितने वर्षों से बकाया है।

कम्पनी की नई कर-प्रणाली लागू होने के फलस्वरूप अधिमान अंश (लाभांश नियंत्रण) अधिनियम, 1960 [Preference Shares (Regulation of Dividends) Act, 1960] पास किया गया। उक्त अधिनियम के अनुसार, **1 अप्रैल, 1960** से पहले निर्गमित अधिमान अंशों की स्थिति में उन पर देय लाभांश की राशि को निम्नलिखित से बढ़ा कर लाभ-हानि नियोजन खाते में दिखाया जायेगा :

(i) यदि अधिमान अंश कर-मुक्त (tax free) हैं तो लाभांश को 30% से बढ़ाया जायेगा;

(ii) यदि अधिमान अंश कर-योग्य (taxable) हैं तो लाभांश को 11% से बढ़ाया जायेगा।

**लाभ नियोजन के लिए लेखा प्रविष्टियाँ (Accounting entries for profit appropriations):–**

(अ) संचयों अथवा कोषों में हस्तान्तरण—

(i) जहाँ संचालकों को, अंशधारियों को साधारण सभा में स्वीकृति के बिना ही, संचयों या कोषों में हस्तान्तरण का अधिकार है—

Profit and Loss Appropriation a/c...... Dr. (हस्तान्तरण की राशि से)
To (particular) Fund or Reserve a/c
(Transfer made.)

इसका उदाहरण ऋण-पत्र शोधन कोष (Debenture Redemption Fund) हो सकता है। इन कोषों या संचयों को चिट्ठे में 'संचय एवं आधिक्य (Reserve and Surplus) शीर्षक के अन्तर्गत दिखाया जायेगा।

(ii) जहाँ संचालकों को, संचयों अथवा कोषों में हस्तान्तरण करने के लिए, अंशधारियों की साधारण सभा में अनुमति लेना आवश्यक है, वहां संचालक केवल सिफारिश मात्र या प्रस्ताव-मात्र करते हैं। अतः प्रस्ताव किये जाने पर—

Profit and Loss Appropriation a/c ........Dr. (प्रस्तावित राशि से)
To Proposed Additions to Reserve a/c
(Proposal made.)

इसका उदाहरण सामान्य संचय (General Reserve) में हस्तान्तरण हो सकता है। वार्षिक चिट्ठे में इन्हें सम्बन्धित संचय में वृद्धि के रूप में नहीं बल्कि संचयों में प्रस्तावित वृद्धि' (Proposed additions to Reserves) के रूप में दिखाना चाहिये।

साधारण सभा में अंशधारियों की अनुमति मिलने पर—

Proposed Additions to Reserves a/c Dr.
To (particular) Reserve a/c
(Transfer made after carrying out the proposal.)

(ब) लाभांश की घोषणा एवं भुगतान—

(i) अंशधारियों की अनुमति के लिए जब संचालक सिफारिश या प्रस्ताव मात्र करते हैं—

Profit and Loss Appropriation a/c Dr. (प्रस्ताव की राशि से)
To Proposed Dividend a/c
(Proposal for declaration of dividends made.)

इनको चिट्ठे में 'चालू दायित्व एवं आयोजन' (Current liabilities and provisions) शीर्षक के अन्तर्गत 'ब' भाग में 'प्रस्तावित लाभांश' के रूप में दिखाया जायेगा।

( ii ) अंशधारियों की अनुमति मिलने पर—

Proposed Dividend a/c... ...Dr. (प्रस्ताव पास होने की राशि से)
To Dividend a/c
(Transfer made after carrying out the proposal.)

अंशधारियों द्वारा लाभांश को नकद लेने पर :—

Dividend a/c .......Dr. (भुगतान की राशि से)
To Cash or Bank a/c
(Payment made.)

वर्ष के अंत में लाभांश खाते का यदि क्रेडिट शेष रहता है तो वह 'न मांगा गया लाभांश' (Unclaimed dividends) होगा तथा चिट्ठे में 'चालू दायित्व एवं आयोजन' शीर्षक के अन्तर्गत 'अ' भाग में दिखाया जायेगा। किन्तु व्यवहार में उपरोक्त प्रविष्टि नहीं होती क्योंकि कम्पनियां बैंक में अलग खाता खोलकर लाभांशों का भुगतान करती है जिसको आगे एक उदाहरण द्वारा समझाया गया है।

**Illustration 40**

The distributable profits of a newly started company for the year ended 31st March, 1968 amounted to Rs. 5,00,000. The directors decided as follows :—

(i) To transfer Rs. 1,00,000 to Debenture Redemption Fund and Rs. 50,000 to Staff Gratuity Fund;

(ii) To recommend to the annual general meeting to transfer Rs. 1,20,000 to General Reserve;

(iii) To recommend to the annual general meeting to pay 10 per cent dividend on its Rs. 19,00,000 share capital; and

(iv) To carry forward the balance.

The directors' recommendations were approved by the shareholders in annual general meeting held on 18th June, 1968.

Show by journal entries how the profit appropriations would be recorded in the books of the company. Also show Profit and Loss Appropriation Account for the year ending 31st March, 1968. Ignore income tax.

31 मार्च 1968 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिये एक नई स्थापित कम्पनी के विभाजन योग्य लाभ 5 लाख रु० थे। संचालकों ने निम्न निश्चय किये :—

(i) ऋण-पत्र शोधन कोष में 1,00,000 रु० तथा स्टाफ ग्रेच्यूटी फण्ड में 50,000 रु० हस्तान्तरित किये जावें;

(ii) सामान्य संचय में 1,20,000 रु० हस्तान्तरण करने की वार्षिक साधारण सभा को सिफारिश की जाये; तथा

(iii) 19,00,000 रु० की अंश पूंजी पर 10 प्रतिशत लाभांश वांटने की वार्षिक साधारण सभा को सिफारिश की जावे;

(iv) शेष राशि को अगले वर्ष के लिये ले जाया जावे।

18 जून, 1968 को हुई वार्षिक साधारण सभा में अंशधारियों द्वारा संचालकों की उक्त सिफारिशों की पुष्टि कर दी गई।

जर्नल प्रविष्टियों द्वारा दिखाइये कि कम्पनी की पुस्तकों में उक्त नियोजनों को किस प्रकार दर्ज किया जावेगा। 31 मार्च, 1968 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए लाभ-हानि नियोजन खाता भी बनाइये। आयकर का ध्यान नहीं रखना है।

**Solution :**

**Journal of...........**

| 1968 | | | Rs. | Rs. |
|---|---|---|---|---|
| March 31 | Profit and Loss Appropriation a/c......Dr. | | 1,50,000 | |
| | To Debenture Redemption Fund a/c | | | 1,00,000 |
| | To Staff Gratuity Fund a/c | | | 50,000 |
| | (Transfers made.) | | | |
| ,, | Profit and Loss Appropriation a/c.... Dr. | | 1,20,000 | |
| | To Proposed Additions to Reserve a/c | | | 1,20,000 |
| | (Transfers propos d to annual general meeting.) | | | |
| ,, | Profit and Loss Appropriation a/c......Dr. | | 1,90,000 | |
| | To Proposed Dividend a/c | | | 1,90,000 |
| | (Dividends proposed @ 10% on shares.) | | | |
| June 18 | Proposed Additions to Reserve a/c Dr. | | 1,20,000 | |
| | To General Reserve a/c | | | 1,20,000 |
| | (Proposed transfer to General Reserve approved.) | | | |
| ,, | Proposed Dividend a/c Dr. | | 1,90,000 | |
| | To Dividend a/c | | | 1,90,000 |
| | (Proposed dividend approved.) | | | |

**Profit and Loss Appropriation Account**

(Third Section of P. & L. Account)

for the year ending 31st March, 1968

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Deb. Red. Fund | 1,00,000 | By Balance b/d | 5,00,000 |
| To Staff Gratuity Fund | 50,000 | | |
| To Proposed additions to Reserve | 1,20,000 | | |
| To Proposed Dividend | 1,90,000 | | |
| To Balance c/d | 40,000 | | |
| | 5,00,000 | | 5,00,000 |

V. 1501

**Illustration 41**

The Profit & Loss Account of Harish & Co. Ltd. disclosed a net profit of Rs. 66,500 for the year ended 30th June 1967. The subscribed capital of the company consisted of Rs. 6,00,000 divided into 3,000 6% preference shares of Rs. 100 each fully paid up and 30,000 equity shares of Rs. 10 each, Rs 7 per share paid up. There was a credit balance of Rs. 11,500 brought forward on Profit and Loss Account from the previous year. The directors made the undermentioned recommendations for the disposal of available profits, which were approved by the shareholders at the annual meeting:—

(i) To pay the year's dividend on preference shares.

(ii) To pay a dividend of 10% on equity shares.

(iii) To make a provision of Rs. 7,500 for income tax.

(iv) To transfer Rs. 15,000 to General Reserve.

(v) To carry forward the balance to next year.

Show the Profit and Loss Appropriation Account for the year ended 30th June 1967.

30 जून 1967 को समाप्त होने वाले वर्ष को हरीश एण्ड कं० लिमिटेड का लाभ-हानि खाता 66,500 रु० का शुद्ध लाभ बताता था। कम्पनी की अभिदत्त पूंजी 6,00,000 रु० थी जोकि 100 रु० वाले 3,000, 6% पूर्ण दत्त अधिमान अंश और 10 रु० वाले 30,000 ईक्विटी अंश, जिस पर 7 रु० प्रति अंश भुगतान किया जा चुका था, में विभाजित थी। पिछले वर्ष से आगे लाया गया लाभ का क्रेडिट शेष 11,500 रु० था। कम्पनी के संचालकों ने लाभ विभाजन के लिये निम्नलिखित सुझाव दिये जिन्हें कम्पनी के अंशधारियों ने वार्षिक सभा में स्वीकार कर लिया :—

(i) अधिमान अंशों पर वर्ष का लाभांश देना।

(ii) ईक्विटी अंशों पर 10% लाभांश देना।

(iii) आयकर के लिये 7,500 रु० का प्रबन्ध करना।

(iv) 15,000 रु० साधारण कोष में हस्तान्तरित करना।

(v) शेष आगामी वर्ष के लिये ले जाना।

30 जून 1967 को समाप्त होने वाले वर्ष के लिए हानि-लाभ नियोजन खाता बनाइये।

**Solution :**

**Profit and Loss Appropriation Account for the year ending June 30, 1967**

(Third Section of P. & L. Account)

| | Rs. | | Rs. |
|---|---|---|---|
| To Provision for income-tax | 7,500 | By Balance b/f from previous year. | 11,500 |
| To Proposed addition to General Reserve | 15,000 | ,, Balance of Profit for the year | 66,500 |
| To Proposed Dividend : | | | |
| Pref. Share Dividend | 18,000 | | |
| Equity Share Dividend | 21,000 | | |
| To Balance c/d | 16.500 | | |
| | 78,000 | | 78,000 |

नोटः—यह मान लिया गया है कि हरीश एण्ड कं० लिमिटेड द्वारा अधिमान अंश 1 अप्रैल, 1960 के बाद निर्गमित किये गये थे।

**Illustration 42**

The issued and subscribed share capital of Z Ltd. on 31st December, 1967 was as follows (31 दिसम्बर, 1967 को जैड लिमिटेड की निर्गमित व अभिदत्त पूंजी निम्न प्रकार थी):—

| | Rs. |
|---|---|
| 5,000 6% (tax-free) Pref. Shares of Rs. 100 each fully paid issued in January 1958 | 5,00,000 |
| 3,500 6½% (tax-free) Pref. Shares of Rs. 100 each fully paid issued in July, 1960 | 3,50,000 |
| 2,000 7% (taxable) Pref. Shares of Rs. 100 each fully paid issued in March, 1960 | 2,00,000 |
| 1,500 7½% (taxable) Pref. Shares of Rs. 100 each fully paid issued in November, 1964 | 1,50,000 |
| 1,00,000 Equity Shares of Rs. 10 each issued for cash fully paid up | 10,00,000 |
| 20,000 Equity Shares of Rs. 10 each, Rs. 7 called up less unpaid calls Rs. 4,000 | 1,36,000 |
| Calls in Advance on above shares | 6,000 |
| 10,000 Equity Shares of Rs. 10 each issued as fully paid to vendors for consideration other than cash | 1,00,000 |

The net profits of the company for the year ended 31st December, 1967 amounted to Rs. 3,85,000 to which is to be added the sum of Rs. 10,000 being the balance brought forward from the previous year. Out of this amount the directors

